conclusions to enable him to decide whether he should take steps to study your work in connection with the problem at his hand. A full stop should be placed at the end of this abstract.

This abstract should be readable and coherent like a full article and must be in the language of the thesis—whatever it may be. Devanagari Script must be used for all languages which do not ordinarily use the Latin or the Roman script. For the sake of clarity sufficient space should be given in between two words.

Acute accent should be indicated by the sign ['] placed above or just after the syllable concerned both in the Roman and the Devanagari scripts.

8. A Hindi translation of the above abstract (in no. 7 above), in case the abstract is in a language other than Hindi. Place a full stop at the end of this abstract.

N. B. If a scholar does not know Hindi and is not in a position to supply the Hindi version even with the help of some of his Hindi knowing friend he may send an English translation which will be translated into Hindi by the Mandira.

9. Just below this in a separate line give full legible signatures name in Devanagari script of the abstractor to be printed at this place (without the use of a block).

10. Along with the above information the following additional matter should also be supplied on separate slips (1/8 of a foolscape paper) for compiling the indices :

( i ) Name of the author, using the surname or the last part of the name first (as e. g., Sharma, Ram Pal; Kumar, S.);

( ii ) Key word/s, phrase, or part of the title of the thesis (separate slips should be used for each entry in case of more entries than one are needed or desired);

( iii ) Such important or key words used in the original abstract (in no. 7 above) as indicate such important subjects treated in the thesis which are not reflected by the key word/s, phrase or part of the title, but, are useful to the researchers, using a separate slip for each separate word;

( iv ) The Hindi version used in the Hindi abstract in no. 8 above of the words selected under (iii) above (each on a separate slip as before).

N. B. ( i ) One slip should carry only one name or word, as the case may be.

( ii ) The size of the slip used should be 1/8 of a foolscape paper.

B. Similar abstracts (in duplicate) of your works, papers etc. published in or after 1970 prepared on the above lines can also be sent. In the abstract of these works the name of the publisher and the year of publication should be given in place of the matter indicated in 4 above. The price of the work should be indicated at the end of entries in no. 5 above, just before the name of the language of the work. In case of papers etc. published in journals the name of the journal etc., its volume and issue numbers (with a full stop between them) and date indicated on the journal (in case the date of the publication of the journal is different from the date to which it relates or on which it was due, the latter, i. e., the date indicating the period to which it relates should be given).

C. Names of months should be indicated by their serial number in the year, i. e., January, February, March, April, June, August, October and December be indicated as 1, 2, 3, 4, 6, 8, 10 and 12). A full stop should be placed between the date and and the month and between the number of the month and that of the year which should be followed by a semi-colon.

Slips for indices should be prepared exactly on the lines specified under unpublished theses above. A slip indicating the name of the journal should also be sent. A slip containing your name in the Devanagari script must also be sent.

In slips Roman script should be used for words and names written in the Roman script and for all others Devnagari script should be used.

**Important Note**—This work is purely honorary and carries no remuneration in any form., nor even a reprint or a copy of the abstract. The editor reserves the full right to accept, reject or to modify the abstract as he may deem fit. The cooperation will be **acknowledged only** by printing the name of the abstractor below his/her abstract followed by the name of the translator if the abstract has to be translated into Hindi. If the editorial changes materially affect the abstract the name of the editor will also be indicated.

# ससंक्षेप देवनागरी लिपि की पत्र-पत्रिकाएं आदि

इस सूची में प्रस्तुत अंक में प्रयुक्त पत्र-पत्रिकाओं आदि की तालिका दी गई है। नामों के आगे अंक और प्रकाशन-वत्सर का निर्देश है।

| संक्षेप | पत्र-पत्रिकादि |
|---|---|
| आ. मा. | आर्य मार्तण्ड, अजमेर ५०.१९; २०; २१ |
| | आर्यों का त्रैतवाद; बीकानेर १.१-२ |
| उमकव. | उमेश मिश्र कौमेमोरेशन वाल्यूम, इलाहाबाद १९७० |
| एभाओरिइ. | एनल्ज़ ऑफ दी भाण्डारकर ओरियण्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, पूना |
| | कादम्बरी, कुरुक्षेत्र १९६९-७० |
| | कादम्बिनी, ३.१९७१ |
| गुरु. | गुरुकुलपत्रिका, कांगड़ी २३.९-३; ९-११.१९७० |
| गोपुविदिशोप. | गोरखपुरविश्वविद्यालय शोधपत्रिका, गोरखपुर, १९६०-६१ |
| जतमससला | दी जर्नल ऑफ दी तंजोर महाराजा सरफोजीज़ सरस्वती महल लाइब्रेरी, तंजोर, २४. २; १९७१ |
| जराइंहिरि. | जर्नल ऑफ दी राजस्थान इन्स्टीट्यूट ऑफ हिस्टौरिकल रिसर्च, जयपुर |
| | जिनवाणी, जयपुर, २८. १-३; १-३. १९७१ |
| जैसंशो. | जैन सन्देश (शोधांक), मथुरा, २९; ११. २. १९७१ |
| | ज्ञानेश्वर, ३. १; १९७१ |
| त.अ. | तत्त्व-अनुसन्धान, जयपुर; १. १-५ |
| | तत्त्वचिन्तन, जयपुर, ३. २; ४. १९७१ |
| दकास्मा. | दयानन्द कालिज, अजमेर रजतजयन्ती १९७१ |
| | स्मारिका, आचार्य शास्त्री अभिनन्दन ग्रन्थ, अजमेर |
| नभा. | नवभारत, १०-१२. १९७०; ४. १९७२ |
| नभाटा. | नवभारतटाइम्स, नई दिल्ली १५. १. १९७१ |
| पुविप. | पुणे विद्यापीठ पत्रिका, मानव्यखण्ड, पुणे, ३३; १९७० |

| | |
|---|---|
| मजस्मा. | महावीर जयन्ती स्मारिका, जयपुर, १९७० |
| | मागधम्, आरा, ४; ५. १९७० |
| यूरासंहिस. | यूनिवर्सिटी श्रौफ राजस्थान स्टडीज इन हिन्दी एण्ड संस्कृत, जयपुर, १९६७-१९६९ |
| | राजस्थान यूनिवर्सिटी स्टडीज़ इन संस्कृत एण्ड हिन्दी, जयपुर |
| राप. | राजस्थानपत्रिका, जयपुर |
| राप्राविप्रजो. का वार्षिक प्रतिवेदन | राजस्थान प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान जोधपुर का वार्षिक प्रतिवेदन, १९६७-६९; जोधपुर |
| | लोककला, उदयपुर, २०; ७. १९७० |
| विभाप. | विश्वभारतीपत्रिका, शान्तिनिकेतन. ११. १; ४, ६. १९७० |
| विभ. | विश्वम्भरा, बीकानेर, ६. ३; १९७० |
| वेवा. | वेदवाणी, बहालगढ़, सोनीपत, २३. १–३; ११–१९७०–१. १९७१ |
| शोप. | शोधपत्रिका २१. ३; ७–९. १९७० |
| | श्रमण, वाराणसी, ३. १९७१ |
| सप. | समितिपत्रिका, १०. १–२; १–२. १९७१ |
| सस्मा. | स्मारिका सम्बोधिका, जयपुर, १९७०, जैन मित्रमण्डल, कुन्दीगरों के भैरूं जी का रास्ता जयपुर–३ |
| | सागरिका, सागर, ९. २; २०२७ वि० |
| साजैसंस्मा. | श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैनसंघ, रांगडी मोहल्ला, बीकानेर |
| | सोवियत भूमि, ६. ३. १९७०; १८. ९. १९७० |
| स्मारिका हि.वि.प.हा; हाहिविपस्मा. | स्मारिका हिन्दु विश्वपरिषद्, हाड़ौती सम्मेलन, कोटा, १९७० |
| | स्वाहा, राजस्थान प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान, जोधपुर, १. १–३; १९६९ |
| हिटा. | दी हिन्दुस्तान टाइम्ज़, नई दिल्ली |

| | |
|---|---|
| मजस्मा. | महावीर जयन्ती स्मारिका, जयपुर, १९७० |
| | मागधम्, आरा, ४; ५. १९७० |
| यूरासंहिस. | यूनिवर्सिटी ऑफ राजस्थान स्टडीज इन हिन्दी एण्ड संस्कृत, जयपुर, १९६७-१९६९ |
| | राजस्थान यूनिवर्सिटी स्टडीज़ इन संस्कृत एण्ड हिन्दी, जयपुर |
| राप. | राजस्थानपत्रिका, जयपुर |
| राप्राविप्रजो. का वार्षिक प्रतिवेदन | राजस्थान प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान जोधपुर का वार्षिक प्रतिवेदन, १९६७-६९; जोधपुर |
| | लोककला, उदयपुर, २०; ७. १९७० |
| विभाप. | विश्वभारतीपत्रिका, शान्तिनिकेतन. ११. १; ४, ६. १९७० |
| विभ. | विश्वम्भरा, बीकानेर, ६. ३; १९७० |
| वेवा. | वेदवाणी, बहालगढ़, सोनीपत, २३. १—३; ११—१९७०—१. १९७१ |
| शोप. | शोधपत्रिका २१. ३; ७—९. १९७० |
| | श्रमण, वाराणसी, ३. १९७१ |
| सप. | समितिपत्रिका, १०. १—२; १—२. १९७१ |
| सस्मा. | स्मारिका सम्बोधिका, जयपुर, १९७०, जैन मित्रमण्डल, कुन्दीगरों के भैरू जी का रास्ता जयपुर—३ |
| | सागरिका, सागर, ९. २; २०२७ वि० |
| साजैसंस्मा. | श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैनसंघ, रांगडी मोहल्ला, बीकानेर |
| | सोवियत भूमि, ६. ३. १९७०; १८. ९. १९७० |
| स्मारिका हि.वि.प.हा; हाहिविपस्मा. | स्मारिका हिन्दु विश्वपरिषद्, हाड़ौती सम्मेलन, कोटा, १९७० |
| | स्वाहा, राजस्थान प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान, जोधपुर, १. १—३; १९६९ |
| हिटा. | दी हिन्दुस्तान टाइम्ज़, नई दिल्ली |

# भारतीशोधसारसंग्रह

वर्ष १] अप्रैल, १९७१ [अंक १

# १. वेद (1. Veda)

## ऋग्वेद (Rgveda)

1. **Two Anomalous Cases in the Pada-Pāṭha of the Ṛg Veda**; P.D. Navathe, Centre of Advanced Study in Sanskrit, Universtty of Poona, Poona; **JUPH.**, 33; 1970; 9–12; E. So far as the Pp. of the Rv. is concerned the rules for analysis of Saṁhitā words into Pp. are nowhere defined; yet it is certain that there are some underlying principles which it persistently follows. However, some deviations from the normal practice have occasionally occurred. The two instances discussed in the present note fairly illustrate the point: 1. suṣuvúṣaḥ (Rv. 10. 94. 14c), Genitive sg. masc. of suṣuvāṁs- shou'd not have been analysed since, like many other similar unanalysed forms, it is made with the weak grade of the suffix. But it has been analysed as susu/vúṣaḥ, probably owing to the occurence of a v as is found in forms like sasavā'n etc. This makes vúṣaḥ made up of vús (the suffix) and as (the case-ending) which is evidently erroneous. In the second case gartārúgiva, the Pp., contrary to the general practice of separating iva from the inflected words with which it is compounded, has analysed it as garta/ārúgiva. This is the only instance where iva has not been separated by the Pp.

बात को पर्याप्त स्पष्ट कर देते हैं। १. सुषुवांस्— के पुंल्लिंग षष्ठी एक वचन सुषुवु'षः (ऋ १०.९४.१४ ग) को अवगृहीत नहीं करना चाहिए था। क्योंकि, अन्य बहुत से इस जैसे अनवगृहीत पदों के समान, यह प्रत्यय के दुर्बल क्रम से बना है। परन्तु, संभवतः ससवा'न् आदि रूपों के समान, इन में व् की स्थिति के कारण, यह पपा० में सुसुऽवु'षः के रूप में अवगृहीत किया गया है। इस विश्लेषण से वु'षः वुस् (प्रत्यय) और –अस् (विभक्ति) के योग से निष्पन्न ठैरता है, जो स्पष्ट ही अशुद्ध है। दूसरे उदाहरण गर्तारु'गिव में पपा० ने 'इव' को समस्त पदों से अवगृहीत करने की सामान्य प्रणाली के विपरीत इस का विश्लेषण गर्तऽआरु'गिव किया है। यही केवल एक ऐसा स्थल है, जहां इव को पपा० में अवगृहीत नहीं किया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

२. **उन्नति के पथ पर**; ले० मित्रसेन; प्र. भारतवर्षीय वैदिक सिद्धान्त परिषद्, अचल मार्ग, अलीगढ़; ०–६० पैसे; हि०; समीक्षकः भवानीलाल भारतीय, राजकीय कालिज, अजमेर; आ. मा., ५०. १६; १.१२.१९७०; १५; हि०। इस लघु कृति में ग्रंथ.

**४. दाता की धनसम्पत्ति कभी कम नहीं होती;** (वैदिक विनय से उद्धृत); **वेवा०** २३.२; १२.१९७०; **१–२;** हि० । न वा उ देवाः क्षुधमिद् आदि ऋ० १०.११७.१ का उपर्युक्त शीर्षक के विषय का प्रकाशक हि० अ० और भावार्थ हैं।

**५. पञ्चवृत्ति मुख्य प्राण; गुप०,** २३.१-२; ९–१०. १९७०;१०३; हि.। इस में ऋ० १.६.२७ के भाष्य के पंचवृत्ति मुख्य प्राण रूप ग्रयास्य का भाव व्यक्त किया गया है। ग्रयास्य प्राणों के केन्द्र में रहता है। इस से सम्बद्ध वाक् आन्तरिक—ब्राह्मी है। सूक्ष्म प्राण के केन्द्र–मस्तिष्क से उतरती हुई दिव्य वाणी सात धाराओं में बंट जाती है। इस भाव को एक चित्र द्वारा भी व्यक्त किया गया है।

**६. पाणिग्रहण प्रतिज्ञा;** ब्रह्मानन्द त्रिपाठी, अजमेर; **आ. मा.,**५०.२१; १.१.१९७१; **११–१२;** हि.। यहां पर विवाहसंस्कार में प्रयुक्त कतिपय प्रतिज्ञा-मन्त्रों का पद्यों में अनुवाद सहित भाव दिया गया है।

**७. प्रार्थना;** अम्बादान आर्य, कविकुटीर, कुरड़ायां (राजस्थान); **आ. मा** , ५०.२०; १५.१२. १९७०; १:१; हि.। इस में त्वं हि विश्वतः (ऋ० १.९७.६) का व्याख्यान और पद्यानुवाद हैं। परमात्मा के सत्योपदेश से निष्पाप हो हम परमेश्वर की भक्ति और आज्ञापालन में नित्य तत्पर रहें।

**८. वेद का अद्भुत बैल**—अर्थात् राष्ट्र का स्वरूप; ले. ब्रह्मानन्द जिज्ञासु; प्र. श्री हंसराज आर्य ट्रस्ट, जाखल मण्डी (जिला हिसार); .५० पैसे; समीक्षकः भवानीलाल भारतीय; **आ. मा.,** ५०.२१; १.१.१९७१; १६.१; हि.। इस में 'चत्वारि शृंगा त्रयोऽस्य पादा' का राष्ट्रपरक व्याख्यान है।

**९. वेदप्रवचन—अथेश्वर-स्तुति-प्रार्थनोपासना-मन्त्राः;** युधिष्ठिर मीमांसक, सम्पादक वेदवाणी, सोनीपत; वेवा०, २३.३; १.१९७१; १७–२६; हि.। ईश्वर, स्तुति, प्रार्थना और उपासना का लक्षण बता और समझा कर ऋ० ९.६६.११ और ऋ० १.९७ के हिन्दी अनुवाद सहित 'विश्वानि देव' (य०३०.३) का आध्यात्मिक, आधिदैविक और अधियज्ञ अनुवाद और व्याख्यान देते हुए इन तीनों का परस्पर सम्बन्ध और सब का अध्यात्म में पर्यवसान बताया गया है। सविता ईश्वर, सूर्य और अग्नि है, दुरित दुर्गुण और अन्धकार हैं। भद्र कल्याण और प्रकाश है।

**१०. वेदवाणी; आ.मा.,** ५०.२१; १.१.१९७१; **१:१;**हि.। यहां ऋ० ७.८९.३. (क्रत्वः समह दीनता का शब्दार्थ और पद्यों में भाव दिए गए हैं। मन्त्र का आशय है कि "मैं ने अशक्ति से कर्त्तव्य-घात किया है। प्रभु मुझे सुखी करें।"

**११. श्रुतिसुधा; गुप०,** २३.३; ११.१९७०; ११५; हि.। इस में इदं वसो (ऋ० ८.२.१) का अनुवाद और व्याख्या हैं। इन्द्र का सोमपान मन का मस्तिष्क से सम्पर्क है। इस से ज्ञान प्राप्त होता है।

**२२. सत्य की विजय ही स्थायी होती है;** (वैदिक विनय से उद्धृत); **वेवा०**, २३.१;११.१९७०; १–२; हि०। सा मा सत्योक्तिः (ऋ० १० ३७.२) का उपर्युक्त आशय का अनुवाद और भावार्थ हैं।

**१३. हिन्दी रुद्राष्टाध्यायी;** प्र. वैदिक ज्ञान-भारती, ऋषिकुल ब्रह्मचर्याश्रम, रतनगढ़ (राजस्थान); मूल्य ३–५०; स.. हि.। समीक्षकः दिवाकर शर्मा; विभ., ६.३;१९७० (२०२७ वि०.); **८९;** हि.। यह रुद्रविषयक सूक्तों का सरल हिन्दी अनुवाद सहित प्रकाशन है।

**१४. हे मनुष्यो ! अपनी आत्मा को देखो;** (वैदिक विनय से उद्धृत); वेवा०, २३.३; १.१९७१; १–२; हि.। यह अयं होता प्रथमः (ऋ० ६.९.४) ऋचा का अनुवाद और भावार्थ है। आत्माग्नि का हवन अनादि काल से चला आ रहा है। इसी हवन से समस्त ज्ञान बल और ऐश्वर्य का आदान मिल रहा है। यह अमर है और शरीर आदि में बढ़ता है और सब संसार को व्याप्त कर लेता है। उसे देख कर अमर हो जाओ।

१५. अन्नदानप्रशंसा; रामचन्द्र वामन कुम्भारे, प्रोफेसर ऑफ संस्कृत, वनस्थली विद्यापीठ, वनस्थली; पूरासंहिस., २; ७.१९६७; ६८–७१; हि. । ऋ० १०.११७ को हिन्दी अनुवाद सहित प्रस्तुत कर उस में प्राप्त अन्नदान की महिमा के उपदेश की अथर्ववेद और उपनिषदों आदि के वाक्यों से पुष्टि करते हुए लेखक ने माना है कि प्राणियों को अन्न देना भगवान् को ही जिमाना है ।

१६. ऋग्वेद का इन्द्र, इन्द्राणी और वृषाकपि का सम्वाद; रामनाथ वेदालंकार; गुप०, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ७०-७९; हि. । लेखक ने विभिन्न आचार्यों के मतानुसार ऋ० १०.८६ के मन्त्रों के वक्ता बता कर इस सूक्त का कथानक, उस के आध्यात्मिक (-इन्द्र=आत्मा; इन्द्राणी=बुद्धि; वृषाकपि=मन; मृग=अहंकार; उक्षा=प्राण और इन्द्रियां),तिलक के अनुसार आधिदैविक (वृषाकपि=सूर्य; हरित मृग=मृगशीर्ष नक्षत्र; कुत्ता=श्वा नक्षत्र), स्कन्दाभिमत ऐतिहासिक (इन्द्राणी=इन्द्र की पत्नी; वृषाकपि=ऋषि), नैरुक्त (इन्द्राणी=माध्यमिक वाणी; इन्द्र=वैद्युत अग्नि) और राजनीतिक (इन्द्र=राष्ट्र का राजा; इन्द्राणी=राजपरिषद्,वृषाकपि=सामन्त राजा;सोम=कर; मृग=सामन्त का एक अधिकारी) अर्थ दिए गए हैं तथा सूक्त के सब मन्त्रों का समीक्षात्मक पाटि० सहित हि०अ० और मूल मन्त्र दिए गए हैं ।

कर के पाणिनि के सूत्र ३.२.१०९ और ५.१.११८ में प्रस्तुत व्याख्या को स्वीकार करता है और इस पंक्ति का यह अनुवाद करता है '(यम के लिए), जो निम्नतम प्रदेश (पितृलोक=प्रवतो मही:) .......तक ले जाता रहा है ।'

18 **Apropos the** Ṛg-veda **V. 40**; V.G. Rahurkar, Deptt. of SKT & PKT. Languages, University of Poona, Poona-7; **UMCV.**, 1970; 511-516; E. Study of Rv. V. 40 can help in determining the position of Atris in the social set up of those days. Stanzas 1-5 are an invocation to Indra and 6-9 describe sun's rescue by Atri from Svarbhānu. Atris achieved it with their magical power, an indispensable aid to Indra's valour. The solar eclipse was not total when Atris observed it; it came to an end soon and Atris came out victorious. Svarbhānu is not mentioned any where else in the Ṛg-veda and the Atharvaveda. Brāhmaṇas often allude to this event. The story appears in the Mahābhārata. This vedic phenomenon ultimately developed into the legend of Rāhu-ketu.

ऋ० ५,४० का अध्ययन तत्कालीन समाज-व्यवस्था में अत्रियों के स्थान के निर्णय में सहायक हो सकता है । मन्त्र १-५ में इन्द्र की स्तुति है, ६-९ में अत्रि द्वारा स्वर्भानु से सूर्य की रक्षा का वर्णन है । अत्रियों ने इस कर्म को इन्द्र के वीर्य को अपरिहार्य सहायक अग अपनी माया से सम्पन्न

देश की अवस्था ठीक करने और सुख-समृद्धि प्राप्त करने की इस सूक्त में वर्णित एकता ही एक मात्र ओषधि है।

२०. नासदीयसूक्तम् (भाववृत्तीयम्) (ऋ० १०. १२९); अरविन्दमतमनुसृत्य केनचित् लिखितम्; विषयसूच्यां त्वरविन्दस्यैव नामांकितमस्ति;गुप०, २३. १-२; ९-१०.१९७०; २२-३१;सं. । त्रैतवादमनुसृत्य मन्त्राणामर्थं प्रदायारविन्दकृता नासदीयसूक्तव्याख्या प्रस्तास्ति । जगतोऽस्योत्पत्तिरवचेतनायाः समुद्रात् संकल्पजन्यस्पन्दनात् संजाता । एकं सत् स्वसंकल्पमात्रेण निमित्तोपादानकारणानि युगपदेव जनयति । तस्यात्मप्रकाश इयं सृष्टिः ।

मन्त्रों का त्रैतवादपरक अर्थ दे कर नासदीय सूक्त की अरविन्द की व्याख्या दी गई है। इस जगत् की उत्पत्ति अवचेतना के समुद्र से संकल्पजन्य स्पन्दन से हुई है। एकं सत् (=ब्रह्म) संकल्पमात्र से निमित्त और उपादान कारणों को एक साथ उत्पन्न कर देता है यह सृष्टि उसी का प्रकाश है।

२१. वैदिक अग्निप्रकाश; ले० स्वा० समर्पणानन्द; सम्पादकः इन्द्रराज; प्र. वर्णाश्रमसंघ, प्रभात आश्रम, टीकरी नेक; रु० १-२५; हि०; समीक्षकः भवानी लाल भारतीय, राजकीय कालेज, अजमेर; **आ. मा० ५०.१६; १.१२.१९७०; १५;** हि. । स्वामी समर्पणानन्द के कुछ वेदमन्त्रों की व्याख्या के भाषणों का संग्रह है।

## शब्दों का अध्ययन (Study of Words)

22. **Tryambaka;** S.K.Gupta, Reader in Sanskrit, Rajasthan University, Jaipur-4; **7th All Rajasthan Homoeopathic Medical Conference Sovenir 1970; 40-41:** E It is in continuation of 'Cocount (Tryambaka) in the Ṛg-Veda is the Origin of Śiva Cult' and points out the preparation of a homoeo trituration from coconut water and its efficacy in several diseases. Mṛtyu in Rv. VII. 59. 12 means appendix in the human body.

यह पूर्व लेख 'ऋग्वेद में नारिकेल (त्र्यम्बक) शिव पूजा का मूल है' का अनुबन्ध है। इस में नारिकेल के जल से होम्यो दवा के निर्माण और कतिपय रोगों पर इस दवा के अनुकूल प्रभाव का वर्णन है। ऋ. ७.५९.१२ में 'मृत्यु' मानवशरीर में स्थित उण्डुक या अपेण्डिक्स का नाम है।

23. **Bṛhaspati Und Indra;** Au von Hanns-Peter Schmidt: Otto Harrassowitz, Wiesbaden; Reviewer: V. G. Rahurkar; **ABORI.,** L. 1-IV; 1969; **109-112;** E Schmidt offers a close and critical study of Bṛhaspati. He feels that Bṛhaspati has an evolving form completely accomplished by the time of the final redaction of the Ṛgveda. The Vala-myth is a world-creation myth. The author has discussed the specialities of Bṛhaspati punctuated with exact quotations from the Ṛgveda and other sources. Parallels from Greek and Avestan myths have also been cited.

श्मिट् ने बृहस्पति का समीक्षात्मक व्यापक अध्ययन प्रस्तुत किया है। उन का मत है कि बृहस्पति का रूप विकसनशील है जो ऋग्वेद के अन्तिम सम्पादन तक पूरा हो चुका था। वल का आख्यान सृष्टि की रचना का आख्यान है। लेखक ने बृहस्पति की विशेषताओं पर विचार किया है, जिस में ऋग्वेद आदि से पुष्कल प्रमाण दिए गए हैं। यूनानी और अवेस्ता देव- कथाओं से मिलते जुलते आख्यान भी दिये गये हैं।

२४. **ब्रह्मगवी**; बद्री प्रसाद पंचोली, प्रवक्ता, हिन्दी विभाग, राजकीय कॉलेज, अजमेर; **गु २३.१-२; ९-१०. १९७०; ८५-८७;** हि.। ऋग्वेद में बृहती सृजनशक्ति का नाम है। पीछे के साहित्य में यह बृहती ही ब्राह्मी, ब्रह्माणी आदि के रूप में विकसित हुई है। बृहती √बृह् और √बृंह् से उत्पन्न होने से बृहस्पति और ब्रह्मणस्पति—दोनों के भावों को व्यक्त करता है। बृहद्दिवा—बृहती सृजन की पूर्वावस्था है। यही अथ० में ब्रह्मगवी और ब्रह्मजाया है। यह दुर्धर्ष, स्वयम्भू, भूमण्डल में स्थित और अबाध्या है। अध्यात्म में यह साधक की विरोधी अन्तर्वृत्तियों को नष्ट करती है। व्यवहार-जगत् में यह

मनुष्य को सफलता द्वारा दुर्धर्ष आत्मबल देती है जनता की वाणी का दबना अनुचित है।

25 **The Meaning of Vedic** Kāru'; J. Gonda, van Hogendorpstrast 13, Utrecht; **UMCV**, 1970; 479-488; E. The auther studies the uses of the vedic word Kāru' – and the Greek word kérux and concludes that these two words, 'although their appellations were etymologically related, were, it is true, both of them "spokesmen", speaking, on behalf of patrons or others in public obviously being the most conspicuous part of their task. In detail their functions were widely different, those of the kérux being more like the task of the sūta as represented by the authors of the brāhmaṇas Granting that in olden times no clear distinction was made between the man who composed poems, hymns or tales and the man who delivered them, the Vedic term kārú alone – for Greek kérux does not support Schmitt's argument —, denoting the "proclaimer of praise", cannot prove the existence, in the common fatherland of all Indo-Europeans, of a poet, known by the name of *kāru–, and mainly characterised by his wanderings.'

में *कारु' नाम से अभिज्ञात और प्रमुखतः अपने भ्रमणों से विशिष्ट कवि की सत्ता को प्रमाणित करने में समर्थ नहीं है।

26. **The Word 'Garta' in the** Ṛg-veda; B. H. Kapadia, Va labha Vidyapeeth, Vallabha Vidyanagar; **UMCV.**, 1970; 521–526; E. From a discussion of the Vedic uses and interpretations of the word garta and its compounds, the author concludes that the 'word garta is found in all the three genders viz. m., f, and n. The meaning of the word has undergone gradual change.' It 'appears to have originally the meaning a chariot or an elevated seat in a chariot Then an elevated seat in the gambling hall on which a person is required to sit in order to tell the truth and truth alone Subsequently, it meant a house, then a pit or a hollow and even a cemetry. It is only in I. 124.7 that garta because of gartāruk can mean a board or a dais on which dice was thrown.'

गर्त शब्द और उस के समासों के प्रयोगों और भाष्यों के विवेचन से लेखक ने निष्कर्ष निकाला है 'कि गर्त शब्द तीनों ही लिंगों पुं०, स्त्री और न. में

indicate that this word refers to a container for the purpose of drinking soma from (dhene); this container is such as it could kill, may be, by piercing (hanū); it could be taken up, could be placed to resemble the shoot of the soma-plant and it could be fixed and loosened. In the case of śipiviṣṭa also the original concept seems to be of the piercing horn, mixed with that of the pointed and virile male organ. This inference is supported by an interpretation or explanation of some related Vedic utterances.

शिप्र *√ शिप् (तु. क अवे.√ शिफ् और अवैस्ता पद शुफ़) से निष्पन्न हुआ है। इस का अर्थ 'शिरस्त्राण पर सींग के समान उच्छ्रय' है, क्यों कि इस लेख में अधीत इस शब्द के प्रयोग इंगित करते हैं कि यह शब्द सोमपान के निमित्त पात्रविशेष का संकेतक है; यह पात्र ऐसा है कि यह, हो सकता है, वींध कर, वध कर सकता था; इसे उठाया जा सकता था, सोम के पौधे के तन्तु के सदृश दिखाई पड़ने के लिए रक्खा जा सकता था और यह कसा या ढीला किया जा सकता था। शिपिविष्ट का मूल भाव भी खड़े हुए सशक्त पुरुष लिंग के भाव से मिश्रित वींधने वाला सींग रहा होगा। इस निष्कर्ष को कतिपय सम्बद्ध वैदिक उक्तियों के भाष्य या व्याख्यान से पुष्ट किया गया है।

28 **Vedic Sources of the** Śārṅgaka **Legend of the** Mahābhārata; Ram Gopal, Reader in Sanskrit, Punjab University, Chandigarh; **UMCV**, 1970; 397-401; E The Mahābhārata is rich in Vedic legends, names, metres and grammatical forms. *It contains* the legend of Śārṅgaka in I. 228-232. In this legend the Śārṅgaka sages are named as Jaritāri, Sārisṛkva, Stambamitra and Droṇa. Their father is Mandapāla and mother is Jaritā. The seers of Rv. X. 142 have been given as Jaritṛ, Sārisṛkva, Stambamitra and Droṇa. The first name differs in the two lists. The epic verses closely resemble the Mantras of the Yajurveda. However, there is no trace of the epic story *in the* Ṛgveda. Sāyaṇa has linked the epic story with Rv. X. 142 which can *not be* accepted for chronological reasons. Since the verses of this hymn are applied in prayers to ward off the dangers of Agni, it appears that the epic legend has been developed on the basis of Rv. X. 142 read with its application in ritual. It is also possible that there was some other Vedic legend *which has given rise* to the epic legend.

महाभारत वैदिक आख्यानों, नामों, छन्दों और व्याकरणिक रूपों में समृद्ध है। इस में १.२२८-२३२ में शार्ङ्गक का आख्यान आया है। यहां शार्ङ्गक ऋषियों के नाम जरितारि, सारिसृक्व, स्तम्बमित्र और द्रोण हैं। ऋ० १०.१४२ के ऋषि जरितृ, सारिसृक्व, स्तम्बमित्र और द्रोण दिए गए हैं। दोनों सूचियों के पहले नाम में भेद है। महाभारत के श्लोकों का यजुर्वेद के मन्त्रों से घनिष्ट साम्य है। परन्तु इस महाभारतीय कथा का ऋग्वेद में कोई चिह्न नहीं है। सायण ने महाभारतीय आख्यान को ऋ. १०.१४२ से सम्बद्ध किया है जिसे तिथि-सम्बन्धी कारणों से स्वीकार नहीं किया जा सकता। क्यों कि इस सूक्त के मन्त्रों का प्रयोग अग्नि से भीति के निवारण की प्रार्थना में किया जाता है, ऐसा प्रतीत होता है कि यह महाभारतीय कथा ऋ. १०.१४२ और उस के कर्मकाण्ड में विनियोग के आधार पर विकसित हुई होगी। यह भी सम्भव है कि कोई अन्य वैदिक आख्यान रहा हो जिस से यह महाभारत का आख्यान विकसित हुआ है।

सुधीर कुमार गुप्त

२९. **ऋग्वेदाचे द्रष्टे**; व. ग. राहूरकर; ज्ञानेश्वर, ३.१; २.१९७१; १-१३; म.। लेखक का पूर्व ग्रन्थ-Seers of the Ṛgveda, Poona, 1964. ऋग्वेदातील सूक्तों ज्यांनी "पाहिली" अशा ऋषींच्या वांशिक, सामाजिक, राजकीय इतिहास-विषयक इत्यादी प्रकारची माहिती मिळवण्याचा

imposed upon the archaic text an unnatural and *unoriginal* set of Saṁdhi rules and phonetic pronunciation (and later, consequently, transcription) which were completely at variance with the ṛṣi-kavis' own speech habits. It is now a product of pre- but semi-pāṇinian type of grammer. The essential genius of Indian literary transmission has always been not passively receptive but receptively dynamic and modifyingly redactorial. This was due to the Indian cultural setting, transmission wear-and-tear and sacrificial decadence. The emergence of the various pāṭhas of the Ṛg-veda explicitly imply the feeling of danger from wear and tear which must have set in at the time of their emergence. In their redaction the Saṁhitākāras besides effecting Saṁdhis etc. mentioned above, also changed the order of words. The original Ṛg vedic text should therefore, be reconstructed by restoring the metrical regularity etc. and four types of archaisms and for that sake all modifications of the text—especially in the word-order should be effected. The author has explained his method of reconstruction and its steps and has furnished a summary-demonstration of this method by offering reconstructed texts of some Ṛgvedic verses in Gāyatrī, Triṣṭubh and Jagatī metres The paper also describes the nature, importance and quality of the eleven methodolcgical and textual results obtained by the author from this and similar previous studies.

अब यह पूर्व—परन्तु अर्ध—पाणिनीय प्रकार की व्याकरण की निष्पत्ति है। भारतीय साहित्य संक्रामण सदा से ही, मूक ग्राहक न हो कर, ग्रहण में सशक्त और परिवर्तक शोधक-सम्पादक रहा है। इस के कारण भारतीय सांस्कृतिक व्यवस्था, संक्रामण में जीर्ण-शीर्ण हो जाना और याज्ञिक अधःपतन हैं। ऋग्वेद के विभिन्न पाठों का उद्गम स्पष्ट ही जीर्ण-शीर्ण होने के भय को व्यक्त करता है, जो उन पाठों के उद्गम काल में चालू हो चुका होगा। अपने शोधक सम्पादन में संहिताकारों ने, ऊपर वर्णित सन्धि आदि के अतिरिक्त, पदों के क्रम को भी बदल दिया। अतः ऋग्वेद के मूलपाठ की संरचना छान्दसिक व्यवस्था आदि को ठीक कर के तथा चार प्रकार की प्राचीनता को लागू कर के करनी चाहिए और इस के लिए पाठ में सर्वविध परिवर्तन, विशेष रूप से पदों के क्रम में हेर-फेर कर लेना चाहिए। लेखक ने पुनः संरचना की शैली और इस के सोपानों/क्रमों का व्याख्यान किया है और इस शैली का गायत्री, त्रिष्टुभ् और जगती छन्दों के कुछ ऋग्मन्त्रों के पुनर्निर्माण प्रस्तुत कर संक्षिप्त प्रदर्शन किया गया है। लेख में लेखक के प्रस्तुत और इसी प्रकार के पहले अध्ययनों से प्राप्त ग्यारह प्रणाली और पाठ सम्बन्धी निष्कर्षों के प्रकृति, महत्त्व और गुण का भी वर्णन किया

आत्मानुभव, सृष्टिक्रम, इतिहासज्ञान, आप्तजनों और सामान्य लोक के मत से होता है।

३६. श्री शूरजी आर्ष गुरुकुल "यज्ञतीर्थ" एटा (उ.प्र.) में **अश्वमेध यज्ञ के स्वरूप** का प्रदर्शन; ज्योतिस्वरूप आचार्य; **आ.मा.**, ५०.२०; १५.१२.१९७०; १०; हि.। यह स्वामी ब्रह्मानन्द दण्डी के ८.११.१९७० के भाषण का सार है। अश्वमेध राष्ट्र और विश्व को धनधान्य से पूर्ण करना, और सार्वभौम सर्वहितकारी नियमों से राष्ट्र का पालन है, गोमेध वाणी आदि इन्द्रियों पर वश और गोरक्षा है तथा पुरुषमेध व्यक्ति का त्यागी हो अपने को ईश्वर के समर्पण करना और शव को जला देना हैं।

## अथर्ववेद (Atharvaveda)

३७. **श्रुतिसुधा**; (ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका' से); **गुप.**, २३.१-२; ९-१०.१९७०;१; हि.। यहां अवे. १०.७.२० (यस्मादृचो अपातक्षन्) का शब्दार्थ और भाव दिए गए हैं। ईश्वर वेदों का कर्त्ता है। वही उपासना के योग्य है।

३८. **बृहस्पति द्वारा फालमणि-बन्धन**; भगवद्दत्त वेदालंकार; **गुप.**, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ९७-१०२; हि.। यहां अवे. १०.६ का विश्लेषण और अध्ययन प्रस्तुत किए गए हैं। फालमणि का स्थान शरीर के अन्दर है। यह न अन्न है, न कुदाल, प्रत्युत मानव शरीरस्थ एक शक्ति है। देवों के अंश रूप फालमणियों से आविष्ट कृपिजन्य अन्न भी मणि है। भोजन द्वारा यह मणि शरीरस्थ देवों को प्राप्त हो जाता है। यह प्राप्ति अन्न के शरीर में वीर्य आदि में परिणत होने से होती है। वीर्य के शक्ति और इन्द्रिय केन्द्रों में पहुंचने पर आन्तरिक कृषिकर्म प्रवृत्त होता है। यहां अन्न ही अग्नि और कुदाल हैं। अग्नि ही खदिर है। इन्द्रिय आदि में दिव्य शक्ति ही अर्क है। इस अर्क रूप मणि को ही बृहस्पति शिष्यों को बांधता है—उन्हें ब्रह्मचर्य के पालन की शिक्षा देता है। इस से सर्वविध भूति मिलती है।

## ब्राह्मण (Brāhmaṇas)

३९. **सामविधानब्राह्मणम्** with वेदार्थप्रकाश of सायणाचार्य and पदार्थमात्रविवृति of भरतस्वामिन्; Ed. B. R. Sharma, Tirupati, 1964; 15-00; Reviewer: V. G. Paranjape; **ABORI.**, L. I-IV; 1969; **114-115**; E. SVB. is edited with a new commentary by Bharata Svāmin along with that of Sāyaṇa. Although a work of degenerate priesthood—a medley of Śrauta ceremonies, magical rites, kāmya ritual and rites for securing rewards yet its study with co plete detatchment is the prime need of the moment. This gives us a sample of painstaking scholarly work.

सायणभाष्य और भरतस्वामिन् के नए भाष्य के साथ सामविधान ब्राह्मण का सम्पादन है। यद्यपि यह पतित पौरोहित्य की रचना है जिस में श्रौत क्रियाओं, जादू-कर्म और लाभप्राप्ति के लिए काम्य विधि-विधानों की खिचड़ी है, तथापि पूर्ण अनासक्ति से इस का अध्ययन आज परम आवश्यक है।

**40.** Jaiminīyārṣeya-Jaiminīyopaniṣad Brāhmṇe; Ed., Pub. B. R. Sharma, Director, Kendriya Sanskrit Vidyapeetha, Tirupati; 24-00; Reviewer: C. G. Kashikar; ABORI., L. 1-IV; **105-108**; E. The volume comprises two texts of the Jaiminīyas The JĀBr. presents an exhaustive register of Gānas and their Ṛṣis. It is in sū ra style. It differs from the Kauthuma Ārṣeya Brāhmaṇa mainly in its Gānas. The JUp. Br. may be regarded as a part of or an Appendix to the Jaiminīya Brāhmaṇa. It bears the character of an Upaniṣad rather than that of a Brāhmaṇa. It contains a few injunctive elements and several myths and legends particularly bringing out the significance of the Gāyatri Sāman.

इस ग्रन्थ में जैमिनीयों के दो ब्राह्मणों का संग्रह है। जैआब्रा. गानों और उन के ऋषियों का पूर्ण लेखा प्रस्तुत करता है। यह सूत्रशैली में है। कौथुम आर्षेय ब्राह्मण से इस का प्रमुख भेद गानों में है। जैउब्रा. को जैमिनीय ब्राह्मण का

अंश या परिशिष्ट माना जा सकता है। इस की प्रकृति ब्राह्मण की अपेक्षा उपनिषद् की है। इस में कुछ विधि तत्त्व और बहुत सी कथाएं और आख्यान हैं, जो विशेष रूप से गायत्री सामन् के भाव को व्यक्त करते हैं।

४१. **शतपथब्राह्मण की स्वरप्रक्रिया;** बृजबिहारी चौबे, प्राध्यापक, विश्वेश्वरानन्द इन्स्टीट्यूट ऑफ संस्कृत एण्ड इण्डोलोजिकल स्टडीज, (पंजाब यूनिवर्सिटी), होश्यारपुर (पंजाब); यूरासंहिस, १९६८-६९; ६१ ७३; हि.। सम्पूर्ण वैदिक वाङ्मय कुछ अपवादों के साथ स्वराङ्कित है। प्रायः संहिता, ब्राह्मण और आरण्यक में एक ही प्रक्रिया मिलती है। परन्तु शतपथब्राह्मण (=श.) की स्वरप्रक्रिया सब संहिताओं और ब्राह्मण आदि से भिन्न है। वेबर, विश्वबन्धु, युधिष्ठिर मीमांसक, मैक्डोनल, कैलण्ड और कीलहार्न की श. में स्वराङ्कनपद्धति एवं स्वरप्रक्रिया विषयक कल्पनायें (-विचार, व्याख्यान या लेख) परम्परा एवं शास्त्रीय सिद्धान्त के विपरीत हैं। श. 'में दो ही स्वर प्रचलित हैं-उदात्त और अनुदात्त। उदात्त और अनुदात्त का सन्धि से जो उदात्त स्वर उत्पन्न होता है उस को भाषिक स्वर कहते हैं। जात्यादि स्वतन्त्र स्वरित भी भाषिक कहलाते हैं। ये भाषिक स्वर उदात्त ही होते हैं। भाषिक स्वर से भिन्न संहिता में जो उदात्त होता है वह श. मे अनुदात्त तथा संहिता मे जो स्वरित एवं उदात्त होते हैं वे श. में उदात्त हो जाते हैं।' उच्चारण और अर्थभेद से स्वरपरिवर्तन सब मानते हैं। शाखाभेद और प्रक्रियाभेद से भी स्वरों में विपर्यय मिलता है। अतः स्वर के निर्णय में परम्परा ही प्रमाण है। उपर्युक्त श. की स्वर-प्रक्रिया कात्यायन श्रौतसूत्रादि से सम्मत है। संहिता के समान ही श. में उदात्त स्वर को बिना अंकित किये छोड़ दिया जाता है तथा अनुदात्त को वर्ण के नीचे एक पड़ी रेखा के द्वारा संकेतित किया जाता है। जात्यादि स्वतन्त्र स्वरित श. में उदात्त ही माने जाते हैं, इस लिये इन के स्वराङ्कन का अलग प्रकार नहीं है। संहिता में जो वर्ण उदात्त था उस के नीचे श. में पड़ी रेखा का चिह्न देख कर तथा संहिता में जो अनुदात्त था श. में उस वर्ण के नीचे कोई चिह्न न देख कर वेबर, मैक्डोनल आदि विद्वानों ने अनुदात्त के चिह्न को उदात्त का चिह्न समझ लिया तथा अचिह्नित वर्णों को अनुदात्त समझ लिया, किन्तु उन की यह धारणा बिल्कुल गलत है। भाषिक स्वर के लिये कोई चिह्न नहीं है।

४२. **आलम्भ यज्ञ;** बद्रीप्रसाद पंचोली, प्राध्यापक, राजकीय महाविद्यालय, किशनगढ़; यूरासंहिस., २;७.१९६७; ४७-६३; हि.। देवपूजा, संगतिकरण और दानार्थक√यज् से निष्पन्न यज्ञ को जैन, बौद्ध और वैदिक परम्परा में आध्यात्मिक तो माना ही गया है, वैदिक परम्परा में उस का जीवन के व्यावहारिक पक्ष से भी संबन्ध है। यज्ञ तो कर्म के लिए स्वार्पण की. विचार की एकतानता की और साथ ही समष्टि के सन्दर्भ में अपने अधिकार के प्रति सत्य निष्ठा की संज्ञा है। प्राचीनों ने यज्ञ के तीन प्रमुख और इक्कीस अवान्तर प्रकारों में मनुष्यों के अनन्त कर्मों या यज्ञों को समाहित किया है। यज्ञ मन्त्रों से पदार्थ निर्माण, उन के उपभोग और उन की सत्ता की भावना को कल्पना से होते हैं। यज्ञ सब वर्णों से सम्बन्ध रखता है। क्षत्रियों का आलम्भयज्ञ से विशेष सम्बन्ध है। लौकिक और वैदिक साहित्य में आ√लभ् का अर्थ छूना, पाना, व्यवस्था में रखना आदि हैं। इस का हिंसा से कोई सम्बन्ध नहीं है। यज्ञों में न पशुहिंसा थी, न पुरुषहिंसा। यज्ञ ओषधियों से होता था। पशुओं और पुरुषों को यथायोग्य काम में लाना और व्यवस्था में रखना ही उन का आलम्भन है। पशु-हिंसा का बहुशः उल्लेख मालूम पड़ता है। अश्वमेध सौर मण्डल में चलने वाली क्रियाओं का प्रतीक है। गवालम्भ गो से दूध, दही और उपयोगी सामग्री प्राप्त करना आदि है। प्रतीक यज्ञों में पशु बलि के लिए पुरोडाश का प्रयोग होता था।

सब को वश में रखने का कार्य क्षत्रिय का था। अतः आलम्भ यज्ञ क्षत्रियों का कर्त्तव्य था। आजकल भी उद्घाटन समारोहों आदि के रूप में आलम्भ यज्ञ होते हैं। आलम्भ और आरम्भ एक ही हैं। ये पद 'कर्म', 'आरम्भ' आदि के द्योतक हैं।

43. **Henoritualism of the** Brāhmaṇa **Texts;** G. U. Thite, Centre of Advanced Study in Sanskrit, University of Poona, Poona; **JUPH.**, 33; 1970; 23-36; E. There is a general 'henoism' in Indian thinking. Hence anything which is the subject-matter at particular moment becomes the omnipotent, the highest, the only one identical with all etc for the time being This tendency is clearly seen in the careful descriptions and explanations of the ritual in the Brāhmaṇas which treat each and every detail in the ritual with utmost care and importance. The Brāhmaṇas glorify the ritual detail which is in the context as the only existing one forgetting that they have treated other preceding rites in the same manner. They identify these rites with worlds, Prāṇa, Vajra, year and so on and regard it as a means to attain heaven, to remove the asuras and so on. The paper calls this tendency 'henoritualism' and describes its various aspects like those mentioned above with examples and observes that this henoritualism is an important link between the ritualism and spiritualism of the *Brāhmaṇa* texts. *It is also* closely connected with the latent monism which is seen more prominently in the Upaniṣads and other literature.

भारतीय विचारधारा में एक को सर्वोपरि मानने की सामान्य प्रवृत्ति है। अतः कोई भी वस्तु जो किसी समय पर विचार का केन्द्र है, उस समय वही एक सर्वशक्तिमान्, सर्वोन्नत तथा सब के साथ तदात्मभूत मान ली जाती है। यह प्रवृत्ति ब्राह्मणों के क्रियाओं के वर्णनों और व्याख्यानों में स्पष्ट लक्षित होती है। ब्राह्मण कर्मकाण्ड के प्रत्येक विस्तार को बड़ी सावधानी और महिमा के साथ वर्णित करते हैं। ब्राह्मण वर्ण्यमान क्रिया को एकमात्र सत्तावान् के रूप में प्रशंसित करते हैं और यह भूल जाते हैं कि उन्हों ने उस पूर्व की क्रियाओं की भी इसी प्रकार स्तुति की है। वे इन क्रियाओं का लोकों, प्राण, वज्र और संवत्सर आदि से तादात्म्य करते हैं और इसे स्वर्ग प्राप्ति और असुरों के अपाकरण आदि का साधन मानते हैं। यह लेख इस प्रवृत्ति को हीनोरिच्वलिज्म नाम देता है और जिस प्रकार के ऊपर वर्णित किए गए हैं इस प्रकार के इस प्रवृत्ति के विभिन्न पक्षों का सोदाहरण वर्णन करता है और मानता है कि यह हीनोरिच्वलिज्म ब्राह्मणों के कर्मकाण्ड और अध्यात्म के बीच एक महत्त्वपूर्ण कड़ी है। इस का उस अन्तर्हित अद्वैतवाद से भी गहरा सम्बन्ध है जो उपनिषदों और अन्य साहित्य में अधिक प्रमुख रूप में लक्षित होता है।

## उपनिषद् (Upaniṣads)

40. Jaiminīyārṣeya-Jaiminīyopaniṣad-Brāhmaṇe Ed., Pub. B.R. Sharma, Director, *Kendriya Sanskrit Vidyapeetha*, Tirupati; 24-00; Reviewer: C.G. Kashikar; **ABORI.**, L I–IV; 1969; **105–108; E.**

४४. जीवन का लक्ष्य; जीवाराम पुरोहित श्री कर्णपुर; **आ.मा.**, ५०.२०; १५.१२.१९७०; ४-५; हि.। यहां केनोपनिषद् २.२ (नाहं मन्ये सुवेदेति) के शब्दार्थ और भाव का व्याख्यान दिया गया है।

४५. श्वेताश्वतरोपनिषद्; ले. जगत् कुमार शास्त्री; प्र. मधुर प्रकाशन, आर्य समाज, बाजार सीताराम, दिल्ली ६; रु. ४-००; हि.; समीक्षकः भवानीलाल भारतीय; **आ.मा.**, ५०.१६;१.१२. १९७०; १५; हि.। प्रारम्भ के कतिपय मन्त्रों की विशद व्याख्या है, परन्तु पिछले अध्यायों में व्याख्या को संक्षिप्त कर दिया गया है।

46. **Concept of** Haṃsa **in the** Upaniṣdic **Literature;** Anam Charan Swain, Poona; **JOI.**, XIX. 3; 3. 1970; **216-222;** E. "In the Ṛgveda the word haṁsa besides denoting the swan was also used as a symbol of the sun. In the old upaniṣads" this "word came to mean both the individual self and the Supreme *Self* In the postvedic period, when purāṇic. Hinduism was gaining strengt , haṁsa

became a popular symbol, and signified the different techniques of yoga and meditation. It is the new upaniṣads which throw a flood of light on the concept of haṁsa and its development" In this connection the paper discusses the importance of 'Om', 'Om' pictured as haṁsa, Ajapā haṁsa-mantra and its tāntric analysis and the characteristics of the haṁsa and parama haṁsa saṁnyāsins.

"ऋग्वेद में हंस शब्द हंस पक्षी का द्योतक होने के साथ सूर्य के प्रतीक के रूप में भी प्रयुक्त हुआ है। पुराने उपनिषदों में यह जीव आत्मा और परम आत्मा का अर्थ देने लगा है। प्रत्यग्वैदिक काल में जब पौराणिक हिन्दु धर्म शक्तिशाली बन रहा था, हंस लौकप्रिय प्रतीक बन गया और योग तथा ध्यान की विविध विधियों का द्योतक हो गया। हंस की परिकल्पना और उस के विकास पर नए उपनिषद् पुष्कल प्रकाश डालते हैं।" इस प्रसंग में लेख में 'ओम्' के महत्त्व, हंस रूप में चित्रित ओम्, अजपा हंस मन्त्र और उस के तांत्रिक विश्लेषण तथा हंस और परमहंस सन्यासियों की विशेषताओं (या गुणों) का भी विचार किया गया है।

47. Pre-Śaṅkara Upaniṣadic **Philosophy as Expounded** by Kālidāsa; T. K. Gopala Swamy Iyengar, Department of Sanskrit, Sri Venkateswara University, Tirupati; **UMCV**, *1970; 179-186;* *E* Before the advent of Śaṅkarācārya the Vedānta philosophy and the Brahmasūtras were not very prominent. For an insight into the pre-Śaṅkara import of the Brahmasūtras, great poets like Kālidāsa are the only source. *Kālidāsa* has woven upaniṣadic thoughts into his *works*. He is a follower of the upaniṣadic conception of body-soul relationship (*śarīra-śarīribhāva*) between the Supreme Brahman and the entire sentient and *insentient* universe This *conception*, the conception of antaryāmi-brāhmaṇa (BṛAUp) and the summary teachings of the four chapters of the Brahmasūtra are clearly reflected in the nāndis of his three drāmas as explained in this paper. *Kālidāsa* also implies that every word ultimately refers to the Supreme Brahman. Kālidāsa does not conceive māyā or avidyā as enveloping the Supreme Being nor does he deny the reality of the world. He is, thus, a perfect realist and advocates the upaniṣadic conception of *śarīra-śarīribhāva* which admits unity in spite of diversity.

शंकराचार्य के प्रादुर्भाव से पूर्व वेदान्त दर्शन और ब्रह्मसूत्र बहुत प्रमुख नहीं थे। शंकर से पूर्व ब्रह्मसूत्रों के भाव के ज्ञान के लिए कालिदास जैसे महान् कवि ही स्रोत हैं। कालिदास ने अपनी रचनाओं में उपनिषदों के विचारों को पिरोया है। वह परम ब्रह्म और समस्त जड़ चेतन ब्रह्माण्ड के बीच उपनिषदों के शरीर-शरीरिभाव सम्बन्ध को मानते हैं। यह भाव, अन्तर्यामि-ब्राह्मण (बृआउप.), और ब्रह्मसूत्र के चार अध्यायों के संक्षिप्त विचार उन के तीन नाटकों की नान्दियों में इस लेख की व्याख्या के अनुसार स्पष्ट प्रतिबिम्बित हो रहे हैं। कालिदास यह भी इंगित करते हैं कि प्रत्येक शब्द अन्ततोगत्वा परम ब्रह्म का संकेतक है। कालिदास परमात्मा के आच्छादक माया या अविद्या की कल्पना नहीं करते हैं। न वे जगत् की सत्यता का निराकरण करते हैं। इस प्रकार वे पूर्णत: यथार्थवादी हैं, उपनिषदों के शरीर-शरीरिभाव की परिकल्पना का प्रचार करते हैं, जो विभेदों के होते हुए भी ऐक्य को स्वीकारते हैं।

48. **Problem of Biological Philosophy with regard to the Philosophy of the** Upaniṣads; Bernhard Renseh, University of Münster, West Germany; **IJHS**, *I.1; 5. 1966; 75-81;* E. 'The basic thoughts of the Upaniṣads show a remarkable parallelism to *modern* aspects of science and natural philosophy. The old Indian philosophers were the first men who recognised the important fact that our sense data are only indications of the extra-mental reality, a statement which was established and investigated in detail by European thinkers like Descartes, Spinoza, Locke and their followers only in the seventeenth *century*. . *With doubt-*

less certainty we can only pretend that we have psychic phenomena When we try to find out what matter is like, we have to abstract from our feelings and from all senes qualities like colour, taste, smell, tones etc., characters which only run parallel to physiological processes in our sense ogans and brains But in this process of reduction we do not abstract from awareness as such (in its most general meaning). Hence all matter still remains a 'last something' endowed with a psychica chracter. This *identistical* and hylopsychistical standpoint is parallel to the old Indian ideas of ātman and brahman. It is strengthened by biological considerations about the phylogenetical development of psychic phenomena in animals, by statements of brain physoiology and by the fact that physicists define matter mainly in terms of relations of energy". **(Author's summary).**

उपनिषदों के मूल विचारों का विज्ञान और दर्शन के आधुनिक पक्षों से विलक्षण साम्य है। प्राचीन भारतीय दार्शनिकों ने ही सर्वप्रथम इस महत्वपूर्ण तथ्य को माना कि हमारे ऐन्द्रिय विषय अतिमानसिक सत्य के ही द्योतक हैं। डेस्कार्टीज, स्पिनोज़ा लोके और उन के अनुयायी आदि योरोपीय विचारकों ने तो इस विषय का प्रतिपादन और गवेषणा सत्रहवीं शती में की। निःसन्दिग्ध निश्चय से हम कह सकते हैं कि हम मानसिक दृश्यों का ही अनुभव करते हैं। जब हम यह जानना चाहते हैं कि द्रव्य क्या है, तो हम को अपने अनुभवों और रंग, स्वाद, गंध और स्वर आदि समस्त इन्द्रिय गुणों से सूक्ष्मीकरण करना पड़ता है। ये विषय हमारी इन्द्रियों और मस्तिष्कों में शारीरिक प्रक्रियाओं के समानान्तर चलते हैं। परन्तु इस न्यूनीकरण में हम (इस के परम सामान्य अर्थ में) बोध से पृथक् नहीं होते हैं। अतः सब तत्व अभी भी मानसिक गुण से युक्त 'शेष कुछ' रह जाता है। यह तादात्म्यवादक और मनोद्रव्यवादी सिद्धान्त आत्मन् और ब्रह्मन् के प्राचीन भारतीय विचारों के अनुरूप है। इस की पुष्टि पशुओं में पशुजाति सम्बन्धी मानसिक विषयों के विकास के प्राणिशास्त्रीय अध्ययनों, मस्तिष्क की रचना से सम्बन्धित कथनों और भौतिकीवेत्ताओं के द्रव्य की प्रमुखतया शक्ति के रूप में परिभाषा से होती है।

## सूत्र (Sūtras)

**49. Text-Critical Notes on the** Vaitāna Śrauta Sūtra XXV-XLIII; Hukum Chand Patyal, Poona; **JOI.**, XIX.4; 6. 1970; 319-330; E. This paper contains a short account of the published editions of the text of the Vaitāna srauta Sūtra (by R. Garbe and by Vishva Bandhu with the commentary of Akṣepānuvidhi by Somāditya) and its English translations by W. Caland and S.N. Ghosal followed by a study of the Vaitāna text from the Text-critical point of view in which 112 readings have been examined pointing that in the light of this study both these editions can be improved.

इस लेख में (सोमादित्य की आक्षेपानुविधि नामक टीका सहित आर. गार्बे और विश्वबन्धु के (वैतान श्रौत सूत्र के पाठ के छपे संस्करणों, इस के डब्ल्यू कैलण्ड और एस.एन. घोषाल के अंग्रेजी अनुवादों और वैतानपाठ के पाठालोचना की दृष्टि से अध्ययन का विवरण दिया गया है। इस अन्तिम अध्ययन में ११२ पाठों की परीक्षा की गई है और यह बताया गया है कि इस अध्ययन की दृष्टि में इन दोनों संस्करणों को सुधारा जा सकता है।

50. **The Text of** Pāpmano Vinidhayaḥ with Commentaries; C. G. Kashikar, CASS Univ. of Poona, Poona; **JUPH.**, 33; 1970; 39-60; E. The text of the formulas called Pāpmano Vinidhayaḥ, purificatory in nature and preserved as a part of the Baudh ŚS was published by W Caland, then in the Śrauta Kośa Vol. I Kashikar has discovered two commentaries on these formulas viz, Subodhinī by Mahādeva Vājapeyayājin and the other Siṃhānuvākabhāṣya (in ms. ग ?),

published here for the first time on the basis of four mss. of the first and three mss. of the second commentary. The second commentary is inferior and is based on the first These commentaries have helped in understanding the formulas and in fixing their text. Kashikar earlier pubished the results of his study in tnese two directions viz , English translation of the formulas, study of some vocables and readings. By reciting these formulas the sacrificer directs his evils or deficiencies towards objects or beings or regions as are characterised by those evils or deficiencies. The text edited here consists of the Mantras, their commentaries designated as सु and क, the variants found in the mss. of both the commentaries as also the different readings in the Mantras as published by Caland and Śrautakośa Vol. I. (The English introduction covers the Sanskrit introduction preceding the edited text. Hence abstract of the Sankrit introduction has not been given here.)

शोधक फल वाले और बौधायन श्रौसू. के अंश के रूप में सुरक्षित पाप्मनो विनिधयः सूत्र डब्ल्यू. कैलण्ड द्वारा और फिर श्रौतकोश भाग १ में प्रकाशित किए गए। काशीकर ने इन सूत्रों की दो टीकाएं खोज निकाली हैं—महादेव वाजपेययाजिन् की सुबोधिनी और दूसरी (हस्तलेख क १ में) सिद्धानुवाकभाष्य । ये दोनों यहां पहली वार प्रकाशित की गई हैं—पहली चार हस्ते. के आधार पर और दूसरी तीन हस्ते. के आधार पर। इन टीकाओं ने सूत्रों को समझने और उन के पाठ के निर्णय में सहायता की है। काशीकर ने पहले इन दोनों दिशाओं में अपने अध्ययन के परिणामों—अर्थात् सूत्रों के अंग्रेजी अनुवाद, कुछ पदों के पाठों और अध्ययनों को प्रकाशित किया था। इन सूत्रों के पाठ से यजमान अपनी बुराइयां और कमियों को उन बुराईयों और कमियों से विशिष्ट पदार्थों, भूतों और प्रदेशों की ओर कर देता है। यहां प्रकाशित पाठ में मन्त्र, उन की सु और क से इंगित टीकाएं, और दोनों टीकाओं तथा कैलण्ड और श्रौतकोश भाग १ में प्रकाशित मन्त्रों में प्राप्त पाठभेद हैं। [मूल पाठ से पूर्व प्रदत्त संस्कृत भूमिका के सब विषय अंग्रेजी भूमिका में आ गए हैं। अतः संस्कृत उद्‌घपोात का सार यहां नहीं दिया गया है।]

**५१. जिज्ञासा और समाधान**; युधिष्ठिर मीमांसक; वेवा., २३.३; १.१९७१; ४३-४६; हि.। युधिष्ठिर मीमांसक द्वारा सम्पादित संस्कारविधि के प्राक्कथन में दो विधियों के अस्थान सन्निवेश विषयक लेख पर गुरुप्रसाद की जिज्ञासात्मक आलोचना का समाधान इस लेख में प्रस्तुत किया गया है। अनेक विधियां अस्थान में निर्दिष्ट हैं, उन को यथास्थान प्रयुक्त करना चाहिए। कर्मकाण्ड ज्ञाता ही पौरोहित्य और ऋत्विक् कर्मों का अधिकारी है।

**६. पाणिग्रहण प्रतिज्ञा**; ब्रह्मानंद त्रिपाठी, अजमेर; आ.मा., ५०.२१; १.१.१९७१; १०–११; हि.।

**३८. वृहस्पति द्वारा कालमणिवन्धन**; भगवद्दत्त वेदालंकार; गुप., २३.१–२; ९–१०.१९७०; ९७–१०२; हि.।

सुधीर कुमार गुप्त

**५२. मूलविधि: स्वरूप आणि उगम**; प्रभाकर भा. मांडे; नभा., १०.१९७०; २१–२८; म.। धार्मिक विधीं चा मूळ विधि विश्वोत्पत्ति विषयक विधि हा आहे. जे विधी प्रचलित आहेत ते प्राचीन काळात प्रचलित असलेल्या राज्याभिषेक विधीं चे आणि राज-बलिदान विधीं चे अवशेष आहेत. समाजातील एखाद्या व्यक्तीला राजा किं वा देव मानून त्याला बळी देण्यात यज्ञाचे मूळ आहे. अश्वमेधाचे उद्दिष्ट प्रजापतीचे संभरण करणे हे आहे. सर्व धार्मिक क्रियां चा उद्देश दैवी शक्ति मिळवणे हा आहे.

धार्मिक विधियों की मूल विधि विश्वोत्पत्ति की विधि है। आज जो विधियां प्रचलित हैं, वे

प्राचीन काल में प्रचलित राज्याभिषेक विधियों के और राजबलिदान-विधियों के अवशेष हैं। समाज का किसी व्यक्ति को राजा या देव मान कर उस को बलि देने में यज्ञ का मूल है। अश्वमेध का लक्ष्य प्रजापति का संभरण है। सब धार्मिक क्रियाओं से दैवी शक्ति प्राप्त करना अभीष्ट है।

**गणेश उमाकांत थिटे**

५३. **संस्कारसमुच्चय**; ले. मदनमोहन विद्यासागर; प्र. रामलाल कपूर ट्रस्ट, सोनीपत; १२–००; समीक्षक: भवानीलाल भारतीय; **आ.मा.**, ५०.२०; १५.१२.१९७०; १५:२–१६:१; हि.। यह दयानंद सरस्वती की संस्कारविधि से अनुभूति और सामग्री के आधार पर षोडश संस्कारों की तथा अनेक लौकिक कृत्यों की विधियों की निर्धारक स्वतन्त्र रचना है।

**सुधीर कुमार गुप्त**

54. **Accent in Sanskrit**; K. V. Abhyankar; **ABORI.**, L. I-IV; 1969; 41-55; E. The author feels that the field of accent in Sanskrit has not been sufficiently explored He, therefore, examines the problem from various angles and discusses a variety of problems connected with Sanskrit accent. He holds that the Rv. must have been recited with a stress. There are five types of accents—syllabic, sentential, metrical, modulatory and musical. The three accents udātta, anudātta and svarita with a difference in pitch, produced a musical effect, and hence, they can be called musical accents. These accents later on developed into the seven musical notes. The present Saṃhitā text is only a presentation of the original metrical text in a different manner. It cannot be called a revision or redaction of the old text. Where one or more syl ables are less, the number is completed by स्वरभक्ति or विश्लेषण. Where the syllable increases, it is reduced by reading two syllables as one-when two short syllables precede or follow a syllable with udātta accent or stress, the short vowel of one is lost. The author examines the theory of and the reconstruction of the Rv. by Father Esteller, rejects it as unsound and lays down five important factors for the re-reading of the Ṛgvedic text.

लेखक मानते हैं कि संस्कृत में स्वर के क्षेत्र का पर्याप्त अनुसन्धान नहीं हुआ है। अतः वे इस विषय की अनेक दृष्टियों से परीक्षा करते हैं और संस्कृत स्वर से सम्बद्ध विभिन्न समस्याओं पर विचार करते हैं। वे मानते हैं कि ऋग्वेद का पाठ बलात्मकता से ही होता होगा। स्वर पांच प्रकार के हैं–अक्षर का, वाक्य का, छन्द का, ध्वनि के उत्तार–चढ़ाव का और संगीतात्मक। आरोह में भेद के कारण तीनों स्वर–उदात्त, अनुदात्त और स्वरित संगीतात्मक प्रभाव उत्पन्न करते थे और इस लिए उन्हें संगीतात्मक कहा जा सकता है। ये स्वर बाद में संगीत के सात स्वरों में विकसित हो गए। उपलब्ध संहिता–पाठ मूल छान्दसिक पाठ को ही भिन्न रूप में प्रस्तुत करता है। इसे प्राचीन पाठ का संशोधन या नवी नीकरण नहीं कहा जा सकता है। जहां एक वा अधिक अक्षर कम होते हैं, वहां स्वरभक्ति या विश्लेषण से संख्या की पूर्ति कर ली जाती है। जहां अक्षर बढ़ते हैं, वहां दो अक्षरों को एक पढ़ कर संख्या घटा ली जाती है। जब किसी उदात्त या बलाघात से पहले या पीछे दो लघु अक्षर आते हैं, तो उन में से एक ह्रस्व स्वर का लोप हो जाता है। लेखक पादरी एस्टैलरके ऋग्वेद के पाठ के पुनर्निर्माण के मत और पुनर्निर्माण की भी समीक्षा करते हैं, इसे अयुक्त ठहरा कर हेय बताते हैं और ऋग्वेद के पाठ के शोधन के लिए पांच महत्त्वपूर्ण नियम प्रस्तुत करते हैं।

55. **Udātta Accent Before And After The Age of the Veda Saṃhitās**; K. V. Abhayankar, Poona; **JOI.**, XIX. 3;3.1970; 213-215; E. Before the age of the Saṃhitās there was only one accent called Udātta or the stress accent on one syllable in a word, the other syllables being all unaccented. The Rv. was

recited in a strict verse-form with words uttered with the stress accent Later on with the spread of Sanskrit among people using different styles of speech it became no longer possible to say which accent was a proper one. In poetic works and singing different types of accents came into use In narration no accents were used. Accentuation, therefore, soon went completely out of use and posed a danger for the preservation of the Vedas. To preserve them they came to be recited in three tones--udātta, anudātta and svarita throughout the country.

संहिताओं के काल से पूर्व एक पद में एक ही अक्षर पर केवल उदात्त या बलाघात नामक एक ही स्वर रहता था, शेष सब अक्षर निघात रहते थे। ऋग्वेद का पाठ ठीक पद्यरूप में पदों के बलाघात स्वर के साथ किया जाता था। पीछे बोली की विभिन्न शैलियों का प्रयोग करने वाले लोगों में संस्कृत के प्रसार के साथ यह बताना सम्भव न रहा कि कौन सा स्वर ठीक है। काव्यकृतियों और गायन में विभिन्न प्रकार के स्वर प्रयोग में आने लगे। कथादि के वर्णन में किसी स्वर का प्रयोग नहीं होता था। परिणामतः स्वर शीघ्र पूर्णतः प्रयोग से उठ गया और वेदों की सुरक्षा के लिए समस्या बन गया। उन की सुरक्षा के लिए समस्त देश में उन का उच्चारण तीन स्वरों–उदात्त, अनुदात्त और स्वरित में किया जाने लगा।

**56. A note on** Pāṇini's **Technical Vocabulary;** George Cardona, Philadelphia (U. S. A.); **JOI.**, XIX. 3;3. 1970; 195-212; E. "Early ritual literature shows no evidence of a standardized technical vocabulary which would reflect a syntactic analysis comparable to Pāṇini's. Nor would the general views of grammarians and ritualists support an assertion that the kāraka classification of Pāṇini represents an analysis based on the categories of the ritual. In the absence of documented evidence such a view is a mere conviction. This does not, of course, mean that Pāṇini did not know the ritual intimately; his own statements prove the contrary. It does show, however, that quite aside from his being a product of his environment he was also a very astute grammarian. Let us not, for the sake of merely locating Pāṇini in some mystical Indian background, deny him this claim to greatness."

**(Author's summary)**

प्रारम्भिक कर्मकाण्डीय साहित्य में ऐसी किन्हीं स्थिर परिभाषाओं की साक्षी नहीं मिलती है, जो पाणिनि के सदृश कारकीय विश्लेषण को प्रतिबिम्बित करती हों। वैयाकरणों और कर्मकाण्डियों के सामान्य विचार भी इस बात की पुष्टि नहीं करते हैं कि पाणिनि का कारकों का वर्गीकरण कर्मकाण्ड के तत्त्वों के विश्लेषण का प्रतिनिधित्व करता है। ग्रन्थों की साक्षी के अभाव में ऐसा विचार केवल भावना ही है। परन्तु इस का यह अर्थ नहीं है कि पाणिनि कर्मकाण्ड को भली भांति नहीं जानते थे। उन के अपने कथन इस के विरुद्ध साक्षी देते हैं। तो भी इस से यह सिद्ध होता है कि अपने वातावरण की उपज होने के साथ वह प्रकाण्ड वैयाकरण भी था। पाणिनि को किसी रहस्यवादी भारतीय पृष्ठभूमि में सिद्ध करने मात्र के लिए उसे इस महत्ता के अधिकार से वञ्चित नहीं करना चाहिए।

**57. Authorship of a** Vārttika **from the** Mahābhāṣya; S. D. Laddu, CASS., Univ of Poona, Poona; **JUPH**, 33; 1970; 13-22; E. Kielhorn has given two principles for judging whether a vārttika is by Kātyāyana or otherwise. According to his rules there should be a reference in the line Kelimara upasaṃkhyānam to the sūtra of Pāṇini under which it appears No such reference is available here. Patañjali has not recognised the suffix kelimara. Uṇādi Sūtras recognise it but give a different accent. The use of the word upasaṃkhyānam in this line viewed in the light of its uses in Kātyāyana and Patañjali do not point to Kātyāyana's authorship of the line. The author finally concludes that this line does not

come from the pen of Kātyāyana but is framed later by Patañjali, and that this is one more instance of chance repetition at the hands of copyists being responsible for its having later come down wrongly as a vārttika of Kātyāyana.

कोई वार्त्तिक कात्यायन की है अथवा नहीं इस के निर्णय के लिए कील्हौर्न ने दो कसौटियां दी हैं। इन कसौटियों के अनुसार केलिमर उपसंख्यानम् पंक्ति में पाणिनि के उस सूत्र का निर्देश होना चाहिए जिस के अन्तर्गत यह पढ़ी गई है। यहां ऐसा कोई संकेत नहीं है। पतञ्जलि ने केलिमर प्रत्यय को मान्यता नहीं दी है। उणादि सूत्रों ने इस को माना है। परन्तु स्वर भिन्न दिया है। कात्यायन और पतञ्जलि के प्रयोगों की दृष्टि में परीक्षा करने पर इस पंक्ति में उपसंख्यानम् का प्रयोग इसे कात्यायन की रचना सिद्ध नहीं करता है। अन्त में लेखक निष्कर्ष निकालते हैं कि यह पंक्ति कात्यायन की लेखनी से नहीं आई है, बल्कि पीछे पतञ्जलि ने लिखी है, और कि यह एक और ऐसा उदाहरण है जहां लेखक द्वारा आकस्मिक पुनर्लेखन के कारण यह बाद में भूल से कात्यायन की वार्तिक के रूप में प्रचलित हो गई है।

**58. A Brief Note on the Chronological Order of the Phiṭ-Sūtras, The Uṇādi-Sūtras and the Aṣṭādhyāyī;** K. V. Abhayankar, Poona; **JOI**, XIX. 4; 6.1970; 331-332; E. Pāṇini and his followers refer to the Uṇādi Sūtras directly and indirectly whereas the Uṇādis do not refer to Pāṇini. Uṇādis explain yoga-rūḍha words, while Pāṇini deals with yaugika words. Phiṭ Sūtras are very general rules about accent given by Śāntanava mere for the guidance of scholars in an age when Sanskrit was a spoken language. The chronology of the three works under discussion is thus: Phiṭ Sūtras, then the Uṇādi Sūtras and then the Aṣṭādhyāyī. In case of conflict the authority dealing with the type of the word under dispute should be accepted.

पाणिनि और उन के अनुयायियों ने उणादि सूत्रों की ओर प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप में निर्देश किया है, जब कि उणादियों ने पाणिनि की ओर संकेत नहीं किया है। उणादि योगरूढ़ शब्दों का व्याख्यान करते हैं, जब कि पाणिनि यौगिक शब्दों का। फिट् सूत्र स्वरविषयक बहुत सामान्य नियम हैं जिन्हें शान्तनव ने उस काल के विद्वानों के पथप्रदर्शन के लिए निबद्ध किया था जब संस्कृत बोलचाल की भाषा थी। अतः विचार्यमाण तीनों रचनाओं का रचनाक्रम इस प्रकार है-फिट् सूत्र, फिर उणादि सूत्र और फिर अष्टाध्यायी। तीनों में संघर्ष की स्थिति में वह प्रमाण मान्य होगा जिस के क्षेत्र के शब्द का विचार किया जा रहा है।

**59. Some Views of Pāṇini And His Followers on Object Language and Meta Language;** G. B. Palsule, CASS., Univ. of Poona, Poona; JUPH., 33; 1970; 1-7; E. 'The ancient Indian grammarians were aware of the form-denoting capacity of a word (Meta Language) as apart from its ordinary meaning-denoting capacity (Object Language). A word used in its form-denoting capactity was called swarūpa-padārthaka etc. as against the ordinary one which was called the artha-padārthaka. The term *anukaraṇa* which *properly meant* imitation, reproduction or quotation was also extended to such form-denoting words'. When a form-denoting word was used to convey its form, all distinctions of inflectional categories (which are based upon meaning) were effaced.

प्राचीन भारतीय वैयाकरण शब्द के सामान्य अर्थप्रकाशक पक्ष (पदार्थभाषा) से भिन्न उस के अपने स्वरूपप्रकाशक पक्ष (रूपभाषा) से परिचित थे। रूपद्योतक पक्ष में प्रयुक्त पद को स्वरूपपदार्थक कहते थे, जब कि सामान्य (अर्थ-प्रकाशक) पद को अर्थपदार्थक कहते थे। अनुकरण का वास्तविक अर्थ अनुहार, मूल रूप में कथन को कहना (-अनुकथन) या उद्धरण था। इस का प्रयोग इस प्रकार के स्वरूपद्योतक शब्दों के लिए भी किया जाने लगा। जब किसी स्वरूपद्योतक पद का प्रयोग अपने स्वरूप के प्रकाशन के लिए किया जाता था, रूप-विधायों के समस्त भेद (विभक्ति आदि) (जो अर्थजन्य हैं) दूर कर दिए जाते थे।

**60. La Thèorie Des Voix Du Verbe Dans L' École Pāṇinéenne (Le 14 e Āhnika); By Rosane Rocher,** (Universitè Libre de Bruxelles: Travaux de la Facultè de Philosophie et Letters, To n. XXXV.); PP. 353; Bruxelles, Presses Universitairesde Bruxelles, 1968; Reviewer: T. Burrow; **JRAS** (GBI)., 1. 1970; 82–83; E. This work presents the teachings of Pāṇini and the works of his school represented by the Mahābhāṣya, the Kāśikā, the Dhātupāṭha and their commentaries, the Bhāṣāvṛtti, and the Durghaṭavṛtti on the uses of the Ātmanepada and the Parasmaipada Here the original matter has been accurately paraphrased and rearranged under appropriate headings.

यह कृति पाणिनि और महाभाष्य, काशिका, धातुपाठ और इन की टीकाओं, भाषावृत्ति और दुर्घटवृत्ति रूप उन के अनुयायिओं की रचनाओं की आत्मनेपद और परस्मैपद के प्रयोगों सम्बन्धी शिक्षाओं को प्रस्तुत करती है। यहाँ मूल सामग्री का सही अनुवाद किया गया है और उपयुक्त शीर्षकों के अन्तर्गत प्रस्तुत किया गया है ।

## कोषविद्या Lexicography)

**61. A Comparative Dictionary of the Indo Aryan Languages; By R.L. Turner; Indexes,** compiled by Dorothy Rivers Turner; PP. ix, 357; London, Oxford University Press; 1969; **JRAS** (GBI)., 1. 1970; 80–81; E. The publication of the dictionary was completed in 1966. Lady Turner has compiled the index volume listing "1.40.000 words quoted in the main dictionary for the purpose of comparison, arranged under the individual languages. The Pali and Prakrit words are listed first and after them the modern languages, arranged in geographical order, beginning with Gypsy in the west and ending with Sinhalese and Maldivian in the extreme south. In the case of some of the more important languages, which possess old literatures, there are sections representing the earlier stage of the languages, e.g. Old Bengali, Middle Bengali, Old Awadhi, Old Gujarati, Old Marathi"

कोश का प्रकाशन १९६६ में पूरा हो गया था। श्रीमती टर्नर ने परिशिष्ट खण्ड का संकलन किया है। इस में मूलकोष में उद्धृत १.४०.००० शब्दों को तुलना के प्रयोजन से विभिन्न भाषाओं के अन्तर्गत जमा कर अंकित किया गया है। पहले पालि और प्राकृत के शब्द रखे गए हैं और फिर पश्चिम में चक्राटी से आरम्भ कर के दूर दक्षिण में सिंहाली और माल्दीवी पर समाप्त होने वाली आधुनिक भाषाओं को भौगोलिक क्रम से प्रतिबद्ध किया गया है। पुराने साहित्यों वाली कुछ महत्त्वपूर्ण भाषाओं के भाषा के पूर्वतर स्तरों का प्रतिनिधित्व करने वाले खण्ड भी दिए गए हैं यथा पुरानी बंगाली, मध्य बंगाली, पुरानी अवधी, पुरानी गुजराती, पुरानी मराठी ।

## निर्वचन (Etymology)

६२. **अक्षर-एक अध्ययन;** शिवसागर त्रिपाठी, प्राध्यापक सं. वि., राज. वि. वि., जयपुर; बूरासंहिस., २;७.१९६७; २९–३८; हि. । 'अक्षर शब्द स्थूलतः अविनाशी परम पुरुष (पर ब्रह्म) और 'सिलेबुल' (Syllable) के अर्थों में प्रयुक्त होता रहा है। यह अर्थ वैदिक, उत्तर-वैदिक और पौराणिक निर्वचनों से सर्वथा पुष्ट है।' फतह सिंह ने ऐसे पांच निर्वचनों का अध्ययन कर इसे √ क्षर् से उचित ही निष्पन्न माना है। लेखक ने महाभारत और पुराणों को विशेष रूप से दृष्टि में रख कर इन निर्वचनों और 'अक्षर' के अर्थों का अध्ययन प्रस्तुत किया है। उपनिषदों के बाद के निर्वचनों ने इन के अर्थ-सौंदर्य को अधिक स्पष्ट कर दिया है। भाषा के क्षेत्र में यह विश्लेषण-प्रक्रिया का 'फ़ोनीम' है, (परन्तु भाषादि रूप फ़ोनीम नहीं है) ।

**63. A Note on the Epic Folk-Etymology of Rājan;** Minoru Hera, Univ. of Tokyo; **UMCV.,** 1970; 489–499; E. In Brāhmaṇa literature etymological approach to a word had a ritual, rather than a linguistic significance. The word and the object

denoted by it were a unity to the Indian ritualist. The analysis of a word means nothing to them but that of the object. The epics have sometimes adopted the style of the Brāhmaṇas and have sometimes differed in their etymologies which are found in the epics in quite a large number. A study of the folk etymological explanations found in Sanskrit literature sometimes enables us to discern what sort of concrete ideas the ancient Indians had about the given concepts, the name of which they attempted to analyse by their etymological devices. The author substantiates this observation by an analysis of the uses of the word rājan in the last portions of the Mbh. (12-18) and the whole Rāmāyaṇa. The word has been derived in most of the passages from the √ rañj and indicates an emotional relation between the king and his subjects.

ब्राह्मण साहित्य के निर्वचनों का निगमन भाषावैज्ञानिक न हो कर कर्मकाण्डीय है। भारतीय कर्मकाण्डी के लिए शब्द और उस से द्योत्य पदार्थ एक ही थे। उन की दृष्टि में शब्द का विश्लेषण वस्तु का ही विश्लेषण था। वीरकाव्यों ने अपने निर्वचनों में अनेक वार ब्राह्मणों की शैली अपनाई है और कई वार उन से भिन्न शैली ली है। वीर-काव्यों में निर्वचन पुष्कल मात्रा में मिलते हैं। संस्कृत साहित्य में प्राप्त लौकिक नैरुक्त व्याख्यानों के अध्ययन से कई वार यह पता लगाना सम्भव होता है कि प्राचीन भारतीयों के उन प्रस्तुत परिकल्पनाओं के विषय में किस प्रकार के संहत विचार थे, जिन के नामों का वे अपने नैरुक्त उपकरणों से विश्लेषण करने का उपक्रम करते थे। लेखक ने इस कथन की पुष्टि महाभारत के अन्तिम भागों (१२-१८) और सम्पूर्ण रामायण में राजन् शब्द के प्रयोगों के विश्लेषण से की है। अधिकांश स्थलों पर इस शब्द को √रञ्ज् से व्युत्पन्न कर राजा और उस की प्रजाओं के बीच एक भावात्मक संबंध को इंगित किया गया है।

६४. सरस्वतीशब्दस्य व्युत्पत्तिविचारः; रघुनाथ ऐरी, राजकीय महाविद्यालय, जींद; गुप., २३.२; १०-११.१९७०; ११६-१२०; सं। √सृ (गतौ) इति निर्वचनात् समधिकवैज्ञानिकरूपेण सरस्वतीति शब्दो व्याख्यातुं शक्यते। यास्क-पाणिनि-सूर्यकान्त-कीथ-मैक्डोनल-पुराणादीनां निर्वचनानि व्याख्यानानि च प्रत्याख्याय १. नद्यर्थे √सृ (स्वृ-गमने) इति २. वागर्थे √ सृ < स्वृ (शब्दे) इति ३. देवतार्थे √सृ <स्वृ (स्वरे-स्तवने) इति ४. धेन्वर्थे √सृ<स्वृ (उपतापे) इति निर्वचनानि प्रस्तुतान्यत्र।

√सृ से निर्वचन की अपेक्षा अधिक वैज्ञानिक रीति से सरस्वती शब्द का निर्वचन संभव है। यास्क, पाणिनि, सूर्यकान्त, कीथ, मैक्डोनल और पुराणों आदि के निर्वचनों का प्रत्याख्यान कर गति, शब्द, स्वर—स्तवन और उपताप अर्थों वाली √स्वृ >सृ से नदी, वाक्, देवता और गाय अर्थों में निर्वचन प्रस्तुत किए गए हैं।

65. **( Letter dated 15-5-1965 in ) Appendix** (to Nature and Scope of Etymology in the Context of Vedic Words by S. K. Gupta); S. Varma, Honourary Incharge, V. V. R. I. Sub-office, 284 Sector 16 A, Chandigarh-2; **URSHS.**, 1967-68; **81-89**; E. This letter is an observation on S.K. Gupta's paper यास्कीय निर्वचन published in the वेदवाणी, वाराणसी (17.1-4). Here the writer explains the latest views of Etymology, particularly the Synchronistic approach to it, shows that each system evolves its own groups in order to explain a language from the inside out and observes that the practical problem is to prepare patterns of etymologies, which were already there in the Vedic language. They only need to be ascertained "to recode" them. It is true that the Vedic literature is the oldest literature in Indo-European. But some non-Vedic languages embody Indo-European forms much older than Vedic ones. In Indo-European languages, unrelated monosyllabic words are unthinkable. Vedic monosyllabic words can, therefore, be called monosyllabic correlates of vocabulary patterns. Most of such words in inflected languages are dissyllables.

Linguistic study of Vedic words can not be separated from literary evidences. Yāska's approach is entirely functional, purposive and consequently subjective.

यह पत्र वेदवाणी, वाराणसी (१७.१–४) में प्रकाशित स.क. गुप्त के लेख पर एक दृष्टि है। यहां लेखक निरुक्ति के नूतनतम विचारों, विशेष रूप से इस की ओर समकालिक पहुंच को स्पष्ट करते हैं। अन्दर से बाहर की ओर किसी भाषा के व्याख्यान के लिए प्रत्येक प्रणाली अपने वर्ग बनाती है। अतः व्यावहारिक समस्या निरुक्तियों के उन प्रतिरूपों को तय्यार करना है, जो वैदिक भाषा में पहले ही विद्यमान हैं। केवल पुनः वर्गीकृत करने के लिए उन का निर्धारण अपेक्षित है। यह सत्य है कि भारोपीय में वैदिक साहित्य प्राचीनतम साहित्य है। परन्तु कुछ अवैदिक भाषाओं में वैदिक भाषा के रूपों से बहुत अधिक प्राचीनतर भारोपीय रूप सुरक्षित हैं। भारोपीय भाषाओं में असम्बद्ध एकाक्षर शब्द अचिन्त्य हैं। अतः एकाक्षर वैदिक शब्दों को शब्दों के प्रतिरूपों से सम्बद्ध ही माना जा सकता है। इन में से अधिकांश शब्द विभक्तिप्रधान भाषाओं में द्वयक्षर हैं। वैदिक पदों का भाषाशास्त्रीय अध्ययन साहित्यिक साक्षी से विलग नहीं किया जा सकता है। यास्क की पद्धति व्यवहारमूलक, सहेतुक और इस कारण व्यक्तिनिष्ठ है।

**66[a] Nature and Scope of Etymology in the Context of Vedic Words;** S. K. Gupta, Reader in Sanskrit, Rajasthan Univ., Jaipur; URSHS., 1967-68; 61-89; E. The paper is a sequel to S. Verma's letter dated 15. 5. 1965 printed in the Appendix offering some observations on the author's paper Yāskīya Nirvacana (Veda Vāṇī, Varanasi, 17.1-4) It examines the natures and approaches of both the ancient and modern sciences of etymology and concludes that the 'evidences in the modern study of etymology of Vedic words many a time are vitiated by imaginary and circumlocutary forms, principles and laws. The very existence of the I. E. language is doubtful. Various stages of historical developments of I. E. languages and words and the factors leading to them cannot be ascertained with sufficient amount of accuracy and authenticity. Moreover, here the attention is mainly directed towards phonetic developments irrespective of semantic developments, while the Indian approach attaches secondary or no importance to phonetic developments. The modern study is useful and important from the view point of phonology but it is not very helpful for the interpretation of vedic words and texts. For this purpose one should adopt the approach of the ancient Indians, using the modern apparatus as a corroborating evidence, wherever it helps.'

यह लेख वेदवाणी वाराणसी १७.१–४ में छपे लेखक के लेख यास्कीय निर्वचन पर कुछ विचार प्रस्तुत करने वाले परिशिष्ट (ऊपर ६५ देखें) में छपे एस. वर्मा के पत्र दिनांक १५-५-१९६५ का परिणाम है। यहां निरुक्तिविषयक प्राचीन और अर्वाचीन—दोनों ही विज्ञानों की प्रकृति और पद्धतियों की परीक्षा की गई है और निष्कर्ष निकाला गया है कि वैदिक पदों के निर्वचनों के आधुनिक अध्ययन में साक्षियां अनेक बार काल्पनिक,घेरे में घूमने वाले रूपों, नियमों और सिद्धान्तों से दूषित हो जाती हैं। भारोपीय भाषा की सत्ता ही सन्दिग्ध है। भारोपीय शब्दों और भाषाओं के ऐतिहासिक विकास के विभिन्न स्तरों और उन के साधक तत्त्वों को पर्याप्त सूक्ष्मता और प्रामाणिकता से निर्धारित नहीं किया जा सकता है। अपि च, यहां ध्यान अर्थवैज्ञानिक विकासों की अपेक्षा के बिना ध्वनिसम्बन्धी विकासों पर केन्द्रित किया जाता है, जब कि भारतीय पद्धति ध्वन्यात्मक विकासों को गौण या कोई महत्त्व नहीं देती है। आधुनिक अध्ययन ध्वनिविज्ञान की दृष्टि से उपयोगी और महत्त्वपूर्ण है, परन्तु वैदिक शब्द और ग्रन्थों के अर्थ करने में यह बहुत सहायक नहीं है। इस प्रयोजन के लिए प्राचीन भारतीयों की पद्धति का ही अवलम्बन करना चाहिए। जहां सहायक हो,

वहाँ आधुनिक उपकरणों को पोषक साक्षी के रूप में काम में ले लेना चाहिए।

## ज्योतिष (Astronomy)

**67. The** Brahmasiddhānta **of** Śākalya; D. G. Dhavale, Fergusson College, Poona; **JUPH.** 33; 970; 37-38; E. Out of the four Siddhāntas (astronomical works) the Brahmasiddhānta has invariably described itself as the dvitīya praśna at the end of all its chapters The author has secured a mss. of the work from South India in which there are many verses not found in the North Indian mss. A statement in this mss. leads to the conclusion that Sūrya Siddhānta was the first Praśna. The other praśnas were: 2. Brahmasiddhānta of Śākalya 3. Pauliśa Siddhānta 4. Somasiddhānta 5. Romaśasiddhānta 6. Garga-Saṃhitā 7. Some treatise attributed to Bṛhaspati 8 Vasiṣṭha Siddhānta. There was probably no astronomer named Śākalya. Someone has fathered his work on him.

(ज्योतिष के) चार सिद्धान्त (ग्रन्थों) में से ब्रह्मसिद्धान्त ने अपने को अपने सब अध्यायों के अन्त में द्वितीय प्रश्न कहा है। लेखक को इस रचना का एक हले. दक्षिण भारत से मिला है जिस में ऐसे बहुत से पद्य हैं जो उत्तर भारतीय हले. में नहीं मिलते हैं। इस हले. के एक कथन से यह निष्कर्ष प्राप्त होता है कि सूर्यसिद्धान्त प्रथम प्रश्न था। अन्य प्रश्न थे—२. शाकल्य का ब्रह्मसिद्धान्त ३. पौलिशसिद्धान्त ४. सोमसिद्धान्त ५. रोमशसिद्धान्त ६. गर्गसंहिता ७. बृहस्पति से सम्बद्ध कोई ग्रन्थ ८. वसिष्ठसिद्धान्त। सम्भवतः शाकल्य नाम का कोई ज्योतिषी न था। किसी ने अपनी रचना को उस के नाम से सम्बद्ध कर दिया है।

## सामान्य अध्ययन (General Studies)

### वेदार्थ (Vedic Interpretation)

ज्ञानं सर्वेषामावश्यकम्। श्रुत्यर्थविज्ञानं तु त्रैवर्णिकमात्रोपयोगि सम्प्रदायसिद्धं चेष्यते। शूद्रा वेदानधिकारिणः। पाश्चात्या वेदार्थं न जानन्ति। तुलनात्मकं व्याख्यानं नोचितम्। सायणभाष्यमेव पारमार्थिकं नान्यं नव्यं भाष्यम्।

वेदों का अर्थ जानना सब के लिए आवश्यक है। यह अर्थज्ञान तीनों वर्णों के लिए उपयोगी और परम्परा के अनुसार होना चाहिए। शूद्रों को वेदाध्ययन का अधिकार नहीं है। पाश्चात्य वेदार्थ नहीं जानते हैं। तुलनात्मक व्याख्यान अनुचित है। सायण का भाष्य ही पारमार्थिक है, अन्य नवीन भाष्य नहीं।

### वेद का स्वरूप (Nature of Veda)

**६६. महर्षि जैमिनि का वेद-विषयक सिद्धान्त ;** जगत्कुमार शास्त्री, साधु सोम तीर्थ, देहली; **आ. मा.**, ५०-१६; १-१२. १६७०; ३-५; हि.। यहां पर मनु और उस के अनुयायी दयानन्द की वेद-विषयक मान्यता का कथन कर गंगाप्रसाद उपाध्याय के 'मीमांसाप्रदीप' में से वेदों की अपौरुषेयता और प्रामाणिकता पर जैमिनि के सिद्धान्त को उद्धृत किया गया है। जैमिनि के मत में वेद आप्तोपदेश और प्रामाणिक हैं। ब्राह्मण-ग्रन्थ भी प्रमाण हैं, परन्तु वेद परम प्रमाण और धर्म के ज्ञापक हैं। यहां नित्य अर्थों के नित्य शब्दों के साथ नित्य सम्बन्ध का ज्ञान होता है। शब्दार्थ सम्बन्ध नित्य है, शब्द भी नित्य है। आकृति और जाति समानार्थक हैं। शब्दों के अपने अर्थों के वाक्यगत क्रियावाचक शब्द से सम्बन्ध द्वारा वाक्य के अर्थ का बोध होता है। काठक, कालापक आदि प्रवचनकर्ताओं के नाम हैं। मन्त्रों में व्यक्तियों के नाम नहीं हैं।

भवानी लाल भारतीय; **आ. मा.**, ५०, १९; १-१२-७०; १५-१६; हि० । वेद के यथार्थ अर्थ के ज्ञान में बाधक अपूर्ववाद, विनियोगवाद और विकासवाद तथा साधक यौगिकवाद, समकक्षवाद और विज्ञानवाद के परिचायक, ऋषि दयानन्द की वेदार्थक्रांति के महत्त्व के प्रतिपादक वेदसम्मेलन अम्बाला में स्वामी समर्पणानन्द के अध्यक्षीय भाषण का सम्पादन है ।

### वैदिक देववाद (Vedic Mythology)

**७१. अग्निसंहिता रहस्यविदां सिद्धान्तः** (आर्यपत्रिकायां प्रकाशिताग्निसूक्तानां प्रस्तावनातः संकलिताः संदर्भाः); अरविन्दः, अनुवादकस्य नाम न प्रत्तम्; **गुप०**, २३.१-२; ९-१०. १९७०; ४०-४४; सं. । बृहत्त्वं वास्तवमस्तित्वं ज्योतिरानन्द इति यज्ञस्य लक्ष्यम् । यज्ञः प्रयात्यारोहति च । अग्निना सत्तासमुद्रः समुत्तार्यः । शत्रवो दस्यवश्च जेतव्याः । वृत्रशुष्णादिराक्षसा मानवान् पीडयन्ति । देवानां साहाय्येन ते निष्कासनीयाः । वेदोक्ता इन्द्रसोमवरुणादयो देवताः किल विश्वव्यापि परमदेवस्य नामानि, शक्तयो व्यक्तित्वविशेषाश्च । एता अस्माकं दिव्याः सखायः । अस्माकं पूर्णतार्थं सर्वेषां देवत्वानां विकासोऽपरिहार्यः । एवमेव सत्यं, तेन चानन्दः, तत्र च निरपेक्षसतो निस्सीमचैतन्यम् उपलभ्यते । पौराणिकत्रिमूर्तेर्मूलभूतास्तिस्रो महादेवताः परमेश्वरस्य तिस्रो बृहत्तमशक्तय इमा क्रमोन्नतिमिममूर्ध्वोन्मुखविकासं च साधयन्ति । ऋषयः केषांचिदाध्यात्मिकविजयविशेषाणां निदर्शनभूताः ।

यज्ञ का लक्ष्य विशालता, वास्तविक सत्ता, ज्योति और आनन्द हैं । यज्ञ गति करता है, (ऊपर को) चढ़ता है । अग्नि के द्वारा सत्ता के समुद्र को पार करना चाहिए । शत्रुओं और दस्युओं को जीतना चाहिए । वृत्र, शुष्ण आदि राक्षस मानवों को पीड़ित करते हैं । देवताओं की सहायता से उन्हें निकाल देना चाहिये । वेदोक्त इन्द्रादि देवता विश्वव्यापी परम देव के नाम, शक्ति और व्यक्तिविशेष हैं । ये हमारे दिव्य मित्र हैं । अपनी पूर्णता के लिए सब देवभावों का विकास अनिवार्य है । इस प्रकार ही सत्य और उस से आनन्द और आनन्द में निरपेक्ष सत् का असीम चैतन्य प्राप्त हो सकता है । पौराणिक त्रिमूर्ति के देवता भी परमेश्वर की तीन विशाल शक्तियां हैं । ये उपर्युक्त क्रमोन्नति और ऊर्ध्व विकास को सिद्ध करती हैं । ऋषि आध्यात्मिक विजयों के द्योतक हैं ।

**७२. तस्माद् वेदस्य वेदता;** औदुम्बरकरः; **गुप०**, २३.१-२; ९-१०. १९७०; १४-२०; सं० । अत्र पौराणिकमतानुसारी वेदविचारो विहितः । वेदात् स्वर्गमोक्षयोर्ज्ञानं भवति । वेदाः अपौरुषेयाः । वेदकालनिर्णयो व्यर्थः । प्रतिसृष्टि ईश्वरो नित्यसिद्धमेव वेदं प्रकाशयति । मन्त्रब्राह्मणात्मको वेदः । वेदे कर्मोपासनाज्ञानेतित्रिविधप्रतिपादकतया त्रिकाण्डो वेदः । तत्र अद्वैतवादः, प्रतीकोपासना च वरीवर्त्ति । सा एव मूर्तिपूजा । वेदोऽखिलो धर्ममूलम् । तत्र स्त्रीः शूद्रांश्च विहाय सर्वेषामधिकारः । पुराणमीमांसादिशास्त्राणि धर्मप्रमाणानि सन्ति । वेदोपवेदेष्वष्टादश विद्याः सन्ति ।

इस में पौराणिक मतानुसार वेद का विचार है । वेद अपौरुषेय हैं । उन का कालनिर्णय आवश्यक नहीं है । ईश्वर हर सृष्टि में नित्यसिद्ध वेद को प्रकट करता है । मन्त्र और ब्राह्मण वेद हैं । वेद तीन काण्डों वाला है । वहां अद्वैतवाद और प्रतीकोपासना बहुशः मिलती है । यही मूर्तिपूजा है । वेद सब धर्मों का मूल है । स्त्री और शूद्रों को छोड़ कर सब का वेद में अधिकार है । पुराण और मीमांसा आदि शास्त्र धर्म के प्रमाण हैं । वेदों और उपवेदों में अठ रह विद्याएं हैं ।

**७३. वैदिक देववाद;** सत्यकाम वर्मा; **गुप०**, २३. १-२; ९-१०. १९७०; १०४-११३; हि० । ऋग्वेद में देवों के एकत्व की भावना रही प्रतीत नहीं होती । देवता तीन प्रकार के हैं—१. प्राकृतिक २. ऐतिहासिक व्यक्ति ३. भावात्मक । यास्क के

देवों और मन्त्रों के तीन-तीन प्रकारों के मूल में ये तीन प्रकार रहे होंगे। वे सब देवों को इन तीन पक्षों में लेना चाहते हैं। पाश्चात्यों ने यास्क के भाव को न समझ कर प्राकृतिक देवता ही माने हैं। सृष्टि के मूल तत्त्व को वेद ने पुरुष और आइसलैंड के आदिमों ने इमिर कहा। नासदीय सूक्त और पुरुष सूक्त के समन्वित भाव का इमिर के वर्णन से घनिष्ठ साम्य है। वस्तुतः वैदिक देवकल्पना भी आदिम मानव की कल्पनाओं पर आश्रित है। प्रत्येक देवता के उपर्युक्त तीन रूप हैं। वे तीनों रूप एक दूसरे में मिल गए हैं। परन्तु सब देवों के रूप में इन तीन प्रकारों को खोजना सम्भव नहीं। वैदिक देवों के स्वरूप के विश्लेषण से यह तथ्य सुव्यक्त है। अतः वैदिक देवकल्पना एक दृष्टिमात्र है जो एक मूलभूत सत्य को भिन्न-भिन्न रूपों में प्रस्तुत करती है। इस दृष्टि के 'कारण इतिहास, भूत जगत् या भाव जगत् से आई कोई भी बात, भाव, या व्यक्ति अपना नाम-रूप खो कर तीनों में से किसी भी रूप में वर्णित की जा सकती है।'

## वैदिक दर्शन (Philosophy of the Veda)

४२. आलम्भ यज्ञ; बद्री प्रसाद पंचोली, प्राध्यापक, राजकीय महाविद्यालय, किशनगढ़; पूरासंहिस., २;७.१९६७; ४३-६३; हि.।

74. Upaniṣadic Ātman and the Conception of Attā in the Teachings of the Buddh; (Partly published in) Poona Orientalist, xxvii; 1964; 114-132; E. This paper seeks to present a comprehensive account of the Buddha's teachings with regard to the conception of Attā and establishes that the Buddha did not negate the existence of Ātman, rather he repudiated the conceived identity of the Ātman with the body, the mind and the senses. The Buddha's view point has been compared with the Upaniṣadic concept of Ātman. The problem of the Avyākṛtas has also been tackled and it has been established that the Buddha recognised the conscious and enduring Ātman in ourselves.

यह लेख अत्ता के विषय में बुद्ध के विचारों का व्यापक आकलन प्रस्तुत करता है और दिखाता है कि बुद्ध आत्मा का नहीं, प्रत्युत शरीर, मन और इन्द्रियों से आत्मा के कल्पित तादात्म्य का निषेध करते हैं। बुद्ध के विचार की औपनिषद आत्मविचार से तुलना की गई है। अव्याकृत समस्या का भी विचार किया गया है और यह प्रतिपादित किया गया है कि बुद्ध ने प्राणियों में चेतन नित्य (निर्विकल्प, शिव) आत्म-तत्त्व की सत्ता मानी है।

करुणेश शुक्ल

१६. ऋग्वेद का इन्द्र, इन्द्राणी और वृषाकपि का सम्वाद; रामनाथ वेदालंकार; गुप०, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ७०-७९; हि.।

७५. ऋग्वेद के ऋषि और उन का सन्देश और दर्शन; कुवीर कुमार गुप्त; १९६७; ६४; ८-००; हि.,अं.। इस में लेखक ने दिखाया है कि वेदमन्त्रों के ऋषि, देवता और छन्द उन-उन मन्त्रों के अर्थों को बताने वाली परिभाषाएं हैं, व्यक्तिविशेषों, शक्तिविशेषों और अक्षरपरिमाणों के द्योतक पद नहीं हैं। दो परिशिष्टों में लेखक के शोधप्रबन्ध 'वेदभाष्यपद्धति को दयानन्द सरस्वती की देन' से ऋषियों और छन्दों के मन्त्रों को अर्थ की प्रकाशक परिभाषा मानने की पुष्टि में पुष्कल सामग्री भी प्रस्तुत की गई है। साथ में अंग्रेजी का मूल लेख भी दिया गया है।

अनिल कुमार गुप्त

46 Concept of Hamsa in the Upaniṣadic Literature; Anain Charan Swain, Poona; JOI., XIX. 3; 3. 1970; 216-222; E.

४६. जीवन का लक्ष्य; जीवाराम पुरोहित; श्री ड्गरपुर; श्रा.मा., ५०-२०; १५.१२.१९७०; ४-५; हि.।

10. Jaiminiyārṣeya-Jaiminiyopaniṣad Brāhmaṇe; Ed., Pub. B. R. Sharma, Director, Kendriya Sanskrit Vidyapeetha, Tirupati; 24-60; Rev. C. G. Kashikar; ABORI, L. I-IV; 1969; 105-105; E.

**76. A Discourse on** Saccidānanda; R. K. Garg, Deptt. of Philos., M. M. H. (P. G.) College, Ghaziabad (U. P.); **UMCV.**, 1970; 65-80; E. The entire history of Indian philosophy, indeed, tells a story of Saccidānanda. Its concept finds its most exalted and perfect expression in Prasthāna trayī. Sat, cit and ānanda respectively relate to cognition, conation and affection. In an integrated personality all these three processes unite in a balanced, ordered, synthesised and proportionate degree. Indians have always lived a life of saccidānanda. The author now examines the metaphysical, religious and ethical senses of sat, metaphysical and epistemological and special senses of cit, and general and philosophical views about ānanda. Philosophically ānanda is identified with Brahman or Ātman. The Prasthāna trayī defines Brahman as Sat (Existence), Cit (Knowledge) and Ānanda (Bliss). This threefold nature of Brahman distinguishes Brahman from the nāma-rūpātmaka jagat which is unreal (anṛta), non-intelligent (jaḍa) and of the nature of suffering (duḥkha). These Sat, Cit and Ānanda are inseparable from Brahman, are not Its parts or properties or attributes, although they seem as if separable. Hence Saccidānanda is verily advaita (unique).

वस्तुतः समस्त भारतीय दर्शन सच्चिदानन्द की कहानी कहता है। प्रस्थानत्रयी में इस के भाव का परम उदात्त और पूर्ण प्रकाश हुआ है। सत्, चित् और आनन्द क्रमशः ज्ञान (अनुभव), इच्छा और राग से सम्बन्ध रखते हैं। पूर्ण आदर्श मानव में ये तीनों क्रियाएं सन्तुलित, नियमित, संश्लिष्ट और समुचित मात्रा में पाई जाती हैं। भारतीयों ने सदा सच्चिदानन्द का जीवन बिताया है। अब लेखक सत् के आध्यात्मिक, धार्मिक और नैतिक अर्थों, चित् के आध्यात्मिक, तात्त्विक और विशेष अर्थों तथा आनन्द के सामान्य और दार्शनिक विचारों की परीक्षा करते हैं। दार्शनिक दृष्टि से आनन्द का ब्रह्मन् और आत्मन् से तादात्म्य है। प्रस्थान त्रयी ने ब्रह्मन् को सत् (सत्ता), चित् (ज्ञान) और आनन्द (परम सुख) कहा है। ब्रह्मन् की यह त्रिविध प्रकृति ब्रह्मन् को नामरूपात्मक जगत् से पृथक् करती है, जो असत्य (अनृत) ज्ञानहीन (जड़) और दुःख के स्वभाव वाला है। ये सत्, चित् और आनन्द ब्रह्म से अविभाज्य हैं, ये ब्रह्मन् के अंग, गुण या उपाधियां नहीं हैं, यद्यपि वे विभाज्य-से मालूम पड़ते हैं। अतः सच्चिदानन्द निःसन्देह अद्वैत (अनुपम) ही है।

सुधीर कुमार गुप्त

**77. Try'ambaka (the Genesis of the Concept)**; Sadashiva Ambadas Dange, Bombay; **JOI.**, XIX. 3; 3. 1970; 223-227; E. "The most original concept in the word tryambaka is that of the triple fire fostered by the triple water-mothers. This concept appears to be the most dominating one, and was later transferred to Rudra-Śiva, in one of the aspects of the cosmic fire. The fire is also prominantly associated with Śiva in his form as try'ambaka being present in his third eye on the forehead. This brings us to the concept of ambaka as eye. Agni's constant association with waters as the light principle probably gave rise to the concept of the shining or seeing water-principle—the ambaka. Ambaka seems to refer to the cosmic light principle. In this way try' ambaka (one having three eyes) will be the cosmic waters. The concept of pervading light-eye in the cosmic waters is not clearly seen in the Vedic or the later Hindu mythology, though it is very well suggested. This concept is very finely present in the ancient Egyptian mythology."

त्र्यम्बक शब्द की सर्वाधिक मौलिक परिकल्पना तीन जल-माताओं द्वारा पोपित तीन अग्नियों की है। यह परिकल्पना परम प्रभावशाली रही मालूम पड़ती है और पीछे सृजक अग्नि के एक रूप में रुद्र-शिव को संक्रान्त हो गई। अग्नि भी त्र्यम्बक रूप वाले शिव के साथ उस के मस्तक की तीसरी आंख में उपस्थित होने के कारण प्रमुखता से सम्बद्ध है। यह हमें ग्रम्बक की परिकल्पना-आंख पर ले आता है। प्रकाशतत्त्व के रूप में अग्नि के जलों के साथ सतत सम्बन्ध ने सम्भवतः ग्रम्बक-

चमकते हुए या देखने वाले जलतत्त्व के भाव को जन्म दिया होगा। अम्बक सृजक प्रकाशतत्त्व का द्योतक प्रतीत होता है। इस प्रकार त्र्यम्बक (तीन आंखों वाला) सृजक जल होंगे। सृजक जलों में व्यापक प्रकाश – आंख की परिकल्पना वैदिक अथवा पिछले हिन्दू देवशास्त्र में स्पष्ट दिखाई नहीं पड़ती है, तो भी यह अच्छी प्रकार इंगित हुई है। यह परिकल्पना प्राचीन मिश्री देवशास्त्र में बहुत उत्तमता से प्रस्तुत की गई है।

सुवीर कुमार गुप्त

२०. **नासदीयसूक्तम् (भाववृत्तीयम्)** (ऋ. १०. १२९); अरविन्दमतमनुसृत्य केनचित् लिखितम्; विषयसूच्यां त्वरविन्दस्यैव नामांकितमस्ति; गुप., २३.१ २;९-१०.१९७०; २२-३१; सं.।

५. **पञ्चवृत्तिमुख्य प्राण**; गुप. २३.१-२; ९-१०.१९७०; १०३; हि.।

47. **Pre-Śaṅkara Upaniṣadic Philosophy as Expounded by** Kālidāsa; T. K Gopala Swamy Iyengar, Deptt. of Skt., Venkat. Univ., Tirupati; **UMCV**, 1970; 179–186; E.

48. **Problems of Biological Philosophy with regard to the Philosophy of the** Upaniṣads; Bernhard Rensch, Unvi. of Münster, W. Germany; **IJHS.**, I. 1; 5. 1966; 75–81; E.

78. **Philosophical Concepts in the Hymn of Creation;** Satya Prakash Singh, Aligarh (India); Ṛtam, I 2; 1970; 39–46; E. This paper gives an analysis and elucidation of the doctrines expounded in Rv. X. 129 under the following heads: 1. Idea of Transcendence 2. Negation of Space and Time 3. Implicit Immanence of the Divine in the apparently Non-Existent 4. Desire as the First Evolute of the Cosmic Mind 5. The Intuitive Method of Metaphysical knowledge 6. Antagonism between two orders of Cosmic Constituents and 7. The Final Scepticism. Incidentally the view point of C. G Jung has also been referred to In general philosophical interpretation of the hymn has been offered. The author feels that the Vedic seers believed in the indeterminate natureof cosmic evolution.

प्रस्तुत निबन्ध में ऋ. १०.१२९ में प्रकाशित वादों का अधोदत्त शीर्षकों में विश्लेषण दिया गया है: १. अतिक्रान्त सत्ता की कल्पना २. रजस् और काल का निषेध ३, आपाततः असत् में दिव्य निर्विवाद सत्ता ४. सृजक मन का पहला विकास–काम ५. अध्यात्म ज्ञान की अन्तर्ज्ञान प्रणाली ६, सृजक तत्त्वों के दो क्रमों में विरोध और ७. अन्तिम संशयवाद। प्रसंगतः सी. जी. जंग के दृष्टिकोण का भी निर्देश किया गया है। सामान्य रूप से इस सूक्त का दार्शनिक भाष्य दिया गया है। लेखक का मत है कि वैदिक ऋषि सृष्टि के विकास को निश्चयात्मक अवधारण से अपेत मानते थे।

करुणेश शुक्ल

23. Bṛhaspati **Und Indra;** Au von Hanns-Peter Schmidt: Otto Harrassowitz, Wiesbaden; Rev. V. G. Rahurkar; **ABORI.**, L. I–IV; 1969; 109–112; E.

२४. ब्रह्मगवी; बद्रीप्रसाद पंचोली, अजमेर; गुप., २३.१-२; ९-१०.१९७०; ८५-८८; हि.।

७९. **मीमांसादर्शने विधिविमर्शः;** रामशरण शास्त्री, शोधकः, काशी; सागरिका, ९.२;२०२७वि; १२९-१४१; सं.। वेदकर्तुः विषये संक्षेपेण विविच्य विशेषतो (पूर्व-) मीमांसादर्शने प्रोल्लिखितानां पञ्च भेदानां–विधिर्मन्त्रोनामधेयो निषेधोऽर्थवाद इत्यादीनां प्रपंचनम्। तत्रापि च विधिसामान्यस्य विधिविशेषस्य च सांगनिरूपणं शास्त्रीयञ्च विवेचनं सरलया भाषयोपस्थापितम्।

वेद के कर्ता के सम्बन्ध में विभिन्न दर्शनों के सिद्धान्तों का संक्षेप में उल्लेख करते हुए विशेष रूप से पूर्वमीमांसा दर्शन में निर्दिष्ट विधि, मन्त्र, नामधेय, निषेध तथा अर्थवाद आदि पांच भेदों का विवेचन प्रस्तुत किया गया है। वहां भी सामान्य विधि और विशेष विधि का सांग निरूपण और शास्त्रीय विवेचन सरल भाषा में किया गया है।

प्रभाकर झा

४५. श्वेताश्वतरोपनिषद्; ले. जगत्कुमार शास्त्री; प्र. मधुर प्रकाशन, आर्य समाज, बाजार सीताराम, दिल्ली ६; ४-००; हि.; समीक्षकः भवानीलाल भारतीय; आ.मा., ५०.१६; १.१२. १९७०; १५; हि.।

३५. सत्य का अनुसन्धान कैसे करें ? जयदत्त शास्त्री; वेवा. २३.३; १.१९७१; ८-१६; हि.।

**75 Seers of the Ṛg–Veda and Their Message and Philosophy;** S.K. Gupta, Reader in Sanskrit, Raj Univ , Jaipur-4; 1967; 64; Rs 8.00; E., H. The author shows that the names of seers, deities and metres associated with the vedic verses are terms coined to indicate the senses of the verses in which they were exp'ained. In two appendices some more evidences in support of this view have been collected from the author's doctoral thesis 'Dayānanda's Contribution to Vedic Exegesis'.

हिन्दी सार के लिए ऊपर सं. ७५ देखें।

अनिल कुमार गुप्त

**43 Henoritualism of the Brāhmaṇa Texts;** G. U Thite, CASS , Univ. of Poona; **JUPH** , 33; 1970; 23 36; E.

१४. हे मनुष्यो ! अपनी आत्मा को देखो; वैदिक विनय से उद्धृत; वेवा., २३.३; १.१९७१; १-२; हि.।

## सांस्कृतिक अध्ययन (Cultural Study)

३६. श्रीगुरजी आर्ष गुरुकुल "यज्ञतीर्थ" एटा (उ.प्र.) में अश्वमेध यज्ञ के वैदिक स्वरूप का प्रदर्शन; ज्योतिस्वरूप; आ.मा., ५०-२०; १५.१२. १९७०; १०; हि.।

८०. एक आध्यात्मिक विवेचन-ऋतुराज वसंत; रामनारायण शर्मा, भू. पू. उपनिदेशक, शिक्षा विभाग (राजस्थान); राजस्थान पत्रिका, ३१.१. १९७१; ३ ४; हि.। शारदा की पूजनतिथि है— माघ शुक्ला पंचमी। शारदा श्री है जो राष्ट्र को स्वर्णगामी बनाने वाली प्राणानुगत बौद्धिक ज्ञान-विभूति है। इन का सम्बन्ध जीवों के प्राणदाता और मर्त्यलोक के सृजक, संचालक और संहारक द्वादश आदित्य अमृत प्राण सूर्य से है। इस सूर्य को सत्, हिरण्यगर्भ, स्वयंभू और परमेष्ठी लोकों से शक्ति और स्वरूप मिलता है। सूर्य के ऊपर पराशक्ति सरस्वती है। ब्रह्म के गुप्त स्वरूप को प्रकृति के समान वसन्त मानव में देवत्व को उत्पन्न करती है। पुरुष त्रैलोक से परे तुरीय व्यापक आत्मतत्त्व का आत्म-स्वरूप अंश ही है। विद्या शरीर, मन, बुद्धि और आत्मा में समस्वरता और राष्ट्र को अभ्युदय देती है। धर्म के कारण ही सृष्टिप्रक्रिया ध्रुव तत्त्व-अन्तर्यामी संकर्षण शक्ति के सहारे गतिशील है। पृथ्वी दैनिक, वार्षिक और अयन गतियां करती है। अयन गति का सम्बन्ध वसन्त और वसन्त संपात से है। वसन्त, ग्रीष्म और वर्षा में ही सूर्य और चन्द्र से राम और कृष्ण के जैसे गुण प्राप्त होते हैं।

अनिल कुमार गुप्त

१६ औषधि; मुंशी राम शर्मा, आर्यनगर, कानपुर; गुप०, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ८६-९३; हि.।

८१. कालिदास पर ऋग्वेद का प्रभाव; निगम शर्मा; गुप०, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ८०-८५; हि.। ऋग्वेद से मन्त्र उद्धृत करते हुए कालिदास के, प्रमुख रूप से रघुवंश के तथा अभिज्ञान शाकुन्तल और मेघदूत के, भावों से सोद्धरण घनिष्ट साम्य बताया गया है।

अनिल कुमार गुप्त

८२. धर्म के हिन्दू सिद्धान्त की उत्पत्ति एवं विकास; रणजीतसिंह, प्राध्यापक इति. वि., इलाहाबाद वि. वि., इलाहाबाद; उमकव., १९७०; २०१-२२९; हि.। लेखक ने ऋ० में ऋत, सत्य, धर्म और धर्मन् के स्वरूपों का विवेचन कर, उन सब के 'धर्म' के अन्तर्गत समा जाने और उस से ब्राह्मणों, आरण्यकों, उपनिषदों, गृह्य, श्रौत और धर्म सूत्रों, स्मृतियों, रामायण, महाभारत, पुराणों और दर्शन ग्रन्थों में धर्म के स्वरूप के क्रमिक विकास और उन-उन ग्रन्थों के धर्मविषयक विचारों का वर्णन

किया है। प्रसंगतः आधुनिक विद्वानों के विचार भी दिए हैं। प्रक्रिया विधि का भी वर्णन किया है। तात्त्विक, नैतिक और सामाजिक दृष्टियों से धर्म का स्वरूप व्यक्त करते हुए लेखक ने निष्कर्ष निकाला है कि "धर्म का अर्थ बहुत व्यापक है। यह मानव जीवन एवं विश्व समाज के आधारभूत सिद्धान्तों का सामूहिक रूप होने के कारण मानव धर्म माना गया है। सामान्य रूप से समस्त क्रिया-कलापों एवं सम्बन्धों में धर्म व्यक्ति समाज और ब्रह्माण्ड व्यवस्था के साथ-साथ सुसंचालित करने वाला नियामक तत्त्व माना जा सकता है। धर्म के बहिः प्रकाश बहिरंग उतने महत्त्वपूर्ण नहीं हैं जितना कि स्वतः धर्म का सिद्धान्त। धर्म का तात्त्विक स्वरूप शाश्वत है जो कि उस का अन्तरंग स्वरूप है। पर देशकालादि के भेद के कारण उस के व्यावहारिक एवं बहिरंग स्वरूप भिन्न-भिन्न हो जाते हैं।

सुबोध कुमार गुप्त

८३. प्राचीन भारत में गोमांस एक समीक्षा; प्र. मोतीलाल जालान, गीता प्रेस, गोरखपुर; पृष्ठ २३६; २-००; हि.; समीक्षकः गुप०, २३-२; १०-११.१९७०; १३४; सं.। पुराकाल आर्यजनेषु गोमांसभक्षणं सर्वथापि नासीत्। यद्यप्यत्र संस्कृत-वाङ्मयादेर्भूयसी सामग्री संकलिता तथाप्यन्यदपि बहु वक्तव्यं विद्यते।

प्राचीन काल में आर्य जाति में गोमांस का भक्षण बिल्कुल नहीं था। यद्यपि यहां संस्कृत साहित्य आदि से भारी सामग्री इकट्ठी की गई है, तथापि और भी बहुत कुछ कहने योग्य है।

सुधीर कुमार गुप्त

वाद (-अनासक्त भाव से कर्म करना, आशावाद, समन्वय-प्रवृत्ति और निवृत्ति का, प्रेय और श्रेय का, परिग्रह और उत्सर्ग का, धर्म, अर्थ और काम का) वेद, वर्ण-आश्रम और पुरुषार्थ की त्रयी भारतीय संस्कृति के मूल तत्त्व हैं। वर्ण गुणकर्मानुसार थे। कालान्तर में जन्मगत हो गए। वर्णों और आश्रमों की उत्पत्ति विकास और कर्मों का विशेष वर्णन किया गया है।

सुकेशी रानी गुप्ता

८५. मेघदूत की वैदिक पृष्ठभूमि और उस का सांस्कृतिक सन्देश; सुधीर कुमार गुप्त; भारती मन्दिर, नई बस्ती, खुरजा; ५.१९५४; १-३६; ०-९०; हि.। इस में मेघदूत में संकेतित रंतिदेव, बलराम का सूतवध और सारस्वत जलों का सेवन, त्रिपुरविजय, क्रौञ्चभेदन, देवताओं की यौवनावस्था, देवता और अप्सराएं, शिव और कुबेर के पौराणिक आख्यानों की वैदिक पृष्ठभूमि दे कर उस के सन्देश की उद्भावना की गई है। यक्ष, मघोनः, कामरूपम्, पयोद, श्रद्दधानाः, अतिथिः, स्त्रीणाम्, सवितुः, सुरपति, तोय, पादान्, जल, अनिल, भर्तुः पदों का व्याख्यान किया गया है और बताया गया है कि कालिदास की व्यञ्जना का यौगिक वैदिक व्याख्यान शैली से विशेष स्पष्टीकरण होता है।

सुबोध कुमार गुप्त

८६. योगः; भगवदाचार्यः; गुप०, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ४७-४९; सं.। योगदर्शनानुसारि योगस्वरूपं व्याख्याय सभाष्यं सभावं वा मन्त्रान् वेदेभ्य उद्धृत्य तत्रास्य स्वरूपस्य, योगदर्शनस्य दमा-विद्याद्वेषचित्तश्रद्धायमादिपरिभाषाणां कासांचित् क्रियाणां न सद्भावः प्रतिपादितः। विषयस्यास्य वेदे क्रमेण वर्णनं नोपलभ्यते। परं पतञ्जलिना

मन्त्र उद्धृत कर के वहां इस का स्वरूप तथा योग-दर्शन की दम, अविद्या, द्वेष, चित्त, श्रद्धा और यम आदि परिभाषाओं और कुछ क्रियाओं की सत्ता प्रतिपादित की गई है। इस विषय का वेद में क्रम से वर्णन नहीं मिलता है। परन्तु वेदों से योग के तत्त्व ले कर ही पतञ्जलि ने अपने दर्शन की रचना की है।

सुबोध कुमार गुप्त

**87. Recognition of** ***Merit*** **in** ***Caste*** **System in Ancient India;** Jogiraj Basu, Professor and Head of the Department of Sanskrit, Gauhati Univ, Gauhati; **UMCV.,** 1970; 685–694; E. The author holds that merit was the important factor in determining castes in ancient India. Caste was identified with character. Several examples like those of Kavaṣa, Mahidāsa, Viśvāmitra, Agniveśa and others mentioned in the Bhāgavata Purāṇa and non-Brāhmaṇa teachers have been cited and evidences in the form of utterances or rules from Āpastamba Dharma Sūtra, Manu, Mahābhārata, Buddha and Gītā have also been adduced in support of this view.

लेखक मानते हैं कि प्राचीन भारत में वर्ण-निर्णय में गुण महत्त्वपूर्ण तत्त्व था। चरित्र ही वर्ण था। भागवत पुराण में वर्णित कवष, महिदास, विश्वामित्र, अग्निवेश आदि बहुत से और अनेकों अब्राह्मण आचार्यों के बहुत से उदाहरण प्रस्तुत किए गए हैं तथा इस मत की पुष्टि में आपस्तम्ब धर्मसूत्र, मनु, महाभारत, बुद्ध और गीता से कथनों के रूप में साक्षियां भी दी गई हैं।

सुबोध कुमार गुप्त

८८. वैदिक युग के आर्य जीवन की अभिलाषाएं; लक्ष्मीचन्द्र मिश्र; विभ. ६३; १९७० (२०२७ वि.); ७-८; हि.। आर्यजीवन सर्वाङ्गीण उन्नति का अभिलाषी था। वह मानसिक और शारीरिक शक्तियां प्राप्त कर विजयी होने की कामना रखता था।

सुकेशी रानी गुप्ता

८९. वैदिक वाङ्मय में गोहत्या या गोरक्षा? जयदेव, गुरुकुलकांगड़ी हरिद्वार; गुप., २३.३; १०-११.१९७०; १४२-१४६; हि.। वेद में गौ अघ्न्या अही और अदिति है। उस के वध का विधान नहीं है। अनेक मन्त्रों में वध न करने को कहा गया है। इस की पुष्टि में अनेकों मन्त्र हिन्दी भावानुवाद सहित दिए गए हैं। गोघाती को दण्ड का विधान है। पशुओं के अंगों से यज्ञ करने वाले गर्ह्य और दण्ड्य हैं। गौ के दुग्ध आदि का प्रयोग ही गोमेध है।

सुकेशी रानी गुप्ता

९०. वैदिक वृष्टि विज्ञान; वीरसेन वेदश्रमी; प्र. वेद सदन, महारानी रोड़, इन्दौर-२ (म.प्र.); ४+३६; हि.।

लेखक का विचार है कि अनावृष्टि जन्य जलाभाव को वेद में वर्णित यज्ञ द्वारा यथेच्छ वर्षा करा के दूर किया जा सकता है। विषय के व्यापक इस विवेचन में जल की प्राप्ति के स्रोत, जलों के नाम, रूप और प्रकार, यज्ञ द्वारा अन्तरिक्ष में खनन क्रिया, तापमान का ठीक रखना, ताप से वायु में गति, घृताहुति से वाष्प में घनत्व वृद्धि, यज्ञ से कृषि उत्पादन में वृद्धि और वायव्य खाद की अधिक क्रियाशीलता और सामर्थ्य आदि अनेकों विषयों पर संक्षेप में प्रकाश डाला गया है। आदि और अन्त में लेखक ने अपने कार्यकलापों का वर्णन किया है।

सुकेशी रानी गुप्ता

९१. श्रीगोस्वामी तुलसीदासचरितं महाकाव्यम्; ले. हरिप्रसाद द्विवेदी; प्र. वेदव्रत शर्मा, मन्त्री भारतीय साहित्य संघ, आर्य औषधालय, नदरई गेट, कासगंज, जिला एटा, (उ.प्र.); १-००; समीक्षक- भगवद्दत्तः; गुप, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ६८; सं.। गोस्वामितुलसीदासचरितात्मके संस्कृत-महाकाव्ये ऽस्मिन् यत्रतत्र वेदमन्त्राणां तदंशानां तत्समभावानां वा समावेशः कृतो विद्यते।

गोस्वामी तुलसीदास के चरित पर इस संस्कृत महाकाव्य में जहां-तहां वेदमन्त्रों, उन के अंशों या भावों का सन्निवेश किया गया है।

सुकेशी रानी गुप्ता

९२. संयोजक का वक्तव्य; फतहसिंह, कोटा; स्मारिका हि.वि.प., १९७०; ३३-४१; हि.। हिन्दू को अपने मूल मन्त्र 'एकं सत्' को अपनाना है। हिन्दु सिन्धुघाटी के हिन्धु से है। उस में समस्त विश्व को हिलाने की क्षमता है। ऋ. १०.९ में सिन्धुद्वीप सात-सात नदियों के तीन वर्गों से युक्त भारतवर्ष ही है। वहां बिलोचिस्तान से ब्रह्मा तक का चित्र है। हिन्दुकुश हिन्धु+कुष् से बना है। यह जड़ता के नाश और सिन्धु के निर्माण का प्रतीक है। परशु इसी भाव का दक्षिण पूर्व में प्रचलित प्रतीक है। हिन्दुत्व हिंसा का नाशक, सब को सम मानने वाला, राष्ट्रीय संस्कृति का पर्याय, जयन-यजन और भजन प्रक्रियाओं वाला, विश्व-मानुष और विश्वमना की कल्पना वाला, घृणा और अस्पृश्यता और अराष्ट्रीय विचारधारा और तत्त्वों का विरोधी है।

९४. **सिन्धुघाटी की लिपि में ब्राह्मणों और उपनिषदों के प्रतीक**; फतहसिंह, जोधपुर; स्वाहा, १.१; १९६९ (ग्रन्थांक १०५); १-५+१-७६; चित्रादि के पृष्ठ ५+१२; सिन्धुघाटी लिपि के अध्ययन सम्बन्धी पूर्व प्रयासों का समीक्षात्मक वर्णन कर के लेखक ने अपने प्रयासों और प्रणाली का वर्णन करते हुए उन के परिणामों का परिचय प्रस्तुत किया है। इस लेख में लगभग ५०० मुद्राचित्रों और मुद्रालेखों का परिचय, सिन्धुघाटी की लिपि, सिन्धु-घाटी का अवर्ण, वरुण और वृत्र, दक्षिणावर्त और वामावर्त, स्वस्तिक-द्वय तथा क्रॉस, क्रॉस और मन, मानव व्यक्तित्व का मन में परिवेष्टन, वृत्रवरुण मानव, मानव व्यक्तित्व के तीन पक्ष, द्विशृंगी पशु और पुरुष, द्विशृंगी पशु और वृक्ष, अन्नाद अग्नि, अश्वत्थ वृक्ष, अश्वत्थवृक्ष की गौ, गोधा और महिष, ओंकारभेद, वषट् और वृषट्, यथा पिण्डे तथा ब्रह्माण्डे, विदेह जनक – ज्ञान और कर्म का समन्वय, यथा देहे तथा देशे, स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः, इन्द्रावरुणौ सम्राजौ, भारत राष्ट्र के विभिन्न घटक, ब्रह्म देश या बर्मा, भारतीय प्रदेशों के नामोल्लेख का अभिप्राय, तामिल तथा बौद्ध

मिलते हैं। यहां उपलब्ध तद्वनं, वषट् और प्रणव आदि शब्दों की ब्राह्मणग्रन्थों की व्युत्पत्तियों और समीकरण पर विलक्षण प्रकाश मिलता है जो भारतीय योग, मन्त्र, तन्त्र, आगम, पुराण, शैव और शाक्त मतों के वैदिक परम्परा से सम्बन्ध को व्यक्त करता है। सिन्धुघाटी चित्रों आदि में चित्रित सभ्यता वैदिक है और उस में आरण्यकों और उपनिषदों के समान वैदिक देवों का आध्यात्मिक और आधिदैविक भाव लिया गया है। इन सिन्धुघाटी चित्रों के लेखों की भाषा निःसन्देह संस्कृत है, जिस की अपनी कुछ विशेषताएं हैं। सिन्धुघाटी की मुद्राओं का प्रयोग भूर्जपत्र आदि पर मुद्रण के लिए होता होगा और इस प्रकार यह विश्व का सर्वप्रथम मुद्रणालय हो सकता है। लेख के अन्त में पृ. ६६–७६ तक सिन्धुघाटी के २४१ मुद्रालेखों का देवनागरी में पाठ दिया गया है। इन के आगे १२ पृष्ठों में ५८ मुद्राचित्र हैं। प्रारम्भिक अंश में पृ. ५ से आगे ५ पृष्ठों में सिन्धुघाटी की लिपियों के चित्र दिए गए हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

## ऐतिहासिक अध्ययन (Historical Study)

९५. ऋग्वेद का परिचय; सुधीर कुमार गुप्त; प्र. भामग्रशा.; पृ० ७३; १–५०; हि.। इस में वैदिक साहित्य पर विहगम दृष्टि डालते हुए ऋग्वेद के काल, संघटना, धर्म, संस्कृति और व्याख्यानपद्धति आदि ऋग्वेद से सम्बन्धित सब विषयों का विवरण प्रस्तुत किया गया है। लेखक के मत में वंशमण्डलों और अर्वाचीन और प्राचीन मण्डलों के विभाजन में दी गई युक्तियां प्रबल नहीं हैं। ऋग्वेद का धर्म एकेश्वरवादी है। वेद की व्याख्यान की वैदिक साहित्य में प्राप्त शैली ही उपयुक्त है।

सुकेशी रानी गुप्ता

९८. ऋग्वेदाचे द्रष्टे; ग. ग. राजूरकर; ज्ञानेश्वर, ३.१; २.१९७१; १-२३; म.।

९९. क्या वेद में आर्यों और आदिवासियों के युद्धों का वर्णन है? ले. मनसाराम शास्त्री वैद्य; प्र. संस्कृत विभाग, हंसराज कालिज, नई दिल्ली; २–५०; हि.; समीक्षकः भवानी लाल भारतीय; आ. मा., ५०.१६; १.१२.१९७०; १६; हि.।

९६. जलप्लावन – एक ऐतिहासिक घटना; द्वारका प्रसाद सक्सेना, रीडर, मेरठ वि. वि., मेरठ; उमकव., १९७०; ७४७-७५५; हि। ग्रोष, प्रलय और डेल्यूज आदि नामों से अभिहित जलप्लावन मानव के प्रारम्भिक इतिहास की एक महत्त्वपूर्ण घटना है। इस का वर्णन (लेख में दिए गए संक्षिप्त विवरण के अनुसार) विश्व भर के साहित्य में मिलता है। दक्षिणी एशिया के वर्णनों में समस्त पृथ्वी के डूबने और तत्कालीन सृष्टि के नाश का वर्णन है, उत्तरी एशिया में चीन, जापान आदि के साहित्यों में पूर्ण विनाश का वर्णन नहीं है। यूरोप में भी पूर्ण विनाश की ओर संकेत अल्प हैं और अफ्रीका के साहित्य में नहीं के बराबर हैं। इस विवरण से यह सुव्यक्त है कि आधुनिक मानवसृष्टि के विकास से पूर्व अवश्य कोई ऐसी जलप्लावन सम्बन्धी घटना घटी जिस में तत्कालीन सब मानव-सृष्टि नष्ट हो गई और एक अवशिष्ट पुरुष से वर्तमान सृष्टि का विकास हुआ।

सुकेशी रानी गुप्ता

**97. The Aryan Problem**; S. K. Gupta, Reader in Skt., R-2, Univ. Colony, Jaipur–4; **UMCV.**, 1970; 737–742; E. In this brief paper the author has referred to anthropological and geological evidences on the subject, has examined at some length and interpreted the evidences of the Ṛgveda and has concluded that "there is no Aryan Problem as such, whether racial, cultural or linguistic. It is all a creation of the 19th and the 20th centuries in particular and is based in the sense of superiority and purity in the minds and thinking of a group of people. The original home of the first man was some where in the Himalayas in Northern India from where all existing races of the world have dispersed and inhabited various lands."

इस संक्षिप्त लेख में लेखक ने प्रकृत विषय पर मानव शास्त्रीय और भूगर्भशास्त्रीय प्रमाणों का निर्देश किया है. ऋग्वेद की साक्षी का कुछ विस्तार से परीक्षण और भाष्य प्रस्तुत किया है और निष्कर्ष निकाला है कि "जातीय, सांस्कृतिक या भाषा शास्त्रीय कैसी भी कोई आर्यसमस्या नहीं है। यह विशेष रूप से १९वीं और बीसवीं शतियों की देन है और लोगों के एक वर्ग के मनों और चिन्तन में उच्चता और पवित्रता की कल्पना पर आश्रित है। आदिम मानव का मूल निवासस्थान उत्तर भारत में हिमालय पर कहीं था, जहां से संसार को विद्यमान सब जातियां अलग हुई हैं और विभिन्न देशों में बसी हैं।"

सुबोध कुमार गुप्त

**31. Fresh Light on the Battle of Ten Kings**; P. L Bhargava, Prof. and Head Skt Deptt., Univ. of Raj., Jaipur; **URSHS.**, 2; 7 1967; 25-28; E.

९८. भारतीय इतिहास का मूल स्रोत वेद; रामगोपाल अध्यक्ष; गुरुकुल कांगड़ी वि वि.; गुप०, २३.१-२; ९-१०;१९७०; ९३-९६; हि.। भारतीय इतिहास के ज्ञान का मूल साहित्यिक स्रोत वेद है। वहां से धार्मिक, राजनीतिक, सामाजिक स्थितियों का, प्रमुखतः ऋग्वेद के आधार पर, कहीं-कहीं उद्धरण और प्रमाणों सहित वर्णन दिया गया है। अन्त में वैदिक साहित्य की चार विशेषताएं— १. धर्म प्रधानता २, गद्यांश की प्रमुखता ३. भाषा की स्वच्छता और गतिशीलता तथा ४. प्रतीकों द्वारा अमूर्त भावों को साकारता बताई है।

भी नहीं है। द्रविड दक्षिण-पूर्व एशिया के आस्ट्रेलिया और न्यूगिनी से आए और दक्षिण और लंका में बसे। हरि=वानर, ऋक्ष, राक्षस, असुर आर्य ही थे। आर्य नेता अगस्त्य ने द्रविड़ों को व्याकरण और साहित्य की प्रवृत्ति दी। द्रविड़ ही निषाद हैं। आर्य द्रविड़ संग्राम केवल पाश्चात्यों के मस्तिष्क की उपज है, वास्तविक नहीं। देवासुर संग्राम के समय आर्य और निषादों का एकीकरण या मेल हुआ। दोनों ने मिल कर सेतु बनाया। यह काम आज भी चालू है जिसे पाश्चात्यों का काल्पनिक 'इतिहास' झकझोरता रहता है।

अनिल कुमार गुप्त

100. **Some Aspects of the History of Hinduism** by R. N. Dandekar; Publication No. 3, Class B, of the CASS., Univ of Poona. 1967. PP. 142; Reviewer: V. M Bedekar; **ABORI**, L. I-IV; 1969; 121-125; E The review offers an appreciative detailed summary of the work which surveys the history of Hinduism from its prevedic Indus religion to modern times in five chapters-'Protohistoric Hinduism The Vedic Interlude, Classical Hinduism and Hinduism and Modern Culture'. The author holds that the Indus religion gave rise to Hinduism, Jainism and Buddhism. Vedism is only an interlude and its impact has been of superficial nature. Hinduism has the inherent capacity to adjust itself with modern culture easily and without violating its essential character in any way.

किए बिना अपने को आधुनिक संस्कृति से समन्वित करने की स्वाभाविक शक्ति है।

अनिल कुमार गुप्त

१०१. वेदानां धरातलं सूक्ष्मम्; भगवद्दत्तो वेदालंकारः; गुप०, २३.३; १०-११.१९७०; १२५-१२७; सं.। वेदानां धरातल=वर्ण्यविषयः सूक्ष्मं जगदस्ति। तत्र सूक्ष्माः शक्तय एव देवताः। इदं स्थूल जगत् तासां शक्तीनामायतनमात्रम्। वेदस्था देवताः स्थूलजगतो व्यापारान् स्थूलाकृतिव्याजेन गौण्या वृत्त्या एव वर्णयन्ति। एकस्य शब्दस्यानेकार्थत्वं, कथाया रूपकत्वं, लुप्तोपमालंकारादिकञ्चेत्यादीनि प्रच्छन्नरहस्यगर्भितानि दृष्टिजातानि वेदानामध्ययनस्याभिव्यञ्जयन्ति देवतानां सूत्रात्मकत्व सूक्ष्मतां च तासाम्। वेदे सर्वा विद्याः सन्ति। तत्र पदार्थानां गुणधर्माणां वर्णनं बीजरूपेणाग्न्यादिदेवतापदैर्विहितम्। एषामेव देवानां वर्णनव्याजेन यत्रतत्र स्थूलाकृतीनामपि संग्रहणं श्रुतिष्ववलोक्यते। पुरावृत्तादीन्यपि गौण्या वृत्त्या निगूढभावान् प्रकाशयन्ति। वेदस्तु सर्वसूत्राणामपि परमसूत्रमन्तर्यामिणं भगवन्तमेव प्रतिपादयति।

वेदों का धरातल=वर्ण्य विषय सूक्ष्म जगत् है। वहां सूक्ष्म शक्तियां ही देवता हैं। यह स्थूल जगत् उन का आयतन ही है। वेदों के देवता स्थूल जगत् के व्यापारों को स्थूल रूप के माध्यम से गौणी वृत्ति से ही वर्णित करते हैं। एक शब्द के अनेक अर्थ होना, कथाओं के रूपक, लुप्तोपमा आदि अलकार आदि वेदों के अध्ययन में गूढ़ रहस्य से भरी हुई दृष्टियों को, और उन देवताओं की सूत्रात्मकता और सूक्ष्मता को अभिव्यक्त करते हैं। वेद में सब विद्याएं हैं। वहां अग्नि आदि देवता पदों के द्वारा पदार्थों के गुण धर्मों का वर्णन बीज रूप में किया गया है। इन देवताओं के वर्णन के बहाने जहां-तहां वेदों में स्थूल रूपों का ग्रहण भी देखा जाता है। पुरावृत्त आदि भी गौणी वृत्ति से गूढ़ भावों को व्यक्त करते हैं। वेद सब सूत्रों के परम सूत्र, अन्तर्यामी भगवान् का ही प्रतिपादन करते हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

३७. श्रुतिसुधा; (ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका से); गुप०, २३;१-२; ९-१०; १९७०; १; हि.।

## राजनीति (Polity)

१०२. जोश के साथ होश की आवश्यकता; युधिष्ठिर मीमांसक; वेवा, २३.२; १२.१९७०; ३-५; हि.। अग्निवेश और इन्द्रवेश का 'राजधर्म' में प्रकाशित 'जन्माधिकारवाद' अवैदिक है। वैदिक राजनीति सुधारवादी, वर्णाश्रम धर्म पर आश्रित, जन और राष्ट्रहित में व्ययरत धनिकवर्ग को मान्यता देने वाली है। प्राचीन भारतीय राजनीति के कतिपय स्रोतों का भी इस लेख में परिगणन किया गया है।

अनिल कुमार गुप्त

१०३. राष्ट्रगोपः पुरोहितः; सांबदीक्षितः गोकर्णः; गुप०, २३.१-२; ९-१०.१९७०; २-५; सं०। वेद-भारत-चाणक्यादिभिः प्रत्तं पुरोहितवर्णनं सोद्धरणं प्रदाय, पुरोहितस्य व्युत्पत्ति व्याख्यान स्कन्दसायणयोः पुरोहितशब्दस्य व्याख्यानं प्रस्तूय पुरोहितस्य राष्ट्ररक्षणपरत्वं प्रतिपादितमस्ति।

वेद, महाभारत और चाणक्य आदि द्वारा दिये गये पुरोहित के लक्षण, पुरोहित पद की व्युत्पत्ति तथा स्कन्द और सायण के पुरोहित के व्याख्यानों को प्रस्तुत कर पुरोहित 'राष्ट्र का रक्षक होता है' यह प्रतिपादित किया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

१०४. राष्ट्रतन्त्रम् (भाषानुवादसहितम्;) लक्ष्मी नारायण शुक्ल; प्र. ललितमोहनशुक्लः मदनमोहनशुक्लश्च, गोरखपुरम्; प्रथम संस्करणम्; पृष्ठानि ४+७६; २-००; सं०, हि.। अत्र मूलशील-करणाचरण-विमर्शाख्येषु पञ्चसु अध्यायेषु भारतीयसंस्कृते राष्ट्रतन्त्रस्य वा समासेनानुष्टुप्प्रायैः सरलसंस्कृतभाषोपनिबद्धैः पद्यैश्चित्रणं विहितमस्ति। राष्ट्रस्य मूलं संस्कृतिः, सा च मेधाजन्या आप्तानुभवपोषिता नियमा एव। सदाचारादिभिर्धर्मज्ञानं भवति। श्रुतिस्मृत्यादिकमस्माकं पावनी

पैतृकी सम्पत्तिः सदा रक्षणीया । आरोग्यभोजन-शिक्षासुरक्षाराष्ट्रभावाः पञ्च शीलानि । संविधान-जनमत-जनतन्त्रादिभिः शीलं रक्ष्यते । अर्थस्य महद् गौरवमतः सोऽर्थं सुसम्पादनीयः । अध्यात्मविचारो-ऽपि नितरामावश्यकः । अतः सोऽप्यत्र विहितः ।

यहाँ मूल, शील, करण, आचरण और विमर्श नामक पाँच अध्यायों में भारतीय संस्कृति या राष्ट्र-तत्त्व का संक्षेप से अनुष्टुप्प्रधान सरल संस्कृत भाषा में रचे पद्यों में विवरण किया गया है। राष्ट्र का मूल संस्कृति है और वह बुद्धिजन्य, आप्त जनों के अनुभव से सिद्ध नियम ही हैं। वर्तमान सदाचार आदि से होता है। श्रुति और स्मृति आदि हमारी पवित्र पैतृक सम्पत्ति सदा रक्षा के योग्य है। आरोग्य, भोजन, शिक्षा, सुरक्षा और राष्ट्रीयता पाँच शील हैं। इन की रक्षा संविधान, जनमत और जनतन्त्र आदि से होती है। अर्थ का महान् गौरव है। अतः अर्थ (=धन) अच्छी प्रकार संग्रह करना चाहिए। अध्यात्मविचार भी परम आवश्यक है। अतः वह भी यहाँ प्रस्तुत किया गया है।

## भाषाशास्त्रीय अध्ययन (Linguistic Studies)

twin brother or siter.' a in ajāmi indicates the idea either a 'foolish twin' or a 'twin not of the same class or species.' Upajana here means 'prefix' and refers to a– in ajāmi in the sense of bāliśa or asamānajātiya.

लेखक ने मल्प, दुर्ग, स्कन्द–महेश्वर और रॉथ के नि. ४.१.४६ में जामि और अजामि के यास्कीय व्याख्यान के भाष्यों की व्याख्या प्रस्तुत की है। लेखक इन आचार्यों से मतभेद रखते हैं और मानते हैं कि यास्क ने इस पद का निर्वचन तो नि. ३.६ में दे दिया है। विचार्यमाण सन्दर्भ में यास्क जामि और अजामि को नपुंसक में व्याख्यान करते हैं। यास्क के अनुसार जामि का अर्थ केवल अतिरेक 'आधिक्य, अर्थ; यमज भाई या बहन' है। अजामि में अ 'मूर्ख यमज' या 'असमान (=भिन्न) जाति का यमज' भाव को इंगित करता है। यहाँ उपजन का अर्थ उपसर्ग है और मूर्ख या भिन्न जाति के अर्थ में अजामि के 'अ' का निर्देशक है।

**106. A Note on the** *Ṛgvedic Āśuśukṣaṇiḥ*; *Siddh Nath Shukla, Poona*; **JOI., XIX. 4; 6 1970; 315-318.**; E. The author states the etymologies and inter-

युक्त √ शुच् के द्विर्वचन रूप से व्युत्पत्ति को स्वीकार किया है। इस प्रकार यह पद 'सब ओर चमकने वाला या सब ओर पवित्र करने वाला' अर्थ का वाचक है। इस समास का पदपाठ आ ऽ शुशुक्षणिः दिखाया जा सकता है।

**107.** Patañjali's Vyākaraṇa-Mahābhāṣya, Samarthāhnika (P. 2. 1. 1); Ed. S D Joshi; Pub CASS., Class C.No. 3, Univ of Poona; 1968; Rev. K A. Subramania Iyer; **ABORI**, L.I-IV; 1969; **101 104**; E. It is a very valuable translation in simple English with a profusion of numbers embracing five ancient works—sūtras etc. Many subtleties brought in are quite illuminating. Some printing errors exist but do not detract the value of the work, which is divided into 4 sections 1. Introduction 2. the text of the Sūtra, Vārttikas and Bhāṣya 3. Translation of 2 and of selected passages from the Pradīpa and Uddyota, together with 177 explanatory Notes, 581 footnotes, inclusive of the passages selected from Pradīpa and Uddyota for translation 4. Index of Sanskrit and English words The introduction gives the features of Patañjali's style, analysis of the contents of the Samarthāhnika, observes that Kātyāyana has given a philosophical bias to the discussion and concludes with a note on the text and translation. The text of the Mahābhāṣya has been divided into 213 paragraphs with a heading for each. The reviewer has given an account of some translations of the Mahābhāṣya and il ustrated some good points of the editor's treatu.ent.

यह सरल अंग्रेजी में निर्देशक अंकों की बहुलता वाला, पांच कृतियों–सूत्र आदि का समावेशक बहुत उपयोगी अनुवाद है। यहां समाविष्ट अनेकों सूक्ष्मताएं पर्याप्त ज्ञानवर्धक हैं। छापे की कुछ भूलें हैं, परन्तु वे इस उपयोगी रचना के मूल्य को कम नहीं कर पा रही हैं। यह कृति ४ भागों में विभक्त है— १. भूमिका २. सूत्र, वार्तिक और भाष्य का पाठ ३. इस पाठ का तथा प्रदीप और उद्योत से चुने हुए अंशों का अनुवाद तथा अनुवाद के लिए चुने गए प्रदीप और उद्योत के अंशों सहित १७७ व्याख्यात्मक और ५८१ पादटिप्पणियां ४. संस्कृत और अंग्रेजी शब्दों की अनुक्रमणिका। भूमिका में पतञ्जलि की शैली की विशेषताएं, समर्थाह्निक के विषयों का विश्लेषण देकर कहा गया है कि कात्यायन ने विचार को दार्शनिक रूप दिया है। अन्त में पाठ और अनुवाद विषयक कथन किया गया है। महाभाष्य के पाठ को २१३ संदर्भों में विभक्त कर प्रत्येक के लिए शीर्षक दिए गए हैं। समीक्षक ने महाभाष्य के कुछ अनुवादों का विवरण और सम्पादक के कार्य की कुछ विशेषताओं का दिग्दर्शन कराया है।

**25.** **The Meaning of Vedic** kāru'; J. Gonda, van Hogendorpstraat 13, Utrecht; **UMCV., 1970; 479-488; E.**

**26.** **The Word "Garta" in the** Ṛgveda; B. H. Kapadia, Vallabha Vidyapeeth, Vallabha Vidya Nagar; **UMCV**, 1970; **521-526; E.**

**४१. शतपथब्राह्मण की स्वरप्रक्रिया;** बृजबिहारी चौबे, प्राध्यापक, विश्वेश्वरानन्द इन्स्टीट्यूट ऑफ संस्कृत एण्ड इण्डोलोजिकल स्टडीज, (पंजाब यूनिवर्सिटी), होशयारपुर (पंजाब); **यूरासंह्रिस.,** १९६८–६९ ; ६१-७३ ; हि.।

**27** Śiprin **And** Śipiviṣṭa; Sadashiv Ambadas Dange, Palsole's Bungalow, Near Ram Krishna Ashram Dhantoli, Nagpur; **UMCV., 1970; 501-510; E.**

**१०८.** **श्रीमहोपाध्यायभर्तृहरिकृतश्रीमहाभाष्यदीपिका;** सम्पादकः के. वी. अभ्यङ्कर और वी० पी० लिमये; एभाओरिइ०,५०.१–४; १९६९; १८६–२१२; सं०। पूर्वेष्वङ्केषु पञ्चाह्निकानि सम्पादितानि । अत्र प्रथमस्य प्रथमपादे षष्ठं सप्तमं चेत्याह्निकद्वयं सम्पादितम् । यावती च सम्प्रत्यधिगतहस्तलिखितद्वये तावती संस्करण-

पूर्वकं महता यत्नेन कष्टेन च संपादिता दीपिकेयं समाप्तिमगात् ।'

इस से पूर्व के अंकों में पांच आह्निक सम्पादित किए जा चुके हैं। इस में प्रथम के पहले पाद के छठे और सातव आह्निकों का सम्पादन है । इस समय तक प्राप्त दो हस्तलेखों में इस दीपिका का जितना अंश मिला है, उतना बड़े यत्न और कष्ट के साथ शोध कर पूरा सम्पादित हो गया है ।

सुधीर कुमार गुप्त

**१०९. संस्कृतव्याकरणातील क्रियाविशेषणांची विभक्ति व लिंग; म. दा. साठे; नवभारत, १०. १९७०; २९-३०; म०** । मृदु पचति, सुखं स्वपिपि इत्यादी वाक्यात मृदु, सुखम् इत्यादी क्रियाविशेषणांना कर्म मानून द्वितीया विभक्ति केली जाते. नागेश भट्टाच्या मतानुसार कर्माशी व्यपदेशिवद् भावाने संबद्ध असल्यामुळे मृदु वगैरे शब्दांना कर्मत्व प्राप्त होते .

मृदु पचति, सुखं स्वपिति आदि वाक्यों में मृदु, सुखम् आदि क्रियाविशेषणों को कर्म मान कर द्वितीया विभक्ति की जाती है। नागेश भट्ट के अनुसार कर्म से व्यपदेशिवद्भाव से सम्बद्ध होने से मृदु आदि शब्दों को कर्मत्व प्राप्त होता है ।

गणेश उमाकान्त थिटे

author has described and examined the evidences on the subject of the Ṛgveda, the Upaniṣads, the Sāṃkhya, the Vaiśeṣika and Āyurveda and has observed that 'the Indian thinkers had put forward a coherent elemental theory of matter much earlier than the Ionians. The five elements are pṛthvi, ap, tejas, vāyu and ākāśa. The paper describes their origins and the influence of this theory on medical science, in particular.

"औपनिषद मूल वाले पांच भूतों के भारतीय वाद ने पदार्थ-विज्ञानों, विशेष रूप से, द्रव्य और ओषधि से सम्बद्ध शास्त्रों के कतिपय सिद्धान्तों के विकास में अपना योगदान किया है । वैज्ञानिक विचारों के इतिहास में यह वाद पुनर्मूल्यांकन के योग्य है क्यों कि यह यूनानियों के भूतवाद का अग्रगामी प्रतीत होता है ।" इस सम्बन्ध में लेखक ने इस विषय पर ऋग्वेद, उपनिषदों, सांख्य, वैशेषिक और आयुर्वेद की साक्षियों का वर्णन और परीक्षण किया है और माना है कि 'आयोनियन (=यूनानियों) से बहुत पहले ही भारतीय विचारकों ने द्रव्य-विषयक सुसम्बद्ध भूतवाद प्रस्तुत कर दिया था ।' पांच भूत पृथिवी, अप्, तेजस्, वायु और आकाश हैं । लेख में इन की उत्पत्ति और विशेष रूप से आयुर्वेद पर इस वाद के प्रभाव का वर्णन किया गया है ।

ageless problem The paper discusses the four main stages in the development of cosmogonic theory in the west, particularly with reference to the mechanical and structural contents. The universe, according to Ṛgvedic seer-poets is the actualized body of Supreme Imagination. The conception of the cosmos as the outcome of the juxtaposition of the infinite and the finite is clearly brought out in the Vedic passages. The co-presence of the infinite and the finite is described as ṛtam or cosmic order and satyam or Ultimate Reality. This Reality is itself space, time and circumstance. The original status of Reality is spaceless and timeless. Space is Reality in its self-extended status, and time the same Reality in self extended movement. The two are the dual aspects of the same activity of self-extension. From this stand-point, the paper discusses among others the vedic concepts concerning the solar symbol, cosmic wheel, cosmic tree and lotus in their spatial as well as temporal aspects."

**(Author's Summary)**

देश और काल का वाद सृष्टिविद्या का अभिन्न अंग है और विभिन्न कालों में तथा भिन्न-भिन्न संस्कृतियों मे उपलक्षित देश और काल के सिद्धान्तों मे भारी मतभेद सृष्टिविद्या के मतो के भेद के अनुरूप है। ऋग्वेद के सृष्टि (—नासदीय) सूक्त से आइन्स्टाइन और होयल जैसे महान् वैज्ञानिको के आधुनिकतम चिन्तनों तक इस कालहीन समस्या के समाधान के प्रयासों का एक लम्बा रोचक लेखा फैला हुआ है। लेख में पश्चिम में, विशेष रूप से, यान्त्रिक और संरचनात्मक तत्त्वों के सन्दर्भ में, सृष्टिविद्या विषयक वाद के विकास में प्राप्त चार प्रमुख स्तरों का विचार किया गया है। ऋग्वेद के ऋषि-कवियों के अनुसार ब्रह्माण्ड परम [illegible] तनु है। असीम और ससीम की सन्निधि से विकसित होने का भाव वैदिक मंत्रों में स्पष्ट लक्षित होता है। असीम और ससीम की युगपत् स्थिति को ऋतम् या सृष्टिनियम और सत्यम् या परम सत्यता कहा गया है। यह सत्यता स्वयं ही अन्तरिक्ष, काल और स्थिति है। सत्यता की मूल अवस्थिति देश और काल से अनवच्छिन्न (=हीन) है। देश अपनी स्वप्रसारित अवस्थिति में सत्यता ही है और काल वही सत्यता स्वप्रसारित गति है। दोनों स्वप्रसारण की एक ही प्रक्रिया के दो रूप हैं। इस दृष्टि से लेख में अन्य विषयों के साथ सूर्य के प्रतीक ब्रह्मचक्र, वनस्पति (=ब्रह्मवृक्ष) और पुष्कर की वैदिक परिकल्पनाओं का उन के देश और काल सम्बन्धी रूपों में विवेचन किया गया है। (लेखक का सार)

सुधीर कुमार गुप्त

**११२. चन्द्रसम्बन्धी कुछ अनुसन्धेय मान्यताएं**; विद्याधर शास्त्री, सम्पादक, विश्वम्भरा, हिन्दी विश्वभारती अनुसन्धान परिषद्, नागरी भण्डार, बीकानेर (राज.); विभ०, ६.३; १९७० (२०२७ वि.); ५७–५८; हि.। वैदिक मत में चन्द्र आप्य (जलीय) गुण से युक्त है। चन्द्र में प्रतिमास कम्पन होता है। अपोलो ११ द्वारा आनीत चन्द्रधूलि में पर्याप्त ऑक्सीजन (—जल का एक आवश्यक तत्त्व) विद्यमान है। प्रतिमास पृथिवी के संयोग से विशेष अवसर पर चन्द्र सदैव कम्पित होता है। इस कम्पन का स्वरूप मृग्य है कि वह सदैव एक समान होता है अथवा भिन्न–भिन्न प्रकार का।

अनिल कुमार गुप्त

**११३. चन्द्रसम्बन्धी वैदिक विज्ञान की सहायक एक नवीन उपलब्धि**; संयोजक, हिन्दी विश्वभारती चन्द्रान्वेषण विभाग; विभ०, ६.३; १९७० (२०२७ वि०); ३१-३२; हि.। चन्द्रधूलि में आक्सीजन की पर्याप्त मात्रा है, इटली के वैज्ञानिकों की इस खोज की सूचना देते हुए कहा गया है कि वेदानुसार चन्द्र आप्य है। जल में आक्सीजन भी होती है।

अनिल कुमार गुप्त

**113. Apropos The** Ṛgveda **V. 40;** V. G. Rahurkar, Deptt. of Skt. and Pkt. Languages, Univ. of Poona-7; **UMCV.,** 1970; 511-516; E.

**114. Astronomy in Ancient And Medieval India;** Kripa Shankar Shukla, Deptt. of Mathematics, Lucknow Univ., Lucknow; **IJHS.,** 4. 1-2; 5, 11. 1969; **99-106;** E. "Glimpses of the ancient Hindu astronomy are found in the Vedas and the Vedic literature. The Vedāṅga-jyotiṣa (c. 500 B. C.), which exclusively deals with Vedic astronomy shows that the Vedic seers were well versed in the motion of the Sun and the Moon and had developed a luni-solar calendar to regulate their activities. Further progress in the field of Hindu astronomy is recorded by the five well-known Siddhāntas summarized by Varāhamihira in his Pañca-siddhāntikā. These Siddhāntas were the result of the great Renaissance in Hindu Gaṇita which began some time before the beginning of the Christian era. Renaissance in Hindu astronomy which seems to have begun in the third or fourth century A. D. continued right up to the twelfth century A.D. The Āryabhaṭīya of Āryabhaṭa I (b. A.D. 476) is the earliest preserved work on astronomy written during this period. Of subsequent works, the notable ones are the Brāhma-sphuṭa siddhānta of Brahmagupta (A. D. 628), the Śiṣya-dhīvṛddhida of Lalla (c. A. D. 749), the Vaṭeśvara-siddhānta of Vaṭeśvara (A. D. 904), the Siddhānta-śekhara of Śrīpati (c. A. D. 1039) and the Siddhānta-Śiromaṇi of Bhāskara II (A. D. 1150)."

(**Author's Summary**

हिन्दू ज्योतिष के क्षेत्र की आगे की प्रगति वराहमिहिर द्वारा अपनी पञ्चसिद्धान्तिका में सारीकृत सुप्रसिद्ध पांच सिद्धान्तों में मिलती है। ये (पांच) सिद्धान्त ईसा के युग से कुछ काल पूर्व प्रारम्भ हुए हिन्दू गणित के महान् अभ्युत्थान का परिणाम हैं। हिन्दू ज्योतिष का अभ्युत्थान, जो ईसा की तीसरी और चौथी शती में प्रारम्भ हुआ प्रतीत होता है, ईसा की बारहवीं शती तक चलता रहा। इस काल में लिखा गया आर्यभट (जन्म ४७६ ई.) का आर्यभटीय ही सब से पुराना ग्रन्थ सुरक्षित रहा है। इस के बाद की रचनाओं में ब्रह्मगुप्त (६२८ ई.) का ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त, लल्ल (शती ७४९ ई.) का शिष्यधीवृद्धिद, वटेश्वर (९०४ ई.) का वटेश्वर-सिद्धान्त, श्रीपति (शती १०३९ ई०) का सिद्धान्त-शेखर और भास्कर २ (११५०) का सिद्धान्तशिरोमणि उल्लेख्य हैं।"

सुधीर कुमार गुप्त

होते हैं। तालिकाओं और सूचियों में उन के विषय में पर्याप्त सूचना भी उपलब्ध नहीं होती है।"

[लेखक का सार]

**116 Vedic Mathematics or Sixteen Simple Mathematical Formulae From the Vedas** by Jagadguru Swāmī Śrī Bhāratī Kṛṣṇa Tīrthaji Mahārāja, Shankarāchārya of Govardhana Maṭha, Puri, Benaras Hindu University, Varanasi 5; PP 18+xxx+1a-1e+367; Rs. 10-00; Rev Amulya Kumar Bag; **IJHS**, 3.1;5 1968; 59-60; E. "The work is based on 16 cryptic sūtras with a number of corollaries giving radiant abbreviated form of methods for varieties of mathematical calcutions which would be otherwise performed by long and tedious current methods. These sūtras and corrolaries have been derived from the Av The Introductory contains a biographical skethch of the author The ext contains the 16 sūtras and their subcorol aries to each and a prolegomena by the author. This is then followed by 40 cha pters dealing with the application of the sūtras and sub sūtra for various types of mathematical processes like decimal fraction, multiplication, division, factorization, solutions to diff-rent equations differential calculus, square cube, square root, cube root etc.

रचना १६ गूढ़ सूत्रों पर आश्रित है जिन के साथ विभिन्न प्रकार की गणितीय गणनाओं की विधियों के अतीव संक्षिप्त रूप प्रस्तुत करने वाले अनेकों उपप्रमेय भी हैं। (इन विधियों के अभाव में) ये गणनाएं प्रचलित लम्बी श्रमजनक विधियों से करनी पड़तीं। ये सूत्र और उपप्रमेय अवे. से निकाले गए हैं। भूमिका में लेखक का जीवनपरिचय है। मूल में १६ सूत्रों का पाठ, उन सब के उपप्रमेय और लेखक की प्रस्तावनाएं हैं। इन के बाद इस में ४० अध्याय हैं जिन में इन सूत्रों और इन के उपप्रमेयों का दशमलव भिन्न, गुणन, विभाजन, गुणनखण्डन, विभिन्न समीकरणों के साधन, चलन कलन, वर्ग, घन, वर्ग मूल, घन मूल आदि विविध प्रकार की गणितीय गणनाओं में अनुप्रयोग दिखाया गया है।

**117 Origin and Tradition of Alchemy:** Priyada Ranjan Ray, 50/1, Hindustan Park, Calcutta29; **IJHS**, 2.1;5. 1967; **1-21**; E "The paper presents a comparative account of the 'Origin and Tradition of Alchemy in different countries with particular reference to India. It is shown that alchemy had an independent orgin in Alexandria, China and India, though there must have been an exchange of ideas among these countries in course of time. The Arabian alchemy, though basically Greek in origin, was also influenced in certain aspects by the ideas derived from the Chinese and Indian traditions in this field Alchemy in India had a continuous evolutionary growth starting from the early Vedic Age down to the end of the sixt-enth century. Indian alchemy was, however, tinged and urged by spiritual aspirations, transmutation or gold-making being a later phase of its development during the Tāntric period"

**(Author's Summary)**

लेख में भारत के विशेष संदर्भ में, विभिन्न देशों में रसेश्वर विद्या (—कीमिया) की उत्पत्ति और परम्परा का तुलनात्मक विवरण दिया गया है। यह दिखाया गया है कि रसेश्वर विद्या (=कीमिया) की सिकन्दरिया चीन और भारत में स्वतन्त्र उत्पत्ति हुई है। भले ही समयक्रम में इन देशों में विचारों का आदानप्रदान अवश्य रहा होगा। मूलतः यूनानी होने पर भी अरब की रसेश्वर विद्या (= कीमिया) अनेक धाराओं में इस क्षेत्र मे चीनी और भारतीय परम्परा के विचारों से भी प्रभावित थी। भारत में रसेश्वर विद्या (= कीमिया) की प्राचीन वैदिक युग से प्रारम्भ कर सोलहवीं सदी तक सतत विकासोन्मुखी वृद्धि रही है। तो भी भारतीय रसेश्वर विद्या (= कीमिया) आध्यात्मिक आशाओं से रञ्जित और प्रेरित रही है। धातुपरिवर्तन अथवा सुवर्णनिर्माण तान्त्रिक युग का पीछे के (काल का) विकास है।

**118. The Theory of Chemical Combination in Ancient Philosophies**; Priyadaranjan Ray, History of Science in India Ancient Period (Unit I), 1 Park Street, Calcutta 16; **IJHS.**, I. 1; 5, 1966; 1-14; E. "The atomic nature of matter and the union and collocation of the atoms to form large aggregates of molecules, both homogeneous and heterogeneous, constituted the basic and fundamental postulates guiding the Indian thought in their attempt to find out a rational explanation of the nature of the universe and of cosmic evolution. Science, in the strictest sense, can never be dissociated from philosophy and is in fact a branch of the latter and known as natural philosophy. ……. .. …The present paper is an attempt to make an analysis of the views of the early Indian philosophers regarding atoms and their combinations in the context of the modern scientific knowledge and in comparison with those of the contemporary Greeks.

**(Author's Summary)**

**IJHS.**, 2 1;5.1967; 25-46 (including Appendix); E In the Vedic literature we meet with descriptions of the structure of the human body, which reveal that the anatomical knowledge of the ancient Indians was of no mean order. In the present paper an account of this knowledge has been reported along with those developed in other contemporary nations of the world. Descriptions are found in the Vedic literatue of all the important bones and other bodily parts which conform more or less to our modern knowledge. This description shows an evolution of the anatomical knowledge of the ancient Indians. The Saṁhitās represent a description of the general structure of the human body. In the Brāhmaṇas a detailed account of chest, neck, back portion of the body, ribs, abdominal portion and the hand is found to occur. A similar account of human heart, nervous system, sense-organs is given in the Āraṇyakas and the Upaniṣads"

**(Author's Summary)**

Medical Conference Souvenir, 1970; 40-41; E.

48. **Problems of Biological Philosophy with regard to the Philosophy of the** Upaniṣads; Bernhard Renseh, Univ. of Münster, W. Germany; **IJHS.**, I. 1; 5. 1966; 75-81; E.

120. **Methods for Sterilization and Conception in Ancient India and Medieval India;** Bhagwan Dash, Senior Research Officer, Ministry of Health, F P & U D, Nirman Bhavan, New Delhi; **IJHS.**, 3 1; 5.1968; 9-24; E. "In ancient and medieval Ind a, population growth was not a problem. A family without children, specially without a son, did not njoy respect from the society. But there are authentic references to prove that people in those days had a liking to have a small and happy family Only one son of noble character was prefered to many sons without such character. That apart certain categories of people did not like to have children. Sexual abstinence was the important weapoln to achieve this. People used mantra, talisman, (mechanical devices), oral and local drugs and such other artificial devices to prevent conception after conjugation. Even (vasectomy, removal of uterus) and intra-uterine contraceptive devices were practised in those days."

(**Author's Summary**)

(Matter in the parantheses does not appear to have been presented in the paper )

प्राचीन और मध्य भारत में जनसंख्या की वृद्धि की समस्या नहीं थी। सन्तानहीन, विशेषतः पुत्रहीन परिवार को समाज में आदर नहीं मिलता था। परन्तु यह सिद्ध करने के लिए प्रामाणिक लेख हैं कि उस समय लोग छोटे और सुखी परिवार को पसन्द करते थे। उदात्त चरित्र का एक पुत्र चरित्रहीन अनेकों से अच्छा माना जाता था। यह तो रहा, कुछ वर्गों के लोग सन्तान की इच्छा नहीं करते थे। इस की सिद्धि के लिए मैथुनपरिहार इस में मुख्य साधन था। मैथुन के बाद गर्भ रहने से रोकने के लिए लोग मन्त्र, तावीज, (यान्त्रिक साधन), खाने और लगाने की ओषधियों और इस प्रकार के अन्य कृत्रिम उपायों का प्रयोग करते थे। उस समय (नसबन्दी, बच्चेदानी का निकालना) और योनि के भीतर प्रयुक्त गर्भनिरोधक साधनों का प्रयोग करते थे।

(लेखक का सार)

(कोष्ठगत विषय लेख में प्रस्तुत किया मालूम नहीं पड़ता है।)

121. **Methods of Sterilization and Sex-Determination in the AtharvaVeda and in the** Bṛhadāraṇyakopaniṣad; Mira Roy, History of Sciences in India, Ancient Period (Unit I), 1 Park Sreet, Calcutta 16; **IJHS**, 1 2; 11 1966; 91-97; E. "The Av. and the Bṛ ĀUp. refer to some surgical methods and certain herbal drugs, as well as some dietary preparations for the sterilization of man and woman and also for ensuring the birth of a particular sex and endowed with faculties according to one's desire." 'The Bṛ ĀUp. prescribes some semi-psychological processes also.'

"अवे. और बृआउ. में पुरुषों और स्त्रियों को वन्ध्या करने और अपनी इच्छा के अनुसार गुणों से युक्त लिंगविशेष की सन्तान प्राप्त करने के लिए कुछ शल्यक्रियाओं, कुछ ओषधियों तथा कुछ विशेष प्रकार के भोजनों के प्रयोगों के निर्देश मिलते हैं।" बृआउ. ने कुछ अर्धमनोवैज्ञानिक प्रयोगों का भी विधान किया है।

## कला और शिल्प (Art and Craft)

122. **Pottery in The Vedic Literature;** C.G.Kashikar, CASS., Poona Univ., Poona; **IJHS.**, 4 1-2;5, 11.1969; 15-26; E. In the Vedic age——from the Saṃhitā period (2000 B C.) to the Sūtra period (A.D. 300) 'pottery was used for different purposes on different occasions. Not only do we find names of different earthen pots, but the process of manufacture of at least some of them is laid down in more or less details in the

Brāhmaṇas and Sūtras. The paper records the infor ation, supported by actual ci·ations of the various earthen implements culled from the various literary works. *The study includes a comparison of the* information available in different Vedic texts.' The author has described at length the preparati n of cauldron (ukhā) according to various authorities. Next in importance from the point of view of description is the prepa-ation of mahāvīra.

वैदिक युग में, संहिताकाल (२००० ई० पू०) से सूत्रकाल (३०० ई०) तक 'विभिन्न अवसरों पर विभिन्न प्रकार के मृत्पात्रों का प्रयोग होता था। यहां केवल विभिन्न मृत्पात्रों के नाम ही नहीं मिलते हैं, प्रत्युत कम से कम कुछ के बनाने की विधि ब्राह्मणों और सूत्रों में कम या अधिक विस्तार से बताई गई है। लेख में विभिन्न साहित्यिक कृतियों से सगृहीत विभिन्न मिट्टी के उपकरणों के मूल वर्णन से पुष्ट यह जानकारी निबद्ध की गई है। इस अध्ययन में विभिन्न वैदिक रचनाओं में प्राप्त जानकारी की तुलना भी की गई है।' लेखक ने विभिन्न ग्रन्थों के अनुसार उखा के निर्माण का सविस्तार वर्णन किया है। वर्णन के क्रम की दृष्टि से दूसरा महत्व महावीर के निर्माण का है।

Sanskrit texts, particularly the Artha-śāstra."

**(Author's Summary)**

पूर्व पाषाण युग, उत्तरपाषाण युग और ताम्र-युग की अब तक देश के विभिन्न भागों में खोदी गई सभ्यताएं इंगित करती हैं कि खनिज विज्ञान एक महत्त्वपूर्ण उद्योग था। पीछे के काल में, विभिन्न कालों का संस्कृत साहित्य खनिजों और खनिजों के संग्रहों का वर्णन करता है। इन स्रोतों से प्राप्त सामग्री को तिथिक्रम से प्रस्तुत किया गया है, जिस से प्राचीन भारत में खनिज विद्या का चित्र उपस्थित हो जाता है। खुदाइयों में प्राप्त वस्तुओं के खनिज शास्त्रीय और शिलालेखीय अध्ययनों और संस्कृत साहित्य में, विशेष रूप से अर्थशास्त्र में दिए गए कुछ कच्चे खनिजों के गुणों के आधार पर कुछ खनिजों के सम्भावित स्रोतों के विषय में सुझाव दिए गए हैं।

**124. Some Aspects of Glass Manufacturing in Ancient India;** Vijay Govind, National Commission for the Compilation of History of Sciences in India, National Institute of Sciences of India; IJHS, 5.2;11 1970; 281-308; E. "The art of the manufacturing of glass

whose fusion under different heating temperature imparted coloured glaze and chemical durability. The author also refutes the theory of Assyrian origin of Indian glass making and maintains its indigenous origin. The Indians had also developed the methods of decolouring, moulding, annealing and working glass techniques and were a source af emulation to the outside world.

शीशा बनाने की कला में प्राचीन भारत में उच्च स्तर का तकनीकी कौशल था। यह कला संसार के अन्य भागों में शतक २५०० ई. पू. और १५५० ई० पू० के काल में ज्ञात थी। परन्तु भारत में, इस का ज्ञान, पर्याप्त पीछे अर्थात् ई० पू० प्रथम सहस्राब्दी के प्रथम पाद में हुआ। पुरातत्त्व की साक्षियां बहुत से खोदे गए स्थानों से, प्रमुख रूप से सजावट के लिए प्रयुक्त, विभिन्न शीशे और शीशे सदृश वस्तुओं की सत्ता की पुष्टि करती हैं। साहित्यिक स्रोत और लब्ध-प्रतिष्ठ लेखकों के विवरण पुरातत्त्व के स्रोतों की पुष्टि करते हैं। वे प्राचीन भारत में शीशा बनाने के तकनीकी विकास के विभिन्न रूपों को भी बताते हैं। उन के शुद्ध और अशुद्ध रूपों के रासायनिक अध्ययन तकनीकी कौशल की प्राप्ति को इंगित करते हैं और शीशे की वस्तुओं को उन धात्विक ऑक्साइडों से रंगने के उन्नत ज्ञान पर तीव्र प्रकाश डालते हैं जिन का तपाने के विभिन्न तापमानों के अन्तर्गत सगलन रंगीन चमक और रासायनिक स्थिरता ला देता था। लेखक भारतीय शीशा बनाने के असीरियाई वाद का भी खण्डन करते हैं और इस काम की भारतीय उत्पत्ति को मान्यता देते हैं। भारतीयों ने रंग उतारने, ढालने, पानी चढ़ाने और काम करने की शीशे की तकनीकों का भी विकास कर लिया था और बाह्य संसार के लिए अनुकरण के प्रेरणास्रोत थे।

सुधीर कुमार गुप्त

## संकलन (Selections)

१२५. वेदभारती; सुधीर कुमार गुप्तः, जयपुरे राजस्थानविश्वविद्यालयस्य संस्कृतविभागे प्रवाचकः; प्र. भामप्रशा.; १९६८; १२ अ + ६६ + ५२अ + २; अजिल्द ४-००; सजिल्द ४-८०; स., हि.। इस में संक्षिप्त भूमिका, अनुवाद और टिप्पणियों सहित ऋ. ३.६२.१०; ५.८२.५; य. ३६.२४; ऐ. ३३.३; श. १.८.१. १-५; तैउ. अनुवाक ९ और ईशोपनिषद् संकलित किए गए हैं। प्रत्येक अंश की भूमिकाएं अलग-अलग हैं। टीका लेखक की अपनी है। सर्वत्र दयानन्दीय विचारों को भी प्रस्तुत किया गया है। टिप्पणियों में व्याख्या और व्याकरण दी गई है। प्रत्येक अंश को एक-एक शीर्षक भी दिया गया है। ग्रन्थान्त में शब्दानुक्रमणिका और एक पाठक की सम्मति और सुझाव पत्र दिए गए हैं।

सुकेशी रानी गुप्ता

१२६. वेदलावण्यम्; सुधीर कुमार गुप्त, आचार्य, सं. वि., गोरखपुर वि. वि., गोरखपुर; प्र. भामप्रशा., ४ हीरापुरी, गोरखपुर; २ + ४+५७ + २७ + ८९ + ७२ + ८४ + ९० अ; अजिल्द ८-५०; वस्त्रबद्ध १०-५०; सं., हि.। इस में दो भाग हैं – १. पारस्करीयोपनयनसूत्राणि २. ऋक्सूक्तानि। उपनयनसूत्रों की भूमिका में उपनयन विधि के इतिहास और तुलनात्मक अध्ययन के साथ-साथ शूद्रों के उपनयन की समस्या पर विचार करते हुए ले० ने शूद्र को ऋषि पद का पर्याय माना है और तीनों वर्णों के श्रेष्ठ व्यक्तियों को ऋषि=शूद्र बत या है। मूल पाठ के अनुवाद और टिप्पणियों में नवीनता है। ऋक्सूक्तों में ऋग्वेद सम्बन्धी सब विषयों पर आधुनिक और प्राचीन विचारों के साथ लेखक के विचारों से युक्त भूमिका के साथ सायणभाष्य, शाब्दिक हिन्दी अनुवाद, टिप्पणियों और पदपाठ सहित ऋ. १.१५४; २.१२ और १०.९० (तथा य. ३१) का संकलन किया

गया है। अनुवाद में सायण आदि से अनेकशः भेद है। टिप्पणियों में प्राचीन और आधुनिक मतों के संग्रह, समीक्षा और लेखक के मन्तव्य और सुझाव हैं। ग्रन्थान्त में वैदिक व्याकरण, स्वर और पदपाठ पर तीन परिशिष्ट, मन्त्रानुक्रमणिका, टिप्पणियों में व्याख्यात पदों की अनुक्रमणिका और संक्षेपविवरण दिए गए हैं।

सुकेशी रानी गुप्ता

१२७. वेदलावण्यम् द्वितीयो भागः; सुधीरकुमार गुप्त, आचार्य सं. वि., गोरखपुर वि. वि गोरखपुर; भानस्रा., ४ हीरापुरी, गोरखपुर; २ + २ + १४ + ६०; ३-००; सं.; हि.। इस में प्रजापति और वाक् के स्वरूप की परिचायक भूमिका के साथ ऋ. १०.१२१ और १२५ का पदपाठ, सायणभाष्य, शाब्दिक हिन्दी अनुवाद, टिप्पणियाँ, मन्त्रानुक्रमणिका, पदानुक्रमणिका और संक्षेपविवरण सहित सम्पादन है। अनुवाद और टिप्पणियों में लेखक ने बहुशः अपने विचार प्रस्तुत किए हैं। ऋ. १०.१२१.३ में [illegible] प्रकार के प्राणी माने हैं। वनस्पतियों में प्राण है, जीव नहीं है। सब वेदों में श्रद्धा रक्खें और उस की सत्यता (-प्रामाणिकता) को स्वीकार कर लें।

सुकेशी रानी गुप्ता

१२८. ऋग्वेद में गोतत्त्व; (टंकित); बद्री प्रसाद पंचोली, प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, राजकीय कालिज, किशनगढ़ (राज.); राज. वि. वि. द्वारा पीएच. डी. (सं.) की उपाधि के लिए स्वीकृत शोधप्रबन्ध, १९६५; हि.। ग्रन्थ भूमिका से प्रारम्भ होता है, जो ग्रन्थ की प्रस्तावना भी है। इस के बाद ग्रन्थ का सार, रूपरेखा, विषयसूची और पुस्तकतालिका है। मूल ग्रन्थ में दस अध्याय हैं, जिन में समस्त भारतीय साहित्य में गाय की महिमा, गो शब्द के विभिन्न अर्थ (अ. १), संहिताओं में गो शब्द के अर्थों का विकास (अ. २), पशु रूप गाय (अ. ३), देवता रूप में गाय और उस का दक्षिणा, पृश्नि आदि देवियों और सौर देवों और मध्यलोक के देवों से सम्बन्ध (अ. ४-५), यज्ञ और गाय (अ. ६), गोरहस्य (अ. ७), गाय की प्रतीक (अ. ८), गाय की परिकल्पना या तत्त्व (अ. ९) और

ऋग्वेद में व्यापक रूप से प्रयुक्त हैं। जैसे गो, अश्व, वीर आदि भौतिक पदार्थों के साथ ही धी, मति, शची, ऋत, सत्य आदि सूक्ष्म तत्त्वों का भी धन के अर्थ में प्रयोग हुआ है। इन विभिन्न धननामों के विवेचन से यही निष्कर्ष प्राप्त होता है कि सभी धन एक हैं, जो अद्वैत रूप में महाधन अथवा ब्रह्म कहलाते हैं। मनुष्य के मनोमय से ले कर अन्नमय कोष तक तथा अनेक धनों के रूप में यही महाधन विभक्त हो रहा है। लेखिका के मत में वैदिक ऋषि ऊँचे आध्यात्मिकवादी भी थे। अद्वैत सत् का अंश होने से इन्द्र जीवात्मा ही है जो प्रकाश के आवरक तत्त्वों का नाश करता है और अन्त में आनन्द को प्राप्त कर लेता है। वे मानती हैं कि समस्त ऋग्वेद में भाव का ऐक्य है और अर्वाचीन तथा प्राचीन अंश वाली आधुनिक मान्यता भाव की दृष्टि से सगत मालूम नहीं पड़ती है।

**प्रीति प्रभा गोयल**

**131.** Ṛṣis **of the** Ṛgveda; **(Typed);** Laxmi Narain Sharma; **Thesis approved by the** Rajasthan Univ. **for the Ph D Degree** (Skt.), 1962-63; 6+9+393+5; हि. इन का लक्ष्य ऋग्वेद के ऋषि परिवारों पर समष्टि रूप से विचार करना है, जिसे ग्यारह अध्यायों में सम्पन्न किया गया है। ऋषि, ऋषियों के प्रकार आदि सामान्य विषयों पर विचार कर (अ. १), गृत्समद (अ. २), विश्वामित्र (अ. ३), वामदेव (अ. ४), अत्रि (अ. ५), भरद्वाज (अ. ६), वसिष्ठ (अ. ७), कण्व (अ.८) और उन के परिवारों का विवेचन कर नवम अध्याय में अवशिष्ट ऋषि-परिवारों (अंगिरा और अगस्त्य) का विचार किया गया है। वैदिक वर्णनों के साथ पुराणों और महाकाव्यों आदि के वर्णनों का भी विवेचन किया गया है और ऋषियों के आध्यात्मिक पक्ष को स्फुट किया गया है। दशम अध्याय में ऋषि रूप में अग्नि आदि देवताओं पर विचार कर अन्तिम एकादश अध्याय में ऋग्वेद में ऋषितत्त्व की ऊहा की गई है। लेखक की मान्यता है कि सर्वानुक्रमणी में निर्दिष्ट वैदिक ऋषि मनुष्येतर हैं, मन्त्र के शब्द या अर्थ का संकेत करने वाले हैं, ऋषि सामान्य की कल्पना के मूल में ज्ञान या प्राण या क्रिया के तन्तु अथवा अन्य कोई चेतन तत्त्व रहा है। उन की आध्यात्मिक व्याख्या के लिए पुष्कल सामग्री है। विश्वामित्र आदि ऋषियों का प्राण, वाक् आदि से तादात्म्य है। उन में नानात्व में भी एकता है।

**सुधीर कुमार गुप्त**

**132. Kausheetaki Brahmana ka Sanskritik Evam Aitihasik Adhyayana**; (Typed); Sudarshan Kumar Sood; **Ph. D (Skt.) Thesis** approved by the Kurukshetra Univ., 1969; E. The thesis presents a cultural and historical study of the Kauṣītaki Brāhmaṇa in 8 Chapters—1. Religion and Ethics 2. Social 3. Economic conditions 4. Education 5. Agricluture 6. Political conditions 7. Minerals, Flora and Fauna 8. Calendar besides summary, introductory, bibliography; index and contents. The author has often traced the history of topics discussed from the Rv. to the KB.

यह प्रबन्ध सार, प्रस्तावना, पुस्तकतालिका, अनुक्रमणिका और विषयसूची दे कर १. धर्म और आचार २. सामाजिक ३. आर्थिक स्थितियां ४. शिक्षा ५. कृषि ६. राजनीतिक स्थितियां ७. खनिज, पशुपक्षी, वनस्पति ८. पञ्चांग—इन आठ अध्यायों में कौषीतकिब्राह्मण का सांस्कृतिक और ऐतिहासिक अध्ययन प्रस्तुत करता है। लेखक ने अनेक बार विचार्यमाण विषयों का ऋ. से कौषीतकि ब्राह्मण तक इतिहास भी दिया है।

**१३३. मैत्रायणी संहिता का एक अध्ययन**; (टंकित); वेदकुमारी, अध्यक्षा, सं. वि., गौरी देवी राजकीय महिला महाविद्यालय, अलवर (राज.); पीएच. डी. (सं.) का शोधप्रबन्ध, राज. वि. वि., १९६८; ३६६+९५; हि.। इस कृति में भूमिका,

विषयसूची, संक्षेपसूची, पुस्तकतालिका और तीन परिशिष्टों सहित आठ अध्यायों में मैस. की यज्ञ-प्रक्रिया का क्रमबद्ध रूप प्रस्तुत किया गया है। संहिता, ब्राह्मण और सूत्र में विषमताओं का समाधान या संगति और यथास्थान अन्य संहिताओं की विधि से समन्वय भी किए गए हैं। यज्ञ के विभिन्न पदार्थों से सम्बन्ध या तादात्म्य, मन्त्रों का यज्ञ में विनियोग और पर्याययोजना के आधारों का भी विवेचन किया गया है। अन्त में यज्ञ सम्बन्धी परिभाषाओं की व्याख्यात्मक तालिका तथा मैसं. के पर्यायों और निर्वचनों का संकलन जोड़े हुए हैं।

१३४. वेदभाष्यपद्धति को दयानन्द सरस्वती की देन; (टंकित); सुधीर कुमार गुप्त, प्रोफेसर व अध्यक्ष, सं. वि., एन. आर. ई. सी. कालिज, खुरजा (उ. प्र.); राज. वि. वि. का पीएच. डी. (सं.) का शोधप्रबन्ध, १९५७; ९८५; हि.। ग्रन्थ में ४० अध्यायों में दयानन्द सरस्वती के वेदभाष्यों की शैली का मूल्यांकन और देन प्रस्तुत करते हुए उसे परम्परागत, वैज्ञानिक, वेदगरिमा की प्रकाशक और शाखाएं वेदव्याख्यान हैं। निघण्टु में ऐकपदिक में संकलित पद 'पद' शब्द के पर्याय हैं। मन्त्रों में अश्लीलता और अनभिज्ञेयता विचारणीय हैं। वहां अनेकों विद्याओं की सत्ता है।

## समाचार (News)

१३५. वैदिक अनुसन्धान के लिए छात्रवृत्ति; वेवा०; २३.३; १.१९७१; ४७; हि.। ऋषि दयानन्द और आर्यसमाज से सम्बद्ध वैदिक अनुसन्धान कार्य के लिए श्रीमती परोपकारिणी सभा अजमेर १५०-०० मासिक छात्रवृत्ति देगी।

सुधीर कुमार गुप्त

## परिशिष्ट (Appendix)

विलम्ब से प्राप्त सार (Abstracts received late)

१३६. ऋग्वेदे पितृस्वरूपम्; दत्तात्रेयबालकृष्ण क्षीरसागर, शोधछात्र, सं. वि., जोधपुर वि. वि.; सागरिका, ९.२; १८७-१९१; सं.। लौकिक-

मनुष्य पितर कहलाते हैं। पितृशब्द का आशय पालक तथा उत्पादन करने में समर्थ है। संपूर्ण संसार में पालनादि गुणों से युक्त जो एक शक्ति है, वह पिता कहलाती है। इस के भिन्न-भिन्न रूप ही पितर हैं।

प्रभाकर शर्मा

१३७. ऋग्वेदेऽलंकाराः; प्रह्लादकुमारः; सागरिका. ९-२; १६१-१७३; सं.। अत्र ऋग्वेदस्य सामान्यपरिचयं प्रस्तूय मन्त्रोद्धरणपूर्वकं साहित्यशास्त्रीयं समालोचनं विहितमस्ति। वैदिककवेः काव्यीयचेतनाया वर्णनं शृङ्गारादीनां सोद्धरणं विवेचनम्. एवं खलु न केवलमृग्वेदे काव्यतत्त्वानामस्तित्वमेव प्रत्युत तस्य महाकाव्यत्वमपि सिद्धम्। अलंकारेषु च शब्दालंकाराणां, तत्रापि च वृत्त्यनुप्रासच्छेकानुप्रास-यमकानाम्, अर्थालंकारेषु च श्लेषस्य, सर्वालंकारोपजीव्यभूताया उपमायाः, रूपकस्य, अतिशयोक्तेः, व्यतिरेकस्य, विशेषोक्तेः, विभावनायाः, पर्यायोक्तेः, अप्रस्तुतप्रशंसायाः, अर्थान्तरन्यासस्य, काव्यलिङ्गस्य, भ्रान्तिमतः, निदर्शनायाः, विरोधाभासादीनाञ्चानेकेषामलङ्काराणां निरूपणं कृतमस्ति।

यहां ऋग्वेद का सामान्य परिचय प्रस्तुत कर के मन्त्रोद्धरणपूर्वक साहित्यशास्त्रीय समालोचना उपस्थित की गई है। वैदिक कवि की काव्यचेतना का वर्णन, शृंगार आदि रसों का सोद्धरण विवेचन, और इस प्रकार न केवल काव्यशास्त्रीय तत्त्वों का अस्तित्व ही अपितु उस का महाकाव्यत्व भी सिद्ध किया गया है। अलंकारों में शब्दालंकारों का, उन में भी वृत्त्यनुप्रास, छेकानुप्रास और यमक का, अर्थालंकारों में श्लेष, सभी अलंकारों की उपजीव्या उपमा, रूपक, अतिशयोक्ति, व्यतिरेक, विशेषोक्ति, विभावना, पर्यायोक्ति, अप्रस्तुतप्रशंसा, अर्थान्तरन्यास, काव्यलिंग, भ्रान्तिमान्, निदर्शना, विरोधाभास आदि अनेकों अलंकारों का निरूपण किया गया है।

प्रभाकर शर्मा

१३८. कठोपनिषद्; भाष्यकारः ब्रह्ममित्रः अवस्थी, इन्दुप्रकाशनम्, दिल्ली ७; १९६९; ४-००; सं., हि; समीक्षा; सागरिका, ९.२; २०२७ वि.; २१७; सं.। अत्र हिन्दीभाषायां मूलग्रन्थस्य सुबोधरीत्या व्याख्या प्रस्तुता वर्तते। अनेकेषु स्थलेषु लेखकेन शंकररामानुजादीनां परम्परागता व्याख्या अस्वीकृत्य अभिनवा सरणिः समाश्रिता।

यहां हिन्दी भाषा में मूल ग्रन्थ की सुबोध रीति से व्याख्या प्रस्तुत की गई है। अनेक स्थलों पर लेखक ने शंकर रामानुज आदि की परम्परागत व्याख्या को अस्वीकृत कर नवीन मार्ग का अवलम्बन लिया है।

प्रभाकर शर्मा

१३९. वैदिकसाहित्यसौदामिनी : वागीश्वरः; गुप., २३.१-२; ९-१०.१९७०; ५०-६६; सं.। गद्यपद्यात्मकोऽयं लेखोऽपूर्णः। अस्मिन्नंके द्वावेवोन्मेषौ प्रत्तौ स्तः। प्रथमे परमात्मनो वेदकाव्यकर्तुः कवित्वस्य, साहित्यस्य सच्चिदानन्दरूपतायाः, प्रतिभाप्रभावप्रज्ञाकल्पनाभावनादीनां, काव्यकारणचतुष्टयस्य च निरूपणमुपलभ्यते। द्वितीये उन्मेषे शब्दार्थयोः काव्यत्व, रसचमत्कारयोर्भेदः, प्राचीनाचार्यकृतकाव्यलक्षणविवेचनपुरःसरं केषांचन मन्त्राणां भावकाव्यत्वं तत्र देवादिविषयरतेः सद्भावाद्, केषाञ्चन मन्त्राणां च चमत्कारप्राणचित्रकाव्यत्वं निरूपितानि सन्ति।

गद्य और पद्य में लिखा गया यह लेख अपूर्ण है। इस अंक में दो ही उन्मेष दिए गए हैं। पहले में वेद रूप काव्य के रचयिता परमात्मा के कवित्व, साहित्य के सच्चिदानन्द रूप होने, प्रतिभा के प्रभाव, प्रज्ञा, कल्पना और भावना आदि का, काव्यरचना के चार कारणों का निरूपण पाया जाता है। दूसरे उन्मेष में शब्द और अर्थ के काव्यत्व, रस और चमत्कार का भेद, प्राचीन आचार्यों द्वारा दिए गए काव्य के लक्षण का विवेचन कर के कुछ मन्त्रों में देव आदि विषयक

रति के होने के कारण उन मन्त्रों का भावकाव्यत्व और कुछ मन्त्रों का चमत्कारप्रधान चित्रकाव्यत्व निरूपित किए गए हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

१४०. **यमयमीसंवाद** (ऋ. १०.१०); उषा वि. करंबेळकर; नभा., ४.१९७१; ४१-४७; म.। जुळया बंधुभगिनीं पासून मानवाची उत्पत्ति असे मानले जाते. भारतीयसंस्कृतीत यम हा मनुष्य-जातीचा पिता नाही; तर मनु. यम चन्द्र असून यमी रात्रि आहे।

यमल बन्धु भगिनी से मानव का निर्माण हुआ ऐसा माना जाता है। पर भारतीय संस्कृति में यम मानव का पिता नहीं, बल्कि मनु है। लेखिका के मतानुसार यम चन्द्र है और यमी रात्रि है।

[illegible]

पर प्रकाशित अध्ययन संकलित किए गए हैं। (वी. एम. देदेकर)। खण्ड १ में विषयों की विविधता है। वहां पुष्कल उद्धरण और मूल स्रोतों से प्रमाण दिए गए हैं। धर्मशास्त्र साहित्य के अतिरिक्त लेखक ने संस्कृत नाटकों और वीर काव्यों आदि से सामग्री ली है। (पी.एल. भार्गव)।

सुधीर कुमार गुप्त

८२. धर्म के हिन्दू सिद्धान्त की उत्पत्ति एवं विकास; रणजीतसिंह, प्राध्यापक इतिहास विभाग, इलाहाबाद वि. वि.; उमकव., १९७० ३०१–३२९; हि.।

प्रस्तुत करने में स्वतन्त्र लेखक ने अपने को व्यावहारिक नीतियों की पहुँच में ही सीमित रखने का प्रयत्न किया है। सम्पत्ति के विभाजन में विवाद उपस्थित हो जाने पर, कृति का निष्कर्ष है कि सम्पत्ति को माल और बहू में बराबर-बराबर बांट देना ही उपयुक्त है।

**143. State of Criminal Law in** Manusmṛti : R. S. Betai, Reader in Skt., Gujarat Vidyapitha, Ahmedabad; **UMCV**, 1970;279-300; E Neither Manu nor Yājñavalkva separates civil from criminal titles of laws, even though both are conscious of the positive distinction between the two and attach special importance to criminal side by way of laying down severe punishments for criminal offences and rules for their trial. Manu calls criminal proceeding as kaṇṭaka śodhana. The author discusses Manu's treatment of criminal law under four heads: (1) Ideals at the root of law. Here he deals with king, court, traditional law, purpose of criminal trials and punishments and allied matters. (2) punishments and penances. Manu feels suffering punishment for an offence makes one pure. He, therefore, lays down prāyaścitta for some offences and severe punishment for some, working round a reformatory theory brought out in this paper. He believes in the rehabilitation and reformation of criminals. (3) Punishments not primitive. The author justifies Manu's approach and disagrees with those who call Manu's law of punishment severe (4) Punishments vary according to caste. Owing to the supremacy of Brāhmaṇas in all fields, preferential treatment was accorded to them The auther feels this was not proper and law should have been the same for all.

कर फौजदारी पक्ष को विशेष महत्त्व देते हैं। मनु फौजदारी व्यवहारों को कण्टकशोधन कहते हैं। लेखक ने मनु की फौजदारी विधि का चार शीर्षकों में अध्ययन किया है-१. विधिनियम के मूल में आदर्श। इस में उस ने राजा, सभा, परम्परागत नियम, फौजदारी मुकदमों की जांच, दण्ड और सम्बद्ध विषयों का विवेचन किया है। (२) दण्ड और प्रायश्चित्त-मनु मानते हैं कि अपराध के लिए दण्ड भोग कर मानव पवित्र हो जाता है। अतः उस ने कुछ अपराधों के लिए प्रायश्चित और कुछ के लिए कठोर दण्ड का विधान किया है। इस में वे इस लेख में वर्णित सुधारक सिद्धान्त की परिधि में कार्य करते हैं। वे अपराधियों के पुनःस्थापन और सुधार में विश्वास रखते हैं। (३) दण्ड अपरिष्कृत नहीं है। लेखक मनु की प्रणाली का समर्थन करते हैं और उन से मतभेद रखते हैं जो मनु के दण्डविधान को कठोर बताते हैं। (४) दण्ड जाति के अनुसार बदलता है। सब क्षेत्रों में ब्राह्मणों के ऊंचा होने के कारण उन के साथ विशेष व्यवहार किया गया है। लेखक का विचार है कि यह अनुचित था और विधि सब के लिए समान होनी चाहिए थी।

**१४३. स्मृतिचन्द्रिकइ (Smṛti-Candrikai)** Title Page and Introduction; V. Chocklingam, Tamil Paṇḍita, Saraswati Mahal Library, Tanjore; **JTMSSML.**, XXIV. 2;1971; 1-8; The text portion of this Tamil serial was completed in the last issue This work is a digest in Tamil and translates the law codes of the famous 18 Sanskrit Smṛtis of Manu, Vasiṣṭha, Yājñavalkya, Bṛhaspati, Kātyāyana, Nārada and others. It gives the more important and common rules of conduct, social, economical and moral and the penalties prescribed for the violation of these rules Some of the topics dealt with are the execution of the documents, their varieties and vaildity, rights of occupation and enjoyment of property, the role, requisites and examination of

of poetry and then of arts like Music and painting. It was an objective concept from Bharata to Bhāmaha. It assumed a purely subjective character from Abhinavagupta to Viśvanātha under the influence of Śaiva Advaita philosophy. In this form Rasa is a state of transcendental joy achieved by means of art through the medium of sublimated emotions. The author now examines the relation between an emotional experience and an aesthetic experience, the essential nature of the aesthetic experience and the nature of aesthetic pleasure (which is the essence of aesthetic experience) and finally concludes that the aesthetic experience is "a complex experience, pleasant in essence, in which the emotional and intellectual elements are blended in a subtle harmony. It has a separate identity because it is more refined than the emotional pleasure and more colourful than the emotional pleasure."

ले० ने सौन्दर्यानुभूति के स्वरूप का विवेचन किया है, जिसे भारत में रस कहा गया है, जो मूलतः नाटक का आधारभूत गुण था, फिर काव्य का और फिर संगीत और चित्रकला सदृश कलाओं का। भरत से भामह तक वस्तुनिष्ठ इस ने शैव अद्वैत दर्शन के प्रभाव से अभिनव गुप्त से विश्वनाथ तक आत्मनिष्ठ रूप प्राप्त कर लिया। इस अवस्था में रस कला के द्वारा उदात्तीभूत भावों के माध्यम से प्राप्त अलौकिक आनन्द की स्थिति है। अब ले० भाव और रस की अनुभूतियों के सम्बन्ध, रस की सारभूत प्रकृति (या स्वरूप) और (सौन्दर्यानुभूति के सार) रसानन्द के स्वरूप की परीक्षा करते हैं और अन्त में निष्कर्ष निकालते हैं कि सौन्दर्यानुभूति एक मिश्रित अनुभव है, जो तत्त्वतः आनन्दात्मक है जिस मे भावात्मक और बौद्धिक तत्त्वों का सूक्ष्म समन्वय (या सामरस्य) है। इस का पृथक् अभिज्ञान है, क्यों कि यह भावजन्य सुख से अधिक परिष्कृत और अधिक रागयुक्त है।

२३६. पण्डितराजजगन्नाथस्य रसनिरूपण-पद्धतिः; रमेश चन्द्र शास्त्री, वनस्थली; सूरासंहित., १९६८–६९; २१–२५; सं.। स्वकीये रसगंगाधरे जगन्नाथो रसनिरूपणप्रस्तावे एकादशमतानि संगृह्य स्वप्रतिभाकौशलेन तेषां सम्यक् विवेचना-पूर्वकं समालोचनामचीकरत्। अस्मिन् निबन्धे तत्समालोचनासारः संक्षिप्य प्रदर्शितः।

जगन्नाथ ने अपने रसगंगाधर में रसनिरूपण प्रकरण में ग्यारह मतों की आलोचना की है। इस लेख में उस आलोचना का सार संक्षिप्त कर के प्रस्तुत किया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

२३७. मम्मटाभिमतं लक्षणायाः षड्विधत्वं हेत्वलंकारश्च; रेवाप्रसाद द्विवेदी, साहित्यविभागाध्यक्षः, हिन्दूविश्वविद्यालयीयसंस्कृतमहाविद्यालये, वाराणसी-५; सागरिका, ९.२; २०२७ विसं.; ११३-१२८; सं.। अस्मिन् लेखे मम्मटाचार्यस्य लक्षणाया लक्षणादिकं प्रस्तुत्य लक्षणायाः षड्भेदानां विषये चण्डीदासप्रदीपकारगोकुलनाथोपाध्यायप्रभृतीनां मतवैविध्यविवेचनं विधाय, गोकुलनाथादिभिरूपगत-लक्षणाभेदगणनाक्रमो मम्मटस्याभिमतः इति सिद्धान्तो निर्धारितः। एवं लक्षणायाः १. शुद्धा सोपादाना २. शुद्धा सलक्षणा ३. शुद्धा सारोपा ४. शुद्धा साध्यवसाना ५. गौणी सारोपा ६. गौणी साध्यवसाना चेति षट् भेदा मम्मटस्याभिमताः।

इस लेख में मम्मटाचार्य के लक्षणा के लक्षण आदि को प्रस्तुत कर लक्षणा के छै भेदों के सम्बन्ध में चण्डीदास, प्रदीपकार, गोकुलनाथ उपाध्याय आदि के विविध मतों का निरूपण कर, गोकुल नाथ आदि द्वारा अपनाया गया लक्षणा के भेदों की गणना का प्रकार मम्मट को मान्य है, यह सिद्धान्त प्रतिपादित किया गया है। इस प्रकार लक्षणा के १. शुद्धा सोपादाना २. शुद्धा सलक्षणा ३. शुद्धा सारोपा ४. शुद्धा साध्यवसाना ५. गौणी सारोपा ६. गौणी साध्यवसाना ये छै भेद मम्मट को अभीष्ट हैं।

प्रभाकर शर्मा

238. **The** Rasagangādhara **on the Definition and Source of Poetry**; M.V Patwardhan, Poona and J.L. Masson, Toronto; **JOI**, XIX. 4;6. 1970; 416-427; E. The authors here present an English translation (with 25 critical and explanatory notes) of the first two sections of the Rasagangādhara dealing with Jagannātha's definition of poetry and his remarks on the source of poetry. In the concluding remarks to this translation the authors say that in the passages given in this paper Jagannātha does not offer any new ideas. 'Most of the startling things Jagannātha says . re taken directly from the Dhavanyālocana of Abhinavagupta.' Jagannātha earned his fame from the abstruse language in which he puts every thing. It has allowed him a certain precision and formal nicety lacking in earlier works.

इस में ले० जगन्नाथ के काव्य के लक्षण और काव्य के स्रोत पर उस के विचारों के वाहक रसगंगाधर के पहले दो भागों का २५ आलोचनात्मक और व्याख्यात्मक टिप्पणियों के साथ अंग्रेजी में अनुवाद प्रस्तुत करते हैं। इस अनुवाद के उपसंहार में ले० कहते हैं कि इस लेख में प्रदत्त संदर्भों में जगन्नाथ कोई नई बात नहीं कहते हैं। "अधिकांश चौंकाने वाली बातें, जो जगन्नाथ कहते हैं, वे अभिनव गुप्त के ध्वन्यालोचन से ली गई हैं।" जगन्नाथ की प्रसिद्धि का कारण उस की गूढ़ भाषा है जिस में वह सब कुछ व्यक्त करता है। इस ने उसे कुछ सूक्ष्मता और रूपगत सौन्दर्य प्रदान कर दिया है, जो पूर्वतर ग्रन्थों में नहीं हैं।

सापेक्ष साधारणीकरण मानना आवश्यक है।

गणेश उमाकान्त थिटे

२४०. **रस सिद्धान्त में आनन्दतत्त्व के प्रतिष्ठापक दर्शन**; रमाशंकर जैतली, सं. वि., राज. वि. वि., जयपुर; **यूरासंहिस.**, १९६८-६९; १३-१९; हि.। रस सिद्धान्ततः आनन्दात्मक है। आनन्द मूलतः विश्व में प्रतिष्ठित है। साहित्य के रस में आनन्द की प्रतिष्ठा करने वाले मुख्यतः तीन दर्शन हैं—१. काश्मीर का अद्वैत मूलक शैव दर्शन २. अद्वैत वेदान्त तथा ३. सांख्य दर्शन। शैव दर्शन के अनुसार आत्मा चेतन और आनन्दमय है। वेदान्त की मान्यता है कि समस्त भूत आनन्द से उत्पन्न होते हैं, आनन्द से ज्ञात हो कर ही जीवित रहते हैं और अन्त में आनन्द में ही समाहित हो जाते हैं। आनन्द ही ब्रह्म है। सांख्य दर्शन द्वैतवाद और यथार्थता को मान्यता देता है। सांख्य प्रकृति को पूर्णतः सुन्दर नहीं मानता है। वेदान्त विश्व के प्रत्येक कण को सुन्दर और आनन्दमय बताता है। सांख्य की कलादृष्टि कल्पना में सुख पाती है, वेदान्त की दृष्टि इसी जगत् में रह कर अपने परिमित प्रमातृ भाव को विगलित कर के क्षण भर के लिए ही मूलानन्द का अनुभव कराती है। इन दोनों ही दर्शनों से कलाकार को अनासक्त दृष्टि मिलती है। इन तीनों दार्शनिक दृष्टियों ने रसाचार्यों को उन की रुचि के अनुसार प्रभावित किया है।

मनमोहन अग्रवाल

vadgttā compelled rhetoricians like Ānandavardhana to admit another rasa—the Śānta rasa. Abhinavagupta declared this Rasa as par excellence and all the rasas its variations. In this context the status of Bhakti was determined by Vopadeva, author of Muktāphala and his commentator Hemādri. They made out a case for Bhakti as rasa par excellence and all other rasas its variations. The philosophical explanation of Bhakti given by them characterised this rasa capable of mass appeal. Bhakti is of various types. Śuddha is Perfect. All the rest are mixed. Bhakti 'is the experience of delight brought about by hearing or reading the accounts of the Lord or Lord's devotees, coming under, one of the well known nine heads of rasa.' Vopadeva and Hemādri have influenced later writers like Rūpa and Jīva Goswāmin who departing from the approach of Vopadeva have declared śṛṅgāra as the rasarāja. Bhaktisūtra completely follows the lead of Vopadeva and Hemādri (as illustrated in the paper). This shift of importance from secular to religious poetry by the 13th century is a signal contribution of Deccan to the history of criticism in India,

प्रारम्भ में धार्मिक साहित्य सर्वप्रमुख था। परन्तु काव्य-शास्त्रियों और लौकिक साहित्य के विकास के युग में धार्मिक साहित्य को काव्य नहीं माना गया। शान्त और भक्ति का रसों की योजना में कोई स्थान न था क्यों कि शम स्थायी भाव न था, अतः वे सब को प्रभावित नहीं कर सकते थे। महा० और भगवद्गीता जैसे धार्मिक साहित्य ने आनन्दवर्धन जैसे काव्यशास्त्रियों को एक अन्य रस—शान्त रस को मान्यता देने के लिए विवश कर दिया। अभिनव गुप्त ने इसे रसराज घोषित कर अन्य सब रसों को इसी के विभिन्न रूपान्तर बताया। इस सन्दर्भ में मुक्ताफल के ले. वोपदेव, और उस के टीकाकर हेमाद्रि ने भक्ति का स्थान निर्धारित किया। उन्हों ने भक्ति रस को रसराज और अन्य रसों के उस के रूपान्तर होने का प्रतिपादन किया। उन के द्वारा दिए गए भक्ति के दार्शनिक व्याख्यान ने भक्ति को सामान्य जन के अनुभव के योग्य प्रतिपादित किया। भक्ति अनेकविध है। शुद्ध निर्मल (या पूर्ण) है। शेष सब मिश्रित हैं। भक्ति भगवान् या भगवान् के भक्तों के चरित के सुनने या पढ़ने से आनन्द की प्राप्ति है और इस प्रकार यह प्रसिद्ध नौ रसों के अन्तर्गत आ जाता है। वोपदेव और हेमाद्रि ने अपने वाद के लेखकों रूप और जीव गोस्वामिन् आदि को प्रभावित किया है, इन्हों ने वोपदेव की सरणि से कुछ हट कर शृंगार को रसराज माना है। (इस ले. के प्रतिपादन के अनुसार) भक्तिसूत्र वोपदेव और हेमाद्रि का अनुसरण करते हैं। १३वीं शती तक लौकिक से धार्मिक काव्य की ओर संक्रमण भारत में आलोचना के इतिहास में दक्कन की सर्वप्रमुख देन है।

सुधीर कुमार गुप्त

242. **Vopadeva and** Hemādri **on the Bhakti-Rasa;** V. Raghavan, Retired Prof. & Hd , Skt. Deptt., Madras Univ , Madras; UMCV., 1970; 793; E. The author disagrees with K. Krishnamurti's statement in JGJRI., XXV, 1-4 (Pages 404-409 of UMCV., 1970) that in the Śṛṅgāra Prakāśa he (Raghavan) makes a passing reference to Hemādri and states that necessary justice has been done by the author (Raghavan) in his works-'The Number of Rasas'; 'Spiritual Heritage of Tyagaraja.'

ले. जगझारिइ., २५.१-४ (उमकद., १९७०, पृ० ४०४-४०९) में के. कृष्णमूर्ति के लेख कि शृंगारप्रकाश में राघवन ने हेमाद्रि का चलता-फिरता निर्देश किया है' से मतभेद व्यक्त करता है कि उस ने अपनी रचनाओं 'रसों की संख्या' और 'त्यागराज की आध्यात्मिक परम्परा (या देन)' में उचित न्याय कर दिया है।

243. Śāntarasa **and Abhinavagupta's Philosophy of Aesthetics;** J. L. Masson and M V. Patavardhan; Pub. B. O. R. I., Poona; 2. 1969; PP. 18+206; 25-00; Rev. D. R. Mankad; JOI , XIX. 3; 3.1970; 309-311; E. The authors

have given 11 relevant Skt. passages on Śānta rasa from the Nāṭyaśāstra, Kāvyālaṅkāra, Dhvanyāloka, Locana, Abhinavabhāratī, Daśarūpaka and its commentary, Sāhityadarpaṇa and Rasagaṅgādhara with translations, notes and introductory discussions. In a sense it supplements the studies of Gnoli The introduction deals with topics like the religious and philosophical basis of Abhinavagupta's poetic theories, obscenity in literature and influence of different authors on Abhinava.

ले. ने नाट्यशास्त्र, काव्यालंकार, ध्वन्यालोक, लोचन, अभिनवभारती, दशरूपक और उस की टीका, साहित्यदर्पण और रसगंगाधर से अनुवाद, टिप्पणियों और परिचयात्मक विवेचना सहित शान्तरस पर ११ सम्बद्ध सन्दर्भ दिए हैं। एक दृष्टि से यह ग्नोली के अध्ययनों की पूर्ति करता है। प्रस्तावना में अभिनव गुप्त के काव्य सिद्धान्तों के धार्मिक और दार्शनिक आधारों, साहित्य में अश्लीलता और अभिनव पर विभिन्न ले. के प्रभाव आदि विषयों का विवेचन किया गया है।

### अलंकार (Figures of Speech)

२४४. वस्त्वलंकारदर्शनम्; ले., प्र., ब्रह्मानन्द शर्मा, संस्कृतविभागाध्यक्षः, राजकीयमहाविद्यालयः, अजमेरः, १९६९; ४+२+८४+२; ४–१०; सं.। "काव्यस्य वस्तुजगता सह सम्बन्ध इति तद्गतानामलंकाराणामपि स इति स्थितम्। एवं सर्वेष्वलंकारेषु एतत्संबंधाविशेषेऽपि केषुचनास्य सम्बन्धस्य वैशिष्ट्येन प्रतीतिरिति तेऽत्र प्राधान्येन निरूप्यन्ते।' अथालंकारस्वरूपम्, अर्थालंकारस्य लोकसम्बन्धं, लोकसम्बन्धजन्या अर्थालंकारगता विभिन्नाः प्रतीतीः, वाच्यगतां यथार्थतानुभूतिं, तर्कमूलक–विरोधमूलक–लोकनियममूलकालंकारान्, शब्दालंकारान्, लोकसम्बन्धाभावे काव्यस्य निकृष्टकोटित्वं विचार्य २३ अर्थालंकारा निरूपिताः सन्ति। तत्रानुमानस्य काव्यलिंगे, परिकरस्य अर्थान्तरन्यासे काव्यलिंगे वाऽन्तर्भावस्य विवेचनमपि कृतमस्ति।

"काव्य का वस्तु जगत् से सम्बन्ध है, इस कारण काव्य में प्रयुक्त अलंकारों का भी वस्तु जगत् से सम्बन्ध निश्चित है। इस प्रकार सब अलंकारों में इस सम्बन्ध के अविशिष्ट होने पर भी कुछ (अलंकारों) में इस सम्बन्ध का विशेष बोध होता है। उन का ही यहां प्रमुख रूप से निरूपण किया गया है।" इस में अलंकार के स्वरूप, अर्थालंकार का लोक से सम्बन्ध, लोक से सम्बन्ध के कारण उत्पन्न अर्थालंकारों में विद्यमान विभिन्न बोध, वाच्यगत यथार्थता की अनुभूति, तर्कमूलक विरोधमूलक और लोकनियममूलक अलंकारों, शब्दालंकारों, लोक से सम्बन्ध के अभाव में काव्य की निम्नकोटिता का विचार कर के २३ अर्थालंकारों का निरूपण किया है। वहां अनुमान के काव्यलिंग में और परिकर के अर्थान्तरन्यास में या काव्यलिंग में अन्तर्भाव का विवेचन भी किया गया है।

२४५. स्वभावोक्ति का शैली पक्ष; मथुरेश नन्दन कुलश्रेष्ठ, सी–८३/ए, बापूनगर, जयपुर–४; विभ, ६.३; १९७० (२०२७ वि.); ३३-५२; हि.। वर्ण्यविषयों की दृष्टि से स्वभावोक्ति काव्य का पर्याय है। अग्राम्यत्व, पुष्टार्थ, चारुत्व, चमत्कार और अद्भुतार्थ दोनों में समान गुण हैं। परन्तु निर्व्याजता और चित्रोदात्तता स्वभावोक्ति के स्वरूप को परिचायक और काव्य से भेदक शैलियां या विशेषताएं हैं। स्वभावोक्ति की कुछ अन्य विशेषक शैलियां हैं--निरलंकृतता, लक्षित बिम्बविधान, सारल्य, इतिवृत्तात्मकता, परिगणना और अभिधात्मकता। ले. ने यहां इन का हिन्दी काव्य से उद्धरण पूर्वक स्वरूप विवेचन किया है। उस का मत है कि प्रतीकात्मक रहस्यवादी कविता स्वभावोक्ति से भिन्न है।

### नाट्य शास्त्र (Dramaturgy)

246. The Daśarūpaka of Dhanañjaya with the commentary Avaloka by Dhanika and the Sub-Commentary Laghuṭīkā by Bhaṭṭanṛsiṃha; Edited

with Introduction and Notes by T. Venkatacharya, Assistant Prof. of Skt., Toronto; Rev. V. M. Kulkarni; **JOI.**, XIX. 3; 3. 1970; **298-300**; E. Here is an attempt to present Prākṛta passages in their correct form. The Laghuṭīkā published here for the first time is a brief but learned commentary and furnishes many correct readings both in the Daśarūpaka and the Avaloka. The editor's notes to this Laghuṭīkā are useful in understanding the text. The index of verses at the end gives their sources wherever possible. The reviewer has given his views on two or three points.

इस में प्राकृत अंशों को उन के शुद्ध रूप में प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। यहां सर्वप्रथम प्रकाशित लघुटीका संक्षिप्त परन्तु वैदुष्यपूर्ण टीका है और दशरूपक तथा अवलोक दोनों में ही बहुत से शुद्ध पाठों को उपस्थित करती है। इस लघु टीका पर सम्पादक की टिप्पणियां मूल पाठ को समझने में उपयोगी हैं। अन्त में पद्यों की अनुक्रमणिका में यथासम्भव उन के स्रोतों का निर्देश किया गया है। समीक्षक ने दो तीन-विषयों पर अपने विचार भी व्यक्त किए हैं।

247. **Further Light on the** Apabhraṃśa **Verse quoted in the Avaloka on** Daśarūpaka, **IV.**, 34; A N. Upadhye; ABORI., L I-IV, 1969; **91-94**; E. Prev. Ref T. Venkatacharya, 'An Appraisal of the Hindi 'Daśarūpaka', (JUGau)(A) (Vol. II, PP. 126f).' The author discusses the reading of the verse 'अण्णाहुणाहु' etc. examines the views of various scholars and accepts P. L. Vaidya's reading and interpretation as final and decisive. The author has also translated and explained the verse.

पिसं.--'एन एप्राइज़ल ओफ दी हिन्दी दशरूपक'; टी. वेंकटाचार्य, जयूगो (प्रा), २, पृ. १२६। ले. ने 'अण्णाहुणाहु' आदि पद्य के पाठ का विवेचन करते हुए विभिन्न विद्वानों के विचारों की समीक्षा कर पी. एल. वैद्य के पाठ और भाव को अन्तिम और निर्णायक माना है। ले. ने पद्य का अनुवाद और व्याख्या भी दिए हैं।

२४८. आचार्य धनञ्जय कृत **हिन्दी दशरूपक;** अनुवादक गोविन्द त्रिगुणायत, अध्यक्ष, सं. वि., के. जी. के. कालेज, मुरादाबाद; प्र. साहित्य निकेतन, कानपुर; १९६६; ६+२+४२२; ७-५०; सं., हि.। इस में धनञ्जय के दशरूपक का अवलोक संस्कृत टीका और हिन्दी अनुवाद सहित सम्पादन है। ग्रन्थारम्भ में ३७ पृष्ठों की भूमिका में ग्रन्थकार का परिचय दे कर दशरूपक के प्रतिपाद्य विषयों- १. नाट्य, नृत्य और नृत्त २. वस्तु ३. दशरूपक ४. नायक-नायिका-भेद ५. नाट्यवृत्तियों ६. नाटक के पूर्व प्रयुक्त विशेषताओं और ७. रससिद्धान्त का संक्षेप में हिन्दी में विवरण दिया गया है।

249. **The** Nāṭyaśāstra, **Vol I (Chapters** I-XXVII). The original Sanskrit Text; 1967; **i-lxxxvii**+239; 40-00.

250. **The** Nāṭyaśāstra, Vol. I. (Chapters I-XXVII) translated into English from the original Sanskrit with an Introduction, various Notes and Index; 1967; **i-Lxix** + **587**; 60-00.

Both edited and translated by Man Mohan Ghosh; Pub. Manisha Granthalaya Pr. Ltd., Bankim Chatterjee Street, Calcutta 12; Rev. V. M. Bedekar; ABORI., L. I-IV; 1969; 131-133; E. The editor has not been able to collate mss. discovered during the last thirty years. He feels little improvement can be expected from the collation of these mss. He follows Grosset's method and principles of text reconstruction. He has sometimes differed from Grosset. The author has also suggested several emandations in the text. The English Translation has been revised and supplemented with notes. Introduction to the text discusses textual problems, gives a resume of the literature on Anciant Indian drama and examines the problems of the date of the Nāṭyaśāstra. Introduction to English Translation covers various subjects (list given by the

reviewer). This volume has a very useful general and Skt. Index. Numbering of verses 58-61 in this translation is incorrect.

सम्पादक ने पिछले तीस वर्षों में प्राप्त हुए हले. का मिलान नहीं किया है। उन का विचार है कि इन हले. के मिलान से बहुत अल्प-सा सुधार सम्भव है। पाठ के पुनर्निर्माण में ले. ग्रौसेट की प्रणाली और सिद्धान्तों पर चलते हैं। वह अनेक बार ग्रौसेट से मतभेद रखता है। ले. ने मूल पाठ में कुछ सुधारों के भी सुझाव दिए हैं। अंग्रेजी अनुवाद का शोधन कर उसे टिप्पणियों से पूरा कर दिया गया है। मूल की भूमिका में पाठ की समस्याओं पर विचार किया गया है, प्राचीन भारतीय नाटक से सम्बद्ध साहित्य का संक्षिप्त परिचय दिया गया है और नाट्य शास्त्र की तिथि की समस्या की परीक्षा की गई है। अंग्रेजी अनुवाद की भूमिका में (समीक्षक द्वारा प्रदत्त सूची के) विविध विषयों पर विचार किया गया है। इस खण्ड में एक बहुत उपयोगी सामान्य और संस्कृत अनुक्रमणिका है। इस अनुवाद में ५८-६१ पद्यों की संख्या अशुद्ध हैं।

२५१. भरतमुनिकृतनाट्यशास्त्र; अनुवादक भोलानाथ शर्मा, अध्यक्ष, सं. वि., बरेली कालेज, बरेली; प्र. साहित्य निकेतन, कानपुर; १९६०; २+२+४६+११२; २-७५; सं., हि.। इस में नाट्यशास्त्र के प्रथम तीन अध्यायों का मूल पाठ, उस का हि.अ. और विवरण दिए गए हैं। ग्रन्थारम्भ में ४४ पृष्ठों में हिन्दी में भरत की समस्या, नाट्यशास्त्र का महत्त्व, विषय, रचना-काल, तत्सम्बन्धी साहित्य की परम्परा, नाट्य की उत्पत्ति और भारतीय रंगमंच विषयों पर प्रकाश डाला गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

२५२ भारतीय नाट्यशास्त्र और ट्रेजेडी; दिनेश अग्रवाल; पूरासंहित., १९६८-६९; १९९-१७९; हि.। "यदि समग्र भावात्मक एवं साहित्यिक प्रभाव को दृष्टि में रख कर अध्ययन किया जाए तो स्पष्ट है कि 'ट्रेजिक' नाटक भारतीय काव्यशास्त्र से अपरिचित नहीं कहा जा सकता। इस निष्कर्ष की पुष्टि में ले० ने ट्रेजेडी शब्द के हिन्दी अनुवादों–त्रासदी, मरणान्त और दुःखान्त की समीक्षा करते हुए अरस्तू के ट्रेजेडी विषयक विचारों को प्रस्तुत करते हुए बताया है कि ट्रेजेडी में विशेष प्रकार की भय और त्रास के भावों से उदित भाव दशा पैदा की जाती है। वहां काव्यात्मक न्याय का हनन दिखाना आवश्यक है, जिस का आद्यन्त बने रहना आवश्यक नहीं। अन्त में काव्योचित न्याय का पुनः स्थापन किया जा सकता है। आध्यात्मिक या नायकोचित महानता के अंश के अनुरूप ही नाटक को ट्रेजिक कहा जा सकता है। इस कसौटी पर आंकने में संस्कृत के बहुत से नाटक ट्रेजेडी की कोटि में आ जाते हैं। ले० ने अभिज्ञानशाकुन्तलम् के विश्लेषण से उसे ट्रेजेडी प्रमाणित किया है।

**सुधीर कुमार गुप्त, मनमोहन अग्रवाल**

२५३. **रासलीलाः परम्परा एवं विकास;** अज्ञात, लखनऊ; **लोककला,** २०; ७.१९७०; ७४-९२; हि.। चार चित्रों से युक्त इस लेख में अज्ञात ने अन्य विद्वानों को अभिमत रस, रासक, नाट्य-रासक, रासो, रहस आदि के रासलीला से साम्य को भ्रान्तिपरक माना है। रासलीला या महारास नृत्य-गीत की एक स्वतन्त्र और आध्यात्मिक नाट्यपद्धति है। रासलीला का प्रारम्भ वाई० मनकद के अनुसार गुजराती के संत कवि नरसी मेहता ने किया था। बंगाल में चैतन्य महाप्रभु और उन की शिष्यमण्डली ने जयदेवकृत 'गीत-गोविन्द' के आधार पर साभिनय कृष्णलीला का प्रवर्तन किया। हिन्दी (व्रज भाषा) में रासलीला के प्रारम्भ पर विद्वानों में मतभेद है। इन में विजयेन्द्र स्नातक का मत ठीक मालूम पड़ता है कि हितहरिवंश ने प्रथम रासमण्डली की स्थापना कर

निपट अबूझी वास्तविकता के तनावों के चित्रण के लिए प्रत्येक रचनाकार असामान्य कथनविधियों को अपनाता है। सब कुछ होते हुए भी ध्वन्यालोक की विभाजनवादी विधि आज के प्रसंग में अननुकूल है। केवल ध्वनिवाद की अन्तर्दृष्टियां सामयिक साहित्य और कला की सांकेतिकता को समझने में सहायक हो सकती हैं। सामयिक आलोचना में कृतिपरकता की प्रवृत्ति के बढ़ाव के कारण शब्दार्थ निर्णय, रीतिविचार और शब्दशक्ति विवेचन का उपयोग प्रमाणित होने जा रहा है। अतः युगानुरूप बदलते हुए सामयिक साहित्य और कला के विकासपरक अध्ययन के लिए युगानुरूप प्रभावों अथवा युगविशेष के ढांचे और उस के ऊपरी आधार को अवधान में रख कर द्वन्द्वात्मक ऐतिहासिक विधि को अपनाना होगा। किन्तु भारतीय काव्यशास्त्र के मानव के भावात्मक स्तर और उस के रूपायन से सम्बन्धित संकेतों और अन्तर्दृष्टियों के सृजनात्मक उपयोग द्वारा सामयिक कला और साहित्य का अध्ययन किया जा सकता है।

अनिल कुमार गुप्त

## धर्म और दर्शन
## (Religion & Philosophy)

### ईरानी मत (Zoroastrianism)

257. **God And Evil : Zoroaster And Barth;** Eldon R. Hay; **Dalhousie Review, 49. 3;** (Autumn 1969); 369-376: E. Comparative study of the views of Zoroaster (6th C.B C.) andBarth(20th c.) on Evil and God has been presented here. Zaroastrianism is the religion of free will *par excellence.* Ahura creates two secondary spirits who make decisive choices for themselves—the one for good, the other for evil. Man chooses either of them Ahura is thus Supreme and Good ultimately triumphs over the Evil Spirit who is no phantom—his path is a live option for every person. Barth holds that God's two hands right and left represent good and evil. God permits evil. Both the hands are parts of God and are not independent entities. There are, thus, certain similarities between the two—(i) there is a desire to proclaim God's holiness, the reality of evil, the subordination of evil to good, the responsibility of man, the ultimate triumph of God and the good. Barth also offers a 'careful distinction and qualified *differentiation* between the "shadow" side of creation and nothingness'(--the left hand).

इस में ज़ोरोएष्टर और बार्थ के ईश्वर और पाप विषयक विचारों का तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। ईरानी धर्म सर्वाधिक स्वतंत्र इच्छा का है। अहुर दो गौण आत्माएं उत्पन्न करता है, जो अपने-अपने लिए निश्चयात्मक चुनाव करती हैं—एक पुण्य के लिए और दूसरी पाप के लिए। मनुष्य दोनों में से एक को चुन लेता है। इस प्रकार अहुर सर्वोपरि है और अन्त में पुण्य पाप पर विजय पाता है। पाप आभास मात्र नहीं है। उस का मार्ग प्रत्येक मानव के लिए सजीव विकल्प है। बार्थ के मत में ईश्वर के दाएँ और बाएँ हाथ पुण्य और पाप हैं। ईश्वर पाप की अनुमति देता है। दोनों हाथ ईश्वर के अंग हैं और पृथक् सत्ताएं नहीं हैं। इस प्रकार दोनों में कुछ साम्य हैं--ईश्वर की पवित्रता, पाप की यथार्थता, पाप के पुण्य के अधीन होने, मनुष्य के दायित्व तथा ईश्वर और पुण्य की अन्ततोगत्वा विजय की घोषणा की (दोनों में) कामना है। बार्थ शून्य (--बांए हाथ) और सृष्टि की छाया के बीच स्पष्ट अन्तर और सगुण भेद भी प्रस्तुत करते हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

### जैनमत (Jainism)

२५८. **अनेकान्तवाद और स्याद्वाद;** के भुजबली शास्त्री; साजैसंस्मा., १९७०; ८१-८६; हि.। पदार्थ अनन्तधर्मात्मक है। एक वस्तु में दो विरोधी धर्म किसी खास अपेक्षा से रह सकते हैं, यह अपेक्षा दृष्टि ही अनेकान्तवाद है। जब वाणी द्वारा

इस तथ्य को अभिव्यक्त किया जाता है, तब वह स्याद्वाद कहलाता है। स्याद् शब्द का अर्थ है एक अपेक्षा से, वाद का अर्थ है कथन करना। अपेक्षाविशेष से अन्य अपेक्षाओं का निराकरण नहीं करते हुए प्रतिपादन करना स्याद्-वाद है। विनोबा भावे ने इसे मध्यस्थता की दृष्टि या सत्याग्रही दृष्टि कहा है। यह एक प्रकार से जीवन-व्यवहार का सिद्धान्त है। इसे जीवन में उतारने से व्यक्ति अपनी असहिष्णुता को दूर कर सारे धर्मों को समन्वय दृष्टि से देखने लग जाता है। सप्तभंगी और सप्तनय द्वारा इसे स्पष्ट समझा जा सकता है।

नरेन्द्र भानावत

२५९. **अर्चना और आलोक**; सम्पादिका कमला जैन 'जीजी'; प्र. श्री वर्धमान श्वे. स्था. जैन श्रावक संघ, विजयनगर (अजमेर); १४.११. १९७०; ४०४; ५-००; समीक्षक अजित शुकदेव, **श्रमण**, २२.५; ३.१९७१; ३३; हि.। इस में महासती उमराव कुंवर 'अर्चना' के इक्कीस प्रेरणादायी प्रवचनों का संग्रह है, जो सामाजिक, आध्यात्मिक, धार्मिक एवं राष्ट्रीय प्रगतिशील विचारों से ओतप्रोत हैं। इन प्रवचनों में विभिन्न संस्कृतियों के तत्त्व भी समन्वित हैं।

सुबोध कुमार गुप्त

२६०. **अहिल्या स्मारिका**; सम्पादक स. का. दीक्षित, रामसेवक गर्ग एवं हीरालाल शर्मा; प्र. खासगी ट्रस्ट, इन्दौर; ८.१९७०; १००; २-५०; समीक्षा; **जैसंशो.**, २९; ११.२.१९७१; २३०; हि.। इस में इन्दौर राज्य एवं चरित नायिका से सम्बन्धित २० लेखों का चयन है। इन्दौर राज्य की सर्वतो-मुखी प्रगति के इतिहास में जैनों का पर्याप्त योग-दान होने पर भी उन का कोई उल्लेख नहीं है।

सुधीर कुमार गुप्त

२६१. **आचारांग सूत्र और अहिंसा**; परमेश्वर दास जैन; **सस्मा.**, १९७०; ९५-१०२; हि.। जैन द्वादशागमों में आचारांग प्रथम अंग सूत्र माना गया है। यह सूत्र निर्ग्रन्थ श्रमणों के आचार सम्बन्धी नियमों का प्रतिपादक है। इस सूत्र के प्रथम अध्याय का नाम शस्त्र परिज्ञा है जिस का अर्थ होता है षट्काय के जीवों की हिंसा से विरत होना। पृथ्वीकायिक, अप्कायिक, अग्नि-कायिक, वनस्पतिकायिक, त्रसकायिक और वायु-कायिक ये षट्कायिक जीव माने गये हैं। साधु के लिये इन की हिंसा वर्जित है। इस अहिंसा महाव्रत को पुष्ट करने के लिये ग्रन्थ को द्वितीय श्रुत स्कंध में ईर्या समिति, भाषा समिति, एषणा समिति आदि पांच भावनाओं का वर्णन किया गया है।

नरेन्द्र भानावत

२६२. **इन्द्रभूति गौतम: एक अनुशीलन**; ले. गणेशमुनि शास्त्री; सम्पादक श्रीचन्द सुराना 'सरस'; प्र० सन्मति ज्ञानपीठ, लोहामण्डी, आगरा; १०. १९७०; १६०; ४.००; समीक्षक अजित शुकदेव; **श्रमण**, २२.५; ३,१९७१; ३२; हि.। इस में गौतम सम्बन्धी अनेक चर्चायें हैं। इन्द्रभूति गौतम के सम्बन्ध में गहराई से चर्चा है। उस के व्यक्तित्व पर प्रथम बार प्रकाश डाला गया है। पुस्तक के अन्त में परिशिष्ट में गणधरों का लेखा, गौतम रास और महावीर स्वामी की चौढालियों को संकलित किया गया है। ऐतिहासिक दृष्टि से और भी बहुत कुछ कहा जाने योग्य रह गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

२६३. **ए क्रिटिकल स्टडी ऑफ महापुराण ऑफ पुष्पदन्त**; ले. (श्रीमती) रत्ना नगेश श्रियन; प्र. ला. द. भा. विद्यामन्दिर, अहमदाबाद: १९६९; ३५०; ३०-००; समीक्षा; **जैसंशो.**, २९; ११.२. १९७१; २२४; हि.। यह पुष्पदन्त के महापुराण एवं अन्य ग्रन्थों में प्रयुक्त लगभग १५०० देश्य तथा अन्य विरल शब्द प्रयोगों का आलोचनात्मक अध्य-यन है। प्रारम्भ में दलसुख मालवणिया, भयाणी और ले. के प्राक्कथन, अन्त में दो परिशिष्ट और शब्दानुक्रमणिका हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

२६४. **कर्मवाद व अन्य वाद;** मोहन लाल मेहता; श्रमण, २२.५; ३.१९७१; ११–२०; हि.। कुछ विचारकों ने कर्मवाद के अतिरिक्त कालवाद, स्वभाववाद, नियतिवाद, यदृच्छावाद, भूतवाद, पुरुषवाद, दैववाद और पुरुषार्थवाद की स्थापना की। यहां इन वादों (कर्मवाद को छोड़कर) की व्याख्या की गई है। इन मतों के अनुसार संसार में जो कुछ भी होता है उस का एक मात्र घटक अपने-अपने वाद के अनुरूप या तो काल है या स्वभाव है, या नियति है, या यदृच्छा—अकारण ही है। भूतवादियों के मत में जड़-चेतन सब कुछ चार भूतों से उत्पन्न होता है। ब्रह्मवाद में ब्रह्म ही जगत् का निमित्त और उपादान कारण है। ईश्वरवाद में ईश्वर जगत् का निमित्त कारण, नियंत्रक और नियामक है। दैववाद में प्राणी अपने कर्मों का अत्यन्त और एकान्तिक पराधीन है। पुरुषार्थवाद इष्टानिष्ट की प्राप्ति बुद्धिपूर्वक प्रयत्न से मानता है। जैन सिद्धान्त काल, स्वभाव, नियति, पूर्वकृत कर्म और पुरुषार्थ सभी को संसार की घटनाओं का घटक मानता है। जगत् का नियामक ईश्वर नहीं है, कर्म है। कर्म मूर्त है और उस का अस्तित्व है। आत्मा अमूर्त होने पर भी, कर्मपरिणाम होने से मूर्त भी है। कर्म, आत्मा और शरीर का सम्बन्ध अनादि है।

सुधीर कुमार गुप्त, मनमोहन अग्रवाल

२६५. **क्रियाकोश;** सम्पादक मोहन लाल बांठिया एवं श्रीचन्द चोरड़िया; प्र. जैन दर्शन समिति, कलकत्ता; ४००; १५–००; समीक्षा; जैसंशो, २८; ११.२.१९७१; २२४; हि.। इस में जैन दशमलव वर्गीकरण संख्या १२२२ तथा १३०१ हैं। प्राचीन जैन साहित्य में क्रिया शब्द दो अर्थों में आया है—१. कर्मवाद में 'कर्मबन्धनिबन्ध-भूता' के और २. क्रियावाद में 'मोक्षमार्गवाहका' के अर्थ में। इस कोश में इन दोनों के लिये अलग-अलग संख्या दी गई है। इस में प्रधानतः श्वेताम्बर आगमों को लिया गया है, कहीं-कहीं कुछ दिगम्बर शास्त्रों का भी प्रयोग किया गया है। प्रारम्भ में उपाध्याय अमर मुनि की उपयोगी भूमिका भी है।

सुधीर कुमार गुप्त

२६६. **जर्मन इन्डोलाजी, पास्ट एण्ड प्रेजेन्ट;** प्र० शकुन्तला पब्लिशिंग हाउस, बम्बई; १९६९; ६२.; *समीक्षा; जैसंशो.*, २८; ११.२.१९७१; २२९; हि.। इस में १५ शीर्षकों में विभिन्न जर्मन विद्वानों द्वारा भारतीय विद्या के विभिन्न अंगों पर किये गये कार्य का विवरण है। १० लेख एच. वान. स्टीटेनकान और ५ लेख जी. डी. सोन्थेमेर ने लिखे हैं। लेखांक १० में जर्मन भाषा में अथवा जर्मनों द्वारा जैन धर्म पर किये गये कार्य का संक्षिप्त वर्णन है।

सुधीर कुमार गुप्त

२६७ **जैन आगमों में तत्कालीन भिन्न-भिन्न दार्शनिक विचारधारायें;** जितेन्द्र जेटली; सस्मा., १९७०; ३२–३५; हि.। भगवान् महावीर के मूल उपदेशों के प्राचीनतम आधार, श्वेताम्बर सम्प्रदाय के जैन आगमों के रूप में उपलब्ध हैं। इन में सूत्र-कृतांग सब से अधिक प्राचीन माना जाता है। अन्य आगम हैं—स्थानांग, भगवती, उत्तराध्ययन, अनुयोगद्वार, नंदी सूत्र आदि। प्रस्तुत लेख में यथा-प्रसंग उदाहरण देते हुये लेखक ने यह बताने का प्रयत्न किया है कि उक्त आगमों में यत्र-तत्र आत्मा-द्वैतवादी, कूटस्थ आत्मवादी सांख्य, आत्मषष्ठवादी वैशेषिक, नैयायिक आदि विचारधाराओं के उल्लेख मिलते हैं।

नरेन्द्र भानावत

२६८. **जैनदर्शन में प्रतिपादित कर्मवाद;** प्रेम-सुमन जैन, जैन कालेज, बीकानेर; साजैसंस्मा., १९७०; १३९–१४५; हि.। जैन धर्म में जिसे कर्म कहा गया है, उसी से मिलते-जुलते अर्थ में अन्य दर्शनों में कर्म के लिये माया, अविद्या, प्रकृति, वासना आदि शब्दों का प्रयोग हुआ है। जैन दर्शन

प्रस्तुत करता है। अमृतचन्द्र सूर समयसार के सर्वोपरि व्याख्याताओं में है।

सुधीर कुमार गुप्त

२७७. तिरुकुरल (तमिल वेद)–एक जैन रचना; मुनि नगराज; सस्मा., १९७०; ३६-४४; हि.। 'तिरुकुरल' कुरल छन्द में लिखा गया तमिल भाषा का एक नीतिकाव्य है। इस में १३३ अध्याय हैं और एक एक अध्याय में दस-दस कुरल छन्दों के क्रम से कुल १३३० कुरल हैं। धर्म, अर्थ और काम इस ग्रन्थ के मूलभूत आधार हैं। जनश्रुति के अनुसार इस के रचयिता तिरुवल्लुवर माने जाते हैं जो कबीर की तरह जुलाहे थे। मुनि श्री नगराज जी ने यथाप्रसंग उदाहरण दे कर स्पष्ट किया है कि वास्तव में 'तिरुकुरल' एक जैन रचना है और इस के रचयिता हैं प्रथम शती के जैनाचार्य कुन्दकुन्द। तिरुवल्लुवर इन्हीं कुन्दकुन्द के शिष्य थे। गुरु ने अपनी रचना इन्हें सौंपते हुए आदेश दिया कि इस ग्रन्थ के नैतिक सिद्धान्तों का प्रचार करो। सार्वभौम नैतिक सिद्धान्तों के कारण ही यह रचना तमिल वेद के रूप में समादृत है। लेख में स्थान-स्थान पर किंवदन्तियां भी दी गई हैं।

नरेन्द्र भानावत

२७८. तिलकमंजरी सार; ले० पल्लीवाल धनपाल; सम्पादक नारायण मणिलाल कन्सारा; प्र. ला. द. भा. विद्यामन्दिर, अहमदाबाद; १९६९; १४०; १२-००; समीक्षा; जैसंशो., २९; ११.२.१९७१; २२३; हि.। यह धनपाल की तिलकमंजरी का किसी अन्य धनपाल द्वारा पद्यमय सार है। इस का काल १२०५ ई० है। सम्पादक द्वारा ४० पृष्ठों की अंग्रेजी प्रस्तावना में रचना से सम्बन्धित सभी आवश्यक तथ्यों की उपयोगी विवेचना की गई है। सम्पादक के मत में तिलकमंजरी पर आधारित रचनाओं में यह सार सर्वोत्कृष्ट है।

सुधीर कुमार गुप्त

२७९. तीर्थराज अयोध्या; विमल कुमार जैन सोंरया, निहाल चन्द जैन; प्र० स्वामी समन्त भद्र, सरस्वती सदन, मडावरा, झांसी; १९७०; ६०; ०-७५; समीक्षा; जैसंशो., २९; ११.२.१९७१; २३०; हि.। अयोध्या तीर्थ की परिचायिका रचना है।

२८०. दिव्य जीवनः ले. मुनि भजन लाल; सम्पादक भवानी शंकर त्रिवेदी; प्र० श्री रतन चन्द्रीय भरतमुनि जैन छतरी, दोघट (मेरठ); १७६; समीक्षा; जैसंशो., २९; ११.२.१९७१; २२८ हि.; इस में ले. ने अपने आम्नाय गुरु रतनचन्द्र जी का विस्तृत जीवन चरित दिया है। अन्त के अध्यायों में महावीर के बाद गौतम गणधर से मुनि लाल चन्द पर्यन्त अपने आम्नाय में मान्य गुरुपरम्परा भी दी है।

२८१. नमस्कारचिन्तामणि; ले. मुनि कुन्दकुन्दविजय; अनुवादक चान्दमल सीयाणी; प्र. श्री जिनदत्त सूरि मण्डल अजमेर; १९६९; २००; ५०-००; समीक्षा; जैसंशो., २९; ११.२. १९७१; २२६; हि.। यह गुजराती की पुस्तक का हि. अ. है। महामन्त्र नवकार के विषय में पर्याप्त विस्तृत विवेचन किया गया है। रचना भक्तिप्रधान है। जैन दृष्टि से नाम, जप, एवं नामस्मरण का महत्त्व भी भली भान्ति दिखाया गया है। अन्त में अनेक स्तोत्र, पाठादि भी हैं। आरम्भ में प्रस्तावना आदि हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

२८२. पंचाध्यायी का कर्तृत्व; ज्योतिप्रसाद जैन, लखनऊ; जैसंशो., २९; ११.२.१९७१;१९४-१९८; हि०। ले० ने मक्खनलाल के मत की समीक्षा कर बताया है कि पंचाध्यायी के रचयिता अमृतचन्द्राचार्य नहीं हैं, प्रत्युत जैसा जुगल किशोर मुख्तार ने माना है इस के रचयिता लाटी-पाण्डे राजमल्ल हैं। ले० ने इन का व्यक्तित्व भी निर्धारित किया है। वे जम्बूस्वामीचरित और छन्दोविद्या के

भी रचयिता राजस्थानी स्वतन्त्र विचरणशील विद्वान् थे।

कस्तूर चन्द कासलीवाल

२८३. पिच्छि-कमण्डलु; विद्यानन्द मुनि; प्र० जयपुर प्रिन्टर्स, मिर्जा इस्माइल रोड, जयपुर--१ (राज०); १९६७: क—ञ+२२०; ३-००; हि.। अंतरङ्ग नामक ले० की प्रस्तावना और चैनसुखदास के प्रथम संस्करण (१९६४) के दो शब्दों के बाद ले० के इस लोक और परलोक के समन्वयकारक १८ लेख हैं—जिनेन्द्रभक्ति; गुरुसंस्था का महत्त्व; नरजन्म और उस की सार्थकता; जैनधर्म में नारी का महत्त्व; निर्ग्रन्थ मुनि; मनोविज्ञान मीमांसा; चारित्र बिना मुक्ति नहीं; पिच्छि और कमण्डलु; शब्द और भाषा; वक्तृत्व कला; मोह और मोक्ष, लेखनकला; साहित्य, स्वाध्याय और जीवन; समाज, संस्कृति और सभ्यता; वर्षायोग; धर्म और पन्थ; दीक्षा-ग्रहण-विधि और सल्लेखना ग्रन्थगत विषय आत्मा के लिये सोपान मार्ग मात्र के सूचक हैं। साधना-वस्था के लिये वह आदेय है, सिद्धावस्था में आत्मा ही उपादेय है। महाव्रती तपस्वी बन्धनकारक राग-मार्ग को त्याग कर मुक्तिप्रद त्याग का अवलम्बन कर परम लक्ष्य आत्मसाक्षात्कार और कैवल्याधिगम की सिद्ध में रत रहते हैं। जैसंशो. २६;११.२. १९७१; २२७; हि० में समीक्षा भी देखें।

सुधीर कुमार गुप्त

२८४. पुराने घाट नई सीढियां; ले. नेमिचन्द्र शास्त्री; प्र. अहिंसा मन्दिर प्रकाशन, दिल्ली; १९७०; २५५; ५-००; समीक्षा; जैसंशो, २६; ११.२.१९७१; २२६; हि०। इस में ११ पुरातन प्राकृत जैन कथाओं को नये रूप में प्रस्तुत किया गया है। पुरोवाक् में इन के शिल्प आदि का भी विवेचन किया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

२८५. प्राकृत जैन कथासाहित्य; देवेन्द्र मुनि शास्त्री; श्रमण, २२.५; ३.१९७१; ३-१०; हि०। श्रमण भगवान् महावीर धर्म-दर्शन व आध्यात्म के गम्भीर प्ररूपक ही न थे वरन् एक सफल कथा-कार भी थे। नायाधम्मकहा, उत्तराध्ययन, विपाक आदि में विपुल रूपक एवं कथायें संकलित थीं। अनुयोगों का परिचय दे कर ले० ने बताया है कि आगम साहित्य की कुछ कहा-नियां भिन्न नामों से या रूपान्तर से वैदिक, बौद्ध एवं विदेशी साहित्य में भी मिलती हैं। मूल आगम साहित्य ने कथासाहित्य का वर्गीकरण अर्थकथा, धर्मकथा और कामकथा के रूप में किया है। परवर्ती साहित्य में विषय, पात्र, शैली और भाषा की दृष्टि से भेद-प्रभेद किये गये हैं। आचार्य हरिभद्र ने विषय की दृष्टि से अर्थकथा, कामकथा, धर्मकथा और मिश्रकथा-ये चार भेद किए हैं। पात्रों के आधार से दिव्य, मानुष और दिव्यमानुष-ये तीन भेद कथा के किए गये हैं। शैली की दृष्टि से सकल कथा, खण्ड कथा, उल्लाप कथा, परिहास कथा और संकीर्ण कथा-ये पांच भेद किये गये हैं। आगम कालीन कथाओं में उपमाओं और दृष्टान्तों का अवलम्बन ले कर जन-जीवन को धर्म-सिद्धान्तों की ओर आकर्षित किया है। इन कथाओं की उत्पत्ति, उपमान, रूपक और प्रतीकों के आधार पर हुई है। पात्र, विषय, प्रवृत्ति, वातावरण, उद्देश्य, रूप, गठन एवं नीति संश्लेष प्रभृति सभी दृष्टियों से आगमिक कथाओं की अपेक्षा व्याख्या साहित्य की कथाओं में विशेषता व नवीनता आई है। आगम युग की कथायें चरित्रप्रधान होने से विशेष विस्तार वाली होती थीं तथा व्याख्या साहित्य की कथायें संक्षिप्त, ऐतिहासिक, अर्ध ऐतिहासिक, पौराणिक सभी प्रकार की हैं। [लेख अपूर्ण है]

मनमोहन अग्रवाल

२८६. प्राचीन तमिल कवयित्री 'औवै'; रमा कान्त जैन, जैसंशो., २६;११.२.१९७१; २१२-२१३; हि०। प्रस्तुत लेख में तमिल भाषा की कवयित्री 'औवै' पर तथ्यपूर्ण सामग्री प्रस्तुत की गई है। र० शौरिराजन के शब्दों में 'औवै यार संघकालीन साध्वी कवयित्री तथा जन साधारण के

देश का कथन किया गया है। ग्रन्थ में १४ परिच्छेद हैं—१. परिचय २. वैदिक दर्शन ३. पुनर्निर्माण काल का दर्शन ४. भारतीय दर्शन के नास्तिक सम्प्रदाय (चार्वाक, जैन, बौद्ध) ५. सांख्य और योग दर्शन ६. न्याय और वैशेषिक ७. पूर्व और उत्तर मीमांसाएं ८. अन्य सम्प्रदाय (तन्त्र—वैष्णव, शाक्त, शैव) ९. भारतीय दर्शन की संकीर्ण धाराएं (ब्रह्माकुमारी, आनन्दमार्ग सम्प्रदाय) १०. प्राचीन दर्शनों का समन्वित रूप—दयानन्द सरस्वती का दर्शन ११. प्रकीर्ण दार्शनिक सम्प्रदाय (—बौद्ध और जैनतन्त्र, महेश योगी) १२. वैदेशिक दर्शन (पारसी, ईसाई और इस्लामी) १३. भारतीय दर्शन का इतिहास और साहित्य १४. भारतीय दर्शन का यूनानी दर्शन से सम्बन्ध। अन्त में ९ परिशिष्टों में कतिपय दार्शनिक विषयों के चित्र और स्पष्टीकरण आदि हैं। परिच्छेद ९ में आधुनिक दार्शनिक चिन्तन की प्रवृत्तियों में अरविन्द, गान्धी और शरणानन्द के दर्शनों का परिचय दिया गया है। इस प्रकार इस में वेद से आज तक के वैदिक और अवैदिक, आस्तिक और नास्तिक देशी और विदेशी भारतीय दर्शनों का विवरण है। अन्त में नामों, विषयों और शब्दों की अनुक्रमणिका दी गई है। उपजीव्य पुस्तक सूची भी दी गई है।

अनिल कुमार गुप्त

२९६. **महावीर स्वामी**; श्रमण, २२.५: ३. १९७१; १—२; प्रा: हि०। महावीर के उपदेशों से सात मूल प्राकृत के श्लोक हिन्दी अनुवाद सहित संकलित किये गए है। मनुष्य जन्म तब मिलता है जब पापों का वेग कुछ कम हो जाता है और अन्तरात्मा शुद्धि को प्राप्त हो जाती है। आत्मा अपने कर्मों के अनुसार विभिन्न गोत्र जातियों—योनियों में जन्म लेता है और दुःख भोगता रहता है। संसार इन जातियों से भरा पड़ा है।

सुधीर कुमार गुप्त

२९७. **मेला चांदनपुर के महावीर का**; गजानन्द डेरोलिया; रात०, ११.४.१९७१; ३: ५—८; ४: १-३; हि०। यह मेले के स्थान का वर्णन, एक भूमिगत प्रतिमा के चमत्कार से क्रमशः मन्दिर के निर्माण, प्रबन्ध समिति और उस के कार्यों का विवरण है। यहां का मन्दिर हिन्दु-मुस्लिम निर्माण-कला का निश्चित नमूना है। दीवारों पर जैन कथाओं के भित्तिचित्र हैं। इन की कला जयपुरी है। दस वेदियों में तीर्थंकरों की मूर्तियां हैं। मूल प्रतिमा लाल पत्थर की १४०० वर्ष पुरानी है। मन्दिर के प्रांगण में ५२ फीट ऊंचा मान स्तम्भ है।

अनिल कुमार गुप्त

२९८. **युक्त्यनुशासनम् (उत्तरार्ध)**; ले० समन्तभद्राचार्य; विवेचकः मूलचन्द शास्त्री; सम्पादकः क्षु. शीतलसागर; प्रस्तावना ले० दरबारी लाल कोठिया; प्र० श्री दि० जैन पुस्तकालय, सांगानेर; १९६९; २१५; १—००; समीक्षा; जैसंशो., २६; ११.२.१९७१; २२५; हि०। इस भाग में मूल रचना की ३६–६५ कारिकाओं के अन्वय, हि० अ० और भावार्थ दिये गए हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

२९९. **रत्नाकरावतारिका भाग ३**; ले० रत्नप्रभ सूरि; सम्पादक दलसुख मालवणिया; प्र० ला० द० भा० विद्या मन्दिर, अहमदाबाद; १९६९; २३५; ८—००; समीक्षा: जैसंशो., २६; ११.२.१९७१; २२३–२२४; हि०। यह "आचार्य वादिदेवसूरिकृत सुप्रसिद्ध न्याय ग्रन्थ, प्रमाण नयतत्त्वालोक की टीका का तीसरा भाग है। साथ में मूल ग्रन्थ को राजशेखरसूरिकृत पञ्जिका, जिनचन्द्रकृत टिप्पण तथा मुनि मलयविजयकृत गुजराती अनुवाद हैं। अन्त में ग्यारह उपयोगी परिशिष्ट और अनुक्रमणिकायें आदि हैं और प्रारम्भ में मालवणिया जी की २४ पृष्ठ की विद्वत्तापूर्ण गुजराती प्रस्तावना है जिस में जैन प्रमाण विद्या—प्रमाण, नय, प्रमाण विषय, प्रमाण फल, प्रमाता आदि का, प्रमाणनयतत्त्वालोक का स्वनाम स्याद्वादरत्नाकर के रूप में गुजरात में प्रमाण विद्या का अवतार, उस के टीका, टिप्पण आदि, कर्ता वादिदेवसूरि, उनको

शिष्य परम्परा, टीकाकार, प्रस्तुत टीका आदि प्रायः समस्त सम्बन्धित विषयों पर प्रकाश डाला गया है।"

सुधीर कुमार गुप्त

**३००. राजस्थान के प्राचीन जैन साहित्यकार;** चम्पालाल सिंघई; सस्मा०, १९७०; ११३-११९; हि०। इस निबन्ध में ले० ने राजस्थान के सकलकीर्ति, ब्रह्म जिन दास, सोमकीर्ति, ज्ञानभूषण, ब्रह्म बूचराज, शुभचन्द्र, वीरचन्द्र, सुमतिकीर्ति, रायमल, रत्नकीर्ति, कुमुदचन्द्र, अभयचन्द, धर्मचन्द्र, सुरेन्द्रकीर्ति, चन्द्रकीर्ति, नरेन्द्र कीर्ति, ब्रह्म धर्मसागर, ब्रह्म सुमतिसागर, त्रिभुवनकीर्ति, रत्नचन्द्र, ब्रह्म अजित, कल्याणकीर्ति, महीचन्द्र, ब्रह्म कपूरचन्द्र, हर्षकीर्ति, सकलभूषण, राजचन्द्र, ब्रह्म विद्यासागर, विद्याभूषण, तानकीर्ति आदि जैन विद्वानों का संक्षिप्त जीवन-परिचय देते हुये उनके ग्रन्थों का नामोल्लेख किया है।

शान्ता भानावत

**३०१. रात्रिभोजन;** इन्द्रलाल शास्त्री; प्र० इन्द्र एण्ड कम्पनी, जयपुर; १९६९; ६६; ०-६०; समीक्षा; जैसंशो., २६; ११.२.१९७१; २२८; हि०। ले० ने रात्रिभोजन के दोषों को युक्ति, दृष्टान्त तथा जैन और अजैन शास्त्रों के प्रमाणों द्वारा प्रकट किया है और जैनधर्म के रात्रिभोजननिषेध का औचित्य सिद्ध किया है।

सुधीर कुमार गुप्त

३०२. रामकथा; ले० गुणभद्र जैन; सम्पादक पन्नालाल जैन; प्र० जैन साहित्य प्रकाशन, देहली; १९७०; ३२७; अमूल्य; समीक्षा; जैसंशो., २६; ११.२.१९७१; २२७-२२८; हि०। इस में विमल सूरि के पउमचरिउ, रविषेण के पद्मचरित और स्वयंभू की रामायण की रामकथा को १६ सर्गों में खड़ी बोली हिन्दी पद्य में प्रस्तुत किया है। इस के दो भाग है। पूर्वार्द्ध में १२ सर्ग हैं और उत्तरार्द्ध में ४ सर्ग है।

३०३. रुहेल खण्ड कुमायुं जैन डायरेक्ट्री; संयोजक एवं संग्रह कर्त्ता; उग्रसेन जैन सम्पादक: ज्योति प्रसाद जैन; प्र० रुहेल खण्ड कुमायुं जैन परिषद्, काशीपुर; १९७०; १७०; ५-००; समीक्षा; जैसंशो., २६; ११.२.१९७१; २२६; हि०। इस के प्रारम्भ में सम्पादक ने ३२ पृष्ठ की भूमिका में रुहेल खण्ड-कुमायुं प्रदेश के जैन धार्मिक एवं सांस्कृतिक इतिहास पर प्रकाश डाला है। डायरेक्ट्री ३ खण्डों में विभाजित है। प्रथम खण्ड में ४ लेख हैं, द्वितीय में इस क्षेत्र के लभग ३० विभिन्न स्थानों के जैनों का पृथक्-पृथक्-विवरण, जनसंख्या आदि और तृतीय खण्ड में ९ परिशिष्टों में आवश्यक तालिकायें हैं। लगभग सौ चित्र हैं।

**304. Was It Permissible For a Saṁnyāsī (Monk) To Revert To Lay Life?** Y. Krishan; **ABORI., L. I-IV; 1969; 75-89;** E. Indian law and customs did not permit a monk to become a house holder. Renunciation of layman's life is considered civil death and the monk is deprived of all types of civil rights. This is the case with Hindu, Jain and Buddhist monks. But in other Asian countries renunciation does not deprive monks of their civil rights In Ceylon monks can own and inherit property. In Burma stress is laid on intention and hence temporary withdrawl from the world for celibacy has grown up recently. In China monks owned property. In Tibet monks can go back with their superior's permission, work over land and can own property They can amass great wealth. Some are married openly. "Thus the legal and social systems of India and of the countries of Asia which were dominated by the religions and cultures of India, were quite different This explains why the reversion of the saṁnyasīs and bhikṣus of India to lay life, the life of a house holder, was barred, but this was permissible, nay was frequent, in countries which cultivated the Indian institution of parivrājakas."

भारतीय विधिविधान संन्यासी को गृहस्थ में आने की अनुमति नहीं देते हैं। गृहस्थ से संन्यास

एण्ड वेस्ट' में जैन विषयक निर्देशों का उल्लेख किया गया है।

कस्तूरचन्द कासलीवाल

**३१०. श्री चन्द्रलेश्वर पार्श्वनाथ दि. जैन अतिशय-क्षेत्र का संक्षिप्त इतिहास**; ले० सम्पादक हरक चन्द सेठी; प्र० भूरामल गोधा, मन्त्री क्षेत्र; १९६९; ६०; १–००; समीक्षा; जैसंशो., २६; ११.२.१९७१; २३०; हि० । इस में शीर्षकगत इतिहास के अतिरिक्त क्षेत्र सम्बन्धी पूजापाठ, स्तोत्र और विनती आदि भी हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

**३११. श्री रामसेन के गुरु**; चन्दनलाल, प्रतापगढ; जैसंशो., २६; ११.२.१९७१; २१०–२११; हि० । दिगम्बर सम्प्रदाय में रामसेन नाम के कितने ही आचार्य हो गये हैं लेकिन इन सबमें सर्वाधिक ख्याति प्राप्त काष्ठा-संघ, नन्दी तट गच्छ विद्यागण के प्रवर्तक रामसेन हुए जिन्होंने 'तत्त्वानुशासन' ग्रन्थ की रचना तथा नरसिंहपुरा जाति की स्थापना की थी। ले० ने प्रस्तुत शोधलेख में रामसेन के गुरु के नाम पर विस्तृत तथ्यों के आधार पर विचार किया है और अब तक प्रचलित नागसेन के स्थान पर नेमसेन के नाम की सिद्धि की है।

कस्तूर चन्द कासलीवाल

**३१२. समयसार**; प्रवचनकार; स्व० गणेश प्रसाद वर्णी; सम्पादक: पन्नालाल; प्र० गणेश प्रसाद वर्णी ग्रन्थमाला, वाराणसी; १९६९; ४५६; १२–००; समीक्षा; जैसंशो., २६; ११.२.१९७१; २२५; हि. । इस में कुन्द कुन्दाचार्य के समय प्राभृत पर वर्णी जी के गाथाधार प्रवचनों का संकलन है। सम्पादकीय वक्तव्य, प्रस्तावना, जगमोहनलाल के प्राक्कथन के अतिरिक्त ५ परिशिष्ट भी हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

**३१३. सर्वसमन्वयात्मक ब्रह्मलक्षण**; सुजान मल गोस्वामी; विम., ६.३; १९७० (२०२७ वि०); ८०; हि० । इस में [illegible] दर्शन के सब शास्त्रों के और विज्ञान के चिन्तनों के समन्वयकारक ब्रह्मलक्षण की संक्षिप्त व्याख्या है।

सुधीर कुमार गुप्त

**३१४. सर्वोदय तीर्थ–जैन धर्म**; वर्धमान पार्श्वनाथ शास्त्री; साजैसंस्था., १९७०; ७३–७८; हि० । समन्तभद्र ने अपने ग्रंथ 'युक्तानुशासन' में जैनधर्म को सर्वोदयतीर्थ कहा है क्योंकि इसमें लोक के सब जीवों के अभ्युदय का साधन प्रतिपादित किया गया है। जैन धर्म में जीवात्मा को परमात्मा बनने का अधिकार देते हुये स्पष्ट किया गया है कि आत्मा स्वयं ही पुरुषार्थ बल से स्वयं का उद्धार करके परमात्मापद में पहुंच सकता है। इस धर्म के दो भाग हैं। प्रथम आचारधर्म में अहिंसा, सत्य, संयम, तप, त्याग, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह आदि का और द्वितीय विचारधर्म में अनेकान्त—स्याद्वाद का प्रतिपादन किया गया है। अन्त में बताया गया है कि संसार-दुःख का मूल मिथ्यादर्शन है जिसकी निवृत्ति तत्त्व श्रद्धानरूपी सम्यग्दर्शन की प्राप्ति से ही संभव है।

नरेन्द्र भानावत

**३१५. साधना पथ की अमर साधिका**; ले० साध्वी सरला एवं साध्वी चन्दना; भूमिका अमर मुनि; सम्पादक : श्री चन्द सुराना 'सरस'; प्र० जैन महिला समिति, दिल्ली ६; प्रथम संस्करण ४.११.१९७०; ५–००; समीक्षक : अजित शुकदेव श्रमण, २२.५; ३. १९७१; ३२–३३; हि० । इस में महासती पन्नादेवी जी के जीवन चरित को सफलता के साथ चित्रित करने का प्रयास किया है। उन के प्रवचनों को भी संकलित किया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

**३१६. साधुमार्गी जैन समाज : संक्षिप्त दिग्दर्शन**; देवकुमार जैन, बीकानेर; साजैसंस्था., १९७०; १–२४; हि० । साधुमार्गी समाज का मूलाधार साधु है जो अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह आदि २७ गुणों का धारक होता

है। इस साधुमार्ग पर प्रवृत्ति करने वाले साधुमार्गी कहलाते हैं। जब-जब इस मार्ग में विकृति आई उसे दूर करने के लिये जो महापुरुष पैदा हुये वे इस संघ के अगुआ के रूप में विख्यात हुए। ऐतिहासिक अध्ययन की दृष्टि से प्राग् ऐतिहासिक काल में भगवान् ऋषभदेव से अरिष्टनेमि तक २१ तीर्थङ्कर हुए और ऐतिहासिक काल में भगवान् पार्श्वनाथ, भगवान् महावीर और उसके बाद विभिन्न आचार्य हुए। भगवान् महावीर के बाद सुधर्मा के देवर्द्धि-गणि क्षमाश्रमण नामक २७ आचार्यों का परिचय है। देवर्द्धि गणि के बाद दो भिन्न पाठ परम्परायें चली। ज्ञान जी ऋषि के समय सोलहवीं शती में लोंकाशाह ने धार्मिक-सामाजिक क्रांति की और उनके उपदेश से ४५० व्यक्ति दीक्षित हुये। १०० वर्ष बाद आचार में फिर शिथिलता आने पर धर्मसिंहजी, लवजी, आदि जैसे क्रियोद्धारक संत पैदा हुये। लेख के अन्त में इनकी परम्परा के नानानाल का परिचय दिया गया है।

नरेन्द्र भानावत

कृतांग के मूल रूप में नय-निक्षेप के भेदों का वर्णन नहीं मिलता पर शंकराचार्य ने अपनी वृत्ति में नय के सात भेदों नैगम, संग्रह, व्यवहार, ऋजुसूत्र, शब्द, समभिरूढ़ और एवंभूत तथा निक्षेपों नाम, स्थापना, द्रव्य और भाव का स्वरूप समझाया है, उसी के आधार पर लेखिका ने इनका तथा सप्त भंगी का परिचय दिया है।

नरेन्द्र भानावत

३१८. **हिन्दी विश्वभारती विचार कक्ष (स्वाधीन दिवस गोष्ठी); गिरधारी लाल व्यास; विभ०, ६. ३(१९७०; २०२७ वि०); ३२; हि०।** दर्शन में तर्क और विश्वास का समन्वय होता है। विज्ञान दर्शन का ही साधन है। (यह गोष्ठी का प्रतिवेदन मात्र है)।

अनिल कुमार गुप्त

## बौद्ध मत (Buddhism)

३१९. **अद्वय और अद्वैत : एक समीक्षात्मक टिप्पणी; करुणेश शुक्ल, गोरखपुर, भारत; गोपु-विविशोप; १९६९-७०; १०-१५; हि०।** प्रस्तुत

प्रस्तुत निबन्ध बुद्ध के आत्मा (पालि अत्ता-) विषयक मत को उपस्थित करता है और व्यवस्थापित करता है कि बुद्ध ने आत्मा के अस्तित्व का निषेध नहीं किया, अपितु उस ने केवल उस के अहम्, इन्द्रिय, शरीर प्रभृति के साथ विकल्पित तादात्म्य का निषेध किया।

कल्लोश शुक्ल

३२१. चीन की लुङ् ह्वाङ् बौद्ध गुफाओं की यात्रा; बीरेन्द्र कृष्ण देव वर्मा; विभाप., ११.१; ४.६.१९७०; ७६-८४; हि०। लेख अपूर्ण है। इस में निरंजन प्रसाद, निदेशक पुरातत्त्वविभाग, भारत सरकार के साथ ले० के लुङ् ह्वाङ् गुफाओं में बौद्ध चित्रों के अध्ययन के लिए की गई यात्रा का विवरण है। ले० ने इस यात्रा में 'ह्वाउ टु स्पीक चाइनीज' से बहुत सहायता प्राप्त की और कैंटन में सन्-यात-सेन का स्मारक, कन्फ्यूशियस का प्राचीन मन्दिर, अजायबघर, प्राचीन सम्राटों के विस्तृत चौहद्दी वाले राजप्रासाद, उत्तरी-हिल उपवन, व्हाइट पैगोज, ऐतिहासिक प्रदर्शनालय और टैम्पल ऑफ हैवन आदि स्थान देखे।

राम कुमार गुप्त

**322. Diṅnāga's Remarks on the Concept of Anumeya**; Bimal Krishna Matilal, Associate Prof., Deptt. of East Asian Studies, Univ. of Toronto, Toronto 5, Ontaries Canada; **UMCV.**, 1970; 151-160; E. The present paper gives an elucidation to the views of Diṅnāga with regard to anumeya as enunciated in his now lost Pramāṇasamuccaya on the basis of four verses of this work quoted in the Nyāya-Vārttika-tātparyaṭikā and explained in Diṅnāga's Svavṛtti survived in its Tibbetan translation. The author presents an explanatory translation of these four verses, discusses their interpretation by Uddyotakara, Randle and others and shows that they have misunderstood and misinterpreted Diṅnāga's views. Diṅnāga regards inference as a function of three terms. He holds that "the invariable connection of the inferential mark, smoke, with the property fire is seen in other places; and the inferential mark, being well established in such other places, leads us to infer the present property-possessor (dharmin), viz., the mountain, possessing the property fire."

यह लेख तिब्बती अनुवाद में उपलब्ध दिङ्नाग की स्ववृत्ति में व्याख्यात, न्यायवार्तिकतात्पर्यटीका में उद्धृत दिङ्नाग के अब लुप्त प्रमाणसमुच्चय की चार कारिकाओं के आधार पर इस (प्रमाण समुच्चय) में वर्णित दिङ्नाग के अनुमेय सम्बन्धी विचारों का स्पष्टीकरण करता है। ले० इन चार कारिकाओं का व्याख्यापरक अनुवाद देता है, उद्योतकर, रेण्डल और अन्यों के इन (कारिकाओं) के भाष्यों की समीक्षा करता है और दिखाता है कि उन्हों ने दिङ्नाग के विचारों को अशुद्ध रूप में समझा और व्याख्यात किया है। दिङ्नाग अनुमेय के तीन आधार मानता है। उस का मत है कि "धर्म अग्नि के साथ आनुमानिक चिह्न धूम का सतत सम्बन्ध अन्य स्थानों पर भी देखा जाता है; और इन अन्य स्थानों में आनुमानिक चिह्न भली-भाँति सिद्ध होने के कारण प्रस्तुत धर्मी—अग्नि गुण वाले (अग्निमान्) पर्वत का अनुमान करा देता है।

सुधीर कुमार गुप्त, कल्लोश शुक्ल

२९५: भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय; सुधीर कुमार गुप्त, प्रवाचक, सं० वि०, राज० वि० वि०, जयपुर; भामप्रया., १९६८; १६ अ+२२८+४आ; ५-००; ६-००; ७-५०; हि०।

३२३. मूल साम्ति भाषा की पोथी "काम्फा चाता"; राहुी कौण्डिन्य; शोप०, २१.३; ७, ९. १९७०; ३९-४२; हि०। 'काम्फा चाता' का अर्थ कल्प का इतिहास है। इस की पाण्डुलिपि नारायणपुर, उत्तर-लखीमपुर (असम), बरसाम्ति गाव, बौद्ध विहार में है। इस में सारिपुत्र ने बुद्ध से सृष्टि विकास के बारे में प्रश्न किया है। उस के उत्तर में बुद्ध ने कल्प का इतिहास कहा है।

नाथूराम पाठक

He meets the objection raised against Śaṃkara's authorship of the Āgamaśāstra Bhāṣya, the Gītābhāṣya and some Upa niṣadbhāṣyas, offers additional arguments about the genuine authorship of Śaṃkara of these works. He summarily rejects Śaṃkara's authorship of the hymns and monographs except Upadeśasāhasrī. Finally he accepts Śaṃ'ara's authorship of thirteen works only : 1. Brahmasūtrabhāṣya 2-10. Commentaries on nine Upaniṣadas—Br. A., Chā , Tait , Ait , Īśa, Kena (Padabhāṣya), Kaṭha, Praśna, and Muṇḍaka 11. Āgamaśāstra Bhāṣya 12. Bhagvadgītābhāṣya and 13. Upadeśasāhasrī. He thus denies Śaṃkara's authorship of the Śvetāśvatarabhāṣya and the Vākyabhāṣya, the Viveka-Cūḍāmaṇi, Ātmabodha, Śataślokī and other minor works ( listed on Pages 161 and 162 ).

ले० ने यहां शङ्कराचार्य की कृतियों की प्रामाणिक सूचो प्रस्तुत करने का प्रयास किया है। वह आगमशास्त्रभाष्य, गीताभाष्य और कुछ उपनिषद् भाष्यों के कृतित्व के विरुद्ध आक्षेपों का समाधान करता है तथा इन कृतियों के शङ्कर के प्रामाणिक कृतित्व के लिए कुछ अतिरिक्त युक्तियां देता है। वह उपदेशसाहस्री के अतिरिक्त स्तोत्रों और एकल निबन्धों के शङ्कर के कृतित्व का तुरन्त ही निराकरण कर देता है। अन्त में वह तेरह रचनाओं का ही शङ्कर का कृतित्व स्वीकार करता है—१. ब्रह्मसूत्रभाष्य २–१०. नौ उपनिषदों—बृआ०, छा०, तै०, ऐ०, ईश, केन (पदभाष्य), कठ, प्रश्न और मुण्डक के भाष्य ११. आगमशास्त्रभाष्य १२. भगवद्गीताभाष्य और १३. उपदेशसाहस्री। इस प्रकार वह श्वेताश्वतरभाष्य, वाक्यभाष्य, विवेक चूड़ामणि, आत्मबोध, शतश्लोकी और (पृ. १६१-१६२ पर प्रदत्त सूचो की) अन्य लघु कृतियों के शङ्कर के कृतित्व को अस्वीकार करता है।

सुधीर कुमार गुप्त, करुणेश शुक्ल

367. **Śrī Vedānta Deśika (1268 A. D.-1368 A.D** ); K. C. Varadachari, 8 G. Car Street, Tirupa i, A.P.; UMCV.,1970; **101-109; E.** Ghaṇṭāvatāra Veṅkaṭanātha (VN) Vedānta Deśika (VD) was born in 1268 A.D. He systematised all the views of his predecessors and fixed the boundaries of the system. For this purpose he wrote several works—philosophical, poetical and hymnic. The author in this paper presents some very important contributions of VN. to spiritual thought. Synthesis of karma, jñāna and bhakti yogas leads to śaraṇāgati or prapatti. Sāttvika tyāga comes by Ahaṃgrahopāsanā (soham asmi). This makes an individual God's body (śarīra), a bhoga vastu and a bhoga-karaṇa of God. The Divine seen in thc heart is the reflection of the Ultimate form of the Divine in his transcendence. The Form of the Divine is śāntākāra and viśvākāra. God is free from all impurities and is the First Lord. Jñāna leads to darśana of the levels of God His figure upto His Crown. Relationship between Lord Viṣṇu and Śrī is of divya dāmpatya. Śrī is the śreyo-mūrti of Viṣṇu. She is a personality of God. All, the six divine attributes are inhere in her śreyas.

घण्टावतार वेंकटनाथ (वेना.) वेदान्तदेशिक (वेद.) १२६८ ई० में पैदा हुआ। उस ने अपने से पहलों के विचारों को सुव्यवस्थित किया और सम्प्रदाय की सीमाएं बांधीं। इस के लिए उस ने कई दार्शनिक काव्य और स्तोत्र ग्रन्थ लिखे। ले० ने इस लेख में वेना० की अध्यात्मविचार को कुछ प्रमुख देनों को प्रस्तुत किया है। कर्म, ज्ञान और भक्ति योगों के समन्वय से शरणागति या प्रपत्ति प्राप्त होती है। अहंग्रहोपासना (सोहम् अस्मि) से सात्त्विक त्याग आता है। यह मनुष्य को ईश्वर का शरीर, भोगवस्तु और ईश्वर का भोगकरण बना देता है। हृदय में दृष्ट दिव्य अपने अतिक्रान्त रूप में दिव्य के परम रूप का प्रतिबिम्ब होता है। दिव्य का रूप शान्ताकार और विश्वाकार है। ईश्वर सब मलों से रहित और आदिदेव है। ज्ञान ईश्वर के नखशिख का—उस के मुकुट तक उस के रूप का दर्शन कराता है। भगवान् विष्णु और श्री में दिव्य दाम्पत्य का सम्बन्ध है। श्री विष्णु की श्रेयोमूर्ति

है। वह ईश्वर का व्यक्तित्व है। छैग्रों दिव्य गुण उस के श्रेयस् में निहित हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

## तन्त्र (Tantra)

३६८. अनुभूत प्रयोग; संकलित; त.ग्र., १.१; ११.१९६९; २९–३१; हि.,सं.। यहाँ मन्त्र की सिद्धि का रहस्य, कुबेर मन्त्र और धनदा यक्षिणी बता कर दुर्लभ दक्षिणावर्त शंखों की मंत्रों से साधनाविधि का मूल प्रकरण उद्धृत किया गया है। इस में शंख की परीक्षा, प्रयोग, संकल्प, पूजन-मंत्र, ध्यानमन्त्र, जपमंत्र, फलश्रुति और पद्मावती-मन्त्र दिये गये हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

३५३. आगमिक ईश्वरवाद तथा शांकर अद्वैत या ब्रह्मवाद; राममूर्ति त्रिपाठी, अध्यक्ष, स्नातकोत्तर हि. वि., विक्रम वि.वि., उज्जैन; उमकव., १९७०; १८७–१९२; हि.।

३६९. एकाक्षि श्री फल योग; रामदेव शर्मा सांभर वाले; त.ग्र., १.३–४; १–२. १९७०; ३१–३२; हि.। यहां ले० को गुनवर्गी सर्फी (ग्रा० प्र०) में सं० १८१५ के एक पुस्तक के हले. से प्राप्त एकाक्षि श्रीफल (नारियल) का मन्त्र और उस को सिद्ध करने की विधि दी गई है। लक्ष्मी-प्राप्ति और स्वप्न में भविष्य बताने के लिये इस मन्त्र में जो परिवर्तित मन्त्र प्रयुक्त होते हैं, उन्हें भी दिया गया है। पद्मावती मन्त्र का चित्र भी दिया गया है।

श्रीधर सिद्ध

है कि प्रसाद ने 'शिवसूत्रविमर्शिनी' को आधार बना कर उस के अनेक शब्द और भाव लिए हैं, अपनी कल्पना का भी प्रयोग किया है। अतः वहां अनेक विचारों की खिचड़ी है। रहस्य सर्ग में आनन्दपरक अर्थ केवल प्रथमोन्मेष का है। इस उन्मेष में भी मथ्य-मन्थन भाव होता है, परन्तु यह दूसरे उन्मेष से भिन्न है। पहले उन्मेष में विक्षोभ प्रधान मन्थान भैरव और दूसरे में सामरस्य प्रधान स्वच्छन्द भैरव की स्थिति है। रहस्य सर्ग में विक्षोभानन्द ही है। इस में सामरस्य आनन्द की सत्ता नहीं है। रूपान्तर की कल्पना के योग के लिए ही प्रसाद ने मन्थन और विक्षोभ का वर्णन शैव दर्शन से लिया होगा। रहस्य सर्ग के 'भरनिनाद' का अर्थ शैवदर्शन का नाद या परमार्थ करना अनुचित है। इस सर्ग के अन्तिम पद में श्रद्धायुत मनु की तन्मयता स्थानिक योग की समाधि का चित्रण है। समरसावस्था का नहीं है। अन्त में ले. ने अपने इन निष्कर्षों के विरुद्ध तीन आपत्तियों की कल्पना कर उन का समाधान प्रस्तुत किया है।

सुधीर कुमार गुप्त

३७१. गायत्री जप; वैद्य राम सुन्दर लाल वाजपेयी, जयपुर–३; त.ग्र., १.१; ११.१९६९; १६–१९; हि०। यहां गायत्री की महिमा का वर्णन कर प्रत्यक्ष फल की प्राप्ति के लिए नियमानुसार गायत्री-जप के लिए प्रेरणा दी गई है। पंच प्रणव युक्त, कामनापूर्ति के लिए ससम्पुट और निष्कामता में असम्पुट जप अपेक्षित है। सम्प्रदाय-भेद से पांच प्रणवों में भेद किया जा सकता है।

३७२. **जपयोग**; (परमार्थ प्रकाश से); त.ग्र., १.३-४; १-२.१९७०; २-४; हि०। नामसाधना ही जप है। मन्त्र का सतत स्मरण जप है। मन्त्र की सात कोटियां हैं। जपयोग से निजात्मरूप ब्रह्मानन्द में प्रवेश हो जाता है। इस योग में अनन्त शक्ति है। यह मुमुक्षुओं के लिए सरल राजमार्ग है। इस से ज्योतिष में वर्णित मानव के बारहों स्थानों की शुद्धि हो कर उसे सब स्थानों का फल मिल जाता है और वह दिव्य साक्षात्कार, आवरणरहित काया, परमेश्वर में पूर्ण तादात्म्य प्राप्त करता है। इस में अन्य साधनों और नियमों की अपेक्षा नहीं रहती है। केवल गुरुकृपा ही अभीष्ट है।

अनिल कुमार गुप्त

३७३. **जपयोग का वैज्ञानिक आधार**; (कल्याण से साभार); भगवानदास अवस्थी; त.ग्र., १.५; ३.१९७०; १८-२१; हि.। राग और आकृति का कोई प्राकृत सम्बन्ध है। एक खास तरह के राग के छेड़ने पर एक खास तरह की आकृति बन जाती है। विज्ञान भी इस तथ्य को स्वीकार करता है। जपयोग बीजाक्षरों और मन्त्रों का भी यही आधार है। ध्यान और जप दो भिन्न-भिन्न क्रियायें हैं। ये साथ-साथ भी चलते हैं और अलग-अलग भी। जप के समय साधक के सामने इष्ट देव के रूप, गुण और कर्मों का चित्र जाज्वल्यमान रूप से उपस्थित होता है।

सुधीर कुमार गुप्त

३७४. **जयपुर में तन्त्रशास्त्र की दुर्लभ पाण्डुलिपियां**; (समाचार); राप०, ११.४.१९७१; ४:५-६; हि०। वामन एन० घीया के संग्रह में अधिकांश पाण्डुलिपियां जयपुर के शाक्त विद्वानों द्वारा रचित व लिखित हैं। ये अन्यत्र अनुपलब्ध हैं। इन में विमर्शानन्द नाथ की भुवनाप्रकाश, भुवनेशीदीपिका, वाक्पुष्पाहार, गायत्रीपद्धति, अन्त्येष्टि श्राद्धसंग्रह, दक्षिणमार्गीय ग्रन्थों में बृहद् ग्रन्थ और गायत्रीकल्पलता, सरयू प्रसादका सवा[illegible]कल्पद्रुम, जगदानन्द की कुलार्चनदीपिका, श्री चक्रपूजा, महाविद्यारत्न, कालनित्यापद्धतिविवरण, संख्यारत्नकोषव्याख्या, भुवनेश्वरकल्पलता और शक्तिसंगमतन्त्र हैं। कुछ अन्य दुर्लभ हले०—सुजससमण्ड, युद्ध-विलास. कीरतप्रकाश, शारदागम, सिङ्गारसिन्धु, सुख विलास, अमर रामायण, वाराणसी विलास और संग्राम दर्पण भी इसी संग्रह में हैं।

३७५. **तन्त्रोक्तसाधना**; श्रीधर सिद्ध, संस्थापक तत्त्व अनुसन्धान प्रतिष्ठान, जयपुर-३; त.ग्र., १-१; ११.१९६९;५-११; हि०। वेदों की भांति अनादि तन्त्र देवता की उपासना मन्त्र, जाप प्रकरण और साधना आदि द्वारा परमात्मा में लीन होने के विधान और युक्तियां हैं। हिन्दुओं के सब सम्प्रदायों की साधनाओं का गूढ़ रहस्य यहां मिलता है। गणपति आदि सब देवता एक ही ब्रह्म के रूप हैं। जीव की कर्म और स्वभाव के वश भिन्न-भिन्न देवताओं में आसक्ति होती है। मुक्ति मानव-जीवन का परम पुरुषार्थ और लक्ष्य है। उस की प्राप्ति के लिए ही आगमतन्त्र पथ और बीज मन्त्र एवं तन्त्र प्रचलित हुए हैं। इन से सभी जन मुक्त बन सकते हैं। इस के लिए ३६ शैव तत्त्वों का ज्ञान आवश्यक है। प्रमा (ज्ञान) या विमर्श अहमंश और इदमंश रूप है। प्रतीति द्विविध-पूर्ण और परिच्छिन्न है। शिव विश्वातीत, विश्वोत्पादक एवं विश्वात्मक है। शिवतत्त्व शून्यातिशून्य, निःस्पन्द परमशिव का प्रथम स्पन्द है। परम शिव आनन्द रूप है। शक्तितत्त्व शिव की अव्यक्त एवं सन्तत समवायिनी इच्छा है—शिवतत्त्व का एक मात्र निषेधक रूप है। ज्ञान का प्रथम आभास सदाख्य या सदाशिव है। यह निमेष और उन्मेष रूप में व्यक्त होती है। विकासोन्मुख ज्ञान की तीसरी अवस्था ईश्वरतत्त्व है। विमर्श की चौथी अवस्था विद्यातत्त्व है। सदाशिव में अहम् की, ईश्वरतत्त्व में इदम् की और विद्यातत्त्व में इन दोनों की प्रधानता रहती है। यह सद्विद्या ही मन्त्र रूप है। इस के पांच शुद्ध तत्त्व हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

२९५. भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय; सुधीर कुमार गुप्त, प्रवाचक, सं.वि., राज.वि.वि., जयपुर; प्र० भामप्रशा०, १९६९; १६अ+२८८+४आ; ५–००; ६–००; ७–५०; हि०।

376. **Mātṛkābhedatantram and its Alchemical Ideas**; B. V. Subbarayappa, NCC.HSI , and Mira Ray, NISI. Cal. (HSI. Unit); **IJHS** , 3.1; 5.1968; 42–49; E. Rasa-śāstra and some tāntrika texts deal with alchemical ideas. The main alchemical ideas of Mātṛkābhedatantram "relate to transmutation processes, preparation as well as powers of mercurial compounds and the rasaliṅga. The concept of rasa liṅga is clearly suggestive of the male-female symbolism associated with mercury and sulphur respectively. Significantly, in the opening chapter the text makes a reference, among others, to Cīna tantra and its precepts, indicating thus a possible transmission of mercury—based ideas and practices between the Southern parts of China as well as their adjoining areas and India. On the basis of the tāntrika elements as well as what are generally known as 'intentional language' expressions (Sandhyā-bhāṣā) presented in the text, the probable date of the Mātṛkābhedatantram may be 11th or 12th century A: D., perhaps bel nging to the Nathasiddha cult of Indian tāntrism".

रस शास्त्र और कुछ तान्त्रिक ग्रन्थ कीमियाई विचारों का प्रतिपादन करते हैं। मातृकाभेदतन्त्र के प्रमुख कीमियाई विचार "तत्वान्तरण प्रक्रियाओं, पारद के योगों के निर्माण और उन के गुणों और रसलिंग के विषय में हैं। रसलिङ्ग की परिकल्पना पारे और गन्धक से सम्बद्ध क्रमशः पुरुष और स्त्री की प्रतीकों की स्पष्ट संकेतक है। यह अर्थपूर्ण है कि प्रारम्भिक अध्यायों में यह पाठ, अन्यों में चीन तन्त्र और उस की शिक्षाओं का उल्लेख करता है, जिस से चीन के दक्षिणी भागों और उस से सम्बद्ध क्षेत्रों और भारत के बीच पारे के ऊपर आधारित विचारों और प्रयोगों के संचरण की सम्भावना व्यक्त होती है। तान्त्रिक तत्वों और ग्रन्थ में प्रतिपादित सामान्यतः साभिप्राय भाषा (सन्ध्या-भाषा) के आधार पर मातृकाभेदतन्त्रम् की सम्भाव्य तिथि ११वीं या १२वीं शती हो सकती है। सम्भवतः यह भारतीय तन्त्रविद्या के नाथसम्प्रदाय की (कृति) है।"

२७७. मिथिला तथा तन्त्र : एक टिप्पणी; श्रीमन्नारायण द्विवेदी, इलाहाबाद; उमकव., १९७०; २४९–२५८; हि०। लेख में चिन्ताहरण चक्रवर्ती के ग्रन्थ में मैथिलतन्त्रों के विषय में विचार के अभाव को लक्ष्य में रख कर यह लेख लिखा गया है। यहां मिथिला के प्रसिद्ध सिद्धिप्राप्त तान्त्रिकों के नाम, तान्त्रिक संस्कृति, भाषा में तान्त्रिक पदावली, शाक्तपीठों और तान्त्रिक ग्रन्थों—आगमद्वैतनिर्णय, पूजा-प्रदीप, मन्त्रकौमुदी, तन्त्रकौमुदी, ताराभक्तिसुधार्णव, तारिणीपरिजात तथा आधुनिक मैथिल विद्वानों के तन्त्रविषयक कार्य का संक्षिप्त परिचय दिया गया है। मैथिल ब्राह्मणों तथा सामान्य जनजीवन पर शाक्त विचारधारा का प्रभूत प्रभाव परिलक्षित होता है।

378. **Rasārṇava-kalpa or Rudrayāmala-Tantra**; Mira Roy, HSI (Ancient Period); **IJHS.**, 2.2; 11.1967; 137–142; E. This note places this work between the 8th and the 12th c. A D. It is a work on alchemy and is part of Rudrayāmala. The author belonged to Vindhya region. The work has 1000 verses in 29 divisions. For analysis the author divides the work into three parts : The first sets forth the main object of the work—dhātu-siddhi, ratna-siddhi and rasasiddhi. The second describes a variety of processes of mercury with vegetable products and mineral substances. The third describes the properties of mineral substances, plants and the character of soils of different regions for alchemical purpose. The note describes some distinguished features of the treatment in this work of the above topics and in a table gives the properties of 15 plants on the basis of this work The original tantra is in Skt.

यह लेख इस रचना को ८वीं से १२वीं शती ई० के बीच में रखता है। यह कीमिया (रसशास्त्र)

पर रचना है और रुद्रयामल का अंश है। ले० विन्ध्य क्षेत्र का निवासी था। इस रचना में २९ खण्डों में १००० पद्य हैं। विश्लेषण के लिए ले० ने इस रचना के तीन भाग किए हैं—पहले में रचना के मुख्य उद्देश्य—धातुसिद्धि, रत्नसिद्धि और रससिद्धि का वर्णन है। दूसरे में वनस्पति तत्त्वों और खनिज द्रव्यों के साथ पारे के विभिन्न योगों का विवेचन है। तीसरे में रसशास्त्र की दृष्टि से खनिज द्रव्यों और पौधों के गुणों तथा विभिन्न भूमियों और क्षेत्रों की प्रकृतियों का वर्णन है। लेख में उपर्युक्त विषयों के इस रचना में प्रतिपादन की कुछ प्रमुख विशेषताओं का वर्णन किया गया है और एक तालिका में इस रचना के आधार पर १५ पौधों के गुण दिए गए हैं। मूलतन्त्र संस्कृत में है।

**सुधीर कुमार गुप्त**

३७९. **वैदिक कर्मकाण्डानुयायियों में तन्त्र-प्रामाण्य का स्वरूप**; गोपालचन्द्र मिश्र, वेद-विभागाध्यक्ष, सं० वि० वि०, वाराणसी; **त.प्र.**, १.३-४; १-२.१९७०; ४-५; हि०। जादू में वस्तुओं का प्रदर्शन है, तन्त्र में विषय या पदार्थ की स्थिरता व विस्तार और आत्मभय का निवारण है। वेदाविरोधी तन्त्रोक्त कर्मों की प्रामाणिकता 'आचार' के रूप में मानी जाती है। शिष्ट पुरुषों द्वारा धर्म रूप से माना गया, अज्ञात प्रवर्तक वाला, धार्मिक जनों के लिए प्रेरणाप्रद वर्गविशेष का नियम आचार है।

**अनिल कुमार गुप्त**

१८३. **श्रीस्तुतिः**; ले० वेदान्तदेशिकः सम्पादकः कृष्णमूर्तिः; भूमिकाले० वे० वरदाचार्यः; समीक्षा; **सागरिका**, ९.२; २०२७ वि०; २२०; सं०।

३८०. **साहित्य संस्थान में आगमशास्त्र के विशिष्ट ग्रन्थ**; व्रजवल्लभ द्विवेदी, वाराणसी; **शोप०**; २१.३; ७,९.१९७०; ७३-७५; हि०। राजस्थान विद्यापीठ के साहित्य संस्थान में ले० ने आगमशास्त्र के कतिपय विशिष्ट शैवागम, वैष्णवागम तथा शाक्ततन्त्रों की सूचना दी है। देवनागरी लिपि में पाञ्चरात्र और सिद्धान्त शैवागम के विशिष्ट ग्रन्थों की पाण्डुलिपियां हैं। वैष्णवागम की जयाख्यसंहिता की मातृका, सात्वत संहिता और अहिर्बुध्न्यसंहिता के अतिरिक्त पारमेश्वरसंहिता, नारदीयसंहिता, विश्वामित्र संहिता और वैखानस संहिता की पाण्डुलिपियां भी हैं। पञ्चरात्रोत्पत्ति, नृसिहारण्य के विष्णुभक्ति-चन्द्रोदय की मातृका भी उपलब्ध हैं। शैवागमों में मतङ्गपारमेश्वर आगम के विद्यापाद पर रामकण्ठ रचित वृत्ति की सम्पूर्ण मातृका, अजितागम की सम्पूर्ण मातृका, कारणागम और कामिकागम ग्रन्थ भी विद्यमान हैं। शाक्त ग्रन्थों में त्रिपुरसुन्दरीपद्धति और उस की नित्या-षोडशिकार्णव की अर्थरत्नावली नाम की टीका भी विद्यमान है।

**नाथूलाल पाठक**

३८१. **स्वरोदय साधन**; (कल्याण से); तड़ित्कान्त; **त.प्र.**, १.३-४; १-२.१९७०; १०-२५; हि०। इस में ले० ने स्वरोदय-विज्ञान अर्थात् श्वासोच्छ्वास की गति, स्वर चलने के नियम, श्वास जानने की विधि, प्रत्येक नासिका से श्वासोच्छ्वास होने की अवधि तथा बदलने की रीति, पञ्चतत्त्व और तत्त्वों की अवधि का वर्णन किया है। स्वर तथा कार्य और कार्यसिद्धिकरण, गर्भाधान का विवेचन करते हुए मृत्यु, रोग तथा आपत्ति के पूर्व ज्ञान तथा प्रतिकार के उपाय बताए हैं।

**श्रीधर सिद्ध**

## आर्यसमाज (Ārya Samāja)

३८२. **आर्य समाज और महिला जागृति**; सुनीति देवी; **दकास्मा.**, १९७१; ३९-४१; हि०। लेख में पतन की पराकाष्ठा, जागरण का सन्देश और प्रगति का पथ शीर्षकों में नारी की दयानन्द काल में हीन दशा, दयानन्द के उसके उद्धार के प्रयत्नों और उसके परिणामों का विवरण दिया है।

इसमें आर्यसमाज की कतिपय महिला शिक्षा संस्थाओं का भी उल्लेख किया गया है।

अनिल कुमार गुप्त

३८३. **आर्यसमाज की शिक्षा संस्थाएं**; नरेन्द्र, हैदराबाद; दकास्मा., १९७१; ३७-३८; हि०। लेख में आर्यसमाज की शिक्षा संस्थाओं-गुरुकुलों, कालिजों और स्कूलों पर विहंगम दृष्टि डालते हुए कतिपय संस्थाओं के नाम गिनाए हैं। इन संस्थाओं की देन और शिक्षा प्रणाली की ओर भी इंगित किया गया है।

अनिल कुमार गुप्त

३८४. **आर्यसमाज की हिन्दी को देन**; सूर्यदेव शर्मा, मन्त्री, आर्यसमाज, अजमेर; दकास्मा., १९७१; ३४-३६; हि०। दयानन्द ने प्रत्येक आर्यसमाजी के लिये हिन्दी का ज्ञान वांछनीय माना, स्वयं हिन्दी में प्रचार किया और ग्रन्थ लिखे। आर्यसमाज ने शिक्षा, पत्रकारिता, साहित्य और प्रचार में हिन्दी का पुष्कल प्रयोग कर उस के प्रसार में महान् योग दिया है।

अनिल कुमार गुप्त

३८५. **आर्यसिद्धान्त-मुक्तावली (ऋषिबोध)**; मदनमोहन विद्यासागर; प्र० आर्य प्रतिनिधिसभा, सुलतान बाजार, हैदराबाद (आ. प्र.) (द. भा.); १९५६ (२०१३ वि०); ४+११२; हि.। इस में ले. ने विश्व, ईश्वर, जीव, प्रकृति, स्तुतिप्रार्थनोपासना, त्रैतवाद, कार्य-कारण, सृष्टि, प्रलय, वेद, जन्म-मृत्यु, पुनर्जन्म, कर्म-सिद्धान्त, यज्ञ, संस्कार, वर्ण, आश्रम, विवाह, व्यवहार, शासन, न्याय, अतिथि आदि पूजनीय जन, आस्तिक-नास्तिक, मुक्ति, वेदान्त, ब्रह्मविद्या, विवेक, वैराग्य, भूतप्रेत, स्वर्ग, नरक, धर्म, अधर्म, अर्थ और काम, बन्ध और मोक्ष, नमस्ते और आर्यसंस्कृति के दस नियमों आदि का ५५ वर्गों में दयानन्द और आर्यसमाज की मान्यताओं की दृष्टि से परिमाणात्मक विवरण दिया है तथा प्रारम्भ में संक्षिप्त भूमिका में दयानन्द का मूल्यांकन भी प्रस्तुत किया है।

सुवीर कुमार गुप्त

३५४. **ईशोपनिषद्**; सम्पादकः सुवीर कुमार गुप्त, प्रवाचक, सं. वि., रा. वि. वि., जयपुर-४; प्र. भामग्रशा., १९६९; २+७४—९६; २९अ—४४अ; १-२५; सं., हि.।

३८६. **ईश्वर विषयक**; रामेश्वर दयाल गुप्त, असिस्टेंट इंजीनियर, रानी बाजार, बीकानेर; **आर्यों का त्रैतवाद**, १.१; १०.१९७०; खण्ड ३; १-३१; हि.। प्रारम्भ में सब आस्तिक थे। दर्शनजन्य अहंकार आदि से इस आस्तिक भाव का ह्रास हुआ है। उसी के कारण अपने को, मन्दिरस्थ मूर्ति को, प्राणी विशेष को अवतार, ईश्वरपुत्र, ईश्वर का सन्देशवाहक आदि मानने लगे। साम्यवाद ने तो धर्म और ईश्वर को उच्छिन्न ही कर दिया है। अल्प ज्ञान से पूर्णज्ञान-परमात्मा के अस्तित्व का बोध होता है। मानव वेद से ज्ञान प्राप्त करता है। वह सम्पूर्ण ज्ञान को नहीं पा सकता है। मानव पूर्णानन्द चाहता है, अतः पूर्णानन्द रूप ब्रह्म है। प्रकृति में विकृति लाने के लिए ज्ञान से शासित शक्तिमान् की अपेक्षा है। सृष्टि और सामाजिक जगत् में सब काम नियम के अनुकूल होते हैं। जैमिनि के मत में वेद—ईश्वर के ज्ञान से सब सृष्टि होती है। परिशेष अनुमान से सब सत्य और पदार्थ-विद्याओं का आदिमूल परमेश्वर है। मार्क्स का द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद ही ईश्वर है। विभिन्न कालों में विभिन्न गुणों के प्राधान्य को त्रैतवाद और मार्क्स का यह दर्शन—दोनों ही मानते हैं। अतः ईश्वर है, वह जीवों पर नियंत्रण रखता है, उस की न्याय-व्यवस्था सदा एकरूप चलती रहती है। उस की कर्मफल की प्रक्रिया न्याय्य और दयामय है। लेख के अन्त में याज्ञवल्क्य, कुरान शरीफ और जैन दर्शन से कर्म के फल के अनुरूप दण्ड या योनिव्यवस्था का निरूपण,

ईश्वर का लक्षण, ईश्वर के गुण और ईश्वर का अस्तित्व मानने के लाभ बताए गए हैं।

३८७. **उपनयनसर्वस्व**; ले. प्र., आचार्य. कृष्ण, दीवान हाल, दिल्ली १९६८; १४+६८; १-२५; हि.। पुस्तक के कोप के पृ. २ और ३ पर शिवकुमार शास्त्री ने ले. का प्रशंसात्मक परिचय दिया है। दो शब्द में ले. ने इस पुस्तक की रचना की परिस्थितियां बताई हैं। पुस्तक में उपनयन का विवेचन करते हुए त्रिगुणात्मिका प्रकृति, यज्ञोपवीत एक चिह्न, उपनयन का अर्थ, दो जन्म, द्विज, परिवीत और उपवीत, यज्ञोपवीत मन्त्र, प्रजापति की कक्षा, बन्धन ही मोक्ष का कारण, ब्रह्मग्रन्थि, वृत्त के तीन तत्त्व, ब्रह्म के अर्थ, यज्ञसूत्र, सावित्री ग्रन्थि, वामस्कन्ध पर (यज्ञोपवीत) धारण करने का रहस्य, सूर्यवृत्त का अनुवर्तन और प्रतिज्ञा मन्त्र आदि अनेकों सम्बद्ध विषयों पर प्रकाश डाला गया है। उपनयन आचार्य और शिष्य को तीन केन्द्रों—नाभि, हृदय और मूर्धा में परस्पर आबद्ध करता है। दोनों एक दूसरे की वाणी के अनन्य मन से सेवन की प्रतिज्ञा करते हैं। वर्ण का आधार उपनयनजन्य जन्म ही है। आचार्य ओषधिरस से शिष्य की नाभि को, पयःरस से हृदय को और सोमरस से मूर्धा को आप्यायित करे। यज्ञोपवीत ब्रह्म, विद्या और यज्ञ—इस त्रिवृत् का प्रतीक है। सावित्री के त्रिवृत्त १. भर्ग वरेण्यं और धी तथा २. भूः, भुवः और स्वः हैं। ये ही अ, उ, म् या प्रणव ओ३म् हैं। वृत्त से ही मनुष्य आर्य बनता है। वृत्त वित्त से ऊंचा है।

३९४. **ऋषि दयानन्द और आर्य समाज की संस्कृत साहित्य को देन**; भवानीलाल भारतीय, अध्यक्ष हिन्दी विभाग, राजकीय महाविद्यालय, पाली; प्र. रामलाल कपूर ट्रस्ट, अमृतसर; २०२५ वि.; १८+३८४; हि.।

388 **Contributions of Swami Dayanand to Indian Education**; R K Chaudhari, Senior Lecturer in English, P.G. Jialal Institute of Education, Ajmer; **DCS.**, 1971; **7–10**; E. The author briefly describes the conditions of indigenous system of education in the age of Dayānanda and the western bias in our modern educational approaches and points out that Dayānanda gave an Indian outlook to education, pleaded for Vedic instructions, to all including the low borns and women, stressed building of character having 14 qualities of non-violence, belief in God, celibacy, forgiveness, truthfulness and others and advocated the cause of Hindi for medium of instruction. Dayānanda introduced a new method of critical, interpretative and creative teaching. Dayānand wanted that education must be given to all without distinction of sex, caste or creed. Education is a process that runs throughout the life of a man. He wanted educational institutions residential and away from the busy life and other evil influences of cities. He desired the inclusion of the study of modern sciences also. "If the test of modernity is adaptability, he was a most modern thinker on education".

लेखक ने दयानन्द के समय में शिक्षा की देशी पद्धति की दशा और हमारे वर्तमान शैक्षणिक विचारों में पश्चिमी अभिनति का संक्षिप्त वर्णन करते हुए यह स्पष्ट किया है कि दयानन्द ने शिक्षा को भारतीय दृष्टिकोण दिया, शूद्रों और स्त्रियों के सहित सब के लिये वैदिक उपदेशों के लिए उद्बोधन किया, तथा अहिंसा, ईश्वर में निष्ठा, ब्रह्मचर्य. क्षमाशीलता, सत्यता आदि चौदह गुणों से युक्त चरित्रनिर्माण पर बल देते हुए शिक्षा के माध्यम के रूप में हिन्दी का प्रतिपादन किया। दयानन्द ने शिक्षण की एक नवीन विवेचनात्मक, अर्थबोधक एवं सृजनात्मक पद्धति को प्रवर्तित किया। दयानन्द चाहते थे कि लिंग, वर्ण एवं धर्म के भेद के बिना सब को ही शिक्षा दी जानी चाहिए। शिक्षा एक ऐसी व्यवस्था है जो मनुष्य के समस्त जीवन में व्याप्त रहती है। वे चाहते थे कि शैक्षणिक संस्थायें निवासीय हों एवं शहरों के

व्यस्त जीवन एवं अन्य दूषित प्रभावों से दूर बनाई जाएं। वे आधुनिक विज्ञान को भी शिक्षा में सम्मिलित करने के इच्छुक थे। "यदि ग्रहणशीलता ही आधुनिकता की कसौटी है तो वे शिक्षा पर सर्वाधिक आधुनिक विचारक थे।"

सुधीर कुमार गुप्त

३५५. केनोपनिषद्; सम्पादक: सुधीर कुमार गुप्त, प्रवाचक, सं. वि.. राज. वि. वि., जयपुर-४; प्र. भामप्रशा., १९६६; ८+१०४; २-००; ३-५०; सं., हि०।

389. **Gurukula systsm of Education in Present Day Context**; S. C. *Rajvanshi, Senior Lecturer in History, Dayanand College, Ajmer*; **DCS.**, 1971; **14–19**; E. The author outlines the aim, objects and ingredients of the old gurukula system of education which was based on Varnashrama-Dharma. It was free and the institutions were autonomous. Teaching was social service. It was decentralised and individualistic. Teacher had full independence in choosing the courses etc. that he wished to teach. The author also makes out some special features of this system like one man institution, change in instruction method according to age, individual attention, and no prescribed teaching hours. The system proved upto the expectations and needs of the then society. Modern system is all opposite of the ancient system. The attempt to revive the Gurukula system in the 20th c. has been a collosal failure. But this system did prove instrumental in protecting Hinduism from alien attacks.

ले. ने वर्णाश्रम धर्म पर आधारित गुरुकुल शिक्षा प्रणाली के लक्ष्य, उद्देश्य एवं उपकरणों की व्याख्या प्रस्तुत की है। यह शिक्षा निःशुल्क थी एवं संस्थाएं स्वायत्तशासी थीं। अध्यापन समाज सेवा था। यह विकेन्द्रित और व्यक्ति मूलक था। अध्यापक को अपनी अभिरुचि के अनुकूल अध्यापन के लिए पाठ्यक्रम चुनने की पूर्ण स्वतन्त्रता थी। ले. ने इस शिक्षणपद्धति की कतिपय विशेषतायें भी बताई हैं: यथा—एक व्यक्ति की संस्था, आयु के अनुरूप शिक्षणपद्धति में भेद, व्यक्तिशः अवधान और अध्यापन का अनिर्धारित समय। यह पद्धति उस समय के समाज की आशाओं और आवश्यकताओं के अनुरूप ही सिद्ध हुई थी। किन्तु वर्तमान पद्धति इस प्राचीन पद्धति के बिल्कुल विपरीत है। गुरुकुल पद्धति को २०वीं शती में पुनर्जीवित करने का प्रयास नितांत विफल सिद्ध हुआ है। किन्तु यह पद्धति विरोधी आक्रमणों से हिन्दू धर्म की रक्षा करने में अवश्य ही सहायक सिद्ध हुई थी।

सुधीर कुमार गुप्त, प्रीतिप्रभा गोयल

४४. जीवन का लक्ष्य; जीवाराम पुरोहित, श्रीकर्णपुर; आ. मा., ५०.२०; १५.१२.१९७०; ४–५; हि०।

३९०. जीवात्मा; रामेश्वर लाल गुप्त असिस्टेंट इंजीनियर, रानी बाजार, बीकानेर; आर्यों का त्रैतवाद, १.१; १०.१९७०; खण्ड २; १–३१; हि०। वैज्ञानिक पद्धति पर एक कोशिका भौतिक शरीर से पार्थिव वस्तुओं के निर्माण की प्रक्रिया बताते हुए माना है कि इन में गति जीव या आत्मा रूप एक अन्य शक्ति के प्रवेश करने पर आती है। एक जीव दूसरे जीव को जन्म नहीं देता है। पारिवारिक गुणों का प्रकाश भौतिक कारणों से होता है। निर्जीव प्रकृति से जीव का निर्माण सम्भव नहीं है। खुराना के DNA निर्माण से प्रारम्भिक अमैथुनी सृष्टि का औचित्य व्यक्त होता है। शरीरस्थ जीव अनेकविध कार्य करता है। उस के ज्ञापक चिह्न इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, सुख, दुःख और ज्ञान हैं। वह हिरण्मयकोश में शरीर के ऊर्ध्वभाग में स्थित है, वह ब्रह्म नहीं बनता है, न वह (जीव) ब्रह्म का अंश है। वह अमर है। उस के तीन शरीर हैं—स्थूल, सूक्ष्म और कारण। कारण शरीर सदा जीव के साथ लगा रहता है। कारण शरीर साथ साथ रहना ही जीव की मुक्ति

है। जीव अनेक और पृथक्-पृथक् हैं। उन की संख्या निश्चित है; घटती-बढ़ती नहीं है। जीव कर्म करने में स्वतन्त्र है। वह अनेक बार जन्म लेता है। कुछ ईसाई और कुरान शरीफ की आयतें भी पुनर्जन्म मानते हैं। जीव ईश्वराधीन है।

**सुधीर कुमार गुप्त**

५१. **जिज्ञासा और समाधान**; युधिष्ठिर मीमांसक; वेवा., २३.३; १.१९७१; ४३-४६; हि०।

३९१. **जीवेश्वरभेदविमर्शः**; जयदत्त शास्त्री, गुप, २३.१-१; ९-१०; १९७०; ३३-३८; सं.। जीवेश्वरयोः स्वरूपविषये नाना मतानि सन्ति। जीवः परमसूक्ष्मः, परिच्छिन्नश्च, शरीराद् बहिरस्य वृत्तिर्नास्ति। तस्य स्थानं हृदयम्। परमात्मा जीवाद् भिन्नः, सूक्ष्मतरः, तस्मिन् प्रविष्टः, तस्य प्राणाधारश्च। जीव आनन्दं मोक्षं वा प्राप्यापि तस्मात् पृथक् तिष्ठति। स निराकारत्वादिगुण-विशिष्टो जगतः स्रष्टा, धर्ता, पाता, संहर्ता च। आत्मसमर्पणेन सत्याचरणेन च स प्राप्यते।

जीव और ईश्वर के स्वरूप पर अनेक मत हैं। जीव परम सूक्ष्म और परिछिन्न है। शरीर से बाहर इस की गति नहीं है। इस का स्थान हृदय है। परमात्मा जीव से भिन्न, सूक्ष्मतर, उस में प्रविष्ट, और उस का प्राणाधार है। जीव आनन्द या मोक्ष को प्राप्त कर के भी उस से अलग रहता है। निराकार आदि गुणों वाला वह जगत् का सृजक, पालक, धारक और नाशक है। उसे आत्मसमर्पण और सत्याचरण से जाना जा सकता है।

३९२. **डी. ए. वी. संस्थाओं का स्वतन्त्रता आन्दोलन में योगदान**; राजेन्द्र जिज्ञासु, दयानन्द कॉलेज, अबोहर; दकास्मा; १९७१; ४५-४८; हि०। लेख में स्वतन्त्रता आन्दोलन के विभिन्न क्षेत्रों—जागृति उत्पन्न करने, गौरव जागृत करने, स्वदेशी के अभियान, प्रथम किसान मोर्चा, मार्शल लॉ, जलियांवाला बाग गोली काण्ड, क्रान्तिकारी आन्दोलन, १९४२ के भारत छोड़ो आन्दोलन आदि में डी. ए. वी. संस्थाओं के छात्रों, अध्यापकों और प्रबन्धकों के योग और बलिदानों का विवरण दिया गया है।

३९३. **त्रैतवाद के सम्बन्ध में साधारण प्रतिज्ञा**; रामेश्वर दयाल गुप्त, असिस्टेंट इन्जीनियर, रानी बाजार, बीकानेर; आर्यों का त्रैतवाद, १.१; १०.१९७०; १-२०; हि०। आर्यसमाज के संस्थापक दयानन्द ने ईश्वर, जीव और प्रकृति को अनादि तत्त्व मान कर अन्य दार्शनिकों से भिन्न दार्शनिक विचारधारा दी। ले. ने इस त्रैतवाद की आवश्यकता का परिचय दे कर उस की मान्यताओं का विवरण दिया है। शरीरस्थ इन्द्र ही जीव या आत्मा है, जो अनादि और अनन्त है। वह कर्म करने में स्वतन्त्र, ईश्वर द्वारा अनिर्मित और उस में लीन न होने वाला है। वह अल्प ज्ञान वाला, सीमित समय के लिए मुक्ति पा सकने वाला, निश्चित परन्तु अनेक संख्या वाला है। सब प्रकृति वास्तविक है। परमाणुओं के संघटन और विघटन से उत्पत्ति और प्रलय का अनन्त और नित्य शाश्वत प्रवाह चलता है। यह जीव की भोग्या है। पदार्थों में ज्ञान, स्वयं की गति, गति में बदलने का सामर्थ्य नहीं है। गुणों से अनुमेय, संसार में न्याय व व्यवस्था बनाए रखने वाली, अवतरित न होने वाली अदृश्य सत्ता ईश्वर है।

३९४. **दक्षिण में हिन्दी के प्रचार में आर्य-समाज का योगदान**; क्षेमचन्द्र सुमन, साहित्य अकादमी, दिल्ली; दकास्मा., १९७१; ५२-५४; हि.। ले. ने आर्यसमाज की शिक्षा-संस्थाओं में शिक्षित दक्षिण भारतीय और उत्तर भारतीय अनेकों व्यक्तियों के दक्षिण में हिन्दी प्रचार कार्य का संक्षिप्त विवरण दे कर निष्कर्ष निकाला है कि आर्यसमाज के कार्यकर्त्ताओं के कार्य के कारण ही दक्षिण में हिन्दी प्रचार इतनी गति से बढ़ पाया है। "दक्षिण के आन्ध्र प्रदेश के हैदराबाद नगर

और तेलंगाना क्षेत्र को छोड़ कर अन्य स्थानों में आर्यसमाज द्वारा प्रभावित हिन्दी प्रचारक कम ही हैं।"

३९५. दयानन्द-शास्त्रार्थ संग्रह; सम्पादकः भवानीलाल भारतीय, राजकीय कालिज, अजमेर; वेवा., २३।१; ११.१९७०; ३-१९०; हि० । इस में दयानन्द सरस्वती के काशी, हुगली, मेलाचांदापुर, जालन्धर, अजमेर, बरेली और मसूदा के शास्त्रार्थों का आलोचनात्मक भूमिकाओं और टिप्पणियों सहित सम्पादन किया गया है। प्राक्कथन में आधारभूत सामग्री का विवरण भी दिया गया है।

२०. नासदीयसूक्तम् (भाववृत्तीयम्) (ऋ. १०.१२९); अरविन्दमतमनुसृत्य केनचित् लिखितम्; विषयसूच्यां त्वरविन्दस्यैव नामांकितमस्तिः; गुप., २३.१-२; ९-१०.१९७०; २२-३१; सं.।

३९६. परिशिष्ट (१); भवानी लाल भारतीय; वेवा., २३.२; १२.१९७०; २२-२६; स., हि० । काशी के पंडितों की ओर से प्रत्नकम्रनन्दिनी (Hindu Commentator), १२.१८६९ में प्रकाशित काशी-शास्त्रार्थ के विवरण से दयानन्द की विजय के संकेतक कतिपय अंशों को प्रस्तुत करने वाले, 'आर्य दर्पण' के सम्पादक को भेजे गए पत्र का सटिप्पण संकलन है।

३९७. द्वितीय परिशिष्ट; सम्पादकः भवानी लाल भारतीय; वेवा., २३.२; १२.१९७०; २७-५४; स.; हि० । सत्यव्रत सामश्रमी द्वारा प्रत्नकम्रनन्दिनी १२.१८६९ में प्रकाशित (स्वा. दयानन्द और पण्डितों के) काशी शास्त्रार्थ-विवरण का मूल संस्कृत [illegible] के हिन्दी अनुवाद सहित द्वितीय संस्करण के आधार पर नए हिन्दी अनुवाद के साथ; व्याख्यात्मक, तुलनात्मक और आलोचनात्मक टिप्पणियों से युक्त नया संस्करण है। दयानंद शास्त्रार्थ में पराजित नहीं हुए। मूर्तिपूजा वैदिक सिद्ध न की जा सकी। पण्डित वृन्द अनेकशः निग्रह स्थानों में पड़ कर पराजित हुए।

३९८. परिशिष्ट (३) सहायक ग्रन्थ सूची; भवानी लाल भारतीय; वेवा., २३.२; १२.१९७०; ५५; हि० । इस में दयानन्दशास्त्रार्थसंग्रह के सम्पादन के उपजीव्य ग्रन्थों की सूची दी गई है।

३९९. प्रकृति की सत्ता; रामेश्वर दयाल गुप्त, असिस्टेंट इन्जीनियर, रानी बाजार, बीकानेर; आर्यों का त्रैतवाद., १.१; १०.१९७०; खण्ड १; १-१९ हि.। इस में त्रैतवाद के जड़तत्त्व प्रकृति का विवेचन किया गया है। भौतिकवादी भी परमाणु को नित्य मानते हैं। प्रोटोन में सत्ता है, बुद्धि नहीं। संसार को क्षणभंगुर या माया या स्वप्नवत् मानना संभव नहीं। वह सत्य, दीर्घ काल व्यापी और स्वतन्त्र अस्तित्व वाला है। प्रकृति के पदार्थों को देवता कहते हैं, पर वे सात्मा नहीं हैं। न्यूटन के गति के नियम से भी प्रकृति की अचेतनता (-जड़ता) सिद्ध होती है। प्रकृति जीव के सुख और उपभोग के लिए है। प्रकृति में परिवर्तन अन्य तत्त्व के कारण ही होता है, उस में स्वतः विकास नहीं होता है।

३३३. ब्रह्मयज्ञ; रामेश्वर दयाल गुप्त, प्रिंसिपल, टेलीकाम ट्रेनिंग सेन्टर, आदर्श नगर, जयपुर-४; आर्यों का त्रैतवाद, १.२; १.२.१९७१; १-१५३ (=१५४); हि० ।

२९५. भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय; सुधीर कुमार गुप्त, प्रवाचक, सं. वि., राज. वि. वि., जयपुर; भारतप्रशा., १९६९; १६म+१८८+४पा ५-००; ६-००; ७-५०; हि.।

४००. यज्ञ और भोजन में मांस उन ग्रन्थों का क्या किया जाय जिनमें विधान है?; वी एन. चौबे, हैदराबाद; गुप. २३.३; १०-११.१९७०; १४७-१५०; हि० । दयानन्द के मत [illegible] प्रामाणिक हैं. शेष [illegible] है। मांस [illegible] प्रयोग [illegible] है। [illegible]

पर काम करना चाहिए। आर्यसमाज में कुल चार ही विद्वान् हैं। चतुर्वेदविषयसूची को छपवाना चाहिए।

सुधीर कुमार गुप्त

३६०. **रावणभाष्यम्**; सम्पादकः सुधीर कुमार गुप्त, प्रवाचक, सं. वि., राज. वि. वि., जयपुर-४; भामअशा., १९६७; ग+४+९१+८०; १५-००; सं., हि०।

**401. Role of the Arya Samaj in the Social and Cultural Reform in India;** Miss Jyotsna Velankar, Maharshi Dayanand College, Bombay; **DCS.**, 1971; **11-13;** E. It presents a survey of Dayananda's work for the social uplift of Hindus with special reference to caste system, women, education and Hindi. Reference has also been made to the objectives of the All India Dayananda Salvation Mission and the role of D.A.V. institutions.

यहां हिन्दुओं के सामाजिक उत्थान के लिए, विशेषतः वर्णव्यवस्था, नारी, शिक्षा एवं हिन्दी के क्षेत्र में दयानन्द द्वारा किये गये कार्य की गवेषणा को प्रस्तुत किया गया है। अखिल भारतीय दयानन्द मुक्ति संघ एवं डी. ए. वी. संस्थाओं का भी निर्देश किया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त, प्रीति प्रभा गोयल

१७०. **विनयः**; धर्मदेवो विद्यामार्तण्डः (देवमुनिवानप्रस्थः), ज्वालापुरम्; गुप., २३.१-२; ९-१०.१९७०, ३२; सं.।

७०. **वेद के सम्बन्ध में क्या जानो और क्या भूलो**; ले. स्वा. समर्पणानन्द सरस्वती; प्र० वर्णाश्रम संघ, प्रभात आश्रम, भोला झील (मेरठ); ०-५० पैसे; हि०; समीक्षकः भवानी लाल भारतीय; आ. मा., ५०.१६; १.१२.१९७०; हि०।

१३४. **वेदभाष्यपद्धति को दयानन्द सरस्वती की देन**; सुधीर कुमार गुप्त, प्रोफेसर व अध्यक्ष संस्कृत विभाग, एन. आर. ई. सी. कालिज, खुरजा (उ०प्र०); **राज. वि. वि. द्वारा १९५७ में स्वीकृत पीएच.डी.(सं.)का शोधप्रबन्ध**; ६८५; हि.।

१३५. **वैदिक अनुसन्धान के लिए छात्रवृत्ति**; वेवा., २३.३; १.१९७१; ४७; हि०।

४०२. **शब्द प्रमाण**; रामेश्वर दयाल गुप्त असिस्टेंट इंजीनियर, रानी बाजार, बीकानेर; आर्यों का त्रैतवाद, १.१; १०.१९७०; १०-२०; हि०। ले. ने पांच श्रुतिवाक्यों को प्रस्तुत कर उन के अर्थ और भाव विवेचन आदि दे कर त्रैतवाद का स्थापन किया है। इस सम्बन्ध में एककारणवादी अद्वैत और प्रकृतिवाद का निराकरण भी किया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

४०३. **शास्त्रार्थ अजमेर**; सम्पादकः भवानी लाल भारतीय; वेवा., २३.१; ११.१९७०; ११८-१२८; हि.। यह पूर्व के संस्करणों के परिचयात्मक सम्पादकीय के साथ अजमेर में पादरी ग्रे से बाइबल में वर्णित ईश्वर के स्वरूप पर लिखित शास्त्रार्थ का सम्पादन है। दयानन्द का मत था कि बाइबल में ईश्वर का वर्णन विरोधों से युक्त है। पादरी ग्रे ने इन विरोधों का समाधान करने का प्रयास किया।

४०४. **शास्त्रार्थ उदयपुर**; सम्पादकः भवानी लाल भारतीय; वेवा., २३.१; १२.१९७०; ७-२१; हि०। सम्पादकीय में इस शास्त्रार्थ का इतिहास है। यह शास्त्रार्थ दयानन्द का मौलवी अब्दुर्रहमान से ईश्वरीय ज्ञान, वेद की रचना और वैशिष्ट्य, मनुष्य की उत्पत्ति और अन्त, संसार के मनुष्यों की एक वा अनेक जातियां विषयों पर हुआ। दयानन्द के मत में वेद की भाषा केवल विद्या की है। सृष्टि के समय लगभग २ अरब वर्ष पूर्व असंख्य जीवों ने मनुष्य शरीर धारण किया। विद्यासिद्ध धर्म प्रमाण है। वेद को शब्दार्थ सम्बन्ध सहित ईश्वर ने चार ऋषियों के आत्मा और मन में प्रकाशित किया। ईश्वर, जीव और प्रकृति अनादि

हैं। प्रकृति सृष्टि का उपादान कारण है। वेद ही सब ज्ञान का आदि स्रोत, विद्यानुकूल, सब का उपकारक पूर्व विद्वानों को मान्य है। बाइबल, कुरान, पुराण आदि ईश्वरीय ज्ञान नहीं हैं।

४०५. शास्त्रार्थ काशी; सम्पादक: भवानी लाल भारतीय; वेवा., २३.१; ११.१९७०; ९-४४; हि०। यह दयानन्द सरस्वती के पौराणिक पण्डितों के साथ १६.११.१८६९ को काशी में मूर्तिपूजा की अवैदिकता और पुराण शब्द के अर्थ आदि पर हुए शास्त्रार्थ का हि. अ. और टिप्पणियों सहित सम्पादन है। सम्पादकीय में शास्त्रार्थ विषयक विविध सामग्री, तत्कालीन मित्र, शत्रु और उदासीनों की प्रतिक्रिया, दयानन्द की पराजय के प्रकाशक ग्रन्थों का विवरण, शास्त्रार्थ का प्रभाव, काशी शास्त्रार्थ के विभिन्न संस्करण तथा तत्सम्बन्धी साहित्य का लेखा प्रस्तुत किया गया है।

४०६. शास्त्रार्थ जालंधर; सम्पादक भवानी लाल भारतीय; वेवा., २३.१; ११.१९७०; १०५-११७; हि०। यह पूर्व के संस्करणों और विवरणों के परिचयकारक सम्पादकीय के साथ जालन्धर में 'पुनर्जन्म और चमत्कार' पर दयानन्द और अहमद हुसैन के शास्त्रार्थ का सम्पादन है। इस्लाम के मत में चमत्कार मनुष्य स्वभाव के प्रतिकूल और ईश्वर का कर्म है। दयानन्द मानते हैं कि ऐसा चमत्कार ईश्वर कभी नहीं करता है। उस की शक्ति की भी सीमा है। मौलवियों के मत में प्रकृति और आकार नाशवान् है और इस लिए पुनर्जन्म नहीं होता। दयानन्द मूल कारण में सूक्ष्म प्रकृति को निहित मानते हैं। मूल कारण सनातन है। अतः पुनर्जन्म होता है।

४०७. शास्त्रार्थ मथुरा; सम्पादक: भवानी लाल भारतीय; वेवा०, २३.१; ११.१९७०; १७२-१९०; हि०। सम्पादकीय वक्तव्य में इस शास्त्रार्थ का काल और इतिहास है। इस में दयानन्द के दो शास्त्रार्थ हैं— १. मुंह पर पट्टी बांधने और गर्म जल पीने आदि पर जैन साधु सिद्धकरण से लिखित विचारविमर्श है। २. कबीर पर कतिपय आक्षेप हैं। इस में बिहारीलाल ईसाई पादरी और राव साहब बहादुरसिंह मसूदा के स्वामी दयानन्द की मध्यस्थता में विश्वास या ईमान पर हुए विचार का भी विवरण है।

४०८. शास्त्रार्थ हुगली; सम्पादक भवानी लाल भारतीय; वेवा., २३.१; ११.१९७०; ४५-७०; हि०। यह प्रतिमापूजा की वैदिकता और अवैदिकता पर स्वामी दयानन्द और ताराचरण के हुगली में हुए शास्त्रार्थ का सम्पादन है। सम्पादकीय में इस के पहले के संस्करणों का विवरण दिया गया है। मूल में दयानन्द का मत है कि मूर्तिपूजा वेदादि आप्त ग्रन्थों में विहित नहीं है। मनुष्य के मर कर पितृलोक जाने और वहां पितरोपासना शास्त्र सिद्ध नहीं हैं। ब्रह्मविद्या का मूर्तिपूजन से कोई प्रसंग नहीं हैं। प्रमाण या परिमाण करने का साधन ही प्रतिमा है। पुराण विशेषण पद है और 'पुराना' का वाचक है। शतपथ आदि ब्राह्मण ही पुराण हैं। अठारह पुराण साम्प्रदायिक हैं। व्यास रचित नहीं हैं। देव शब्द परमात्मा और मन्त्रों का वाचक है। अग्नि आदि परमेश्वर के नाम हैं। तोबा आदि से पापहीन हो कर मुक्ति नहीं होती है। योग और न्याय के अनेक सूत्रों और मनु के कतिपय श्लोक आदि का हिन्दी में व्याख्यान भी है।

४०९. श्री शंकराचार्य निरंजन देव का ब्यावर में चातुर्मास; प्रेम राज आर्य, अजमेर; आ. मा., ५०.२१; १.१.१९७१; १२-१३; हि०। शंकराचार्य के मूर्तिपूजाविषयक विचारों का युक्ति और प्रमाणों के द्वारा खण्डन किया गया है।

४५. श्वेताश्वतरोपनिषद्; ले. जगत् कुमार शास्त्री; प्र० मधुर प्रकाशन, आर्यसमाज, बाजार सीताराम, दिल्ली ६; ४-००; हि०; समीक्षक: भवानीलाल भारतीय; आ. मा., ५०.१९; १.१२.१९७०; १५; हि०।

२२७. **संस्कृत भाषा और साहित्य को आर्य समाज की देन**; भवानी लाल भारतीय, मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा, राजस्थान, प्राध्यापक हिन्दी विभाग, राजकीय कालिज. अजमेर; **दकास्मा.**, १९७०; ३१–३३; हि० ।

४१०. **सत्यधर्म-विचार-मेला-चांदापुर**; सम्पादक: भवानी लाल भारतीय; **वेवा.**, २३.१; ११.१९७०; ७१–१०४; हि० । चांदापुर में सब धर्माचार्यों के पारस्परिक विचार विनिमय के लिए आयोजित मेले में ईश्वर, सृष्टि और मुक्ति पर दयानन्द के अन्य धर्मों के प्रतिनिधियों से वार्तालाप के सारांश का, सम्पादकीय में इस के पूर्व संस्करणों आदि के विवरण के साथ सम्पादन है । दयानन्द का मत है कि जगत् को ईश्वर ने प्रकृति से बनाया । सृष्टि की उत्पत्ति और प्रलय प्रवाह से अनादि और अनन्त हैं । आर्यावर्त से ही सब देशों में विद्या फैली । ईश्वर जगत् को अपने सामर्थ्य की सफलता और जीवों के सुख के लिए बनाता है । ईश्वर, जीव और प्रकृति अनादि हैं । सब दुःखों से छूट कर, जन्म मरण के चक्र से बच कर ईश्वर को प्राप्त हो आनंद में रहना ही मुक्ति है । यह सत्याचरण आदि से प्राप्त होती है । ईश्वर सदा ठीक-ठीक न्याय पर ही रहता है । आवागमन कर्मानुसार होता है । इन विषयों पर ईसाई और इस्लाम मतों की मान्यताएं भी हैं ।

५३. **संस्कारसमुच्चय**; ले० मदन मोहन विद्यासागर; प्र० रामलाल कपूर ट्रस्ट, सोनीपत; १२–००; समीक्षक भवानी लाल भारतीय; **आ. मा.**, ५०.२०; १५.१२.१९७०; १५ : २–१६ : १ हि० ।

४११. **सत्यार्थ सुधा**; जगदीश विद्यार्थी, प्र० आर्यकुमार सभा, किंग्जवे, दिल्ली; १–००; समीक्षक: भवानी लाल भारतीय; **आ.मा.**, ५०.२१; १.१.१९७१; १६:१; हि० । दयानन्द सरस्वती के सत्यार्थप्रकाश के पहले १० समुल्लासों का सरल और सुगम भाषा में सार है ।

४१२. **सत्यासत्य–विवेक–शास्त्रार्थ–बरेली**; सम्पादकः भवानी लाल भारतीय; **वेवा,**, २३.१; ११.१९७०; २९–१७१; हि० । सम्पादकीय में पूर्व संस्करणों और शास्त्रार्थ का परिचय है । इस शास्त्रार्थ में आवागमन, अवतार और ईश्वर द्वारा अपराधों को क्षमा करने के विषय में दयानन्द द्वारा ईसाई विचारों पर शंका और पादरी टी. जी. स्काट द्वारा उन का समाधान है । इस में ईश्वर, जीव और कर्मफल के स्वरूप आदि पर दोनों पक्षों के विचार हैं । दयानन्द के मत में अंग्रेजी जानने वाला वेदमत का निर्णायक नहीं हो सकता । संस्कृतज्ञ का ही यह काम है ।

४१३ **सिद्धान्त-शतकम् आर्यभाषाभाष्योपेतम्**; ले. जयदत्त शास्त्री; सम्पादक, प्र०–युधिष्ठिर मीमांसक; **वेवा.**, २३.३; १.१९७१; ३३–४०; सं., हि० । अत्र चतुर्षु अध्यायेषु मध्ययुगीनपद्धतिमनुसृत्य निर्मितासु १०० कारिकासु वेदप्रतिपादितानामृषिदयानन्दाभिमतानां सिद्धान्तानां निरूपणमस्ति । प्रथमाध्यायस्य १२ कारिकासु ईश्वरं नमस्कृत्य जगतो विचारे कतिपयप्रश्नानामवतारो विद्यते ।

वेदप्रतिपादित एवं ऋषि दयानन्दस्वामी द्वारा स्वीकृत आर्ष सिद्धान्तों का मध्ययुगीन दार्शनिक पद्धति पर कारिकाबद्ध निरूपण है । ये कारिकाएं १०० हैं और चार अध्याय हैं । प्रथम अ० की पहली १२ कारिकाओं में ईश्वर को नमस्कार कर जगत् के विचार के सम्बन्ध में कतिपय प्रश्नों की अवतरणा की गई है ।

४१४. **हिन्दी साहित्य को आर्यसमाज की देन**; ले. क्षेम चन्द्र 'सुमन'; प्र० मधुर प्रकाशन, बाजार सीताराम, दिल्ली–६; ४–००; **समीक्षक:** भवानी लाल भारतीय; **आ०मा०, ५०.२०**; १५.१२.७०; १६:१–२; हि० । यह एक अभिभाषण का संशोधित और परिवर्धित रूप है । समीक्षा में एतद्विषयक अन्य शोधों की सूचना दी गई है ।

४१५. सार्वदेशिक सभान्तर्गत वैदिक अनुसंधान विभाग के अध्यक्ष आचार्य वैद्यनाथ शास्त्री-व्यक्तित्व तथा कृतित्व; भवानी लाल भारतीय; आ. मा., ५०.२०; १५.१२.१९७०; २-३; हि० । यह वैद्यनाथ के जीवन और कृतियों का संक्षिप्त परिचय है ।

४१६. हिन्दी गद्य के जन्मदाता: महर्षि दयानन्द; सत्यव्रत, प्राध्यापक, हि. वि., उस्मानिया वि. वि.; दयास्मा., १९७१; ४२-४४; हि. । सर्वप्रथम दयानन्द ने भागवत खण्डन प्रकाशित कर हिन्दी गद्य का सूत्रपात किया । उसे अपने प्रवचनों और ग्रन्थों से समृद्ध किया । लेख में दयानन्द की भारतेन्दु के कार्य से तुलना कर माना गया है कि भारतेन्दु को हिन्दी के गद्य का जन्मदाता मानना अनैतिहासिक है । ले. ने दयानन्द का साहित्य, भक्ति, विचारात्मक गद्य और व्याख्यान के क्षेत्रों में मूल्यांकन भी किया है ।

सुधीर कुमार गुप्त

## अध्यात्म (Spiritualism)

३३३. ब्रह्मयज्ञ; रामेश्वर दयाल गुप्त, प्रिंसिपल, टेलीकाम ट्रेनिंग सेन्टर, आदर्शनगर, जयपुर-४; आर्यों का त्रैतवाद, १.२; १.२.१९७१; १-१५३; (=१५४); हि० ।

१६. ऋग्वेद का इन्द्र, इन्द्राणी और वृषाकपि का सम्वाद; रामनाथ वेदालंकार; गुप०, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ७०-७९; हि० ।

७५. ऋग्वेद के ऋषि और उन का सन्देश और दर्शन; सुधीर कुमार गुप्त,; प्राध्यापक, सं. वि., राजस्थान वि. वि., जयपुर-४; भामप्रता., १९६७; ६४; ८-७०; पं., हि. ।

१२९. ऋग्वेद में गोतत्त्व; (टंकित); बद्री प्रसाद पंचोली, प्राध्यापक, हि. वि., राजकीय कालिज, अजमेर (राज०); राज.वि.वि., पीएच. डी. (सं.) का स्वीकृत शोधप्रबन्ध, १९६५; हि० ।

१३०. ऋग्वेद में धन की परिकल्पना; (टंकित); ले. श्रद्धा चौहान, जोधपुर; जोधपुर वि. वि., पीएच. डी. (सं.) का स्वीकृत शोधप्रबन्ध, १९७०; १-२९३; हि० ।

८०. एक आध्यात्मिक विवेचन-ऋतुराज वसंत; रामनारायण शर्मा, भू. पू. उपनिदेशक, शिक्षा विभाग, (राजस्थान); रा. प., ३१.१.१९७१; ३-४; हि० ।

**131. Ṛṣis of the Ṛgveda**; Laxmi Narain Sharma; Thesis approved for the Ph.D. Degree of the Raj. Univ. 1962; *6+9+393+5*; H.

५. पञ्चवृत्ति मुख्य प्राण; गुप०; २३.१-२; ९-१०.१९७०; १०३; हि० ।

२४. ब्रह्मगवी; बद्री प्रसाद पंचोली, प्रवक्ता, हिन्दी विभाग, राजकीय कॉलेज, अजमेर; गुप., २३.१-२; ९-१०.१९७०; ८५-८७; हि० ।

४१७. विश्वशांति की खोज; व्रजनारायण मेहरोत्रा; प्र० रघु साहित्य प्रकाशन, कानपुर; समीक्षा; सागरिका, ९.२; २०२७ वि.; सं । ग्रन्थेऽस्मिन् लेखकेन प्रतीकात्मकशैल्यां स्वाध्यात्मिकानुभूतयोऽभिव्यक्ताः ।

इस ग्रन्थ में ले. ने प्रतीकात्मक शैली से अपनी आध्यात्मिक अनुभूतियों को व्यक्त किया है ।

प्रभाकर शर्मा

१४. हे मनुष्यो ! अपनी आत्मा को देखो; (वैदिक विनय से उद्धृत); वेवा., २३.३; १.१९७१; १-२; हि. ।

**75. Seers Of The Ṛgveda Their Message And Philosophy** (With Hindi Translation); Sudhir Kumar Gupta, Reader. Deptt. of Skt., Univ. of Raj., Jaipur; BMAS., 1967; 61; 8-60; E., H.

## मनोविज्ञान (Psychology)

४१८. **कठपुतलियां और मानसिक रोगोपचार**; देवीलाल सामर, उदयपुर; **लोककला**, २०; ७.१९७०; १-५९; हि० । कठपुतलियां अब तक हमारे लिये केवल मनोरंजन का साधन रही हैं । शैक्षणिक उपयोग तथा मानसिक रोगोपचार की दृष्टि से भी ये बड़ी कारगर सिद्ध हो सकती हैं, इस ओर हमारा ध्यान प्रायः नहीं के बराबर गया है । पिछले कुछ वर्षों से कठपुतली कला विशेषज्ञ देवीलाल सामर ने इस क्षेत्र में कई अभिनव प्रयोगों द्वारा कठपुतलियों की विविधरूपा उपयोगिता के माध्यम से अनुसंधित्सुओं तथा प्रयोगियों का ध्यान इस ओर आकृष्ट किया है । वस्तुतः मानवी पात्रों में कठपुतली पात्रों से अधिक कृत्रिमता है । ले० ने मानसिक मंतव्यों के प्रतीक के रूप में कठपुतलियों द्वारा मनोपचार करने के प्रकार बताए हैं । कठपुतलियां दुःखी और अभाव ग्रस्त बालक के लिए नया वातावरण उपस्थित कर उसे ग्रन्थियों से मुक्त कर देती हैं । कठपुतलियों से दबी हुई वृत्तियों का विकास कर के रोगी को स्वस्थ किया जा सकता है । ऐसे बच्चे जिन्हें मानसिक शिराओं के बिखराव का रोग है, जिनका वाचन सदोष है, जो हकलाते हैं, बोलते हुए सकुचाते हैं उनके लिए पुतलियां रामबाण औषध बन सकती हैं । शब्दचयन, भाषाप्रांजल्य तथा विचारसंयोजन की दृष्टि से भी ये पुतलियां बड़ी महत्त्वपूर्ण सिद्ध हुई हैं । इनसे सृजनात्मक आनन्द, प्रौढ़ समुदाय की विशिष्ट समस्याओं का समाधान और रोगों. भूल और मनोसत व्यवहार का उपचार किये जा सकते हैं। नाट्यवाचन से रोगी को पहचाना जा सकता है। लेख और कठपुतली निर्माण में रोगी को पूर्ण स्वतन्त्रता अभीष्ट है । इस दृष्टि से ले. ने इस लेख में मानसिक रोगोपचार के कई महत्त्वपूर्ण बिन्दुओं का गहरा विश्लेषण किया है, कठपुतलियों के माध्यम से उनका सहज सुलभ हल बताया है तथा अपने निजी अनुभवों के आधार पर इस विषय की समस्याओं का समाधान भी प्रस्तुत किया है ।

- महेन्द्र भानावत

## दार्शनिक परिकल्प
## (Philosophical Concepts)

७१. **अग्निसंहिता रहस्यविदां सिद्धान्तः**; (आर्यपत्रिकायां प्रकाशिताग्निसूक्तानां प्रस्तावनातः संकलिताः सन्दर्भाः); अरविन्दः, अनुवादकस्य नाम न प्रत्तम्; गुप., २३.१-२; ९-१०.१९७०; ४०-४४; सं. ।

३१९. **अद्वय और अद्वैत : एक समीक्षात्मक टिप्पणी**; करुणेश शुक्ल, गोरखपुर, भारत; **गोपुविविशोप.**, १९६९-७०; १०-१५; हि० ।

३५१. **अद्वैतवेदान्ते प्रतिबिम्बवादः**; केशव प्रसाद पाठकः, शोधकः; **सागरिका**, ९.२; २०२७ वि.; २०५-२०८; सं. ।

३५२. **अद्वैतवेदान्ते मोक्षस्वरूपम्**; राममूर्ति शर्मा; **सागरिका**, ९.२; २०२७ वि.; १९१-१९६; सं. ।

३५३. **आगमिक ईश्वरवाद तथा शंकर अद्वैत या ब्रह्मवाद**; राममूर्ति त्रिपाठी, अध्यक्ष स्नातकोत्तर हि. वि., विक्रम वि. वि., उज्जैन; **उमकव.**, १९७०; १८७-१९२; हि० ।

320. **Ātman in Buddhist Philosophy : Viewpoints of the Buddha** (Summary Only); Karunesha Shukla, Gorakhpur, India; Proceedings of the XXVI International Congress of Orientalists, Vol. III, Part I; E.

४२. **आलम्भ यज्ञ**; बद्री प्रसाद पंचोली, प्राध्यापक, राजकीय महाविद्यालय, किशनगढ़; **पूरासंहिस.**; २; ७ १९६७; ४७-६३; हि० ।

४१९. **इतिहास-दर्शन का स्वरूप**; यशदेव शल्य, उपनिदेशक, राजस्थान हिन्दी ग्रन्थ अकादमी, जयपुर; **तत्त्वचिन्तन**, ३.२; ४.१९७१;

**77. Try'ambaka (the Genesis of the Concept)**; Sadashiva Ambadas Dange, Bombay; **JOI.**, XIX, 3; 3.1970; 223-227; E.

356. **The Theory of Appearance in Śaṁkara Vedānta**; Satya Deva Mishra, Senior Research Fellow, CASPh., Univ. of Madras, Madras; **IPhA**, 5;1969; 272-290; E.

322. **Diṅnāga's Remarks on the Concept of Anumeya**; Bimal Krishna Matilal, Associate Prof., Deptt of East Asian Studies, Univ. of Toronto, Toronto 5, Ontaries Canada; **UMCV.**, 1970; **151-160**; E.

३३८. **न्यायदर्शने त्रिलोचनमतविमर्शः**; किशोर नाथ झा, सीनियर रिसर्च फैलो, कामेश्वर सिंह, सं०वि०वि०, दरभंगा; **उमकव०**, १९७०; २०६-२१३; सं० ।

४२१. **परोपकार परीक्षा**; स्व० योगी ब्र० जगन्नाथ 'पथिक'; **वेवा.**, २३.३; १.१९७१; ३-७; हि० । निष्काम कर्म 'परोपकार' सामाजिक कर्म है, इस में कामना मात्र और उस के स्रोत 'अहंभाव' का सर्वथा अभाव रहना आवश्यक है । सर्वविध स्व के भाव से हीन परहितार्थ कर्म परोपकार है । इस में आसक्ति का अभाव और आत्मसाक्षात्कार अनिवार्य हैं । विवेकी पुरुष दिव्य महाशक्ति की प्रेरणा से काम करता है । आत्मीय जनों में आसक्ति मोह है । अन्यों के दुःखों से द्रवित हो सहायक होना दया—परोपकार है । इस में अपने-पराये का भेद मिट जाता है ।

सुवीर कुमार गुप्त

३९९. **प्रकृति की सत्ता**; रामेश्वर दयाल गुप्त, असिस्टेंट इंजीनियर, रानी बाजार, बीकानेर; **आर्यों का त्रैतवाद**, १.१; १०.१९७०; खण्ड १; १-१९; हि० ।

78. **Philosophical Concepts in the Hymn of Creation**; Satya Prakash Singh, Aligarh (India); **Rtam**, I.2; 1970; 39-46; E.

23. **Bṛhaspati Und Indra**; Au Von Hanns-Peter Schmidt; Otto Harrassowits, Wiesbaden; Reviewer : V. G. Rahurkar; **ABORI.**, L. I-IV; 1969; **109-112**; E.

७३. **वैदिक देववाद**; सत्यकाम वर्मा; **गुप०**, १३.१-२; ९-१०.१९७०; १०४-११३ हि० ।

363. **Śaṁkara's Doctrine of Nescience in the Context of Present Day Science**; Ajit Kumar Sinha, Kurukshetra, India; **Ṛtam**, I. 2; 1970; **55-68**; E.

४०२. **शब्द प्रमाण**; रामेश्वर दयाल गुप्त, असिस्टेंट इंजीनियर, रानी बाजार, बीकानेर; **आर्यों का त्रैतवाद**; १.१; १०.१९७०; १०-२०; हि० ।

३६४. **शाङ्कर वेदान्त में ईश्वरवाद**; योगेश पाण्डेय, सं० वि०, सागर वि० वि०, सागर; **उमकव.**, १९७०; २१५-२४७; हि० ।

४०३. **शास्त्रार्थ अजमेर**, सम्पादक भवानी लाल भारतीय; **वेवा०**, २३.१; ११.१९७०; ११८-१२८; हि० ।

१५८. **श्रौतं तारावुधचन्द्रतत्त्वम्**; वेंकटरमण शास्त्री, जामदग्न्यः, गोकर्ण क्षेत्र; **गुप०**, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ३९; सं० ।

३५. **सत्य का अनुसन्धान कैसे करें ?**; जयदत्त शास्त्री; **वेवा०**, २३.३; १.१९७१; ८-१९; हि० ।

४२२. **साधुशक्ति**; रामजी उपाध्याय; **स्मारिका हि० वि० प० हा०**, १९७०; ५९-६१; हि० । लोकैषणा से युक्त होने पर भी ऋषियों ने वैदिक ज्ञान दिया । आचार्यों ने आनुषंगिक ज्ञान और दर्शन दिया । वानप्रस्थी सदैव समाज के हित में तत्पर थे । ये ब्रह्मज्ञान प्राप्त कर संन्यासी वन लोक में विचरण करते थे, मैत्री की भावना बढ़ाते थे । साधु सदा भारत की सर्वाङ्गीण प्रगति में योग देते रहे हैं । उन्हों ने त्याग और मुक्ति का मार्ग

दिखाया है। वैदिक और जैन मुनियों का विशेष वर्णन किया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

## भारतीय संस्कृति (Indian Culture)

१५. अन्नदान प्रशंसा; रामचन्द्र वामन कुम्भारे, प्रोफेसर ऑफ संस्कृत, वनस्थली विद्यापीठ, वनस्थली; पूरासंहिस०, २; ७.१९६७; ६८–७१; हि०।

१९५. कालिदास की कृतियों में अवस्था-भेद; बलदेवसिंह, रीडर, सं० वि०, कुरुक्षेत्र वि० वि०, कुरुक्षेत्र (हरियाणा); पूरासंहिस०, १९६७–६८; १०१–१०८; हि०।

१९६. कालिदास की सांस्कृतिक पृष्ठभूमि; कल्याण शुक्ल, गोरखपुर; गोरखपुर विश्वविद्यालय पत्रिका; १९६०–६१; ३१–३८; हि.।

**423. A Note on the Study of Feasts and Festivities of The Hindus;** Chintaharan Chakravarti, 28/3 B, Sahanagar Road, Kalighat, Calcutta-26; **UMCV**, 970; 771-773; E. The author points out the importance of a properly organised study by a band of scholars belonging o diff-rent parts of the country of the feasts, festivals and rites, which are *celebrated or performed in different ways* in various parts of the country. He lays down some points for this study. He also desires a study of folk deities, whose identity is generally unknown.

ले० ने देश के विभिन्न भागों के निवासी विद्वानों के समुदाय द्वारा देश के विभिन्न भागों में भिन्न-भिन्न रूपों में मनाए जाने या सम्पन्न होने वाले भोजों, पर्वों और क्रियाओं के सुव्यवस्थित अध्ययन का महत्व बताया है। वह इस अध्ययन के लिए कुछ बिन्दु भी उपस्थित करते हैं। वह उन लोक देवताओं के अध्ययन को भी वांछनीय मानते हैं जिन की पहचान सामान्यतः अज्ञात है।

सुधीर कुमार गुप्त

८३. प्राचीन भारत में गोमांस एक समीक्षा; प्र० मोतीलाल जालान; गीता प्रेस, गोरखपुर; २३६; २–००; हि०; समीक्षा; गुप०, २३.३; १०–११.१९७०; १३४; सं०।

३८. बृहस्पति द्वारा फालमणि-बन्धन; भगवद्दत्त वेदालङ्कार; गुप०, २३.१–२; ९–१०. १९७०; ९७–१०२; हि०।

४२४. भारतीय कामशिल्पमीमांसा; सुरेश र देशपांडे; नभा., १०.१९७०; ३८–४३; म०। जरी जगाच्या अन्य भागा तही स्त्रीपुरुषांच्या समागमाची शिल्पे मिळतात तरी भारतात जितकी कामशास्त्रीय सूक्ष्मता आणि विविधता दृष्टीस पडते तितकी दुसरी कडे कुठे ही नाही. इ. स. पू. ३०००च्यां मोहेंजो दरो अवशेषा तही नर्तिका दिसते ती प्राचीनतम ज्ञात कामशिल्प आहे. शुंग, कुषाण, सातवाहन आदि राजांच्या काळात पुष्कल कामशिल्पे दिसतात. प्राचीन कालापासून "काम" विषयक "शास्त्र" भारतात विकसित झाले. तसेच शाक्त, कौल कापालिक इत्यादी पंथात स्त्रीपुरुष-संयोगाला स्थान आहे. म्हणून कामशास्त्राचे अध्यापन हा कामशिल्पांना हेतु असावा. कामशिल्प शिल्पकलेची ह्रासावस्था सुचवते.

यद्यपि विश्व के अन्य भागों में भी स्त्री-पुरुष-समागम का शिल्प में चित्रीकरण मिलता है तथापि भारत में कामशास्त्र दृष्ट्या जितनी सूक्ष्मता और विविधता दीख पड़ती है उतनी किधर भी नहीं। ई० पू० ३००० के मोहेंजो दरो के अवशेषों में जो नर्तिका मिलती है, वह प्राचीनतम ज्ञात कामशिल्प है। शुंग, कुषाण, सातवाहन आदि के कालों में बहुत से कामशिल्प प्राप्त होते हैं। प्राचीन काल से "काम" विषयक "शास्त्र" भारत में विकसित हुआ है। इसी तरह शाक्त, कौल और कापालिक आदि पंथों में स्त्रीपुरुष संयोग का प्रमुख स्थान था। अतः कामशास्त्र का अध्यापन कराना ही इन कामशिल्पों का हेतु हो सकता है।

ामशिल्प शिल्पकला की ह्रासावस्था का भी निर्देन करता है।

गणेश उमाकांत थिटे

२१३. **क्षेमेन्द्रकृत बृहत्कथामञ्जरी में भारतीय संस्कृति तथा सामाजिक आधुनिक विचारधारा;** (श्रीमत.) प्रतिभा तिवारी, अध्यक्षा, संस्कृत विभाग, महिला कालिज, लखनऊ; **उमकव.,** १९७०; ४६९-४७५; हि० ।

८२. **धर्म के हिन्दू सिद्धान्त की उत्पत्ति एवं विकास;** रणजीतसिंह, प्राध्यापक, इति. वि., इलाहाबाद वि. वि., इलाहाबाद; **उमकव.,** १९७०; ३०१-३२९; हि० ।

८४. **भारतीय संस्कृति के मूल तत्त्व;** प्रभु दयाल अग्निहोत्री; **स्मारिका हि. वि. प. हा.,** १९७०; ४५-५१; हि० ।

४२५. **मकर संक्रान्ति का महत्त्व;** वेदव्रत मीमांसक, आर्यसमाज, उज्जैन; **वेवा०,** २३.३; १.१९७१; २७-३२; ४१-४३; हि० । वर्ष में बारह संक्रांतियां होती हैं। मकर संक्रान्ति सब से महत्त्वपूर्ण है। भूमध्यरेखा से उत्तर और दक्षिण में सूर्य क्रम से दक्षिणायन और उत्तरायण होता है। परन्तु उस पर्व के मूल में यह परिवर्तन नहीं है, प्रत्युत प्रेय से श्रेय की ओर संक्रमण है।

सुधीरकुमार गुप्त

४२६. **मानव कर्त्तव्य दर्पण;** ले., प्र. सत्यवीर सिंह सत्यप्रेमी, सेवाश्रम, सफनावत (मेरठ); २-००; हि.; समीक्षा; **गुप.,** २३.३; १०-११.१९७०; १३४; सं. । चतुर्दशाध्यायेषु बहूनि पुस्तकान्युपजीव्य यावज्जीवं मनुष्यस्य कर्त्तव्यजातानि निरूपितानि सन्ति । देहात्मनोरुन्नत्युपाया अपि दर्शिताः सन्ति ।

चार अध्यायों में अनेक पुस्तकों के आधार पर मनुष्य के समस्त जीवन के कर्तव्य बताए गए हैं। शरीर और आत्मा की उन्नति के उपाय भी दर्शाए गए हैं।

५२. **मूलविधिः स्वरूप आणि उगम;** प्रभाकर भा. मांडे; **नभा.,** १०.१९७०; २१-२८; म० ।

८५. **मेघदूत की वैदिक पृष्ठभूमि और उस का सांस्कृतिक सन्देश;** सुधीर कुमार गुप्त; भारती मन्दिर, नई बस्ती, खुरजा; ५.१९५४; १-३७; ०-९०; हि० ।

४२७. **राजस्थानी लोकगीतों में चित्रित अन्धविश्वास;** जगमाल सिंह ग्रामीण, सिरोही; **यूरासंहिस.,** १९६८-६९; १८१-१९१; हि० । इस में विभिन्न गीतों के उदाहरण प्रस्तुत करते हुए राजस्थानी जन-जीवन में प्रचलित अन्धविश्वासों का उल्लेख किया गया है। ये अन्ध-विश्वास भारतीय संस्कृति द्वारा विरासत में प्राप्त वह सम्पत्ति है जिस को पैतृक सम्पत्ति समझ कर आज भी भारतीय जनता छोड़ने को तैयार नहीं है। ये अन्ध-विश्वास भारतीय जनता के उस समय के साथी एवं सम्बल हैं, जब उस का विवेक कुंठित हो जाता है तथा सामर्थ्य जवाब दे देता है।

मनमोहन अग्रवाल

87. **Recognition of Merit in Caste System in Ancient India;** Jogi Raj Basu, Professor and Head of the Deptt. of Skt., Gauhati Univ., Gauhati; **UMCV., 1970; 685-694; E.**

324. **Life in North-Eastern India in Pre-Mauryan Times;** (With special reference to C. 600 B. C.—325 B. C.); Madan Mohan Singh; Pub. Motilal Banarasi Dass, Delhi; 1967; **xxv + 308;** 25-00; Rev. Thomas R. Trautmann; **JRAS (GBI).,** 1.1970; 83; E.

304. **Was It Permissible For a Saṃnyāsi (Monk) To Revert To Lay Life ?;** Y. Krishan; **ABORI**, I-IV;1969; 75-89; E.

१२६. **वेदलावण्यम्;** सुधीर कुमार गुप्त, आचार्य सं. वि., गोरखपुर वि वि., गोरखपुर; **प्र. भामप्रसा.,** ४२८; सं०, हि० ।

[उपनयनसूत्रों की भूमिका में शूद्रों की स्थिति और ऋ. १०.९०.११-१२; २.१२.६; १०.१२५.५ पर विचार विशेष दर्शनीय हैं।]

८९. वैदिक वाङ्मय में गोहत्या या गोरक्षा? जयदेव, गुरुकुल कांगड़ी, हरिद्वार; गुप०, २३.३; १०-११.१९७०; १४२-१४६; हि०।

४२८. शास्त्रीय व्रतों के सामान्य विधि-विधान; लक्ष्मी शर्मा, वनस्थली; शोप., २१.२; ७, ९.१९७०; १७-२९; हि०। व्रतों के दो विधान हैं—शास्त्रीय और लौकिक। प्रस्तुत लेख में शास्त्रीय व्रतों में विधिविधानों का उल्लेख करते हुए व्रत के अधिकारी, अशक्तावस्था और अशुद्धावस्था में व्रतानुष्ठान, व्रतानुष्ठान में प्रतिनिधि, व्रतकर्ता और व्रत का वातावरण, व्रत के विधि-विधान, व्रत की समाप्ति और पारणा, व्रत का उद्यापन, व्रतकाल में वर्जनीय कर्म और व्रतभंग पर प्रकाश डाला गया है। देव-पूजा के लिए आवश्यक उपचारों का विशेष वर्णन किया गया है।

नाथूलाल पाठक

९२. संयोजक का वक्तव्य; फतहसिंह, कोटा; स्मारिका हि.वि.प.हा; १९७०; ३३-४१;हि.।

२३२. संस्कृतसाहित्यान्तर्गत विवाह संस्कार; प्रीतिप्रभा गोयल, जोधपुर; जोधपुर वि०वि० पीएच. डी० का शोध प्रबन्ध; १९७१; हि०।

तथा किसी लौकिक व्यक्तित्त्व के रूप में देखा है। परन्तु इन मान्यताओं की सांझीपूजा के विविध पक्षों से संगति नहीं बैठती है। इसके गीतों में सांझी शब्द सन्ध्या का ही रूपान्तर है। उनका भाव और सांझी की आकृति भी इस ओर लक्ष्य करते हैं। यह सन्ध्या ब्रह्मा की मानसी कन्या ही है। इसकी पुष्टि पुराणों के लेखों से होती है। सन्ध्या का एक रूप अरुन्धती भी है। सांझीपूजा का लक्ष्य कन्याओं द्वारा भावी जीवन के सौभाग्य की कामना नहीं है, वरन् अपने कौमार्य की पवित्रता की रक्षा का अनुष्ठान ही उनका उद्देश्य है। यही कारण है कि प्रत्येक कुमारी के लिए समझ आते ही सांझी की पूजा करना अनिवार्य हो जाता है, जिससे सन्ध्या पूजा के फलस्वरूप कोई अशोभनीय घटना उनके जीवन में घटित न हो।

महेन्द्र भानावत

328. **Studies in the Buddhist Culture of India** (during the 7th & 8th centuries A. D.); Lalmani Joshi; Pub. MLBD; 1967; i-xli+538; 30-00; Rev. V.M. Bedekar; **ABORI**, L. I-IV; 1969; 133-135; E.

430 **Hindu Culture with Special Reference to the Domestic Rites and the Temple Rituals**; S. Singaravelu, Lecturer and Ag. Head, Deptt of Indian Studies, Univ. of Malaya, Kuala Lumpur;

## हिन्दु मत (Hinduism)

१९. ओषधि; मुंशीराम शर्मा, आर्यनगर, कानपुर; गुप०, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ८९-९३; हि० ।

४३१. गागर; ले., प्र० गजेन्द्र सिंह सोलंकी, पत्रकार, ववशपुरी का कुण्ड, पुरानी धान मण्डी कोटा-६ (राज०); भूमिका ले० फतहसिंह; १४+१५१; ६-००; हि० । आकांक्षा, समर्पण, वन्दना, भारत दर्शन, युग दर्शन, विविध दर्शन, नियति दर्शन और छवि दर्शन नामक आठ शीर्षकों में आदि काल से आज तक के अपने देश के प्राकृतिक सौंदर्य, सांस्कृतिक प्रवृत्तियों और शौर्य का चित्रण है ।

सुधीर कुमार गुप्त

४३२. प्रार्थना; हाहिविपस्मा.,१९७०;१:२;सं.। मानवस्योत्थानाय, मातृभूमे रक्षायै, जगदुद्धरणाय, ईशकार्यकरणाय यशसे च वयं प्रभुणा प्रेषिताः स्मः ।

हम मानव के उत्थान, मातृभूमि की रक्षा, जगत् के उद्धार, परमेश्वर के कार्य और यश के लिए प्रभु द्वारा भेजे गए हैं ।

४३३. योग्यता फिर सिद्ध करें; आनन्द पाल रघुवंशी, कोटा; हाहिविपस्मा०, १९६०; ६४-६८; हि० । हिन्दू धर्म ने महान् व्यक्ति, महान् दर्शन, वर्णव्यवस्था आदि दिए, पर उन में व्यावहारिकता नहीं है । उन का अस्तित्व खतरे में है । उन्हें सामाजिक पक्ष पर शक्ति केन्द्रित करनी है । विज्ञान और अध्यात्म का मिश्रण कर नया निर्माण करना है । इसी प्रकार के २० और सुझाव दिए गए हैं ।

४३४. विश्व हिन्दू परिषद् कल्पना और विचार; शि० शं० आपटे, महामन्त्री, विश्व हिन्दू परिषद्; हाहिविपस्मा०, १९७०; ५२-५८; हि० । इस्लाम ईसाई और साम्यवादी धर्मों के भारतीय राष्ट्र के घातक कर्मों की पृष्ठभूमि में हिन्दूओं में आत्मरक्षा के प्रति उद्बोधन, भ्रातृभाव सृजन, नई अनुभूति देने, एकता स्थापन, धर्म सम्वर्द्धन आदि उद्देश्यों की पूर्ति के लिए विश्व हिन्दू परिषद् की स्थापना की गई है ।

४३५. सात्त्विक हिन्दू शक्ति का जागरण आवश्यक; श्री ५ महेन्द्र वीर विक्रम शाह, नेपाल; हाहिविपस्मा०, १९७०; ४२-४३; हि० । हिन्दू संस्कृति में नेपाल देवभूमि माना गया है । यह परमपावन और एकमात्र हिन्दू राष्ट्र है । श्रुतियों में प्रतिपादित, उदार भाव के संस्थापक, द्वेष आदि से दूर, हिन्दूधर्म के सात्त्विक भावों का धारण करने से ही अभ्युदय हो सकेगा ।

४३६. हिन्दूलक्षणम्; हाहिविपस्मा०, १९७०; ६८; सं, हि० । ऋषीणां शिक्षासु भारतीयमहापुरुषेषु च श्रद्धापरो देशजातिभेदहीनः सदाचारी च जनो हिन्दुर्भवति ।

ऋषियों की शिक्षा और भारत के महापुरुषों को मानने वाला, देश और जाति के भेद से ऊपर सदाचारी जन हिन्दू है ।

## कबीरपन्थ (Kabir Sect)

४०७. शास्त्रार्थ मसूदा; सम्पादकः भवानी लाल भारतीय; वेवा०, २३.१; ११.१९७०; १७२-१९०; हि० ।

## वैष्णवमत (Vaiṣṇavism)

३५७. ब्रह्मसूत्र और वैष्णवभाष्य; राम कृष्ण आचार्य; बलवन्त राजपूत कालिज, आगरा; प्र. विनोद पुस्तक मन्दिर, हास्पिटल रोड, आगरा; १.१९६०; १+८८; सं., हि० ।

## अन्य सम्प्रदाय (Other Sects)

४३७. ब्रह्माकुमारी मत खण्डन; ले. श्रीराम आचार्य; प्र० वैदिक साहित्य प्रकाशन, कासगंज (जिला एटा); ०-९०; समीक्षक भवानी लाल भारतीय; आ. मा., ५०.२१; १.१.१९७१; १५:२; हि० । इस में ब्रह्माकुमारी मत की मान्य-

ताओं पर तीखा प्रहार किया है। समीक्षा में ब्रह्मा-कुमारी मत का परिचय दिया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

२९५. भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय; सुधीर कुमार गुप्त, प्रवाचक, सं. वि., राज. वि. वि., जयपुर; प्र. भामग्रशा, १९६९; १६अ+२८८+४आ; ५–००; ६–००; ७–५०; हि०।

## ईसाई मत (Christian Religion)

258 **God and Evil : Zoroaster And Barth; Eldon R. Hay; Dalhousie Review,** 49.3; (Autumn) 1969; 369-376; E.

२९५. भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय; सुधीर कुमार गुप्त, प्रवाचक, सं० वि०, राज० वि० वि०, जयपुर; प्र० भामग्रशा०; १९६९; १६अ+२८८+४आ; ५–००; ६–००; ७–५०; हि०।

438. **The Morning Thoughts;** सम्पादकः पी० कृष्णमूर्तिः; समीक्षा; सागरिका, ९.२; २०२७ वि०; २२०; सं०। अस्मिन् पुस्तके बाइबलधर्मग्रन्थाद् एकत्रिंशद् वाक्यानि संकलय्य आंग्लभाषायां तेषां विस्तरशो व्याख्या प्रस्तुता।

इस पुस्तक में बाइबल नामक धर्मग्रन्थ से ३१ वाक्यों का संकलन कर अंग्रेजी भाषा में उन की विस्तृत व्याख्या की गई है।

प्रभाकर शर्मा

४०३. शास्त्रार्थ अजमेर; सम्पादकः भवानी लाल भारतीय; वेवा०, २३.१; ११.१९७०; ११८–१२८; हि०।

४०७. शास्त्रार्थ मथुरा; सम्पादकः भवानी लाल भारतीय; वेवा०, २३.१; ११.१९७०; १७२–१९०; हि०।

४१०अ. सत्यधर्मविचार—मेला चांदापुर; सम्पादक, भवानी लाल भारतीय; वेवा०, २३.१; ११.१९७०; ७१–१०४; हि०। इस में नोबिल और स्काट आदि ईसाई पादरियों द्वारा ईश्वर, सृष्टि और मुक्ति पर दयानन्द के साथ हुए विचार में प्रतिपादित ईसाई मत का सार है।

## इस्लाम (Islam)

२९५. भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय: सुधीर कुमार गुप्त, प्रवाचक, सं० वि०, राज० वि० वि०, जयपुर; प्र० भामग्रशा०, १९६९; १६अ+२८८+४आ; ५–००; ६–००; ७–५०; हि०।

४०४. शास्त्रार्थ उदयपुर; सम्पादक, भवानी लाल भारतीय; वेवा०, २३.२; १२.१९७०; ७–१२; हि०।

४०६. शास्त्रार्थ जालंधर; सम्पादक, भवानी लाल भारतीय; वेवा०, २३.१; ११.१९७०; १०५–११७; हि०।

४१०अ. सत्यधर्मविचार—मेला चांदापुर; सम्पादक, भवानी लाल भारतीय; वेवा०, २३.१; ११.१९७०; ७१-१०४; हि०। इस में मौलवी मुहम्मद द्वारा ईश्वर, सृष्टि और मुक्ति पर दयानन्द सरस्वती के साथ हुए विचार में प्रस्तुत इस्लाम के मत का सार है।

## प्राकृत (Prākṛta)

४३९. जैन प्राकृत ग्रन्थ—"पउम चरिय" की आभरण-कला; छोटे लाल शर्मा, वनस्थली; यूरासंहिस०, १९६८–६९; २७–३५; हि०। वैदिक-युग से सम्बन्ध जोड़ते हुए इस लेख में पउम चरिय में वर्णित दिवांशुक, रंगीन और चित्रित आदि वस्त्रों के प्रकारों, केशविन्यास, कान, गला, हाथ, पैर आदि अंगों के आभूषण और अनुलेपनों का परिचय दिया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

४४०. जैसलमेरी बोली में प्राकृत एवं अवहट्ट की झलक; दीन दयाल ओझा; विश्व, ६.३; १९७० (२०२७ वि०); १९–२१; हि०। जैसलमेरी बोली में प्राचीन भाषाओं प्राकृत, अप-भ्रंश और अवहट्ट के शब्द (—अनुरूप) [illegible] में विद्यमान है। अवहट्ट उत्तर भारत की [illegible] में आधुनिक भाषाओं में [illegible] के [illegible] की भाषा

है और कीर्तिलता में सुरक्षित है। कीर्तिलता के प्रयोगों और जैसलमेरी के नौ छन्दों में समानता है। ले. ने जैसलमेरी के १४ छन्दों की अपभ्रंश और सं० के छन्दों से तुलना भी दी है।

४४१. **प्राकृत रामकाव्य की छन्दोयोजना**; छोटेलाल, वनस्थली विद्यापीठ, वनस्थली; यूरासंहिस., २; ७.१९६७; ९९-१२८; हि०। छन्दोविधान साधारणीकरण प्रक्रिया का अभिन्न अंग है। प्राकृत भाषाओं में रामकाव्य विपुल मात्रा में मिलता है। इन में रावणवहो (सेउवहो) का प्रमुख छन्द स्कन्धक है। यह मात्रिक वृत्त है। अन्तराल छन्द गलितक जाति के हैं। पउमचरिय में आर्या (गाथा) का विशुद्ध प्रयोग है। कवि को कहीं-कहीं गुरु-लघु एवं नासिक्य व्यत्यय के प्रयोग की स्वतन्त्रता का उपयोग करना पड़ा है। अन्तराल और प्रकरणान्त छन्द वर्णवृत्त हैं। ये नाटकीय परिप्रेक्ष्य के वाहक हैं। कवि की प्रवृत्ति मिश्रित वृत्तों की ओर अधिक है। सीयाचरियं में वर्णवृत्तों, आर्या, उद्गीतिका और अपभ्रंश के जाति-छन्दों का प्रयोग है। यहां प्रमुख छन्द आर्या ही है। पउमचरिउ में ८९ छन्दों का प्रयोग है। छन्दनिका और ध्रुवक का वैविध्य से प्रयोग किया गया है। महापुराण (रामायण) खण्ड में प्रयोग प्रणाली ने नया मोड़ लिया है। यहां ध्रुवक और छन्दनिका का भेद मिटा कर कवि ने कलात्मक प्रकृति का परिचय दिया है, उपर्युक्त सभी ग्रन्थों में छन्दःप्रयोग विषयानुकूल है। इस छन्दःप्रयोग के अध्ययन से यह सुव्यक्त है कि जातिवृत्तों का जन्म प्राकृतकाल में, विकास अपभ्रंशकाल में और प्रौढ़ता प्रान्तीय भाषाओं के काल में हुए हैं। अपभ्रंश के उत्तरवर्ती काल में वर्ण जाति के क्षेत्र में ही पुनः अपनी गुणात्मक स्वतन्त्रता प्राप्त करने लगा था। अब यह इसमें स्फुट रूप में आ गया है। अपभ्रंश ने छन्दःप्रयोग में नाटकीय तत्त्वों को काव्य में मिला दिया है। आधुनिक भाषाओं में इन का पुनः प्रयोग हुआ है। अपभ्रंश साहित्य ने प्रान्तीय भाषाओं को नाद और चित्रांकन की कला दी हैं। उस की नाटकीय विधानयुक्त छन्दःपरम्परा आज भी प्रांतीय भाषाओं में जीवित है। लेख के अन्त में उपर्युक्त सभी रचनाओं के प्रमुख और अन्तराल छन्दों का नाम, प्रकार, लयनियम, गणनियम, आश्वासक और विशेष शीर्षकों में विश्लेषण दिया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

## अपभ्रंश (Apabhramśa)

४४२. **अपभ्रंश जैन साहित्य**; देवेन्द्र मुनि शास्त्री; सम्म'. १९ ०; ४५-५२; हि०। अपभ्रंश साहित्य प्राचीन भारतीय साहित्य और आधुनिक भारतीय साहित्य की मध्यवर्ती कड़ी है। यह साहित्य विविध रूपों और विधाओं में उपलब्ध होता है। परम्परागत काव्यात्मक वर्णन, साहित्यिक रूढ़ियों का निर्वाह, लौकिक शास्त्रीय शैलियों का समन्वय, छन्दों की विविधता आदि इस साहित्य की विशेषताएं हैं। ले. ने इस साहित्य के प्रमुख चरितकाव्यों—पउमचरिउ, रिट्ठणेमिचरिउ, णायकुमारचरिउ, जसहरचरिउ, भविसयत्तकहा, करकण्डुचरिउ, सुलोयणाचरिउ आदि तथा मुक्तक काव्यों—परमात्मा प्रकाश, योगसार, दोहा प्राभृत, श्रावकधर्म दोहा आदि का संक्षिप्त परिचय दिया है।

नरेन्द्र भानावत

४४३. **नानक वाणी की भाषा, अपभ्रंश तथा प्राचीन व्रजभाषा**; सत्यपाल गुप्त, होश्यारपुर; यूरासंहिस., १९६८-६९; ५३-५९; हि०। नानक वाणी से तात्पर्य गुरु ग्रन्थ साहिब में प्रथम महला में संकलित गुरु नानक की वाणी से है। यह वाणी १५ वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध तथा १६ वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध की भाषा पर प्रकाश डालती है। आदि ग्रन्थ में वाणियों का संकलन १६०४ ई० में हुआ। उस समय जैसा उच्चारण था, वैसा ही लिपिबद्ध कर दिया गया। नानक वाणी ही हिन्दी का

प्राचीनतम ग्रन्थ है। गुरु नानक की भाषा अपभ्रंश के अधिक समीप है। यहाँ समीकरण, वर्णपरिवर्तन, स्वरविवृत्ति, स्वरसंयोग, परसर्गों का प्रयोग, सर्वनाम (पुरुषवाचक), क्रियारचना अपभ्रंश के समान हैं। ध्वनिसंरचना और पदरंचना में यह शौरसेनी अपभ्रंश के अधिक समीप है। इस पर व्रजभाषा का भी प्रभाव है। व्रजभाषा और नानक की बोली में सर्वनाम तथा क्रिया में अधिक समानता है, कुछ प्रयोग पूर्वी हिन्दी के भी हैं। शब्द रूपों में लहंदा और पंजाबी का प्रभाव बहुत अधिक दिखाई पड़ता है। अनेकों देशज शब्द इन्हीं भाषाओं के हैं। क्रियारूप पर खड़ी बोली का भी प्रभाव है। नानक की वाणी क्रमशः विकास को प्राप्त हुई है। अतः नानक की भाषा के विषय में यह मत स्वीकार्य नहीं है कि आदि ग्रन्थ में पंजाबी भाषा का पूर्ववर्त्ती रूप सुरक्षित है। नानक की वाणी भारत की विभिन्न बोलियों का मिश्रण है, जिस के रूप को लेखकों ने विकृत कर दिया है। आदि ग्रन्थ की बोलियों में मुख्य बोली व्रजभाषा है। ग्रन्थ साहब का बहुत कम अंश बोली जाने वाली पंजाबी पर आश्रित कहा जा सकता है। ग्रन्थ साहब के प्रारम्भ का "जपुजी" इस का एक अच्छा उदाहरण है।

सुधीर कुमार गुप्त, मनमोहन अग्रवाल

## आधुनिक भारतीय भाषाएं

(Modern Indian Languages)

उद्देश्य से नये सिरे से सोचने का प्रयास किया है। इस में सिद्ध किया गया है कि गालिब फाकामस्ती के दौर से नहीं गुजरे। 'गालिब शताब्दी समारोह' में वन्दनीय गालिब को देशद्रोही बताया गया है क्योंकि शासक परिवर्तन के साथ गालिब की खुशामद की नीति भी बदलती रही तथा १८५७ में उन्हों ने अंग्रेजों की खुशामद की और क्रांतिकारियों को खंजीर (सूअर) और रुसियाह (पापी) कहा। उर्दु व गालिब एक नहीं हैं क्यों कि गालिब पर मीर, बेदिल इत्यादि का प्रभाव है, तथा उसने फारसी में अधिक लिखा है। तकरीज' व 'दस्तंबू' के अनुवाद परिशिष्ट में देने से पुस्तक की उपादेयता बढ़ी है।

अनिल कुमार गुप्त

४८५. श्रीकृष्ण और उर्दू साहित्य; इकबाल अहमद; विभ. ६.३; १९७०(२०२७वि.); २२-३१; हि०। उर्दू साहित्य की उदार दृष्टि का उल्लेख करते हुए ले. ने उर्दू साहित्य में श्रीकृष्ण के जीवन चरित्र, घटनाओं और शिक्षाओं से सम्बन्धित बहुत सी नज्मों, गीतों और गद्य का विवरण दिया है। ले. ने वली मोहम्मद, नजीर अकबराबादी, मुहम्मद मुहसिन काकोरवी, व्रजमोहन दत्तातरिया कैफी देहलवी, वासित बिसवानी, हसरत मोहानी, मुंशी जगन्नाथ प्रसाद शौक निगम देहलवी और सीमाब अकबराबादी का संक्षिप्त जीवन और मूल्यांकन प्रस्तुत करते हुए इन की कृष्ण सम्बन्धी कविताओं से उद्धरण दिए हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

नई ऊष्मा और स्फूर्ति प्रदान की तथा उपन्यासकार की दृष्टि को विस्तृत कर दिया। नाटक में कैलासन ने शब्दों में एक अभूतपूर्व अन्तश्चेतना की निष्पत्ति उपलब्ध की। क. नाटक स्वतंत्रता के पश्चात् ह्रसित हो गया। यहां जीवन की समग्रता के लिए कोई अभिरुचि दिखाई नहीं देती है। रंगमंच को केवल मात्र उत्साही अनुरागियों और मनोरंजन के जुटाने वालों के अनुग्रह पर छोड़ दिया गया। अन्ततोगत्वा युवा ले. ने क. नाटक को निष्फल उद्यमों से मुक्ति दिलाई। कुछ 'विषम नाटकों' में प्रशंसनीय सफलता प्राप्त हुई है, जो जगत् में मनुष्य की परिस्थितियों के वैषम्य को प्रस्तुत करते हैं। अब नाटकीय कला में गुणी, गम्भीर और विचारशील लेखकों और मेधावी अभिनेताओं की अभिरुचि जागृत हो गई है। क. नाटक का नया यौवन प्रवृत्त हो चुका है। लेख में अनेक काव्यों, उपन्यासों, लघुकथाओं और नाटकों के रचयिताओं का आलोचनात्मक मूल्यांकन भी दिया गया है।

## तमिल (Tamil)

४४८. काञ्चिमनन अम्मानइ (Kāñci Manana Ammānai); M. Sheeralan, Assistant Librarian, SML.; JTMSSML., XXIV. 2; 1971; i—v+61-69; Tam. The text of this work has been completed in this issue in pages 61-69. Title page and introduction are contained in pages i-v. The poem is cast in the form of Ammānai, a species of minor compositions in Tamil, in easy, simple and ballad like style. It deals with the theme of the love of a king of Kāñci for the daughter of a Pāṇḍya prince of Madura, with the shifting of his marital loyalty later to a Kuratti (gipsy girl) and the tragic end of the girl on Kāñci Mannan's resumption of conjugal relation with the senior claimant to his love. (From the Editorial Notes).

आल्हा (=वैलाड) के सदृश, तमिल में लघु रचनाओं के एक भेद अम्मानई की शैली में रचा गया है। इस में काञ्चि के एक राजा के मदुरा के पाण्ड्य राजा की पुत्री से प्रेम, पीछे उस के दाम्पत्य अनुराग के एक कुरत्ति (बञ्जर) कन्या में संक्रान्त हो जाने और उस के प्रेम के पूर्वतर अर्थी के साथ काञ्चि मन्नन के दाम्पत्य सम्बन्ध के पुनः स्थापित हो जाने पर [कुरत्ति] कन्या के दुःखद अन्त की वस्तु उपनिबद्ध की गई है। [सम्पादकीय टिप्पणियों से]।

२७७. तिरुकुरल (तमिल वेद)—एक जैन रचना; मुनि नगराज; सस्मा.. १९७०; ३६-४४; हि०।

४४९. शरभपुराणम्; V. Chockalingam Vidvan, Tamil Pandit, SML.; JTMSSML., XXIV. 2; 1971; 1-16; Tam. It is a work in Tamil verse. It narrates, in epic style, the story of Lord Śiva's incarnation as śarabha, a huge fabulous animal with eight legs and with superleonine strength, to save the world from the superfluous fury of Narasimha, the Man-lion incarnation of Lord Viṣṇu after he had killed the demon Hiraṇyakaśipu. This Purāṇa is published from one of the rare mss. preserved in the SML. (From the Editorial Notes).

## वंगला (Bangalā)

450. **The Literary Upsurge in Bangla Desh;** Debiprasanna Bhattacharjee; **H. T. (Weekly)**, 18.4.1971; 7:7-8; E. The literary upsurge in the Bangla Desh is to save Bengali culture from Urdu Bengali literature in East Bengal is chiefly an expression of newly awakened nationalism and its character is to enrich Bengali language. Progress in poetry has been most significant. The youth poets reveal a set of positive values. Mother and motherland become one. Poetry is influenced by Marxism and Rabindra Nath Tagore and is inclined to soph stry, new experiments and the importance of the individual. All poets agree on making poetry an intellectual exercise Short story writers are trying to know the life of East Bengal East Bengalis are predominently agriculturists in the process of modernisation. A new political consciousness is also evident in some stories. Communal rancour is a thing of the past. The novelists present a wider vista of the life of East Bengal.

पूर्वी बंगाल के जीवन की व्यापकतर झांकी प्रस्तुत करता है।

अनिल कुमार गुप्त, सुधीर कुमार गुप्त

## मराठी (Marāṭhī)

४५१. मोहिनीमहेशपरिणय – नाटकम् – शरभेन्द्रविरचितम्; Ed. T. R Bhima Rao, Marathi Pandit, SML., Tanjore; **JTMSSML.**, XXIV.2; 1971; 41-56 + i-iv (Index); M. It is a Marathi dance drama, running through the last two numbers & is completed in this issue. The drama composed by Maharaja Serfoji II, is a drama replete with musical composition in several Rāgas and Tālas and with dance pieces of remarkable rhythm, mingled with verses in classical metre. The plot deals with the wedding of Lord Śiva with Mohinī, the feminine incarnation of Lord Viṣṇu in the form of a divine Enchantress. (From the Editorial Notes).

यह एक मराठी नृत्य नाटक है जो पिछले दो अंकों में चा ? रहा और इस अंक में पूरा हुआ है।

Out of these, three padas analysed in this paper indicate that they belong to the Ratnāvalī Nāṭikā originally by Śrī Harṣa. Probably Amṛtakara wrote a Ratnāvalī-Nāṭikā to which these verses belong. But no other verses belonging to this drama have been published so far. It has not been referred to by any historian so far. This drama was probably composed at the instance of the now unknown 'Kṛṣṇacaraṇa'.

महाराज शिवसिंह और महाराज भैरवसिंह द्वारा संरक्षित, विद्यापति और चतुर्भुज के समकालीन मैथिल कवि अमृतकर ने मैथिली साहित्य के सुवर्ण युग—गीति या मुक्तक युग में कुछ मुक्तक कविताएं लिखीं—यह पता मिलता है। अमृतकर के इस रूप में केवल पांच पद ही ज्ञात हैं। इन में से इस लेख में विश्लेषित तीन पद इंगित करते हैं कि ये रत्नावली नाटिका—मूलतः श्री हर्ष द्वारा रचित—से हैं। सम्भवतः अमृतकर ने एक रत्नावली नाटिका लिखी जिस के कि ये पद्य हैं। परन्तु इस नाटिका के और कोई पद्य अभी तक प्रकाशित नहीं हुए हैं। अभी तक किसी इतिहासकार ने भी इस का उल्लेख नहीं किया है। यह नाटक सम्भवतः पर प्रमाण 'कृष्णचरण' की प्रेरणा पर रचा गया था।

sublime to ridiculous and written thousands of poems both as lyrics and as narratives. Genuine Jhoomar tune appears to have been preserved in the outskirts of Mithila. The paper gives one Ghairā and two Jhcomar lyrics as specimens of Bhavaprītānanda's poetry.

'अभिनव जयदेव' विद्यापति ने गीतों के रूप में क्षेत्र की बोलचाल की भाषा में संस्कृत काव्य के विषयों को निबद्ध कर जनता को आनन्दित किया। देवघर के पास सन्याल परगनाओं में प्रचलित लोक काव्य की एक बहुत लोकप्रिय विधा को साहित्यिक सौंदर्य और परिष्कार देने की यह प्रक्रिया आज एक बहुत ही मेधावी कवि और गायक, भवप्रीतानन्द ओझा द्वारा चालू है। उस ने अपनी कविताओं को मानर से सहचरित झूमर और डम्फा से युक्त घैरा में रचा है और उन्हें साहित्यिक सौंदर्य दिया है। उस ने उदात्त से निन्द्य विषयों तक पर रचना की है और हजारों पद—मुक्तक भी और वर्णनात्मक भी रचे हैं। मौलिक झूमर मैथिल की बाह्य सीमाओं पर सुरक्षित रहा प्रतीत होता है। लेख में भवप्रीतानन्द के काव्य के आदर्शों के रूप में एक घैरा और दो झूमरि पद उद्धृत किए गए हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

७-९.१९७०; ४७-५३; हि० । महादान बाई चारण कवयित्री थी । इन का वंश-परिचय अनुपलब्ध है । उन के द्वारा रचित 'श्रीमान् सती सुजस' को लेखक ने इस में उद्धृत किया है ।

नाथूलाल पाठक,

४५६. चित्तौड़ के द्वितीय साके की वीर नारी पेमां; अगर चन्द नाहटा, बीकानेर; शोप., २१. ३; ७-९.१९७०; ४३-४६; हि० । मेवाड़ के ऐतिहासिक काव्य में 'खुमाण रासो' हिन्दी साहित्य के इतिहास ग्रन्थों में प्रसिद्ध है । खुमाण रासो में वीर नारी पेमां का विवरण अभी तक प्रकाश में नहीं आ पाया है । लेख में रासो में वर्णित चित्तौड़ के द्वितीय साके का पेमां वाला प्रसंग भी अविकल रूप में प्रकाशित किया गया है ।

नाथूलाल पाठक

४४०. जैसलमेर बोली में प्राकृत एवं अवहट्ट की झलक; दीन दयाल ओझा; विभ०, ६.३; १९७० (२०२७ वि०); १९-२१; हि० ।

४५७. डिंगल गीतों की अनुक्रमणिका पूरासंहिस., १९६८-६९; ८३-१०५; हि० । ढूंढाड़ी राजस्थानी की एक प्रसिद्ध उपभाषा है । साहित्यिक दृष्टि से यह समृद्ध नहीं है, परन्तु इस की लोक शब्दावली का अध्ययन भाषावैज्ञानिक, ऐतिहासिक, संस्कृतिक एवं समाजशास्त्रीय दृष्टि से अत्यन्त महत्त्व रखता है । इस के शब्द भण्डार में सहस्रों शब्द ऐसे हैं जिन की परम्परा वैदिक युग तक जाती है तथा जो अपने में अनेक प्रख्यात तथ्यों, प्राचीन आदर्शों एवं सामाजिक आचार-विचारों को छिपाए हैं । भाषाविज्ञान के विद्यार्थी के लिए भी इन शब्दों के मूल रूपों का अन्वेषण अतीव रोचक एवं उपादेय है । यहां ढूंढाड़ी के लोकप्रचलित २० शब्दों के मूल स्रोतों का संधान-विवेचन प्रस्तुत किया गया है । जिस में इन के मूल में निहित घटनाओं, सं. शब्द और लोकव्यवहार आदि का निर्देश किया गया है । अन्त में ढूंढाड़ी के ५२ शब्दों की उन के सं० तत्सम रूप के साथ एक तालिका भी दी गई है ।

मनमोहन अग्रवाल

-नि·

रचना 'शक्ति भक्ति प्रकाश' में राजस्थानी और फारसी शब्दों के अबाध प्रयोग से युक्त ब्रजभाषा में निबद्ध उपासनाभाव निरूपण, भक्तमालवर्णन, उपालम्भभाव वर्णन, करुणरस निरूपण, भक्ति दृढ़ता प्रतिपादन (मनः शिक्षा), वीररस भाव वर्णन, कुलदेवी विश्वासभाववर्णन और अन्तिम प्रार्थना भाववर्णन नामक दोहा, सवैया और कवित्त छन्दों में निर्मित आठ प्रकरण हैं। यह शाक्त ग्रन्थ है। भक्तमालवर्णन में शाक्तभक्तों का वर्णन है। करुणावत्तीसी और कल्याणाष्टक वैष्णव काव्य हैं। इन में कवि ने कृष्ण के प्रति अपनी विनम्र भावांजलि अर्पित की है। वस्तुतः मुंशी माधव राम का काव्य शाक्त और वैष्णव सम्प्रदाय का ऐसा पुण्यस्थल है, जहां कृष्ण-भक्ति और देवी-भक्ति की पुनीत धाराएं आ कर मिल जाती हैं तथा जहां साम्प्रदायिक विभेद और पूजा उपासनाओं की भिन्नता के भाव समाप्त हो जाते हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

४६०. राजस्थानी सम्मेलन ; सुखद प्रतिध्वनियां; वेदव्यास; राप., ११.४.१९७१; ३:३–५; हि०। इस में २१,२२,२३ मार्च,१९७१ के सम्मेलन का संक्षिप्त विवरण दिया गया है। राजस्थान के बुद्धिजीवी और नेता राजस्थानी भाषा के प्रति पूरा ममत्व रखते हैं। उद्घाटन भाषण आदि में राजस्थानी भाषा के गौरव, संवैधानिक मान्यता, प्रान्त की साहित्यिक प्रतिभाओं के प्रकाशन, शिक्षा जनसम्पर्क एवं विधि के क्षेत्रों में राजस्थानी के प्रयोग पर विचार किया गया। राजस्थानी साहित्य मूल्यांकन गोष्ठी के ४ निबंधों का, कथागोष्ठी के ५ लेखों का, लिपि विवाद, लोक साहित्य और अनुवाद गोष्ठी के ३ का, पत्रपत्रिकाओं के विषय में एक मौलिक भाषण का विवरण दिए गए हैं। [illegible]

साहित्य पर बल अपेक्षित है। अन्त में ले. ने राजस्थानी को प्राथमिक स्तर पर पढ़ाने, राजस्थानी साहित्य में आलोचना और गद्य के सृजन, रचनात्मक साहित्य के सृजन और अन्य साहित्यों से सम्पर्क रखते रहने के सुझाव प्रस्तुत किए हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

४६१. राजस्थानी साहित्य धारा; नरेन्द्र भानावत, हि० वि०, राज० वि० वि०, जयपुर; सप., १–२; १–२.१९७१; २६–२८; हि०। राजस्थानी भाषा का साहित्य विविध और विशाल है। उस के निर्माण में यहां के इतिहास और सांस्कृतिक परम्पराओं का बड़ा योग रहा है। कालक्रम की दृष्टि से ले. ने सम्पूर्ण राजस्थानी साहित्य को आदिकाल (वि० सं० ८००–१२५०), मध्यकाल (वि० सं० १२५१–१९१३) और आधुनिक काल (वि० सं० १९१४ से आज तक) में विभक्त कर उसके विकास की संक्षिप्त झांकी प्रस्तुत की है। मध्यकाल की वीरता, भक्ति और सन्त काव्य धारा के साथ-साथ राजस्थानी गद्य की रूपगत एवं शैलीगत विशेषताओं—जैनशैली, जैनेतर शैली का तथा आधुनिक काल में लिखे गये काव्य, कथा साहित्य, रेखाचित्र, संस्मरण आदि का परिचय भी दिया गया है।

शांता भानावत

४६२. राजस्थानी साहित्य में शृंगार रस; नागरमल [illegible]; सप., १–२; १–२.१९७१; २९–३२; हि०। राजस्थानी साहित्य वीररस प्रधान होते हुए भी शृंगार रस से रिक्त नहीं है। 'ढोला मारू रा दूहा' जैसा [illegible] राजस्थानी साहित्य की देन है। इस निबन्ध में ले. ने शृंगार के संयोग व वियोग पक्ष की, प्रसंगानुसार उदाहरण देते हुए [illegible] प्रस्तुत की है।

शांता भानावत

## राजस्थानी काव्य
## (Rājasthānī Poetry)

४६३. छीजड़; गोपालसिंह राणावत, मोहब्बतपुरा (नरहरिगढ़), चितौणा रैणवाल, जिला उदयपुर; (राज०); २–००; हि. (राज); समीक्षक दीनदयाल ग्रोझा; विभ., ६.३; १९७० (२०२७ वि०); ८९; हि० । यह राजस्थानी भाषा में राणावत की विभिन्न अवसरों पर रचित कविताओं का सुन्दर संकलन है ।

सुधीर कुमार गुप्त

४६४. राजस्थानी कवियों के कुछ छप्पय; सौभाग्य सिंह शेखावत; विभ., ६.३; १९७० (२०२७ वि०); ८१–८४; हि. । इस में राजस्थानी हस्तलिखित पुस्तकों के संग्रहालयों में प्राप्त नीति आदि पर प्राप्त छप्पय छन्द में निबद्ध ९ मुक्तक पद्यों का उन के रचयिताओं का विवेचन और विषय प्रस्तुत करते हुए उद्धरण दिया गया है ।

४६५. सजनां विषयक वात और गीत; मनोहर शर्मा; विभ., ६.३; १९७० (२०२७ वि०); ५९–७४; हि० । यहां कठिन शब्दों के अर्थ और हिन्दी सारांश सहित जैसलमेरी भाषा में जैसलमेर में प्रचलित सजनां विषयक 'रायधण भाटी री वात' का प्रकाशन, उस का मूल्यांकन, सजनां गीत और रायधण गीत के भेद तथा इस की ऐतिहासिकता का विवेचन प्रस्तुत किए गए हैं ।

सुधीर कुमार गुप्त

sounds and phonetics of the Hindi language. This suggestion provides a regular and officially recognised alternative, viz., Latin script to the Devanagari script. The author cites the examples of the scripts like Kharosthi used in the earlier writings and opines that change in script is not contrary to Indian tradition and history. Modern scholars of Skt. have evolved a uniform Latin code for transliterating from Devanagari in to Latin script and this code can be used as a starting point. It is desirable from the political as well as literary and technological points of view. Difference between Hindi and Urdu should be gradually eliminated. Latinisation will open the door of technological advances for Devanagari. Hindi should have more contact with the other languages of the world and the strangeness of words taken from English should be ended. Latinisation of Hindi's script would make this language widely acceptable and will help it to realise its potential.

ले. का मत है कि लैटिन लिपि को हिन्दी वर्णमाला और हिन्दी भाषा की ध्वनियों और उच्चारणों की प्रकृति के अनुरूप ढाल कर, वैज्ञानिक प्रणाली से हिन्दी के लिए लैटिन लिपि पर गम्भीर चिन्तन के लिए यह उपयुक्त समय है । यह सुझाव देवनागरी लिपि के स्थान पर नियत और अधिकृत रूप से स्वीकृत विकल्प लैटिन लिपि को प्रस्तुत करता है । ले. पूर्वतर लेखों में प्रयुक्त खरोष्ठी जैसी लिपियों का उदाहरण देता है और मत व्यक्त करता है कि लिपि में परिवर्तन भारतीय परम्परा और

वि०, राज० वि० वि०, जयपुर; सस्मा, १६७०; ५३–५८; हि०। काव्य रूपों के सम्बन्ध में जैन कवियों की दृष्टि बड़ी उदार रही है। उन्होंने प्रबन्ध-मुक्तक की चली आती हुई काव्य-परम्परा के बीच काव्य-रूपों के कई नए स्तर निर्मित किए। यथा—रास, रासो, चौपई, सधे, चर्चरी, ढाल, पवाड़ा आदि (चरितकाव्यों के क्षेत्र में); फागु, धमाल, बारहमासा, विवाहलो, धवल, मंगल आदि (ऋतु काव्यों के क्षेत्र में); कक्का, संवाद, मातृका, बावनी, कुलक, हीमाली, बारहखड़ी आदि (नीति काव्यों के क्षेत्र में); स्तुति, स्तवन, स्तोत्र, सज्झाय, चौवासी, वीसी आदि (स्तुति काव्यों के क्षेत्र में)। गद्य के क्षेत्र में भी गुर्वावली, पट्टावली, उत्पत्ति ग्रन्थ, वचनिका, दवावैत, सिलोका, टब्बा, वालावबोध जैसे कई रूप प्रचलित किये। इन प्रयोगों से काव्य-रूपों की गतानुगतिक परम्परा शास्त्रीयता के बन्धन से सहजता की ओर, रूढ़िबद्धता से लौकिकता की ओर प्रवाहित हुई।

शांता भानावत

४७०. **चौबोली कथा: उद्भव और विकास**; ब्रजनारायण पुरोहित; यूरासंहिस., १९६८–६९; १४७–१५७; हि०। जैनाचार्यों ने स्वतन्त्र रूप से विक्रमविषयक कई कथाओं को काव्य में निबद्ध किया जिनमें "विक्रम चोबोली चोपाई" या "विक्रम लीलावती चोपाई" अत्यधिक प्रसिद्ध है। वेताल पंचविंशतिका की चार कथाओं का चयन कर राजशेखर सूरि ने उन्हें विक्रम के विवाह प्रसंग के साथ जोड़ने का सफल प्रयत्न किया है। एक ही मुख्य कथा में अन्तर्कथा या अन्तर्कथाओं का गुम्फन करना संस्कृत साहित्य की निजी विशेषता है। लोक भाषा में चोबोली कथा का प्रणयन करने वालों में खरतरगच्छीय जिनचन्द्र के शिष्य अभय सोम प्रमुख हैं। इनकी लौकिक "विक्रम चोबोली चोपाई" (रचनाकाल सं० १७२४) है। लोक कथाओं में राजा भोज और चोबोली के विवाह की कथा भी अत्यधिक प्रसिद्ध है। दोनों (विक्रम व भोज कथाओं) की कथानक रूढ़ियां ही केवल समान नहीं हैं, अपितु उपकथाओं में भी बहुत कुछ समानता है। चौबोली कथा का उद्गम बृहत्कथा की कहानियां हैं। लेख के अन्त में ले. ने एक तालिका में चौबोली कथा के स्रोत और कथाक्रम दिये हैं।

मनमोहन अग्रवाल

४७१. **जानी बिहारी लाल**; सोमनाथ गुप्त, जयपुर; यूरासंहिस., १९६८–६९, १४५–१४६; हि०। भरतपुर राज्य से सम्बद्ध दो जानी बिहारी लाल हैं—१. आगरा निवासी, संस्कृत, अरबी, फारसी के अच्छे ज्ञाता, अनेकों पुस्तकों के रचियता और अनुवादक दीवान जानी बिहारी लाल तथा २. मथुरा निवासी, गणित के अध्यापक, हिन्दी के विद्वान् और कवि ११ प्रकाशित और ११ अप्रकाशित ग्रन्थों के रचियता और अनुवादक तथा 'विज्ञान विभाकर' नाटक के लेखक जानी बिहारी लाल थे।

सुधीर कुमार गुप्त

४७२. **तुलसीदास और हिन्दू जाति की प्रमुख तात्कालिक समस्याएं**; किशोरी लाल गुप्ता, प्रिंसिपल, श्री कल्याण कालिज, सीकर; यूरासंहिस., १९६७–६८; ७–१४; हि०। तुलसी ने पिटी हुई हिन्दू जाति के समक्ष कोई नए मौलिक आदर्श या विचार प्रस्तुत नहीं किए। उन्हों ने परम्परागत जीवन मूल्यों को ही काव्यमय रूप में प्रस्तुत किया। इस काव्य में हिन्दुओं की तत्कालीन समस्याओं का कोई समाधान नहीं मिला। तुलसी जनता को पौराणिक देवी-देवताओं के वास्तविक स्वरूप की ओर मूर्तियों की यथार्थता को न बता सके। उन्हों ने कभी न आने वाले अवतार को ही आशा का अवलम्ब बनाया। वे शूद्रों और स्त्रियों की समस्या का न्याय्य समाधान न दे सके। तुलसी ने कलियुग से त्राण मांगा है, किन्तु जाति का कल्याण नहीं चाहा है। सृष्टि-नियमों के विरुद्ध

काव्यसत्य की कोटि में आने वाली घटनाओं को भी उन्हों ने सत्य और ऐतिहासिक माना है। अतः वे असंख्य हिन्दुओं को ईसाई और मुसलमान बनने से न रोक सके। उन का योग हिन्दू जाति को जड़, अन्धविश्वासी व छुईमुई जैसा बनाए रखने में और पौराणिकता की रक्षा में है, हिन्दुओं को तेजस्वी बनाने में नहीं है।

३९४, **दक्षिण में हिन्दी के प्रचार में आर्य समाज का योगदान**; क्षेमचन्द्र सुमन, साहित्य अकादमी, दिल्ली; दकास्मा.. १९७१; ५२–५४; हि०।

४७३. **ध्रुवदेवी की जाति**; एस. एन. प्रसाद, प्रवक्ता, प्राचीन इतिहास, संस्कृति एवं पुरातत्त्व विभाग, सी. एम. पी. कालिज, प्रयाग; उमकव., १९७०; ७५७–७६२; हि.। विश्वस्त सामग्री के सुलभ न होने से कतिपय अन्य स्रोतों के आधार पर ध्रुवदेवी की जाति के निर्णय की समस्या के समाधान में प्राकल्पना ही सम्भव है। प्रयागप्रशस्ति के अनुसार शकों ने समुद्रगुप्त को अपनी कन्याएं भेंट की। इन में सम्भवतः ध्रुवस्वामिनी भी थी। यह इस का शकनाम था, जिस को समुद्रगुप्त ने भारतीयकरण कर ध्रुवदेवी बना दिया और सम्भवतः अपने ज्येष्ठ पुत्र, रामगुप्त से व्याह दिया। समुद्रगुप्त के पश्चात् रामगुप्त उत्तराधिकारी बना, जिस पर शक राजा ने आक्रमण कर हरा कर ध्रुवदेवी को मांगा। चन्द्रगुप्त ने शक राजा की और फिर रामगुप्त की हत्या कर ध्रुव देवी से विवाह कर लिया। इस प्रकार ध्रुवदेवी या ध्रुवस्वामिनी शक जाति की थी। स्मरण रहे स्वामी पद शक भाषा का है। स्वामिनी उस का संस्कृत भाषा में स्त्रीलिङ्ग रूप है।

सुधीर कुमार गुप्त

४७४. **प्रवीणराम पातुर का रचनाकालः ऐतिहासिक विश्लेपण**; राधेश्याम द्विवेदी; विभाप., ११.१; ४–६.१९७०; ५८–६५; हि०। 'प्रवीण राय पातुर और उनका काव्य' नामक अपने लेख (विभाप., ८.१) में पुरुषोत्तम शर्मा ने प्रवीण राय का जन्मकाल सन् १५८३ ई० माना है। यदि इसे मान लिया जाय, तो इनके प्रेमास्पद इन्द्रजीत सिंह के १५९२ ई. में कार्यवाहक राजा होने पर प्रवीणराय ९ वर्षीय लड़की होती है। १५९४ ई० से कुछ पूर्व अकबर के उकसाने से रामशाह और वीरसिंह में बीच गृह-युद्ध शुरू हो जाता है। इस अशान्तिकाल में रामशाह के संरक्षक इन्द्रजीतसिंह के ओरछा दरबार में संगीत व नृत्य की मजलिसें न चलती होंगी। अतः प्रवीणराय पातुर की ख्याति सन् १५९२ ई० और १५९४ ई० के मध्य ही इन्द्र जीत सिंह के दरबार में विशेष रही होगी। चूंकि प्रवीणराय की ख्याति एक सुन्दरी और प्रेयसी के रूप में थी, इसलिए ९ और ११ वर्ष की अवस्था के बीच उसमें आकर्षण की यह स्थिति नहीं हो सकती। अत: बुन्देल वैभव के गौरी शंकर द्विवेदी का सन् १५७३ ई० को ही प्रवीणराय का जन्मकाल मानना युक्तियुक्त है। इस प्रकार केशवदास की कविप्रिया की रचना के समय प्रवीणराय की आयु लगभग २७ वर्ष की रही होगी। इसकी रचना केशव ने प्रवीणराय को काव्यकला का शिक्षण देने के लिए की थी। अकबर ने गृह-युद्ध में रामशाह का पक्ष लिया था, इन्द्रजीतसिंह पर अकबर द्वारा एक करोड़ रुपये जुर्माना किए जाने की घटना इसके पूर्व घटित हुई होगी और वीरबल की सहायता से केशवदास ने वह जुर्माना माफ कराया होगा—उसी क्रम में १५९४ ई० में प्रारम्भ होने वाले गृहयुद्ध में अकबर का समर्थन रामशाह को मिला होगा। प्रवीणराय की गणना केशवदास ने पातुरों में की है किन्तु लोकनाथ तिलकारी उसे पातुर की अपेक्षा 'नर्तकी' कहना अधिक उचित समझते हैं। वह सामान्या न थी। प्रवीणराय की रचनाओं में उसकी निश्छल अभिव्यंजनाएं अत्यन्त मार्मिक हैं। उनमें कोई लागलपेट नहीं है।

ओरछा की इस पातुर के इस सत पर हजार सतियां न्यौछावर हैं।

रामकुमार गुप्त

४७५. **प्रवीणराय पातुर नाम की एक और कवयित्री**; अगरचन्द नाहटा; **विभाप.**, ११.१; ४–६.१९७०; ६६–६९; हि०। ओरछा के कुंवर इन्द्रजीतसिंह की प्रेयसी प्रवीणराय पातुर के अतिरिक्त इसी नाम की एक और कवयित्री राजस्थान में हो चुकी है, जिसकी रचनाएं बीकानेर की अनूप संस्कृत लायब्रेरी में विद्यमान हैं। रचनाओं के नाम हैं—१. प्रवीण प्रकाश और २. सभाप्रकाश। अलवर के महाराजा विनयसिंह (संवत् १८७१-१९१४) की पातुरों में प्रवीणराय सबसे अधिक प्रेमपात्री थी। महाराजा विनयसिंह भी कवि थे। उनके पद्यों में रसिक छैल और प्रवीणराय के पद्यों में 'रसिक छैल' की छाप मिलती है।

के आधार पर लिखी गई स्वतन्त्र रचना है, उस का अनुवाद नहीं है। यहां विवेक, मति,सत्संग, वैराग्य, वेदसिद्धि, शांति, रति, काम, बसन्त, विदुषक, उपत, महामोह दौलत, लोभ, कुबुद्धि और चोबदार पात्र हैं। नाटककार का शिल्प और नाटकलेखन की कला सराहणीय हैं। सम्पूर्ण नाटक मिल जाए तो वह हिन्दी साहित्य की अनुपम वस्तु होगी।

सुधीर कुमार गुप्त

२०८. **मध्यकालीन बोध का स्वरूप**; हजारी प्रसाद द्विवेदी; प्र० पब्लिकेशन ब्यूरो, पंजाब यूनिवर्सिटी, चण्डीगढ़ी; समीक्षक रामसिंह तोमर; **विभाप.**, ११.१; ४–६.१९७०; १०१–१०२; हि.।

४७७. **महाकवि ग्वाल की वंश-परम्परा और उनके पूर्वज**; भगवात सहाय पचौरी; **विभाप.**, ११.१; ४–६.१९७०; २२–२६; हि०। महाकवि ग्वाल ने अपनी यमुना लहरी, रसिकानन्द आदि

उपलब्ध प्रति के आधार पर बना है। 'म' और 'य' की बनावट हस्तलिपियों में भ्रम पैदा कर सकती है। वस्तुतः ग्वाल कवि के पिता का नाम सेवाराम ही था और उनकी वंशपरम्परागत अल्ल 'राय' थी।

रामकुमार गुप्त

४७८. **मेवाती लोक साहित्य : एक शोध अध्ययन**; महावीर प्रसाद शर्मा, जयपुर; **यूरासंहिस.**, १९६८–६९; १२१–१४४; हि०। प्राचीन मत्स्य जनपद आज मेवात कहलाता है। लेख में मेवात की सीमाएं, जनसंख्या और बोलियों का परिचय दे कर लोक साहित्य का वर्गीकृत वर्णन किया गया है। मेवाती की कई उप-बोलियां हैं,जिन में से यहां चार के ही नाम दिए गए हैं। मेवाती लोककथाओं के पांच वर्ग हैं। इस की लोकोक्तियों और कहावतों को छै वर्गों में रखा जा सकता है। ये लोकजीवन की दर्शक हैं। पद्यात्मक लोकगाथाओं के तीन प्रकार हैं। ये दोहा छन्द में हैं। बीच-बीच में गद्य का भी प्रयोग होता है। इन्हें 'बात' कहा जाता हैं। इन में अनेक-विध विषय हैं। सूफियों के समान समुद्र द्वारा यात्राएं भी वर्णित की गई हैं। पंडू, सांगा रजपूत, टोडरमल बादाराव और आलमगीर की बातों से उद्धरण दिए गए हैं। लोकगीतों में जीवन के प्रत्येक क्षण की गीतात्मक अनुभूति का आलेखन है। इन गीतों को १५ वर्गों में रखा गया है। इन सब का सोदाहरण विवरण दिया गया है। मेवाती का मुद्रित साहित्य अल्प है। इस के लोक-साहित्य के संग्रह भी समय-समय पर किए गए हैं। इन दोनों का यहां संक्षिप्त विवरण दिया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

४७९. **लोकगीतों में देवर-भाभी का सम्बन्ध**; जगमलसिंह, व्याख्याता, हि. वि., गवर्नमेंट कालिज, चित्तौड़गढ़; **यूरासंहिस.**, २; ७.१९६७; ९१–९८; हि०। यद्यपि भारतीय जनजीवन एवं अभिजात साहित्य में देवर-भाभी के सम्बन्ध बहुत ही आदर्श माने जाते रहे हैं भाभी मातृतुल्या मानी गई है, तथापि राजस्थानी, भोजपुरी और गुजराती आदि भाषाओं के लोकगीतों में बहुधा देवर-भाभी के अवैध यौन सम्बन्धों के प्रतीकात्मक अथवा स्पष्ट वर्णन मिलते हैं। इन अवैध सम्बन्धों का मूल देवर-भाभी को समाज में हंसी-मजाक करने की स्वतंत्रता में निहित है। कहीं-कहीं भाभी देवर को अपना छोटा भाई भी समझती है, कहीं परस्पर वैमनस्य का भी चित्रण है।

सुधीर कुमार गुप्त

४८०. **विदुरप्रजागर परिचय**; गौरी शंकर द्विवेदी शंकरः **विभाप.**, ११.१; ४–६.१९७०; ७०–७८; हि०। विदुरप्रजागर (छन्दोबद्ध) ग्रन्थ के रचयिता कृष्णकवि ओरछा के निवासी थे। विदुरप्रजागर के साक्ष्य के अनुसार इसकी रचना राजा आरजमल्ल की आज्ञा से संवत् १७९२ में कार्तिक शुक्ला पंचमी गुरुवार को हुई थी। कृष्ण कवि का जन्म और कविताकाल 'बुन्देल वैभव' के अनुसार क्रमशः वि० सं० १७५० और १७७५ और 'मिश्रबन्धुविनोद' में क्रमशः १८७० और १९०० माने गए हैं। मिश्रबन्धुओं का मत ठीक नहीं है। विदुरप्रजागर में ९ अध्यायों में ६२६ छन्द हैं। आचार्य केशव की शैली के अनुकरण पर इस में अनेकानेक छन्दों का प्रयोग किया गया है। भाषा सरल, सरस और सुबोध है। अनेक स्थलों पर अलंकारों की छटा है। बुन्देली शब्दों को भी कुशलतापूर्वक स्थान दिया गया है। पद्धरी, तोटक, सोरठा, तोमर, दोहा, रोला, कुण्डलिया, दोधक, छंदतिलका, छंदमल्लिका, कवित्त आदि के नमूने विभिन्न अध्यायों से उद्धृत किए गए हैं।

रामकुमार गुप्त

४८१. **सन्त साहित्य के अध्ययन-अध्यापन की समस्याएं**; नरेन्द्र भानावत, जयपुर; **यूरासंहिस.**, १९६८–६९; १५९–१६७; हि०। सन्त साहित्य ने सभ्यता के बढ़ते हुए चरणों और ऐतिहासिक परिवर्तन बिन्दुओं को समझने में बड़ी मदद दी है।

संत पुरुष लोकसंस्कृति के उन्नायक और रक्षक रहे हैं। एक ओर लोक-संस्कृति ने इन के व्यक्तित्व को बनाने में मदद दी है तो दूसरी ओर लोकसंस्कृति को इन्हों ने अपने व्यक्तित्व का रस दिया है। हमारे समस्त लोकव्यवहार लोकव्यवसाय, लोक आचार इन की वाणियों में झांकते प्रतीत होते हैं। इन की वाणियों में जीवन का विलास नहीं, वरन् जीवन के अनुभव का निचोड़ है, इस लिए हमारे निकट हैं।

मनमोहन अग्रवाल

साहित्य, प्रेमाख्यान काव्य, रासो साहित्य, टीका ग्रन्थ, जैन साहित्य, वनस्पति विज्ञान, आयुर्वेद, संगीत, ज्योतिष, वार्ता साहित्य, महाभारत कथा, स्फुट काव्य और विविध विषय शीर्षकों के अन्तर्गत २१६ ग्रन्थों का संक्षिप्त विवरण दिया गया है। इस विवरण में रचना का नाम, लेखक का नाम और काल. हस्त. का आकार, पृष्ठसंख्या, लिपिकाल, लिपिकर का नाम, ग्रन्थ का एक लघु वाक्य में विवरण और हस्त. संख्या दिए गए हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

लघु कथा "मैकू", 'रंगभूमि' तथा हंसराज रहबर के 'प्रेमचन्द का जीवन तथा कृतित्व' के रूसी में अनुवाद का उल्लेख है। रंगभूमि के सूरदास के चरित्र, प्रेमचन्द और गांधी में साम्य और प्रेमचंद पर, रहबर के उक्त ग्रन्थ के अनुसार, रूसी प्रभाव का वर्णन हैं।

## हिन्दी काव्य (Hindi Poetry)

४८७. **अन्तर्ध्वनि**; गोविन्द बैनर्जी 'अतुल', अजमेर; **आ. मा**, ५०.२०; १५.१२.१९७०; ८; हि० । मानव घोर भयावह जगत् में समस्याओं से लड़ते हुए, निराशा को त्याग कर, साहस से आगे बढ़ता रहे।

४८८. उद्‌बोधन; फतहसिंह; हाहिविपस्मा., १९७०; ६; हि० । कवि ने भारतीय—हिन्दु संस्कृति के उदात्त भावों से युक्त होने आत्म और पर की उन्नति में लगने और सक्रिय वीर होने के लिए जनमात्र का आह्वान किया है।

४८९. **श्री ओ३म् भक्त जी के प्रति**; भंवर लाल 'भ्रमर', शाहपुरा (भीलवाड़ा); **आ. मा.**, ५०.२०; १५.१२.१९७०; ६:१; हि० । ओम्भक्त में आर्यसमाज के क्षेत्र में किए गए कार्यों का प्रशंसात्मक पद्यमय विवरण है।

सुधीर कुमार गुप्त

४३१. गागर; ले., प्र. गजेन्द्रसिंह सोलंकी, पत्रकार, ववशपुरी का कुण्ड, पुरानी धान मण्डी, कोटा-६ (राज०); भूमिका ले. फतहसिंह; ६-००; १४+१५१; हि० ।

४९०. जय केदार! जय बद्री विशाल; तेज नारायण टण्डन; प्र. हिन्दी साहित्य भण्डार, लखनऊ; १-५०; समीक्षक मनोहर कान्त शर्मा; शोप., २१.३; ७-९.१९७०; ७९; हि० । इस में यात्रावर्णन की शैली सरस एवं चुटकीली है।

नाथूलाल पाठक

४९१. जिस ने मां की अर्चा की हो; गणेश नारायण राठी, पो. जावला; आ. मा., ५०.२०; १५.१२.१९७०; ५:१; हि० । नूतनतम शस्त्रास्त्रों से युक्त भारतीय वीर को शिवाजी आदि से शिक्षा ले, शत्रु को जीतने का उद्‌बोधन है।

सुबोध कुमार गुप्त;

४९२. आचार्य तुलसी का प्रवचन सुन कर; कमलाकर; राप., १७.१.१९७१; ३:७-८; हि० । आचार्य तुलसी रूपी सूर्य भक्तों के साथ अपनी पदयात्रा में उदात्त आदर्शों का प्रकाश दे रहा है। अब दुनिया भर के अन्धेरे दूर हो जायेंगे।

अनिल कुमार गुप्त

४९३. तृष्णा; प्रभास चन्द्र शर्मा 'मेहता'; प्र० हिन्दी साहित्य सदन, देहरादून; ५-००; समीक्षक देव कोठारी; शोप., २१.३; ७-९.१९७०; ७७; हि० । वर्तमान दौर की काव्य-कृति है।

नाथूलाल पाठक

४९४. **नवयुवकों से**; सालिक राम शर्मा 'विमल', इलाहाबाद; गुप.,२३,३: १०-११.१९७०; १५१; हि० । युवकों को संघर्ष से जीते-जी जूझना है, आगे बढ़ना है और भारत भूमि की रक्षा में प्राण तक भी निछावर करना है।

सुबोध कुमार गुप्त

४९५. **श्रद्धेय पं. भगवान स्वरूप जी न्याय-भूषण के प्रति**; प्रकाश चन्द्र कविरत्न, अजमेर; **आ. मा.**, ५०.२०; १५.१२.१९७०; ७-८; हि० । भगवान स्वरूप का प्रशंसात्मक अभिनन्दन है।

अनिल कुमार गुप्त

४९६. रक्त के अक्षर; (खण्ड काव्य); ले. व प्र० शिवशंकर त्रिपाठी, लोकायत, दारागंज, इलाहाबाद; सं. २०२६; ११२; ४-००; समीक्षक रणजीत कुमार साहा; विभाप., ११.१; ४-३. १९७०; ९६-९८; हि० । यह वीर शिवाजी के शौर्यपूर्ण कार्यों पर आधारित वीर रसात्मक और

### यात्रा (Travelling)

५०४. गंगोत्री दर्शन; महावीरसिंह गहलोत; प्र० राजस्थान पुस्तक मन्दिर, मेड़ती द्वार के अन्दर, जोधपुर; १९६७; २४४+४; ५–००; हि० । प्राक्कथन, मंगलाचरण, प्रवेश, गंगोत्रीपुरी, भागीरथी आख्यान, गंगामाहात्म्य, गंगोत्रीजीवन, गउमुख यात्रा, गंगा का उद्गम व प्रस्रवण क्षेत्र, उत्तरी हिम यात्रा, फलश्रुति और यात्रासंकेत—इन १२ शीर्षकों में हिमालय की गोद में गंगा के उद्गम व प्रस्रवण क्षेत्र की हिमयात्रा का कतिपय चित्रों सहित वर्णन है । प्राक्कथन में संस्कृत साहित्य से हिमालय वर्णन के कुछ उद्धरण दिये गए हैं । ग्रन्थ में तीर्थों का स्वरूप तथा अन्य अनेकों धार्मिक और आध्यात्मिक विचार भी अनेकशः दिए गए हैं ।

सुधीर कुमार गुप्त

## भारोपीय भाषाएं
## (Indo-European Languages)

### फारसी (Persian)

१७८. विजयपत्रम् (ज़फरनामा); ले. गुरु गोविन्द; अनुवादक आचार्य धर्मेन्द्रनाथ; भूमिका ले. जाकिर हुसैन; प्र० निखिल भारतीय भाषापीठ प्रकाशन, जयपुर; क—फ+२९८; २०–०० (३ डालर); फा., सं., हि., अं. ।

. १४८. भोट भाषा में महाभारत की कहानी; सुनीति कुमार पाठक; विभाप.; ११.१; ४–६. १९७०; ४७–५७; हि० ।

505. **Why German ?** Maria Mies; **BDCRI.**, XXVIII. III–IV; 1967–68; 105–196; E. It is a report of a survey of the students of German in Poona. "The instrumental aspect of the German language for most students in the survey was predominant. This language was seen as a means to reach certain aspirations like better career prospects and desire to go to Germany. There was a hope for a true dialogue with the German culture".

यह पूना में जर्मन के विद्यार्थियों के एक सर्वेक्षण का विवरण है । सर्वेक्षण में अधिकांश विद्यार्थियों के लिए जर्मन भाषा का साधन रूप पक्ष बहुत प्रमुख था । यह भाषा जीवन में अधिक अच्छे जीवनक्रम और जर्मनी जाने की इच्छा आदि कतिपय अभिलाषों की सिद्धि के साधन के रूप में समझी जाती थी । जर्मन संस्कृति से सच्चे संवाद की आशा थी ।

### संस्कृत कोष और व्याकरण
### ( Sanskrit Lexicons and Grammar )

61. **A Comparative Dictionary of the Indo Aryan Languages;** By R. L. Turner; **Indexes,** compiled by Dorothy Rivers Turner; ix, 357; London, Oxford University Press; 1969; Rev. **JRAS (GBI).**, 1.1970; 80–81; E.

56. **A Note on Pāṇini's Technical Vocabulary;** George Cardona, Philadelphia (U.S.A.); **JOI.**, XIX. 3; 3 1970; 195–212; E.

506. **New Model Sanskrit Grammar. Volume I and II** by D. Krishna Iyengar with the General Preface by C. P. Ramaswami Aiyar and the Foreword by V. Raghavan; Pub. The Sanskrit Education Society, Madras; [ Vol. I; 1968; Rs. 12.50; viii+341 ]; [ Vol. II; 1969; Rs. 7.50; vi + 343 to 486 + ii ]; Reviewer : S.G. Kantawala; **JOI.**, XIX. 3; 3 1970; 307–309; E. Vol. I has eleven chapters which deal with verbs, verbal affixes tenses, moods and conjugation. Vol. II deals in unnumbered several chapters with the alphabet, Sandhi, declension of nouns, pronouns and numerals, degrees of comparison, feminine forms and compounds. The book contains a number of panoramic tables. Relevant aphorisms of Pāṇini have also been given. Some old and some self-composed kārikās have also been given. V. Raghavan in his foreword has given the history of this work.

खण्ड १ में ग्यारह अध्याय हैं जिन में क्रिया, कृदन्त, काल, भाव और गणों का प्रतिपादन है ।

language area because throughout his whole life he lacked a pharynx which develops after birth and is "supralayryngeal apparatus" and plays the key role in determining the phonetic quality of the vowels and consonants. He (Liberman) feels that the human vocal apparatus gradually evolved for the purpose of language, but, otherwise, the Neanderthal man got the better breaks as regards the vocal tract anatomy.

लगभग ४०.००० से ७०.००० वर्ष पूर्व के नेन्डरतल मानव के उच्चारणावयवों का पुनर्निर्माण इंगित करता है कि उस की भाषा मानव-बालक की अव्यक्त वाणी के समान ध्वनि-विचार की दृष्टि से शक्तिहीन और कुछ ही स्वरों वाली रही होगी। कनेक्टीकट वि. वि. के लिवरमैन ने बताया है कि भाषा के क्षेत्र में नेन्डरतल मानव ने इस लिए वञ्चना प्राप्त की कि उस के समस्त जीवन काल में जन्म के पश्चात् विकसित होने वाली ग्रसनी का अभाव रहा। यह अविकाकलीय साधन है और स्वर तथा व्यञ्जनों के ध्वनिगुणों के निर्धारण में प्रमुख कार्य करता है। वह (लिवरमैन) मानते हैं कि भाषा के निमित्त मानवीय उच्चारण अंगों का विकास शनैः शनैः हुआ है, लेकिन, अन्यथा तो नेन्डरतल मानव के पास उच्चारणावयवों की रचना की दृष्टि से अधिक अच्छे रन्ध्र थे।

अनिल कुमार गुप्त, सुधीर कुमार गुप्त

54. **Accent in Sanskrit;** K. V. Abhyankar; **ABORI.**, L. I–IV; 1969; 41–55; E.

510. **Adjectives & Nominalisations;** Zeno Vendler, The Hague, Mouton; 1968; Rev. Collin Good, Univ. of East Angalia; **Ling.**, 64; 12.1970; 94–95; E. Here adjectives are treated better than the nominalization system on the pattern set in 'The Grammar of English Nominalization', 1963.

यहां 'अंग्रेजी नामिकीकरण की व्याकरण १९६३' में प्रस्तुत शैली पर नामिकीकरण प्रणाली की अपेक्षा, विशेषणों का प्रतिपादन अधिक अच्छा है।

रविप्रकाश, अनिल कुमार गुप्त

511. **An Aspect of Pāli Semantics;** Sudhi Bhushan Bhattacharya, Linguist, Anthropological Survey of India, Calcutta; **UMCV.**, 1970; 527–530; E. The author presents a study of the senses of some Skt. words like artha, yajña, adhyātma, karman, jāti, skandha, ṛddhi, kāya and others developed or changed in the Pāli and concludes that the change in meanings in Pāli is reflected more in the words and their meanings than in phonological, morphological and syntactical levels. Language is the vehicle of culture. Naturally it changes with change of culture. Pāli is the language of the Hīnayāna Buddhists and as such it reflects their ideals, thoughts, conceptions and life.

ले० ने अर्थ, यज्ञ, अध्यात्म, कर्मन्, जाति, स्कन्ध, ऋद्धि, काय और अन्य कुछ संस्कृत के शब्दों के पालि में विकसित या परिवर्तित अर्थों का अध्ययन प्रस्तुत किया है और निष्कर्ष निकाला है कि पालि में अर्थों में परिवर्तन ध्वनि, रूप और वाक्य रचना के स्तरों की अपेक्षा शब्दों और उन के अर्थों में अधिक लक्षित होता है। भाषा संस्कृति की वाहक है। स्वभावतः ही यह संस्कृति के परिवर्तन के साथ परिवर्तित होती है। पालि हीनयान बौद्धों की भाषा है। इस कारण इस में उन के आदर्श, विचार, परिकल्पनाएं और जीवन प्रतिबिम्बित हो रहे हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

512. **Onomatopoetic Words in Prākrit;** P. M. Upadhye, Bombay; **JOI.**, XIX. 4; 6.1970; 351–354; E. Theory of onomatopoeia implies imitation of natural objects, both animate and inanimate. This principle must be attributed to the early stages of language making. The paper then makes a study of about two dozen onomatopoetic words from Nāyādhamma-kahāo, Pauma-carīya, Kuvalayamālā and other works and concludes

and nerves and also the number of cavities throughout the whole body and also the quantity of the fluid in the body have been mentioned. Many of these are, however, strangely speculative". ( Author's Summary ).

याज्ञवल्क्य स्मृति (२ री शती ई. पू. से ४ थी शती ई. पू.) में मानव शरीर के सब भागों का भ्रूण से पूर्णता के स्तर तक विकास का वर्णन मिलता है। "अधिक वा न्यून विस्तार से भ्रूण विकास का वर्णन कर, याज्ञवल्क्य ने छै धातुओं, शरीर के निर्माता छै अंगों, ३६० हड्डियों और कर्म और ज्ञान की पांच इन्द्रियों का उल्लेख किया है। शरीर के मार्मिक भागों का उल्लेख करते हुए याज्ञवल्क्य ने समस्त मानव शरीर का न्यूनाधिक विस्तृत वर्णन किया है। उस ने शिराओं, स्नायुओं धमनियों, पेशियों और तन्त्रिकाओं तथा समग्र शरीर में व्याप्त रन्ध्रों की संख्या और शरीर में द्रव के परिमाण का निर्देश किया है। इन में से कुछ तो विचित्र कल्पना ही हैं।" (लेखक का सार)

**119 Anatomy in the Vedic Literature;** Mira Roy, HSI., Cal.; **IJHS**, 2.1; 5.1967; **35-46**, ( including Appendix ); E.

**४१८. कठपुतलियां और मानसिक रोगोपचार;** देवीलाल सामर, उदयपुर; **लोककला**, २०; ७.१९७०; १-५६; हि.।

**558. Council identifies 5,000 medicinal herbs, plants;** (News dated 11.4.1971); H. T. Correspondent; **H T.**, 12.4 1971; 3:4-5 (top); E. The Central Council for Research in Indian Medicine and Homeopathy has identified over5,000 medicinal plants and herbs in various parts of the country. Their specimens and qualitative and quantitative availability has been recorded Folk lore in hill areas supplied valuable information and helped in the collection of some hither to unknown plants. Areas abounding in jatamamse, kustha, pushkarmula and vatsanabh have been identified. Two experimental cultivation farms for obtaining saffron and guggulu have been set up. 73 authentic sheets of plants and samples for sustaining life in jungles have been supplied to Border Security Force. Physical and chemical characteristics of kusum have been determined. Study of berbaris ( rassat ) have yielded useful clues. Insects attacking medicinal plants have been collected. Rudravanti considered a potent herbal drug for tuberculosis and asthma has been discovered.

भारतीय ओषधियों और होम्योपैथी शोधक केन्द्रिय संस्थान ने देश के विभिन्न भागों में ५,००० से अधिक ओषधि गुण वाले पौधों और बूटियों को पहचान लिया है। उन के नमूने,गुणीय और मात्रिक उपलब्धि मालूम कर ली हैं। पहाड़ी प्रदेशों में लोकविद्या ने बहुत उपयोगी जानकारी दी और कुछ अब तक अज्ञात पौधों के संग्रह में सहायता की। जटामासी, कुष्ठ, पुष्करमूल और वत्सनाभ की प्रचुरता वाले क्षेत्रों का निर्धारण कर लिया गया है। केसर और गूगल प्राप्त करने के लिए दो प्रायोगिक कृषि क्षेत्र स्थापित किये जा चुके हैं। जीवन धारण के लिए जंगलों में मिलने वाले ७३ पौधों के पत्ते और नमूने सीमा रक्षक सेना को दे दिये गये हैं। कुसुम के भौतिक और रसायनिक गुण निर्धारित किए जा चुके हैं। रस्सत (दारुहल्दी?) के अध्ययन से उपयोगी संकेत मिले हैं। ओषध पौधों पर आक्रमण करने वाले कीटाणु संगृहीत किये जा चुके हैं। क्षयरोग और सांस (=दमा) के लिए सक्षम बूटी औषध रुद्रवन्ती की खोज हो चुकी है।

**559. Carakasamhitā (A Scientific Synopsis;** Priyadaranjan Ray and Hirendra Nath Gupta, NISI., NewDelhi; HSI Publication, 1965; 82, viii, 121; Rev. J. Filliozat; **IJHS**, I 2; 11.1966; **162-163**; E. The authors have summarised the contents of the Caraka Samhitā in a systematic way, without following the order of these matters in the Samhitā. They have discussed the authorship and the date of the work, described the scope and subdivisions of the treatise, the concepts and theories, the ideas concerning

the physiological processes, and health and longevity; have treated of physicians in Caraka of the diagnostic of diseases and methods of treatment, including surgery of the poisons, physico chemical processes and classification Finally they have established very useful tables for the different sections of materia medica, for the anatomy, the pathology and all subjects allied with the medical practice.

संहिता में विषयों के क्रम का अनुसरण न करते हुए ले. ने चरक संहिता के विषयों का व्यवस्थित रूप में सार दिया है। उन्हों ने इस कृति के काल और कर्तृत्व का विवेचन किया है तथा ग्रन्थ के क्षेत्र और विभागों, परिकल्पनाओं और वादों, शारीरिक प्रक्रियाओं सम्बन्धी विचारों, स्वास्थ्य और आयुष्मत्ता का वर्णन किया है। उन्हों ने चरक के वैद्यों, रोगों के निदान, शल्यकर्म सहित चिकित्सापद्धतियों, विषों, भौतिक व रासायनिक क्रियाओं और वर्गीकरण का विवरण दिया है। अन्त में उन्हों ने ओषधिगुण शास्त्र (= निघण्टु) के विभिन्न खण्डों, शरीररचना, रोगविज्ञान और आयुर्वेद व्यवहार से सम्बद्ध सभी विषयों के लिए वहुत उपयोगी तालिकाएं दी हैं।

560. **Digestion and Metabolism in Ayurveda**; C. Dwarkanath; Pub. Shree Baidyanath Ayurveda Bhawan (P) Ltd., Calcutta; 1967; XIX+16+361; 10-00; Rev. P. V. Sharma; **IJHS.**, 4.1-2; 5.11.1969; **158-160**; E. The author, a distinguished scholar of the integrated School of Indian medicine has attempted to fit the old ideas in the modern garb so that the same may be understood in the light of modern scientific advance and the modern scientific world may be able to understand them and utilize them in advancing their concepts further to bring scientific revolution. The reviewer has listed 10 points where he differs from the author in his presentation and interpretation of the subjeet in relation to modern medical science.

भारतीय भैपज्य के समन्वित सम्प्रदाय के सुप्रसिद्ध विद्वान् ले. ने प्राचीन विचारों को आधुनिक रूप में इस निमित्त प्रस्तुत करने का प्रयास किया है कि उन को आधुनिक वैज्ञानिक प्रगतियों की दृष्टि में समझा जा सके तथा आधुनिक वैज्ञानिक संसार उन को समझ सके और वैज्ञानिक क्रांति लाने के लिए अपने विचारों को आगे बढ़ाने के लिए प्रयोग में ला सके। समीक्षक ने १० स्थल दिए हैं जहां उस का ले. से आधुनिक चिकित्सा विज्ञान के सम्बन्ध में उस के विषय के प्रस्तुतीकरण और भाष्यकरण में मतभेद है।

22. **Tryambhka**; S. K. Gupta, Reader in Sanskrit, Raj. Univ., Jaipur-4; **7th All Rajasthan Homeopathic Conference Sovenir 1970**; **40-41**; E.

48. **Problem of Biological Philosophy with regard to the Philosophy of the Upanişads**; Bernhard Renseh, Univ. of Münchester, West Germany; **IJHS.**, I.1; 5.1966; **75-81**; E.

३८. **बृहस्पति द्वारा फालमणि-बन्धन**; भगवद्दत्त वेदालंकार; गुप., २३.१-२; ६-१०. १६७०; **६७-१०२**; हि०।

120. **Methods for Sterilization and Conception in Ancient India and Medieval India**; Bhagwan Desh, Senior Research Officer, Ministry of Health, F P & U D., Nirman Bhavan, New Delhi; **IJHS.**, 3.1; 5.1968; **9-24**; E.

## तकनीकी (Technology)

561. **Development of Technology During the Iron Age in South India (c. 1000 B.C. to the Beginning of the Historical Times)**; B. K Guru Raja Rao, Deptt. of Ancient History & Archaeology, Univ. of Mysore, Mysore-6; **IJHS**, 5 2; 11.1970: **253-271**; E. "The paper, based on archaeological sources, deals with the development of technological processes relating to the manufacture of pottery vessels, metal making, glass manufacturing, bead and bangle making in various materials during the first millenium before Christ in South

India. "We have sufficient evidence available to form an outline of the technological progress achieved by the inhabitants of South India during the first millenium B. C. They were pioneers in many aspects of human civilization in this part of the world who innovated and evolved some, while improved and carried forward the other and already prevalent technological ideas and processes. Their contribution to the growth of civilization is considerable and deserves closer study than has been undertaken so far".

पुरातत्त्व के स्रोतों पर आधारित यह लेख दक्षिण भारत में ई. पू. प्रथम सहस्राब्दी में विभिन्न पदार्थों मे मिट्टी के वर्तन, धातु (से वस्तु–) निर्माण, शीशा, मनके और चूड़ियाँ बनाने से सम्बन्धित तकनीकी प्रक्रिया के विकास का वर्णन करता है। "ई० पू० प्रथम सहस्राब्दी में दक्षिण भारत के निवासियों द्वारा निष्पन्न तकनीकी प्रगति की रूपरेखा बनाने के लिये हमारे पास पर्याप्त प्रमाण हैं। संसार के इस खण्ड में वे मानव सभ्यता के बहुत से पक्षों में पथप्रदर्शक थे, जिन्हों ने कुछ का नवीनीकरण और कुछ को क्रमश: उत्पन्न किया, जब कि दूसरों का और पहले से प्रचलित तकनीकी विचारों और प्रक्रियाओं का सुधार किया और उन्हें आगे बढ़ाया। सभ्यता की वृद्धि में उन की देन पर्याप्त है और जितना अब तक किया गया है इस का उस से अधिक गहन अध्ययन करना चाहिए।"

562. **A Note on the Native Method of Bar Iron Production in South India (Salem Region)**; A. Rahman and B. V. Subbarayappa, Research Survey and Planning Organisation, C. S. I. R., Rafi Marg, New Delhi-1; **IJHS.**, I.2; 11.1966; **158-161**; E. This note is based on a report prepared by J. Campbell and describes the construction of the furnace ( with its sketch ), its operation, yield and quality and cost of the product. The author observes that a large number of iron objects belonging to the period ( c. 700 B.C.-300 B.C. ) have been found in South India but no archaeological evidence on the technology of their production is available. 'At present the history of iron technology in India is a story of many a missing link, disjointed and incomplete.

यह लेख जे. कैम्पबेल द्वारा तय्यार किये गये प्रतिवेदन पर आश्रित है तथा (उस के रेखाचित्र सहित) भट्टी के निर्माण, उस के परिचालन, उत्पाद, गुण और उत्पन्न माल की लागत का वर्णन करता है। ले. ने बताया है कि (७०० ई० पू०–३०० ई० पू०) के काल की बहुत सी लोहे की वस्तुएं दक्षिण भारत में मिली हैं, परन्तु उन के निर्माण की तकनीकी पर पुरातत्त्व की कोई साक्षी उपलब्ध नहीं है। "इस समय भारत में लौह तकनीकी का इतिहास बहुत सी लुप्त कड़ियों वाली, विच्छिन्न और अपूर्ण कहानी है।"

563. **Paper Technology in Medieval India**; S.A.K. Ghori & A. Rahman, History of Science. Medieval India Unit, NISI., New Delhi-1; **IJHS.**, I.2;11.1966; **133-149**; E "The paper gives a brief account of the development of paper industry in India. It describes the methods of manufacturing paper, the various centres established in the country and specialities of different types of papers made in different parts of the country. The manufactured paper was known after the place of the manufacture or alter the names of patrons under whose patronage or supervision the paper was being made. There was considerable difference in the qualities or paper made in different areas which were used for different purposes." (Author's Summary).

लेख भारत में कागज़ उद्योग के विकास का संक्षिप्त विवरण देता है। यह कागज़ बनाने की विभिन्न पद्धतियों, देश में स्थापित विभिन्न केन्द्रों और देश के विभिन्न भागों में बनाये गये विभिन्न प्रकार के कागज़ों की विशेषताओं का वर्णन करता है। बने हुए कागज़ का नामकरण निर्माण स्थल अथवा जिन के संरक्षण या निरीक्षण में कागज

किया था। जगन्नाथ की भक्ति केशरी राजाओं के काल में चालू हुई। जगन्नाथ मन्दिर ११ वीं शती में बना, तभी से दैनिक देवदासी नृत्य चालू हुआ।

सुधीर कुमार गुप्त, मनमोहन अग्रवाल

## संगीत कला (Music)

570. Śrī Nānyābhūpāla-praṇītam **Bharatabhāṣyam, Prathamaḥ Khaṇḍaḥ (Adhyāyāḥ 1-5)**; Ed. Chaitanya P. Desai, Khairagarh (M.P.); 1961; 15-00; Rev. V. G. Paranjpe; **ABORI.**, L. I-IV; 1969; **113-114**; E. It is a very valuable work for the knowledge of the history and the theory of Indian music. Notes on PP. 22-62 are full of valuable material and quotations from various ancient, medieval and modern work on various sciences. Material on Śrutis and in *Appendix* on PP. 167-177 is also very valuable. The reviewer feels that the Indian music had reached the highest level in about the 3rd c. B.C. and not between 950 A.D. and 1250 A.D. as the editor thinks.

भारतीय संगीत के इतिहास और सिद्धान्त के ज्ञान के लिए यह बहुमूल्य कृति है। पृष्ठ २२-६२ की टिप्पणियां उपयोगी सामग्री तथा प्राचीन मध्यकालीन और आधुनिक विविध शास्त्रीय कृतियों से उद्धरणों से भरी पड़ी हैं। श्रुतियों पर और पृ० १६७-१७७ के परिशिष्ट में भी बहुत सी मूल्यवान् सामग्री है। समीक्षक का विचार है कि भारतीय संगीत ई. पू. ३ री शती के समीप में चरम सीमा पर था, ई. ९५० से १२५० ई. के बीच नहीं, जैसा सम्पादक मानते हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

## कृषि (Agriculture)

571. **Land Classification in Ancient India** (2500 B.C.-A.D. 600); S. P. Ray, Chaudhury, Senior Specialist (Land Resources), Planning Commission, Yojana Bhawan, New Delhi-1; **IJHS.**, I.1; 11.1966; **107-111**; E. "The ancient Indian cultivators possessed a fair knowledge of land, and its proper utilization, seasons and proper period of cultivation, selection and treatment of seeds, rotation and other cultural practices of crops, manuring for crop production, diseases of crops—their prevention and protection etc. According to fertility soil was mainly divided into two classes, urvarā and unurvarā or ūṣara They had made extensive observations about the compositions of different kinds of soil. Classification of soil was based on two grounds medicinal and economic. Land revenue was based on income i.e. on the productivity and kind of soil. Land revenue assessment was revised at intervals".

"प्राचीन भारतीय कृषकों को भूमि, और इस के उचित उपयोग, ऋतुओं और कृषि के लिए उचित कालों, बीजों के चुनाव और प्रयोग (शोधन), फसलों के हेर-फेर तथा अन्य कर्षण कर्मों, फ़सल उगाने के लिए खाद देने, खेती के रोगों—उन की रोकथाम और उन से बचाव आदि का अच्छा ज्ञान था। उपज की दृष्टि से भूमि प्रमुखतया दो भागों में विभक्त थी—उर्वरा और अनुर्वरा या ऊपर। उन्हों ने विभिन्न प्रकार की भूमियों की संरचना के सम्बन्ध में व्यापक अध्ययन किए थे। भूमि के वर्गीकरण के आधार दो थे—भेषजीय और आर्थिक। भूमि पर लगान आय अर्थात् उत्पादकता और भूमि के वर्ग पर निर्धारित किया जाता था। लगान-निर्धारण का अन्तरालों पर परिशोधन किया जाता था।"

## युद्धविद्या (Science of Warfare)

५७२. आधुनिकयुद्धपरिचयः; मनुदेव भट्टाचार्य, वाराणसी-२; सुप०, २३.१-२; ९-१०.१९७०; ७-१३; सं. । प्राचीनकालिकयुद्धपरिचयप्रदान् ग्रन्थान् परिगणय्य प्रतिपादितं यत् प्राचीनाधुनिकयोर्युद्धयोर्महान् भेदः; परं प्राचीनकालिकयुद्धज्ञानाय पर्याप्ता सामग्री नास्ति। अत उभयोः सम्यक् तुलना न संभवति। अतः परं लेख आधुनिकसैन्यस्य विवरणं प्रत्तं वर्तते।

प्राचीन काल के युद्ध का परिचय देने वाले ग्रन्थों का नाम बता कर कहा गया है कि प्राचीन और आधुनिक युद्धों में महान् भेद है। प्राचीन काल के युद्ध के परिचय के लिए पर्याप्त सामग्री नहीं है। अत: दोनों कालों के युद्धों की तुलना सम्भव नहीं है। इस के आगे लेख में आधुनिक सैन्य का परिचय दिया गया है।

## सामान्य अध्ययन (General Studies)

573. **The Character of the Introduction of Western Science in India during the Eighteenth and the Nineteenth Centuries**; S. N. Sen, Indian Association for the Cultivation of Science, Calcutta; **IJHS.,** I.2; 11.1966; **112-122;** E. The paper presents various reasons for the extremely tardy introduction of Western sciences in India till the advent of the present century. Some of the causes discussed are: incidental interest of Jesuit missionaries, commercial motive for the study of plant science, East India Company's prohibition on instructions to Indians of the art of any kind of surveying, It was only in the early part of this century when owing to rise of Universities and.colleges emphasis on scientific research and the lead to creat conditions for young Indians to engage in creative enterprise developed and came from the Indians themselves.

इस लेख में चालू शती के प्रारम्भ तक भारत में पश्चिमी विज्ञानों के परमाधिक मन्द प्रचार के विभिन्न कारणों को प्रस्तुत किया गया है। विवेचित कतिपय कारण ये हैं—ईसाई धर्मयाजकों की प्रासंगिक रुचि, वनस्पतिशास्त्र के अध्ययन में व्यापारिक प्रयोजन, ईस्ट इण्डिया कम्पनी का भारतीयों को किसी भी प्रकार की सर्वेक्षण विद्या की शिक्षा पर प्रतिबन्ध। यह इस शती के प्रारम्भिक भाग में ही हुआ कि जब महाविद्यालयों और विश्वविद्यालयों के उदय के कारण वैज्ञानिक शोध पर बल और रचनात्मक उद्यमों में युवा भारतीयों के नियोजन के लिए परिस्थितियां उत्पन्न करने के लिए प्रोत्साहन विकसित हुए और स्वयं भारतीयों की ओर से आए।

574. **Philosophical Trends And The History of Sciences in India—Heterodox Trends**; G. C. Pande, Deptt. of History and Indian Culture, Univ., of Raj., Jaipur; **IJHS.,** 4.1-2; 5, 11.1969; **42-51;** E. "Philosophical sys ems intersected with science in their treatment of certain common problems such as of a logical methodological nature. "The two developed in essential interdependence. The three heterodox systems of Indian philosophy emphasised the testimony of human experience and reason. The Lokāyats emphasise on observation and explain general laws as merely probabilistic, thereby acting as a corrective to the emphasis on speculations of transcendental nature. The Buddhists have a pragmatic view of truth. They emphasize causal process, picture a world in terms of an ordered flux of instantaneous synergies and have refined the notions of element, cause, existence and truth. Their concepts and theories here were in far advance of the then scientific ideas and achievements. The Buddhist had a continuous and scientific interest in psychology. The Jain philosophy has combined the truths of common sense, of philosophy and of religion and have established a probabilistic dialectic. Their theory of relativity called syādvāda, precision and elaboration in the measurement of space and time and elaborate atomic theory are remarkable. These three philosophies have, thus, nothing definitely obstructive of scientific progress. In fact their age witnessed a growth and development in many branches of science. The intellectuals of that age were essentially philosophers and scholars and not technicians and practical inventors. Naturally progress of strictly scientific thought and that of mechanical and technological developments were limited. "Medicine and astronomy alone attained the status of prestige disciplines and in these spheres the progress on the whole was as extensive as in those times elsewhere".

नैय्यायिक रीतिविधान की प्रकृति जैसी कुछ समान समस्याओं के विवेचन में दार्शनिक और वैज्ञानिक पद्धतियां एक दूसरे में प्रविष्ट हो जाती हैं। दोनों पूर्ण रूप से अन्योन्याश्रय में विकसित हुए हैं। भारतीय दर्शन के तीन नास्तिक सम्प्रदायों ने मानव अनुभव और तर्क की प्रामाणिकता पर बल दिया। लोकायत प्रत्यक्ष पर बल देते हैं और सामान्य नियमों को सम्भाव्यतामात्र के रूप में व्याख्यान करते हैं। इस प्रकार वे अतिक्रान्त सत्ता के स्वरूप पर कल्पनाओं के बल पर शोधक (= अंकुश) का काम करते हैं। बौद्धों की सत्य की कल्पना फलमूलक है। वे कारणप्रक्रिया पर बल देते हैं, जगत् को क्षणिक विज्ञानसन्तान की व्यवस्थित परम्परा के रूप में चित्रित करते हैं, मूल, कारण, सत्ता और सत्य के विषय में परिष्कृत विचार रखते हैं। उन की परिकल्पनाएं और मत तत्कालीन वैज्ञानिक विचारों और उपलब्धियों से बहुत आगे थे। बौद्धों की मनोविज्ञान में सतत और वैज्ञानिक रुचि थी। जैन दर्शन ने सामान्य बुद्धि, दर्शन और धर्म के सत्यों का समन्वय किया है और सम्भाव्यतावादी न्याय की स्थापना की है। उन का स्याद्वाद नामक सापेक्षवाद, देश और काल की माप में सूक्ष्म परिशुद्धि और विस्तार तथा विस्तृत परमाणुवाद असामान्य हैं। इस प्रकार इन तीन दर्शनों में वैज्ञानिक प्रगति के लिए कुछ भी निश्चित रूप से बाधक नहीं है। वस्तुतः उन के युग ने विज्ञान के बहुत से क्षेत्रों में वृद्धि और विकास देखा। उस युग के बुद्धिवादी मूलतः दार्शनिक और विद्वान् थे और शिल्पी तथा व्यावहारिक आविष्कर्ता नहीं थे। स्वभावतः सूक्ष्म वैज्ञानिक विचारों की ओर यांत्रिक तथा तकनीकी प्रगतियां सीमित थीं। आयुर्वेद और ज्योतिष ही सम्मानित विद्या के पद को प्राप्त हुए और इन दोनों क्षेत्रों में समग्र रूप से प्रगति इतनी ही विस्तृत थी जितनी उन दिनों कहीं और।

575. **The Rational and Irrational in The History of Science**; Mark Graubard, College of Liberal Arts, Natural Science Programme, Univ. of Minnesotta, Minnespolis; **IJHS**, 3.2; 11. 1968; **61-79**; E "The human being tends to view his own thinking as rational, a laudatory term, and that of those he disagrees with as irrational, a pejorative term". This happens in the field of science also. What is rational today, may be declared irrational tomorrow. The study of belief patterns in science presented in this paper "leaves this matter in quite an unsettled condition, except to plead for caution in designating the terms reason, rational and irrational as absolute, well defined concepts".

प्रत्येक व्यक्ति अपने चिन्तन को युक्त-प्रशंसनीय अभिधान मानने और जिस से वह मतभेद रखता है, उन के (चिन्तन को) अयुक्त-निन्दनीय अभिधान मानने की ओर प्रवृत्ति रखता है। यह विज्ञान के क्षेत्र में भी होता है। आज जो युक्त है, वह कल अयुक्त घोषित किया जा सकता है। विज्ञान में विश्वासों की पद्धतियों का इस पत्र में प्रस्तुत अध्ययन "इस विषय को पूर्णतः अनिर्णीत अवस्थाओं में छोड़ देता है। केवल तर्क, युक्त और अयुक्त शब्दों की निरपेक्ष, सुपरिभाषित परिकल्पना कहने में सावधानी की प्रेरणा देता है।

576. **Śivatattva-ratnākara As a Source for Sciences in Ancient And Medieval India**; *G. S. Dikshit*, *Deptt.* of History, Karnataka Univ., Dharwar 3; **IJHS.**, 4.1-2; 5.11.1969; **11-14**; E. The paper describes Śivatattvaratnākara, its contents and divisions and describes only those portions which deal with scientific subjects. It is an encyclopaedic work in nine Kallolas (chapters), divided in to 108 tarangas or sections. It was composed in A.D. 1709 by Kaladi Basva Raja. It excells Mānasollāsa of Somadeva III. This Śivatattvaratnākara deals with meteorology (III.2), astronomical ideas (III.3-4), taking relevant material from the Mbh. and Varāha, Kūrma and Skānda Purāṇas, with longevity and perpetual bodily vigour (V.1), with town-planning, horticulture and allied aspects,

Ayurveda, mercury and mercurial preparations, serpents and poisons, veterinary science etc. (VI). The author says that he has written this work after examining all existing literature, studying all sciences and condensing them.

लेख में शिवतत्त्वरत्नाकर, उस के विपयों और खण्डों का वर्णन किया गया है। यहां केवल उन्हीं भागों का विवरण दिया गया है जो वैज्ञानिक विपयों का विवेचन करते हैं। यह १०८ तरंगों या खण्डों में विभक्त ९ कल्लोलों (=अध्यायों) में एक विश्वकोपात्मक कृति है। यह १७०९ ई० में कलदी वासव राजा द्वारा रचा गया। यह सोमदेव तृतीय के मानसोल्लास से उत्कृष्ट है। यह शिवतत्त्वरत्नाकर महा. और वराह, कूर्म और स्कान्द पुराणों से सम्बद्ध सामग्री ले कर ऋतुविज्ञान (३.२), ज्योतिपविपयक विचार (३.३-४), आयुष्मत्ता और सतत शारीरिक वल (५.१), नगरयोजना, उद्यानविज्ञान और समवर्गी विपयों, आयुर्वेद, पारद और पारद के योग, सर्पों और विपों, पशुचिकित्सा विज्ञान आदि (६) का विवेचन करता है। ले. ने लिखा है कि उस ने विद्यमान समस्त वाङ्मय की परीक्षा कर के तथा सव शास्त्रों का अध्ययन और संक्षेप कर के इस कृति को रचा है।

**577. Scientists of India**; O. P. Jaggi; Atma Ram & Sons, Delhi-6;1966; viii+266; 10-00; Rev. H. N. Gupta, A. K. Bag; **IJHS.**, 2.1; 5.1967; **61-62**; E. The book consists of an introduction and 5 chapters giving an account of 31 scientists and scientific writers, furnishing an adjective to each. The introduction contains a short survey of the ancient sciences from the Indus Valley Civilization to the 18th c. A. D. It discusses many topics like 'Vedic science, the role of religion, contact with outside world, the spread of Indian sciences outside India and the reasons which led to the decline of the scientific spirit in India. The chapters deal with Medical Men (II), Astronomers and Mathematicians (III), Alchemists (IV), Philosopher Scientists (V) and Miscellaneous. The reviewers point out several drawbacks of the book.

पुस्तक में एक भूमिका और ५ अध्याय हैं जिन में प्रत्येक को एक विशेषण देते हुए ३१ वैज्ञानिकों और विज्ञान के लेखकों का विवरण दिया गया है। भूमिका में सिन्धु घाटी सभ्यता से १८ वीं शती ईसा तक के प्राचीन विज्ञानों का सर्वेक्षण है। इस में वहुत से विषयों का विवेचन किया गया है, यथा वैदिक विज्ञान, धर्म की भूमिका, वाह्य संसार से सम्पर्क, भारत के वाहर भारतीय विज्ञानों का प्रसार और वे कारण जिन से भारत में वैज्ञानिक भावना का ह्रास हो गया। अध्यायों में वैद्यों (२), ज्योतिष और गणित के आचार्यों (३), रसायनविदों (४), दार्शनिक वैज्ञानिकों (५) और विभिन्न का विवरण है। समीक्षक ने ग्रन्थ के वहुत से दोषों का निर्देश किया है।

**578. Symposium in History of Sciences of India**; B. V. Subbarayappa, Secretary, Organizing Committee, Symposium on HSI.; **IJHS.**, 3 2; 11.1968; **99-101**; E. It is a brief report of a symposium in HSI. held in New Delhi from October 17 to 20, 1968. About 90 papers were contributed to the symposium. The symposium discussed papers on subjects like mathematics, astronomy, medicine and biological sciences in India as also some new aspects in Indian architecture, engineering, glass technology and some important crafts in ancient and medieval India.

यह नई दिल्ली में १७ से २० अक्तूबर १९६८ में भारत के विज्ञानों के इतिहास पर हुए परिसंवाद का संक्षिप्त विवरण है। इस परिसंवाद को लगभग ९० लेख प्रस्तुत किए गए। परिसंवाद ने भारतीय गणित,ज्योतिप (-खगोल विद्या), ओपधिशास्त्र और जीवविज्ञानों, तथा भारतीय वास्तुविद्या, यन्त्रविद्या (इञ्जीनियरी), शीशातकनीकी तथा प्राचीन और मध्य भारत में महत्त्वपूर्ण शिल्पों आदि विपयों का विचार किया।

579. **Social Set-up, Science And Technology in India Social Set-up of Science and Technology in Mughal India**; Surendra Gopal, Deptt. of History, Patna Univ. Patna; **IJHS.**, 4 1-2; 11.1969; **52-58**; E. The author holds that the social set-up of Mughal India was not conducive to development of science and technology and left the craftsmen ill-prepared for the task. The educational system did not provide them sound and theoretical scientific and professional knowledge. They had no medium to express their experiences and problems owing to the absence of vernacular prose. They had no encouragement from merchants who had lost all active interest in the technique of production since the upper strata in the then society was consumption oriented, had developed a fondness for 'unique things', suppressed scientific knowledge, if and when they came to possess it, in order to preserve the said 'uniqueness'.

ले. मानते हैं कि मुग़लकालीन भारत की सामाजिक संरचना विज्ञान और तकनीकी के विकास के लिए उपयुक्त न थी। उस ने शिल्पी को अपने कार्य के लिए अयोग्य रक्खा। शिक्षाप्रणाली उन को तात्त्विक और सैद्धान्तिक वैज्ञानिक और व्यवसायिक ज्ञान नहीं देती थी। देशी भाषा के गद्य के अभाव में अपने अनुभवों और समस्याओं के प्रकाशन के लिए उन के पास कोई माध्यम न था। उन्हें व्यापारियों से कोई प्रोत्साहन नहीं मिलता था। इन व्यापारियों की उत्पादन की कला में समस्त क्रियाशील अभिरुचि समाप्त हो चुकी थी क्यों कि उस काल की समाज का उन्नत स्तर उपभोग-परायण था। उस ने 'अनुपम वस्तुओं' के लिए रुचि विकसित कर ली थी। इस अनुपमता को सुरक्षित रखने के लिए वे वैज्ञानिक जानकारी को, यदि वह उन्हें प्राप्त हो जाती थी, दबा दिया करते थे।

## ज्योतिष (Astronomy & Astrol-gy)

५८०. आप भी पंचांग देखना सीख सकते हैं; प्रकाश चन्द पाड्या, आयुर्वेदाचार्य, भोपाल गंज, भीलवाड़ा; मजस्मा., १९७०, खण्ड ३; ११-१३; हि.। यहां पंचांग विषयक सामान्य जानकारी दे कर 'श्रीविश्वविजय' संवत् २०२७ के पंचांग के उदाहरण से पंचांग देखने की विधि समझाई गई है।

५८१. आध्यात्मिक जगत् के साथ ज्योतिष का सम्बन्ध; पन्नालाल जोशी; त. प्र., १.२; १२.१९६९; ७-८; हि.। एकादशी के दिन सूर्य चंद्रमा त्रिकोण योग करता है। अतः उस के व्रत से मनुष्य आत्मज्ञानी या योगी होता है। अमावास्या को चंद्र सूर्य में मिल जाता है और मन के आत्मा में विलय को इंगित करता है। लेख में ज्योतिष के स्वरूप, पिण्ड और ब्रह्माण्ड की एकता और तिथियों का महत्त्व निरूपित किए गए हैं।

१९. ऋग्वेद का इन्द्र, इन्द्राणी और वृषाकपि का संवाद; रामनाथ वेदालंकार; गुव., २३. १-२; ९.१०.१९७०; ७०-७९; हि.।

18. **Apropos the Rg-veda V. 40**; V.G. Rahurkar, Deptt. of SKT. & PKT. Languages, Univ. of Poona, Poona-7; **UMCV.**, 1970; **511-516**; E.

114. **Astronomy in Ancient And Medieval India**; Kripa Shankar Shukla, Deptt. of Mathematics, Lucknow Univ., Lucknow; **IJHS.**, 4.1-2; 5, 11.1969; **99-106**; E.

582. **Ahargaṇa in Hindu Astronomy**; S P. Bhattacharya, HSI, Cal.; **IJHS.**, 4.1-2; 5, 11.1969; **144-155**; E. "The term ahargaṇa means the number of days elapsed from the beginning of a certain epoch up to a date on which such information is desired. From a knowledge of revolution and the number of planets in a yuga it is readily possible to calculate the mean longtitudes of planets from their ahargaṇas. Such computations were necessitated by the fact that civil dates used to be given in accordance with a lunar calendar. The methods as given in the Sūrya Siddhānta, Pañcasiddhāntikā, Mahābhāskarīya, Brahmasūtrasiddhānta,

Khandakhādyaka, Siddhāntaśekhara, Karaṇaprakāśa, Siddhāntaśiromaṇi, Tantrasaṁgraha, and Karaṇapaddhati are discussed." (Author's summary).

अहर्गण परिभाषा का अर्थ उन दिनों की संख्या है जो एक कालविशेष के आरम्भ होने से उस तिथि तक बीतते हैं जिस को यह सूचना अभीष्ट है। एक युग में परिक्रमणों और ग्रहों की संख्या के ज्ञान से उन के अहर्गणों से ग्रहों के माध्य भोगांशों की गणना सद्यः ही की जा सकती है। ऐसे संख्यान इस कारण आवश्यक हुए कि व्यवहारों में तिथियां चांद्र तिथिक्रम में दी जाती थीं। यहां सूर्यसिद्धांत, पंचसिद्धान्तिका, महाभास्करीय, ब्रह्मसूत्रसिद्धान्त, खण्डखाद्यक, सिद्धान्तशेखर, करणप्रकाश, सिद्धांतशिरोमणि, तन्त्रसंग्रह और करणपद्धति की प्रणालियों का विवेचन किया गया है।

[लेखक का सार]

583. **X-Ray Star discovered**; AFP Nairobi, 15.4.1971; **H.T.**, 16.4.1971; 9:5; E. An Italian-American satellite launched into earth orbit from Kenya's San Marco Space Centre on December 12 has discovered a pulsating X-ray star;

केन्या के सान मार्को स्पेस सैण्टर से १२ दिसम्बर को भूमि की कक्षा में छोड़े गये इटेलियन-अमरीकी उपग्रह ने एक स्पन्दनशील एक्स-रे तारा खोज लिया है।

584. **Colours of Lunar Eclipses According to Indian Tradition**; Winfried Petri, Institut für Geschichte der Naturwissenschaftender Universität München, 8 München 22, Deutsches Museum, West Germany; **IJHS.**, 3 2; 11. 1968; **91-98**; E. "Eeclipses occur when the sun or the moon at the time of a syzygy passes through a nodal point of the lunar orbit. Hindu astronomers treat these points like planets: Rāhu and Ketu. According to their Indian and Tibbetan synonyms a solar eclipse was 'black', but the eeclipsed moon considered as darkred colour is mentioned in the old Hebrew and Armenian literature, too. The Classical Skt. books on astronomy show fair knowledge of the colours of lunar eclipses and their dependence on the degree of totality. This fact was wellknown to al-Biruni and is corroborated by modern observational evidence. In later Western tradition, however, another—schematic and intentionally photometric—sequence of six colours prevailed until 1540 C.E." (Author's summary).

ग्रहण उस समय होते हैं जब युतिवियुति के काल में सूर्य या चन्द्रमा चन्द्रमण्डल के पातिक विन्दु में से गुजरता है। हिन्दू ज्योतिर्विद् इन विन्दुओं को राहु और केतु ग्रहों के रूप में वर्णित करते हैं। इन के भारतीय और तिब्बती पर्यायों के अनुसार सूर्य ग्रहण 'काला' था। गहरे लाल वर्ण का माना गया ग्रहणगत चन्द्रमा पुरानी हीब्रू और आरमेनियन साहित्य में भी निर्दिष्ट है। ज्योतिष की लौकिक संस्कृत की पुस्तकें चन्द्रग्रहण के रंगों और पूर्णता की मात्रा पर उन की निर्भरता का अच्छा ज्ञान प्रदर्शित करती हैं। यह तथ्य अल-बिरूनी को सुज्ञात था और आधुनिक प्रेक्षण के प्रमाणों से भी पुष्ट होता है। परन्तु पिछली पाश्चात्य परम्परा में १५४० सी. ई. तक छै रंगों का एक मनोबन्धी और साभिप्राय ज्योतिर्मापी-क्रम मान्यताप्राप्त थे।

(लेखकीय सार)

५८५. **जयपुर नगर कुंडली का सर्वेक्षण**; श्रीकान्त ठक्कुर, ज्योतिषाचार्य, जयपुर; त. भ्र., १.१; १२.१९७०; ३६; हि.। ले. ने सर्वेक्षण के १७.५.१९६६ के अंक में प्रकाशित जयपुर नगर की कुण्डली की समीक्षा करते हुए उस की राशि और चन्द्र की स्थिति में भूलों को दिखाया है।

५८६. **ज्योतिषविवेक**; ले. वेदप्रकाश 'सुमन'; प्र. सत्यप्रकाश, मथुरा; ०–७५; हि०; समीक्षक भवानी लाल भारतीय; **आ. मा.**, ५०.१६; १.१२.१९७०; १६; हि०। स्व. गंगा प्रसाद जज की ज्योतिष चन्द्रिका की सहायता से रची गई, गणित ज्योतिष की वैज्ञानिकता व फलित ज्योतिष

length and the respective signs of the zodiac, while the other one gives different durations of moon's passage throgh 28 nakṣatras Both are paralleled and exemplified by hitherto unpublished Tibetan texts. Evaluation of a synoptic table leads to the conclusion that the relationship of Tibetan and of Uigur data to al-Beruni's is about the same, but Tibetan seems a little closer to direct Hindu tradition, as summed up by W. Kirfel. Finally some remarks are made about another Uigur fragment dealing with the sidereal month and an asterism of seven stars." (Author's summary).

लेख मध्यकालीन मध्य एशिया में नक्षत्र विद्या (और, साथ ही, फलित ज्योतिष) के विचारों पर भारतीय संस्कृति के गहरे प्रभाव के लिए प्रमाण प्रस्तुत करता है। जो तुर्फान के मरुद्यान में बच गई हैं और बर्लिन में विज्ञान अकादमी से सम्पादित हुई हैं, उइगर भाषा की उन खण्डित कृतियों में चंद्रमा की राशियों की दो सूचियां हैं। एक में बराबर लम्बाई के २७ नक्षत्रों और अनुरूप राशियों की सूची है, जब कि दूसरी सूची में २८ नक्षत्रों में चंद्र की गति के विभिन्न काल-परिणाम अंकित हैं। अब तक अप्रकाशित तिब्बती कृतियों द्वारा दोनों को समानान्तर रक्खा गया है और उदाहृत किया गया है। एक संक्षिप्त तालिका के मूल्यांकक अध्ययन से निष्कर्ष निकलता है कि तिब्बती और उइगर की सामग्रियों का अल-बेरूनी की सामग्री से सम्बन्ध लगभग एक समान है, परन्तु जैसा डब्ल्यू. किर्फेल ने संक्षेप से प्रस्तुत किया है, तिब्बती (सामग्री साक्षात् हिन्दू परम्परा के कुछ समीपतर प्रतीत होती है। अन्त में नाक्षत्र माप और सात तारों के एक नक्षत्र का वर्णन करने वाली एक अन्य उइगर खण्डित कृति के विषय में भी कुछ कथन किए गए है।

591. **The System of The Vaṭeśvara Siddhānta;** T. S. Kuppamma Shastri, 10, A Krishnapuram Street, Rayapettah High Road, Madras-14; **IJHS.**, 4.1-2; 5, 11.1969; 135-143; E.

"The Vaṭeśvara Siddhānta (A.D. 904) is one of the most famous of Hindu astronomical works, and cited frequently by writers, on Dharma-śāstra. Albiruni mentions the author with another work of his But later on the study of the work became so rare that only recently it appeared in print from an only mss........The new commentary with which it is printed has masked its peculiarities as a work belonging to the school of Āryabhaṭa, as also many of the fundamental constants like the different numbers of cycles, etc., and given wrong ideas and numbers instead. This has led to further mistakes in interpretation Hence a good deal of research has to be done to salvage these and make them available to scholars for further study. The findings are as follows : The yuga ( i.e. mahāyuga ) is divided into four equal quarters. 72 yugas make a manvantara, 14 manvantaras, without any sandhi (1008 yugas), form the kalpa or half-day of Brahma. 720 kalpas form his year, and his life-span is 100 such years. At present, 8½ years and 15 days of Brahma's life-time have gone. On the next day, 6 manvantaras and 27¾ yugas have gone, upto the beginning of this kali. The constants denoting the number of civil days, revolutions of the Sun, Moon, Jupiter, Saturn, Mercury, Venus as well as of Moon's apogee, nodes, etc. are presented according to the Vaṭeśvara Siddhānta and discussed in relation to wrong numbers given by the commentary. Several other wrong interpretations presented by the commentary are also dealt with and the correct interpretations given. It is pointed out that in Spaṣṭādhikāra of the commentary also there are a number of mistakes to be rectified". ( **From the author's summary** ).

"वटेश्वर सिद्धान्त हिन्दू जोतिष के परम प्रसिद्ध ग्रन्थों में से है और धर्मशास्त्र पर लिखने वालों के द्वारा बहुशः उद्धृत किया गया है। अलबेरूनी इस लेखक का उस की एक अन्य रचना के साथ उल्लेख करता है। परन्तु बाद में इस कृति का अध्ययन इतना विरल हो गया कि यह केवल एकमात्र हस्ते-

से हाल में ही छापे में आई है। जिस के साथ यह ग्रन्थ छपा है उस नई टीका ने आर्यभट के सम्प्रदाय से सम्बद्ध कृति के रूप में इस की विशेषताओं को, साथ ही चक्रों के विभिन्न अंकों के समान बहुत से मौलिक स्थिरांकों को भी ढ़क दिया है और उन के स्थान पर अशुद्ध विचार और अंक दिए हैं। इस ने भाष्य करने में और भी भूलें करा दी हैं, अतः इन के उद्धार के लिए पर्याप्त अधिक खोज आवश्यक है और उन्हें विज्ञ अध्येताओं को आगे अध्ययन के लिए सुलभ बनाना है। निष्कर्ष ये हैं। युग (अर्थात् महायुग) को चार समान भागों में बांटा गया है। ७२ युगों का एक मन्वन्तर होता है। बिना किसी सन्धि के १४ मन्वन्तरों (१००८ युगों) का एक कल्प या ब्रह्मा का आधा दिन होता है। ७२० कल्प का उस (ब्रह्मा) का एक वर्ष होता है और उस का जीवन काल ऐसे १०० वर्षों का है। इस समय ब्रह्मा के जीवन से ८½ वर्ष और १५ दिन बीत चुके हैं। अगले दिन, इस कलि के आरम्भ तक ६ मन्वन्तर और २७¾ युग बीत चुके है। व्यवहार-दिनों की संख्या के द्योतक स्थिरांक, सूर्य, चन्द्र, बृहस्पति, शनि, बुद्ध, शुक्र और चन्द्रमा के भूम्युच्च और पातों आदि के द्योतक स्थिरांक वटेश्वर सिद्धान्त के अनुसार प्रस्तुत किए गए हैं और टीका द्वारा दिये गये अशुद्ध अंकों के सन्दर्भ में चर्चित किये गये हैं। टीका द्वारा प्रस्तुत और बहुत से अशुद्ध भाष्यों का विवेचन किया गया है और शुद्ध अर्थ दिये गये हैं। यह भी बताया गया है कि टीका के स्पष्टाधिकार में भी बहुत सी शोधनीय भूलें हैं।" (लेखक के सार से)

**592. The School of Āryabhaṭa and the Peculiarities Thereof;** T. S. Kuppanna Shastri, 16 A, Krishnapuram Street, Rayapettah High Road, Madras 14; **IJHS**, 4.1-2; 5, 11.1969; **126-134; E.** "It is possible to classify early Hindu astronomical works into specific schools, on the strength of certain peculiarities of each. One such schools is that of Āryabhaṭa, revealed in his Āryabhaṭīyam. Prabhākara, Bhāskara I and the Kerala astronomers, Govinda Swāmin and Haridatta, etc., belong to this school, as also Vaṭeśvara in the north. Āryabhaṭa and Vaṭeśvara give peculiar length for the diff-rent eons. According to them the yuga, though cons'sting of the usual 4.320.000 years, is divided into four equal quarters, Kṛta etc., ins'ead of in the ratio 4:3:2:1. Seventy-two yugas make a manvantara and 14 manvantaras or 1.008 yugas constitute the kalpa, with no manvantara-sandhi. Time and its indicators—the sun, the moon and the star-planets—were created together with Brahma and considered to last as long as Brahma lasts, instead of being dissolved and recreated in each kalpa forming the day-time of Brahma. The moment of this creation was mean sunrise at Lanka and the day, saturday. At the beginning of the current kalpa, 8½ years and 15 days of Brahma's life had elapsed. At the beginning of the present kaliyuga. six manvantaras and 27³/₄ yugas had gone in the kalpa. Vaṭeśvara gives the revolutions of the apsas and nodes(excepting those of the moon) as so many cycles in the life time of Brahma and, therefore, all this is not of mere academic interest. We also find variations from other schools in the number of cycles of the mean or śīghra motions, as also in the degrees of epicycles. An important peculiarity is the use of the true hypotenuse in computing the equation of the centre (condemned by Bhāskarācārya II). Another peculiarity is dispensing with the first operation (i.e. the application of half-equation of conjunction to mean) in the case of Mercury and Venus". **(Author's summary).**

प्रत्येक की कुछ विशेषताओं के आधार पर प्रारम्भिक हिन्दू ज्योतिष कृतियों को अलग-अलग सम्प्रदायों में वर्गीकृत किया जा सकता है। ऐसा एक सम्प्रदाय आर्यभट का है, जो उस के आर्यभटीयम् में अभिव्यक्त हुआ है। प्रभाकर, भास्कर १ और केरल के ज्योतिषी, गोविन्दस्वामिन् और हरिदत्त प्रभृति इस सम्प्रदाय के हैं, साथ ही, उत्तर

में वटेश्वर भी। आर्यभट और वटेश्वर ने विभिन्न युगों के असामान्य विस्तार बताए हैं। उन के अनुसार सामान्य ४.३२०.००० वर्षों का होने पर भी युग कृत आदि बराबर के चार पादों में विभक्त है, ४:३.२:१ के अनुपात में नहीं है। ७२ युगों का एक मन्वन्तर होता है, १४ मन्वन्तरों या १००८ युगों का एक कल्प होता है। यहां मन्वन्तर संधियां नहीं होतीं हैं। काल और इस के द्योतक सूर्य, चन्द्रमा और तारे ग्रह ब्रह्मा के साथ ही बनाए गए थे और ब्रह्मा के दिन के निर्माता प्रत्येक कल्प में प्रलीन होने और पुनः रचे जाने के स्थान पर वे ब्रह्मा के जीवनकाल पर्यन्त रहने वाले माने गए हैं। इस सृष्टि का समय लंका में माध्य सूर्योदय या और दिन शनैश्चर। चालू कल्प के प्रारम्भ में ब्रह्मा के जीवन के ८९ वर्ष और १५ दिन बीत चुके थे। वर्तमान कलियुग के आदि में कल्प में के ६ मन्वन्तर और २७३ युग बीत चुके थे। वटेश्वर ने (चन्द्रमा के को छोड़ कर) अप्सों और पातों को ब्रह्मा के जीवन काल के उतने चक्रों के रूप में दिया है और इस लिए, यह सब कुछ केवल शैक्षणिक अभिरुचि का नहीं है। माध्य के चक्रों या शीघ्र गतियों की संख्या में, साथ ही अविचक्रों के अंशों में अन्य सम्प्रदायों से भेद पाते हैं। एक महत्त्वपूर्ण विशेषता केन्द्र के समीकरण के आंकने में शुद्ध कर्ण का प्रयोग है (जिस की भास्कराचार्य द्वितीय ने निन्दा की है। दूसरी विशेषता बुध और शुक्र के विषय में प्रथम क्रिया (अर्थात् माध्य में युति के आधे-समीकरण के प्रयोग) का त्याग है।

(लेखक का सार)

## गणित (Mathematics)

593. **Indian Science with Special Reference to Mathematics and Magic Squares;** Ho Peng Yoke, Head of the Dep.t. of Chinese Studies, Univ. of Malaya, Kuala Lumpur; **T.O**, 1969–70; 66–74; E. The author does not agree with the general belief that the science has always been the monopoly of Europe and North America. He feels that the Indian mathematicians, namely, Ārya-bhaṭa I and II, Brahma Gupta, Mahāvīra, Śrīdhara and Bhāskara have made their valuable contribution to the origin and growth of mathematics, which is considered the 'queen of sciences'. The author also discusses the nature of magic square and explains different kinds of magic squares with the help of figures and diagrams.

ले. इस साधारण मान्यता से सहमत नहीं है कि विज्ञान पर यूरोप तथा उत्तर अमरीका का एकाधिकार है। ले. के मत में आर्यभट प्रथम और द्वितीय, ब्रह्मगुप्त, महावीर, श्रीधर तथा भास्कर जैसे भारतीय गणितज्ञों ने गणितविज्ञान, जिसे 'सम्पूर्ण विज्ञानों की साम्राज्ञी' कहा जाता है, की उत्पत्ति तथा विकास में बहुमूल्य योग दिया है। ले. ने 'यांत्रिक वर्ग' का स्वरूप समझाते हुए विभिन्न प्रकार के यान्त्रिक वर्गों का स्पष्टीकरण चित्रों तथा तालिकाओं द्वारा किया है।

सत्यदेव मिश्र

594. **Trignometrical Series in Karaṇapaddhati and the Probable Date of the Text;** Amuly Kumar Bag, HSI., Ancient Period (Unit II), 1 Park Street, Calcutta 16; **IJHS.**, I.2; 11.1966; **98–106**; E. "The paper discusses the trignometrical series for $\pi$, sine, cosine and tan functions contained in the Karaṇapaddhati. The original texts and their translations are given. As to its date C. M. Whish attempted to fix it in the beginning of the eighteenth century. Whish's derivation is untenable and it is shown that the text is likely to be contemporaneous with, or even to antidate, the Tantrasaṁgraha of Nīlakaṇṭha Somasuttvan (A. D. 1465–1545)". **(Author's summary).**

लेख में करणपद्धति में प्राप्त $\pi$, ज्या, कोटिज्या और स्पर्शज्या के लिए त्रिकोणमितीय क्रमों का विचार किया गया है। मूल पाठ और उन के

अनुवाद दिए गए हैं। इस की तिथि के लिए,सी.एम. व्हिश् ने इसे १८ वीं शती के प्रारम्भ में निश्चित करने का प्रयत्न किया है। व्हिश् का निष्कर्ष अमान्य है और यह दिखाया गया है कि यह कृति नीलकण्ठसोमसुत्वन् (१४६५ ई.—१५४५ ई) के तन्त्रसंग्रह के समकालिक अथवा पहले के काल की हो सकती है। (लेखकीय सार)

सुधीर कुमार गुप्त

**595. Development of Mathematical Ideas in India;** T. A. Saraswathi, Women's College, Ranchi; **IJHS.**, 4.1-2; 5, 11.1969; 59-78; E. "The non-preservation of records and the exclusively religious design of the preserved texts make it difficult to trace the growth of scientific ideas in ancient India. Still the Indus Valley excavations show some acquaintance with geometry. In the period between the 8th and 5th c. B. C. the Śulbasūtras enunciate the Pythagorean theorem in general terms, use it for constructing squares, rectangles, triangles and trapezia and for evaluating surds Many rational and irrational solutions of the right triangle and two general solutions occur. A clear grasp of the relationship between length and area and of the abstract idea of multiplication is noteworthy. The period from the 5th c B C. to 5th c. A. D. is more or less dark since no mathematical records except the Bakhshali mss. belonging to this period are preserved The early Jaina canonical works and Piṅgala's Chandaḥsūtras belonging to this period are familiar with series mathematics, combinations, circle geometry and computations of the areas of simple geometrical figures. Minute calculations with large numbers imply the use of decimal place value and zero in the pre-Christian centuries and the opening centuries of the Christian era. By the time of Āryabhaṭa I (5th c. A.D) mathematics including mensuration, equations, indeterminate analysis, series and sinechords forms part of astronomy. Brahmagupta (7th c. A D ) made significant advances in the geometry of cyclic figures, which was advanced still further by Nārāyaṇa in the 14th c. Before the time of Bhāskara II, the volume and surface area of spheres are correctly known and derived and inderminate analysis, too, has advanced further. Mādhava in the 14thc.discovered integration by summation of series and with its help discovered infinite series for $\pi$, the arc of a circle and the sine and cosine chords of arcs. The geometrical bias of Śulbasūtra mathematics was preserved and improved upon by the later Āryabhaṭa school". (Author's Summary).

वृत्तलेखों की अनुपलब्धि और उपलब्ध कृतियों की एकान्तत. धार्मिक संरचना प्राचीन भारत में वैज्ञानिक विचारों के विकास की खोज को कठिन बना देते हैं। तो भी सिन्धु घाटी की खुदाई ज्यामिति के कुछ परिचय को व्यक्त करती है। ८ वीं शती ई. पू. से ५म शती ई. पू. के बीच के काल में शुल्वसूत्र सामान्य रूप में पाइथागोरस-प्रमेय का कथन करते हैं, इसे वर्गों, चतुर्भुजों, त्रिकोणों और समलम्बों के निर्माण के लिए तथा करणियों के मान निकालने में काम में लाते हैं। समकोण त्रिकोणों के बहुत से युक्त और अयुक्त हल और दो सामान्य साधन भी मिलते हैं। लम्बाई और क्षेत्रफल के सम्बन्ध का स्पष्ट ज्ञान तथा गुणन के अमूर्त विचार प्रशसनीय हैं। ५म शती ई. पू. से ५ वीं शती ई तक का काल न्यूनाधिक रूप में अन्धकारपूर्ण है क्यों कि बक्शाली हले. को छोड़ कर इस युग के और कोई गणितीय लेख उपलब्ध नहीं है। इस काल के प्रारम्भिक जैन शास्त्र और पिंगल छन्द.-सूत्र श्रेणी गणित, संचय, वृत्तज्यामिति और सरल ज्यामितीय आकृतियों के क्षेत्रफलों की अभिगणना से परिचित थे। पुष्कल संख्याओं के साथ सूक्ष्म परिकलन ईसा से पूर्व के और ईसा के प्रारम्भिक युगों में दशमलव के स्थान के मूल्य और शून्य के प्रयोग का सूचक है। आर्यभट (५म शती ई.) के समय तक क्षेत्रमिति, समीकरण, अनिर्धारित विश्लेषण, श्रेणी और ज्या जीवा ज्योतिष के अंग हो चुके थे। ब्रह्मगुप्त (७ म शती ई.) ने

चक्रीय आकृतियों की ज्यामिति में अर्थपूर्ण वृद्धि की जिन का आगे भी विकास १४वीं शती में नारायण ने किया। भास्कर द्वितीय के समय से पूर्व ही, गोलों का आयतन और पृष्ठक्षेत्रफल ठीक-ठीक ज्ञात थे और व्युत्पन्न तथा अनिर्धारित विश्लेषण भी आगे प्रगति कर चुका था। १४ वीं शती में माधव ने श्रेणी-संकलन द्वारा समाकलन को खोजा और इस की सहायता से π के लिए अनन्त श्रेणी वृत्त को चाप और चापों के ज्या और कोज्या जीवा को खोजा। शुल्बसूत्रीय गणित का ज्यामितीय अभिनति को बाद के आर्यभट के सम्प्रदाय ने सुरक्षित रक्खा और उस में सुधार किया।

(लेखक का सार)

115. **Problem of Source Materials Source Materials Concerning Astronomy and Mathematics**; Amulya Kumar Bag, NISI., 1 Park Street, Calcutta 16; IJHS., 4.1-2; 5, 11.1969; 1-4; E.

596 **Bionomial Theorem in Ancient India**; Amulya Kumar Bag, HSI, Ancient Period, Unit II, 1 Park Street, Calcutta 16; IJHS., 1.1; 5.1966; 68-74; E. "The bionomial theorem for positive integral exponents was discovered in Europe in the 16th c. The triangular array formed by the bionomial coefficients undoubtedly played a very important role in the development. The array was known as Pascal triangle (+A D. 1665) in Europe. It appeared originally in the work of Apianus (+1527), Stifel (+1544), Scheubel (+1545), Tartaglia (+1556), Bombelli (+1572) and others. The same array was known in China as the 'Old Method chart of seven multiplying squares' and appeared at least two centuries earlier in the work of Chu Shihchieh (+1303), Yang Hui (+1261) and Chia Hsien (+1100) The paper, apart from early discovery of the theorem in India, shows that the same triangular array was known as meru-prastār in India and occurs several centuries earlier than that of China. "In India the bionomial problem and method of determining the bionomial coefficients arose from metrical consideration. The early Vedic metres were based mainly on svara-saṅgīta where the time element plays no important role. The development of Jagatī from Triṣṭubh brought into existence the classical varṇa-saṅgīta (musical sound variation). This gave rise to many different metres. Piṅgala (200 B.C) in his sūtra 'ādyantāvupajātayaḥ' has laid down the method for determining the number of different kinds of chandas that can be produced from one of a given number of syllables (as e.g., 3, 4, 5 and so on), by varying the long and short sounds within each syllable group. Rules for different prastāras have been given by works on metre. The meru-prastāra here is identical with Pascal's triangle. According to the explanation of Halāyudha of Piṅgala's sūtra the formula for the expansion of a metre with n syllables is: $(a+b)^n = a^n + {}^nc_1\, a^{n-1} b + {}^nc_2\, a^{n-2} b^2 + \ldots\ldots + {}^nc_{n-1}\, ab^{n-1} + b^n$.

धन समाकालन घातांक के लिए द्विपद प्रमेय यूरोप में १६ वीं शती में खोजा गया। द्विपद गुणांकों द्वारा रचित त्रिभुजाकार सरणी ने विकास में महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा की है। यूरोप में यह सरणी पास्कल की त्रिभुज नाम से ज्ञात थी (+१६६५ ई.)। मूलतः यह एपियानस (+१५२७), स्टीफेल (+१५४४), स्यूबेल (+१५४५), टरटग्लिया (+१५५६), बोम्बेली (+१५७२) तथा अन्यों के कार्य में अभिव्यक्त हुई। वही सरणी चीन में 'सात गुणन वर्गों का प्रणालीचित्र' नाम से ज्ञात थी और कम-से-कम दो शती पूर्व चू-शिह-चिएह (+१३०३), यांग हुइ (+१२६१) और चिआ हिसएन (+११००) के कार्य में प्रकाशित हुई। लेख में, भारत में इस प्रमेय की पूर्व खोज के अतिरिक्त, दिखाया गया है कि यह वही त्रिभुजाकार सरणी भारत में मेरुप्रस्तार कहलाती थी और चीन के से कई शताब्दी पूर्वतर सत्तावान् थी।" भारत में द्विपद निर्मेय और द्विपद गुणांकों की निर्धारण प्रणाली छन्दोविचार से उद्भूत हुए। प्रारम्भिक वैदिक छन्द प्रमुखतया स्वरसंगीत पर

आश्रित थे, जहाँ कालतत्त्व की कोई महत्त्वपूर्ण भूमिका नहीं है। त्रिष्टुभ् से जगती के विकास ने लौकिक वर्णसंगीत (संगीतात्मक ध्वनि परिवृत्ति) को जन्म दिया। इस से बहुत से और विविध छन्द विकसित हुए। पिंगल (२०० ई. पू.) ने अपने सूत्र 'आद्यन्तालघुवज्रातवः' में उन विभिन्न प्रकार के छन्दों की संख्या के निर्धारण की पद्धति बताई है जो प्रत्येक अक्षरवर्ग (=गण) में गुरु और लघु ध्वनियों के परिवर्तन से निर्दिष्ट संख्या (यथा उदाहरण के लिए, ३, ४, ५ इत्यादि) के अक्षरों वाले छन्द में बनाए जा सकते हैं। छन्दोग्रन्थों ने विभिन्न प्रस्तारों के लिए नियम दिए हैं। यहाँ मेरुप्रस्तार का पास्कल के त्रिभुज से तादात्म्य दिखाया गया है। पिंगलसूत्र के टीकाकार हलायुध की व्याख्या के अनुसार न संख्या के अक्षरों वाले छन्द के प्रस्तार का नियम यह है—

$$(\text{अ}+\text{ब})^{\text{न}} = \text{अ}^{\text{न}} + {}^{\text{न}}\text{च}_{१}\, \text{अ}^{\text{न}-१}\text{ब} + {}^{\text{न}}\text{च}_{२}\, \text{अ}^{\text{न}-२}\text{ब}^{२} + \ldots\ldots + {}^{\text{न}}\text{च}_{\text{न}-१}\, \text{अब}^{\text{न}-१} + \text{ब}^{\text{न}}$$

**597. Bhāskara I's Approximation to Sine;** R.C. Gupta, Birla Institute of Technology, Ranchi; **IJHS**, II.2; 11. 1967; 121-126; E. "The Mahābhāskarīya of Bhāskara I (c. A.D. 600) contains a simple but elegant algebraic formula for approximating the trignometric sine function. It may be expressed as $\sin a = \frac{4a(180-a)}{40500-a(180-a)}$ where the angular arc 'a' is in degrees. Equivalent forms of the formula have been given by almost all the subsequent Indian astronomers and mathematicians. To illustrate this, relevant passages from the works of Brahmagupta (A.D. 628), Vaṭeśvara (A. D. 904), Śrīpati (A D. 1039), Bhāskara II (12th c.), Nārāyaṇa (A. D. 1356) and Gaṇeśa (A. D. 1520) are quoted. Accuracy of the rule is discussed and comparison with the actual values of sine is made and also depicted in a diagram. In addition to the two proofs given earlier by M.G. Inamdar .. and K. S. Shukla, three more derivations are included by the present writer. We are not aware of the process by which Bhāskara I himself arrived at the formula which reflects a high standard of practical mathematics in India as early as 7th c. A.D." **(From the author's summary).**

त्रिकोणमितीय ज्या फलन के सन्निकटन के लिये भास्कर १ (शती ई. ६००) के महाभास्करीय में एक सरल परन्तु सुन्दर बीजीय सूत्र मिलता है। इसे इस प्रकार प्रस्तुत किया जा सकता है—

$$\text{ज्या अ} = \frac{४\text{अ}(१८० - \text{अ})}{४०५०० - \text{अ}(१८० - \text{अ})}$$

जहाँ कोणीय चाप अ अंशों में है। पीछे के लगभग सब ही भारतीय ज्योतिषियों और गणितज्ञों ने इस सूत्र के समरूप दिए हैं। इस को स्पष्ट करने के लिए ब्रह्मगुप्त (६२८ ई.), वटेश्वर (९०४ ई.), श्रीपति (१०३९ ई.), भास्कर २ (१२ वीं शती), नारायण (१३५६ ई.) और गणेश (१५२० ई.) के ग्रन्थों से प्रकरणोपयोगी अंश उद्धृत किए हैं। इस नियम (=सूत्र) की परिशुद्धि का विचार किया गया है और ज्या के वास्तविक मूल्यों से तुलना की गई है और आरेख में चित्रित किया गया है। पहले एम. जी. इमानदार..........और के. एस. शुक्ल द्वारा दी गई दो उपपत्तियों के अतिरिक्त प्रस्तुत ले. ने तीन और व्युत्पत्तियां जोड़ी हैं। हम उस प्रक्रिया को नहीं जानते जिस से भास्कर १ स्वयं इस सूत्र पर पहुंचे, जो भारत में ७ वीं शती ई. के प्रारम्भिक युग में व्यावहारिक गणित के उच्च स्तर को अभिव्यक्त करता है।

(लेखक के सार से)

**116. Vedic Mathematics or Sixteen Simple Mathematical Formulae From the Vedas;** Jagadguru Swāmī Śrī Bhāratī Kṛṣṇa Tīrthaji Mahārāja, Shankarāchārya of Govardhana Maṭha, Puri, Benaras Hindu University, Varanasi 5; PP.18+xxx+1a-1c+367; Rs.10.00; Rev. Amulya Kumar Bag; **IJHS.**, 3.1; [illegible] 59-60; E.

**598. A Survival of Babylonian Arithmatic in New Guinea ?** Derek J. De Solla Price, Deptt. of History of Science and Medicine and Leopold Pospisil, Deptt. of Anthropology, Yale Univ., New Haven, Connecticut, U.S.A.; **IJHS.**, 1.1; 5.1966; **30-33**; E. The Kapauku Papuans of West New Guinea, already known for their enthusiasm for counting and numbers, have been identified as possessers of what seems to be a sexagesimal arithmatic. The scientists are familiar with such sexagesimal system because of the most important old Babylonian mathematical and astronomical computation. There appears to be a link between the Kapauku and Babylonian. Existence of Babylonian parameters and entire methods are survived in South India by oral tradition. The Kapauku method may be a similar survival.

गिनती और अंकों के अपने उत्साह के लिए पहले ही सुज्ञात पश्चिमी नए गियाना के कपाउकु पपुअन्ज, जो कुछ षाष्ठिक गणित सा मालूम पड़ता है उस के, धर्त्ता के रूप में बताए गए हैं। वैज्ञानिक इस प्रकार की षाष्ठिक पद्धति से परम महत्त्वपूर्ण पुरान वेबीलोन की गणितीय और ज्यौतिष अभिगणना के कारण परिचित हैं। कपाउकु और वेबीलोनियाईयों में सम्पर्क सूत्र मालूम पड़ता है। वेबीलोनियाई प्राचल और पूरी प्रणालियां दक्षिण भारत में मौखिक परम्परा में सुरक्षित हैं। कपाउकु प्रणाली भी इसी प्रकार का अवशेष हो सकती है।

**599. Sine Table in Ancient India;** Amulya Kumar Bag; NISI., Cal ; **IJHS.**, 4.1-2; 5, 11.1969; **79-85**; E. "The construction of jyā table (or Indian sine table) was given great importance by Indian astronomers from 4th c. A. D. on wards as it was required to calculate the planatory positions as accurately as possible. Technique of constructing the table has been described here as their probable method of computation. Greek Ptolemy ( A. D. 150 ) gave previously similar sine table. This was further developed into tangent and co-tangent tables by the Arabs. The paper also contains a a discussion on the priority or otherwise of the Indian and Greek origin of the sine table". **(Author's summary)**.

"ज्यासारणी (या भारतीय ज्या सारणी) को ४ थी शती ई. से भारतीय ज्योतिषियों ने विशेष महत्त्व दिया है क्यों कि यह जितना सम्भव हो उतने ही शुद्ध रूप में ग्रहों की स्थिति के परिकलन के लिए अपेक्षित था। यहां उन की संभावित अभिगणना प्रणाली के रूप में सारणी के निर्माण की प्रक्रिया का वर्णन किया गया है। इस से पहले यूनानी प्टोलेमी (१५० ई.) ने इसी प्रकार की ज्यासारणी दी। अरबों ने इस का आगे स्पर्शज्या और कोटिस्पर्शज्या के रूप में विकास किया। लेख में ज्यासारणी की भारतीय या यूनानी उत्पत्ति के पौर्वापर्य का विचार भी है।" (लेखक का सार)

**600. Second Order Interpolation in Indian Mathematics Upto the Fifteenth Century;** R. C. Gupta, Birla Institute of Technology, Mesra, Ranchi; **IJHS.**, 4 1-2; 5, 11.1969; **85-98**; E. "The computational abilities of ancient Indian mathematicians are well known. The paper deals with the second order interpolation schemes found in a few astronomical works in India. The earliest one is the rule of Brahmagupta (c. A. D. 665) for equal intervals, which resemble the modern Newton-Stirling interpolation formula upto the second order. Later on (A. D. 665) Brahmagupta also gave a modified form of his rule to cover the case of unequal intervals. Then we come across a peculiar set of rules for second order interpolation in a work of Govindasvāmī (c. A. D. 800-850). The famous Bhāskara II ( c. A. D. 1150 ) gave an empirical derivation of Brahmagupta's rule for equal knots. Next are described the Indian forms of the second order Tylor series approximations which are attributed to Mādhava (A.D. 1350-1410). Finally are given the forms of various rules quoted by Parameśvara ( c. first quarter of the 15th c.A.D. )." **(Author's summary)**.

प्राचीन भारतीय गणिताचार्यों की अभिगणना की योग्यता सुज्ञात है। लेख भारत में कुछ ज्योतिष ग्रन्थों में प्राप्त द्वितीय प्रकार की अन्तर्वेशन योजना का विचार करता है। इन में प्राचीनतम सम अन्तरालों के लिए ब्रह्मगुप्त (शती ई. ६२५) का नियम है, जो आधुनिक न्यूटन-स्टर्लिंग के द्वितीय क्रम तक अन्तर्वेशन सूत्र से मिलता-जुलता है। बाद में (ई. ६६५ में) ब्रह्मगुप्त ने भी विषम अन्तरालों की स्थिति को अन्तर्भूत करने के लिए अपने नियम का संशोधित रूप दिया। इस के बाद गोविन्दस्वामी (शती ई. ८००–८५०) की रचना में द्वितीय क्रम के अन्तर्वेशन के लिए विलक्षण नियमों का वर्ग मिलता है। प्रसिद्ध भास्कर २ (शती ई. ११५०) ने सम ग्रन्थियों के लिए ब्रह्मगुप्त के नियम की एक आनुभाविक व्युत्पत्ति दी। फिर द्वितीय क्रम की टायलर की सन्निकटन श्रेणी के भारतीय रूपों का वर्णन किया गया है। ये माधव (१३५०-१४१० ई.) से सम्बद्ध किए जाते हैं। अन्त में परमेश्वर (१५ वीं शती ई. का प्रथम पाद) द्वारा उद्धृत विभिन्न नियमों के रूप दिये गये हैं। **(लेखक का सार)**

**601. History of Plus and Minus Signs;** Brij Mohan, Central Hindu College, Banares, Varanasi 5 (Present address: Deptt. of Mathematics, Humboldt State College, Arcata, California 95521, U.S.A.; **IJHS.**, 2.1; 5.1967; **47-51**; E. "In this article a brief historical account of various notations adopted to indicate plus and minus signs has been given. The earliest work on the above topic, possible to trace, is that of the Egyptians (1550 B. C.). They used the symbols ᒣ and ᒧ for plus and minus signs respectively. But these were not used in the same sense in which we employ them at present. In the works of Diophantus (c. 275) the symbol ↑ has been used to designate subtraction. In the ancient Indian Bakshali mss. (1881) we find that the negative quantity has been denoted by + and that the symbol has been placed after the number affected. The word yut (युत) has been used for addition and yu (यु) has been written after the affected quantity. In the works of the 8th century in India, a small circle or dot has been placed above the negative quantity or the substrahend has been enclosed by a small circle. In the earliest European works (1202) the symbols $P^1$, $P^2$ or $\overline{P}$ have been used for plus. In 1456, the word (et) was used for addition in Germany. Later on in the 16th century + and — symbols were introduced by the Germans to indicate addition and subtraction. The Dutch mathematician, Vander Hoccke (1514), was the first to use + and − to indicate operations". **(Author's summary)**.

"इस लेख में धन और ऋण के चिह्नों को द्योतित करने के लिए प्रयुक्त विविध संकेतों का संक्षिप्त ऐतिहासिक विवरण दिया गया है। उपर्युक्त विषय पर पूर्वतम रचना, जो खोजनी सम्भव है, मिश्रियों (१५५० ई. पू.) की है। उन्हों ने धन और ऋण चिह्नों के लिए क्रमशः ᒣ और ᒧ संकेतों का प्रयोग किया। परन्तु ये उसी अर्थ में प्रयुक्त नहीं किए जाते थे जिस अर्थ में हम आज काम में लाते हैं। डाओफेण्टस (शती २७५) की रचनाओं में ऋण को दिखाने के लिए ↑ संकेत का प्रयोग हुआ है। प्राचीन भारतीय बक्शाली हस्ते. (१८८१) में ऋण राशि का द्योतन + संकेत से किया गया है और इस संकेत को प्रभावित राशि के बाद रखा गया है। योग के लिए युत शब्द का प्रयोग किया गया है और प्रभावित राशि के आगे यु लिखा गया है। भारत में ८ वीं शती की रचनाओं में, ऋण राशियों के ऊपर एक छोटा वृत्त या 0 लगाया गया है अथवा ऋण राशि एक छोटे वृत्त से घेर दी गई है। योरुप की पूर्वतम कृतियों में (१२०२) में धन के लिए प१($P^1$), प२($P^2$) या $\overline{\text{प}}$ ($\overline{P}$) का प्रयोग किया गया है। १४५६ में जर्मनी में योग के लिए (एट्) शब्द का प्रयोग किया गया है। बाद में १६ वीं शती में जर्मनों द्वारा जोड़ और घटाने को द्योतित करने के

older memories once agai . He holds that the Ādiviśveśvara temple was built in the 18th C. near the place of the original Viśveśvara temple merely as a memorial and not as a substitute of the then existing Viśvanātha The present Kāla Bhairava stands on the ruins of the old Bhairaveśvara, its original site is completely infested by muslim houses and mosques etc. The Kapāla-mocana-tīrtha is now in ruins. The site of Oṅkāreśvara temple is used as a muslim graveyard. The original site of Vīreśvara, totally obliterated from popular memory, appears to have been to the west of house no. A12/2 (the old site of Agnīśvara) somewhere to the north of Svarliṅgeśvara The middle well in a group of three wells in a line east and west in the o'd Rajghat area could be the Mahādeva Kūpa as also the original site of Mahādeva temple. The original site of the Kedāreśvara temple lay on the top of the present Hariśchandra ghāt.

मुसलमानों ने वाराणसी में यदि पांच नहीं, तो कम से कम चार बार मन्दिरों का ध्वंस किया। ये मन्दिर अपने मूल या कुछ क्षीण वैभव के साथ कुछ अपने मूल स्थान में और कुछ अन्य स्थल पर, स्थानीय मुस्लिम शासकों के स्थल से दूर फिर उठ खड़े हुए। कुछ मन्दिर सदा के लिए लुप्त हो गए। उन के सम्बन्ध में लोकस्मृति भी क्षीण होने लगी। मन्दिरों का वाराणसी के महाराजा बलवन्तसिंह के शांतिपूर्ण शासनकाल में पुनः उद्धार हुआ। हाल के ऐतिहासिकों ने कुछ सुपरिचित मन्दिरों के मूल स्थल के विषय में कुछ विवाद उठाए हैं। ले. इन अशुद्ध धारणाओं को दूर करना और पुरानी लोकस्मृतियों को एक बार पुन. जागृत करना चाहता है। उस का मत है कि आदि विश्वेश्वर मन्दिर १८ वीं शती में मूल विश्वेश्वर मन्दिर के समीप ही, केवल स्मृति के लिये ही, उस काल के विश्वनाथ के प्रतिनिधि के रूप में नहीं, बनाया गया था। वर्तमान कालभैरव पुराने भैरवेश्वर के खण्डहरों पर खड़ा है। इस का मूल स्थल पूर्णतः मुस्लिम मकानों और मस्जिदों आदि से व्याप्त है। कपालमोचन तीर्थ अब खण्डहरों में है। ओंकारेश्वर मन्दिर का स्थल मुस्लिम क़ब्रस्तान के रूप में काम में लिया जा रहा है। लोकस्मृति से पूर्णतः लुप्त, वीरेश्वर का मूल स्थान स्वरलिंगेश्वर के उत्तर की ओर किसी स्थान पर, (अग्नीश्वर के पुराने स्थल) मकान संख्या ए१२/२ के पश्चिम में प्रतीत होता है। पुराने राजघाट क्षेत्र में पूर्व और पश्चिमी एक पंक्ति में तीन कुओं के समूह में बीच का कुआं महादेव कूप और महादेव मन्दिर का मूल स्थल भी हो सकता है। केदारेश्वर मन्दिर का मूल स्थल वर्तमान हरिश्चन्द्र घाट की चोटी पर था।

**609 On the Neolithic Pottery of Eastern India;** N.C Ghosh, New Delhi; **JOI.**, XIX. 4; 6.1970; 333-339; E. The paper makes all study of pottery found in the neolithic context over a stretch of land ranging between 20° and 27° north parallel and 85° and 94° east meridian. The data for investigation is mainly from the excavations at Kuchai, Chirand, the Sanjay Valley and Daojali Hading. There were four main traditions of neolithic wares in eastern India (five, if we consider the stone ware of Kur Kutia). First in order was the red ware, both, hand-made and wheel-made. The second variety being the hand-made plain grey ware. The third, cord marked or grey coloured pottery and lastly, burnished grey ware. The area of concentration for the first was, Orissa, south-western part of Bengal and Bihar; for the second Garo hills of Assam and for the third group also Assam and for the last one western Bihar respectively.

लेख पूर्व मध्याह्न रेखा के ८५° और ९४° और उत्तर समान्तर २०° और २७° के बीच में फैले हुए भूमि के विस्तार पर नवपाषाणयुग के सन्दर्भ में प्राप्त मृद्भाण्डों का अध्ययन प्रस्तुत करता है। अनुसन्धान की सामग्री प्रमुखतः कुचई, चिरण्ड, संजय घाटी और दाओजलि हेडिंग की खुदाइयों से प्राप्त हुई है। पूर्वी भारत में नवपाषाणयु-

युगीन भाण्डों की चार (और यदि कुरकुटिया के पाषाण भाण्डों को भी विचाराधीन ले लें, तो पांच) परम्पराएं थीं। क्रम में पहली हाथ से बने और चक्र से बने—उभयविध लाल वर्तनों की थी। दूसरा भेद हाथ से बने सादा धूसर पात्रों का है। तीसरे धागे से अंकित या धूसर रंग के पात्र तथा अन्तिम चमकाए हुए धूसरवर्ण पात्र थे। जमाव-क्षेत्र क्रमशः पहले के उड़ीसा, बंगाल का दक्षिण-पश्चिमी अंचल और बिहार, दूसरे का असम की गारो पहाड़ियां, तीसरे का भी असम और अन्तिम का पश्चिमी बिहार थे।

610. **Carved Pillar of Gupta Year 61**; R. C. Agrawala, New Delhi; JOI., XIX 1; 6.1970; 355-356; E. This pillar preserves an interesting nude figure of a two armed male divinity in standing pose. It can not be a figure of Lakulīśa since it is not carved in the ūrdhvaretas pose. The figure on the Mathura pillar, of Gupta Year 61 very prominently depicts the pot-belly. His hair-locks are falling on the shoulders; he has got a vertical third eye mark on his forehead. In his left hand he appears to hold a cup. He, therefore, represents a Bhikṣāṭana Śiva, also known as Bhairava. Descriptions of the Viṣṇudharmottara Purāṇa (III. 59.1-2) and Gupta terracottas from Ahicchatrā corroborate the above identification.

इस खम्भे में खड़ी मुद्रा में दो भुजाओं वाले एक नर देवता की एक रोचक नंगी मूर्ति रक्षित है। यह लकुलीश की मूर्ति नहीं हो सकती है क्यों कि यह ऊर्ध्वरेतस् मुद्रा में नहीं काटी गई है। गुप्त वर्ष ६१ की मथुरा स्तम्भ की मूर्ति स्पष्ट रूप में पात्र-उदर को चित्रित करती है। उस की जटाएं कन्धों पर गिर रही हैं, उस के मस्तक पर तीसरी आंख का ऊर्ध्वाधर चिह्न है। बाएं हाथ में वह एक प्याला धारण किये हुए मालूम पड़ता है। अतः वह भैरव नाम से भी ज्ञात, भिक्षाटन शिव की मूर्ति है। विष्णुधर्मोत्तर पुराण (३.५९.१–२) के वर्णन और अहिच्छत्रा से गुप्त पक्व मृन्मूर्तियां उपर्युक्त अभिज्ञान की पुष्टि करती हैं।

611. **The Copper-hoards of the Gaṅgā Valley A New Apprisal of the Problem**; S. Nath Allahabad; JOI, XIX. 3; 3.1970; 254-264; E. Starting with a description of the contribution of B. B. Lal and others to the study of Copper Hoards the paper makes an attempt to place before scholars some more copper implements and discusses afresh theories propounded by Geldren, S. Piggot, B. B. Lal and H. D. Sankalia. The Gangetic belt is the most fertile soil for Copper Hoards. The Coppor Hoards found here represent the following types: flat celts, shouldered celts, bar celts, rings, harpoons, swords, antennae swords and anthropomorphic figures. These hoards do not belong to the Aryans. Their authors may be tribes inhabiting India before the advent of Aryans. This culture was junior contemporary of Harrappan Civilization.

ताम्रपुंजों के अध्ययन में बी. बी. लाल और अन्यों के योगदान के वर्णन से प्रारम्भ हो कर यह लेख विद्वानों के समक्ष कुछ और ताम्र उपकरणों को प्रस्तुत करने का प्रयास करता है और गेल्डरन, एस. पिग्गट, बी. बी. लाल और एच. डी. संकालिया द्वारा प्रस्तुत वादों का नये सिरे से विवेचन करता है। गंगा का क्षेत्र ताम्रपुंजों के लिए परम उर्वर भूमि है। यहां मिले ताम्रपुंज आगे लिखे प्रकारों का प्रतिनिधित्व करते हैं: चपटी कुल्हाड़ियां, कन्धेदार कुल्हाड़ियां, छड़ कुल्हाड़ियां, छल्ले, कांटेदार बर्च्छियां, तलवारें, शृंगिका तलवारें और पुरुषविध आकृतियां (=मूर्तियां)। ये पुंज आर्यों के नहीं हैं। इन के रचयिता आर्यों के आगमन से पूर्व भारत में रहने वाली जनजातियां हो सकती हैं। यह संस्कृति हड़प्पा सभ्यता की अवर समकालीन है।

६१२. **जूना : विशृंखल पाषाणों की ऐतिहासिक नगरी**; भूरचन्द जैन; राप., १७.१.१९७१;

३:७-८; ४:६; हि.। राजस्थान का बाड़मेर जिला पुरातत्त्व की दृष्टि से बहुत महत्त्वपूर्ण है। जूना १२ वीं से १७ वीं शती तक बसा हुआ था। यहां असंख्य भवनों के खण्डहर, चार शिलालेख और तीन जैन मन्दिरों के भग्नावशेष हैं। मन्दिरों की कला और शिल्प दिलवाड़ा मन्दिरों के समान हैं। आक्रान्ताओं के भय से सुरक्षार्थ भंवरों में दबाई मूर्तियों में से कुछ मिल गई हैं।

**613. 2,000 - year - old rampart found;** (News); **H.T.**, 17.1.1971; 1:3; E. It is a report about the excavation of a rampart made of laterite stone blocks of Sisupalagarh fort (3rd c. B. C) in Orissa. Ornaments of Kusana age have been found here.

यह उड़ीसा में शिशुपालगढ़ दुर्ग (३ री शती ई. पू.) की लैटेराइट पाषाण शिलाओं की बनी हुई प्राचीर की खुदाई की सूचना है। यहां कुषाणकालीन आभूषण मिले हैं।

**614. 12th C. Temple Remains Discovered;** Spokesman of the Archaeological Deptt. of Govt. of India in Bombay on 24.4.1971; **H. T.**, 25.4.1971; 12:3; E. The remains of a stone temple of 12th c. were found at Ellora last week during excavation work on the site of an ancient mound, about 100 metres away from the famous Jain rock-cut cave No.32.

प्रसिद्ध जैन पहाड़ी में काटी हुई गुफा संख्या ३२ से लगभग १०० मीटर दूर, एक पुराने खेड़ की जगह पर खुदाई के काम में पिछले सप्ताह ऐलोरा में १२ वीं शती के एक पत्थर के मन्दिर के अवशेष मिले हैं।

**615. A Tibbetan Thankā in a Private Collection;** P. Van Der Wee, Antwerp (Belgium); **JOI.**, XIX.3; 3.1970; 265-272; E. The thankā described here is of a very fine execution, both in colours and design. It has a great iconographical value because of the captions and stray inscriptions. The paper is in continuation of a previous one 'Tibetan Paintings' (Oriental Art, December 1969). Figure 1 is the man with the turquoise roof and occupies the central place. He is probably Gyu-thog-pa, a Tibetan physician. Figure 2 probably represents the pantheon of Gods into five groups related to one another. Figure 3 gives an outline of these five groups.

यहां वर्णित थंका रंगों और अभिकल्प दोनों में बहुत ही सुन्दर निष्पत्ति का है। इस का मूर्तिकलाविषयक मूल्य शीर्षों और बिखरे हुये अभिलेखों के कारण महान् है। यह लेख पहले एक लेख 'तिब्बती चित्र' (ओरियण्टल आर्ट, दिसम्बर, १९६९) के अनुबन्ध में है। पहली आकृति फीरोजे की पृष्ठ वाला पुरुष है, जो मध्य स्थान को घेरे हुए है। यह सम्भवतः ग्यु-थोग-पा, एक तिब्बती वैद्य है। दूसरा चित्र सम्भवतः एक दूसरे से सम्बद्ध पांच वर्गों में देवसमूह को चित्रित करता है। तीसरा चित्र इन पांच वर्गों की रूप रेखा प्रस्तुत करता है।

५२०. नागौणा नित का भला; शान्ति गोपाल पुरोहित, हि. वि., गवर्नमेंट कालेज, नागौर; सप., १०.१-२; १-२.१९७१; ३९-४१; हि.।

६१६. **पुरातत्त्व के परिप्रेक्ष्य में—वज्र परिसर, जैनधर्म एवं भगवान नेमिनाथ;** विजय शंकर श्रीवास्तव; **सस्मा.**, १९७०; १६-२२; हि.। प्रस्तुत लेख में जैन तीर्थङ्करों का मथुरा से सम्बन्ध, जैन साहित्य व व्रजपरिसर, व्रज मण्डल और जैन-पुरातत्त्व, भगवान् नेमिनाथ और उन से सम्बद्ध जैन साहित्य, भगवान् नेमिनाथ की मूर्तियां एवं मन्दिर आदि विषयों पर प्रकाश डाला गया है।

शांता भानावत

**617. Post-Harrappan Culture in W. Bengal ?** (News dated New Delhi, 1,2.1971); **H. T.**, 2.2.1971; 3:4-6 (bottom); E. S. N. Samanta, Curator of Burdwan Univ. Museum has discovered archaeological sites dating from proto-historic to iron age down to medieval period. The earliest habitation was almost identical with Mahisadal and Pandu Rajar Dhibi and the latest is the remains of a brick-

built stupa belonging to medieval period. The site was in occupation in the age of the Guptas. The antiquities collected from the mounds include examples of plain and painted black and red ware from coarse to fine variety, block ware, bright red ware, incise pottery (both plain and painted), beads and waste-flakes. These various types of pottery are similar to those found in the Ajay valley. The occupation here produced stone-blade industry.

एस. एन. समन्त, अध्यक्ष, बर्दवान वि. वि. संग्रहालय ने प्रागैतिहासिक से लौह युग और मध्य युग तक की तिथियों वाले पुरातत्त्व के स्थल खोजे हैं। पूर्वतम निवास महिसदल और पाण्डु राजार ढीवो से लगभग समरूप था और अर्वाचीनतम मध्य युग के ईंटों के बने स्तूप के खण्डहर हैं। यह स्थल गुप्तकाल में बसा हुआ था। इन टीलों से प्राप्त पुरावशेषों में अपरिष्कृत से परिष्कृत सादा और चित्रित काले और लाल भाण्डों के, पाषाण पात्र, चमकीले लाल भांड (सादा और चित्रित– ) दोनों ही प्रकार के काट कर बनाए वर्तन, मनके और क्षीण शल्कल के निदर्शन मिलते हैं। विभिन्न प्रकार के ये मृद्भाण्ड अजय वादी में प्राप्त मृत्पात्रों के समान हैं। यहां के व्यवसाय ने पाषाण के फलकों के उद्योग को जन्म दिया।

सुधीर कुमार गुप्त

**618. The First Parthian Ostracon From Iran;** A D. H. Bivar; **JRAS (GBI).**, I.1970; 63-66; E The Ostracon from the Qūmis excavation bears inked characters in the Parthian script and is palaeographically comparable with the numerous ostraca from the excavations at Nisā called "Wine Series." In the Qūmis Ostracon several of the characters are rather similar. Distinction between them requires care. The author examines the letters of this Ostracon comparing them with the Nisā letters, presents a transliteration of the text of the ostracon with a commentary and finally holds that the Ostracon from Qūmis is without doubt in Parthian script of c. first c. B. C. The document is quite unlike the "Wine Series" from Nisā and seems to represent a class of ostraca hitherto unknown ...... It represents a list of personal names.' It is not a list of payments in cash made by the persons named.

क्यूमिस की खुदाई से प्राप्त सूच्यात्मक अभिलेख (—ऑस्ट्रेकन) में पार्थिया की लिपि में स्याही वाले अक्षर मिलते हैं और इन की पुरालिपि में 'मदिराक्रम' कहलाने वाले निसा की खुदाई से प्राप्त पुष्कल संख्या वाले सूच्यात्मक अभिलेखों से तुलना की जा सकती हैं। क्यूमिस के सूच्यात्मक अभिलेख में बहुत से अक्षर लगभग एक जैसे हैं। उन में भेद के लिए सावधानी अपेक्षित है। ले. इस सूच्यात्मक अभिलेख के अक्षरों की निसा अक्षरों से तुलना कर परीक्षा करता है, टीका सहित इस सूच्यात्मक अभिलेख के पाठ का लिप्यन्तरण प्रस्तुत करता है और अन्त में मानता है कि क्यूमिस का सूच्यात्मक अभिलेख निःसन्देह ई. पू. १म शती की पार्थिया की लिपि में है। यह अभिलेख निसा की मदिराक्रम के नितान्त अननुरूप है और अब तक अज्ञात सूच्यात्मक अभिलेखों की श्रेणी का प्रतिनिधित्व करता है।'''' ''''इस में कुछ व्यक्तिनामों की सूची है। इस में उल्लिखित व्यक्तियों द्वारा किये गये नक़द भुगतानों की सूची नहीं है।

**619. A Fragment of a Frescoed Frieze Depicting Dīpaṅkara Buddha in Mirān, Central Asia;** M. S. Bhat, Univ. of Bombay; **UMCV.**, 1970; 587-590; E. The paper deals with a typical scene of Buddhist iconography (listed as M. III. 003) wich once adorned the interior wall of ruined Buddhist shrine at Mirān. The author completes the gaps in the description of the scene given by A. Stein and F. H. Andrews and surmises on the basis of a story in Mahāvastu that it depicts Dīpaṅkara Buddha, the first Buddha who came to the earth, who prophesied about the birth of Gautama Buddha and who is held in high esteem both by Hīnayāna and Mahāyāna

Buddhists. The paper contains a plate containing a photo of the Freize.

लेख बौद्ध मूर्तिकला के (एम. ३.००३ पर अंकित) एक आदर्शभूत दृश्य का वर्णन करता है जो कभी मिरान में जीर्ण बौद्ध मन्दिर के अन्दर की भित्ति को सुशोभित करता था। ले. ए. स्टाइन और एफ. एच. एण्ड्रयूज़ द्वारा प्रदत्त इस दृश्य के वर्णन में कमियों को पूरा करता है और महावस्तु की एक कथा के आधार पर मानता है कि यह उस दीपङ्कर बुद्ध को चित्रित करता है जो पृथिवी पर आने वाला पहला बुद्ध था, जिस ने गौतम बुद्ध के जन्म की भविष्य वाणी की थी और जो दोनों ही हीनयान और महायान बौद्धों द्वारा परम आदृत किया जाता है। लेख में फ्रीज़ के चित्र का पत्रक भी है।

सुधीर कुमार गुप्त

६२०. **भरतपुर के निकट प्राचीन अवशेष मिले**; (समाचार); राप., २९.३.१९६१; ३; हि.। राजस्थान के पुरातत्त्व एवं संग्रहालय विभाग के एक दल ने भरतपुर से लगभग दस मील दूर दारापुर के प्राचीन खेड़े में चित्रित भूरे (-सलेटी), लाल और काले रंग के लगभग ३.००० वर्ष पुराने मृद् भांडों की खोज की है। यह स्थान भरतपुर-रूपवास सड़क पर है। इसी स्थान से इस दल को कुषाण कालीन और पत्थर से निर्मित मूर्तियां (Sculptures and Terracotta) भी प्राप्त हुई हैं। [हिटा., २९.१.१९७१; ४:६-८ भी देखें।] पुरातत्वविभाग द्वारा भरतपुर-आगरा सड़क पर भरतपुर से चार मील दूर एक प्राचीन स्थल नोह में भी खुदाई की जा रही है, जिस में प्राप्त सामग्री भरतपुर के संग्रहालय में प्रदर्शित की जायगी।

अनिल कुमार गुप्त

६२१; **मट्ठन में समुद्र**; (समाचार); राप., १.२.१९७१; १:२; हि०। जयपुर ३१.१.१९७१ की सूचना के अनुसार लगभग पांच हज़ार लाख वर्ष पूर्व प्री-कैम्ब्रियन नाम से ज्ञात काल में उदयपुर से १३ किलोमीटर पूर्व में कानपुर के पास मट्ठन में दिल्ली तक फैला हुआ समुद्र था।

सुधीर कुमार गुप्त

622. **Report on The Excavation At Ter : 1958**; Author & Pub. B. N. Chapekar, Poona; 1969; 130; Figures 27; Plates 8; 20-00; Rev. M. S. Mate; **BDCRI.**; XXVIII. III-IV; 1967-68; 227-228; E. This work consists of 12 chapters. The introduction gives a brief review of previous researches regarding Tagara. It also gives a brief summary of the results of the excavations. The first chapter gives details of stratigraphy, the second discusses the chronology. The rest give a detailed account of all antiquities recoverd from the site, comparisons being cited in footnotes. The excavations have yielded two main cultural phases, the Sātavāhana (200 B. C. to 100 A. D.) and the other one, Indo-Roman (100 A. D. to 300 A.D.)

इस कृति में १२ अ. हैं। भूमिका तगारा से सम्बन्धित पहली खोजों की संक्षिप्त समीक्षा देती है और खुदाइयों के परिणामों का संक्षिप्त सार भी। अ. १ में स्तरविज्ञान के विस्तार और अ. २ में तिथिक्रमविवेचन हैं। शेष में स्थल से प्राप्त समस्त पुरावशेषों का विस्तृत विवरण दिया गया है, तुलनाएं पादटिप्पणियों में उद्धृत की गई हैं। खुदाइयों ने दो प्रमुख सांस्कृतिक रूप प्रस्तुत किए हैं—एक सातवाहनीय (२०० ई.पू.से १०० ई. तक) और दूसरा भारत-रोमन (१०० ई. से ३०० ई. तक)।

६२३. **लाडनूं: तीन हज़ार वर्ष प्राचीन जोधपुर रियासत में लखपतियों की बस्ती**; मुन्नालाल पुरोहित; राप., ३१.१.१९७१; ३-४; हि.। यह नगर कम से कम ३.००० वर्ष पूर्व डाहलियों द्वारा बसाया गया था। यहां १० वीं शती के शिलालेख खुदाई में प्राप्त हुए हैं। खुदाइयों में प्राचीन मकान और मूर्तियां मिलती हैं। लाडनूं आगरा से महमदाबाद के मार्ग में था। यह मोहिल

क्षेत्र की राजधानियों में से एक था। इस ने अनेकों राजनीतिक उथल-पुथल देखी हैं। यह मोहिल, जोधपुर, बीकानेर और मुग़लों आदि के शासन में रहा है। इस के गढ़ पर मुस्लिम छाप है, अतः यह मुसलमानों द्वारा निर्मित है। यहां धनी मानी सेठ रहते आए हैं। नाम का ठीक-ठीक कारण अज्ञात है। दो जनश्रुतियां इस नाम को लाड़ो और लाड़खानी से व्युत्पन्न मानती हैं।

## सिन्धुघाटी संस्कृति
## (Indus Valley Culture)

624. **Finns Unlock Secret of Indus-Valley Script**; Hindustan Times Correspondant, Despatch, 6.2.1971; **H. T.**, 6.2.1971; 3:5-6; E. Asko Parpola a research associate of the Scandinavian Institute of Asian Studies, Helsinki and his three colleagues claim to have already deciphered the Indus Script with the help of a computor into which was feeded the information on the number of signs that occurred, how many times they occured, their sequence, whether the suffixes occured at the end or in the begining or both sides of the signs. The result was an index of 200 closely printed papers. Out of 350 signs used in 2500 inscriptions only 30 signs have been deciphered with certainty. Most of the signs are proper names, largely of Hindu gods and have been rechecked with a reconstruction of religious history. The job may be completed in about a decade. The script is basically Dravidian. The findings are similar to those of the Russsian team employing a computor. "The Finns however claim to be the first to find the suffixes in the inscriptions and put them in a system."

हेल्सिकी की स्केण्डिनेविया के एशियाई अध्ययन के संस्थान के शोध सहायक, एस्को पर्पोला और उस के तीन सहयोगियों ने दावा किया है कि उन्हों ने सिन्धुलिपि का कम्प्यूटर की सहायता से व्याख्यान कर लिया है। कम्प्यूटर में प्रयुक्त संकेतों की संख्या, वे कितनी बार प्रयुक्त हुए हैं, उन के क्रम, क्या प्रत्यय संकेतों के पहले, पीछे या दोनों ओर आए हैं—ये सूचनाएं डाली गईं। परिणाम २०० घिनके छपे हुये पन्नों की तालिका थी। २५०० अभिलेखों में प्रयुक्त ३५० संकेतों में से केवल ३० संकेत ही निश्चय के साथ स्पष्ट किए जा सके हैं। अधिकांश संकेत व्यक्तिवाचक नाम हैं, अधिकतर हिन्दू देवताओं के और धार्मिक इतिहास के पुनर्निर्माण द्वारा उन की जांच कर ली गई है। यह कार्य लगभग एक दशती में पूरा होगा। लिपि मूलतः द्रविड़ है। निष्कर्ष कम्प्यूटर का प्रयोग करते वाले रूसी दल के निष्कर्षों के समान हैं। तो भी फिनों ने अभिलेखों में प्रत्ययों को खोजने में अपने को सर्वप्रथम होने का और उन्हें व्यवस्था में प्रस्तुत करने का दावा किया है।

४२४. **भारतीय कामशिल्पमीमांसा**; सुरेश र. देशपाण्डे; नभा., १०.१९७०; ३८-४३; म.।

625. **Mālvan—Further Light on The Southern Extension of the Indus Civilization**; F. R. Allchin and J. P. Joshi; **JRAS (GBI).**, 1.1970; **20-28**; E. The paper describes the events leading to discovery of Harappan sites in India with a special account of Mālvan excavations. This place is on the lower estuary of the Tāptī river east of Dumas. Here pottery of 5 types has been discovered. The other items of interest are cattle bones and bones of sheep or goat, some stone blades, blade cores, rubbing stones, hammar stones. These sites are essentially esturine in character. The authors disagree with Rao's views about the description of this culture and name it as Post-Harappan. The lines of communication were primarily by sea towards the coast of Saurāṣṭra. The paper also formulates hypotheses about the discovery of coarse ware found here.

लेख मालवान खुदाइयों के विशेष विवरण के साथ भारत में हड़प्पा के स्थलों की खोज तक ले जाने वाली घटनाओं का वर्णन करता है। यह स्थान डयूमस के पूर्व में तापती नदी के निचले

मुहाने पर है। यहां ५ प्रकार के मृद्भांड मिले हैं। रुचि की अन्य वस्तुएं ये हैं—पशुओं की अस्थियां और भेड़ या बकरी की हड्डियां, कुछ पाषाण फलक, फलक क्रोड़, घर्षण के पत्थर, पाषाण-हथौड़े। ये स्थल मूलतः प्रकृति में मुहानों से सम्बद्ध हैं। ले. का इस संस्कृति के विषय में राव के मतों से मतभेद है और इसे प्रत्यक् हड़प्पन नाम देते हैं। यातायात के सूत्र मुख्यत: समुद्र द्वारा सौराष्ट्र के समुद्रतट की ओर था। लेखक ने यहां मिले अपरिष्कृत मृत्पात्रों की खोज के विषय में अपने अनुमान दिये हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

**९९. मोहन जो दड़ो से सेतुबन्ध तक एक दृष्टि में;** किशोरी दास वाजपेयी; नभाटा., १७.१. १९७१; ४:६; हि०।

**६२६. सिन्धु घाटी की लिपि;** उपेन्द्र नाथ राय, जलपाई गुड़ि (प. बंगाल); शोप., ३१.३; ७-९.१९७०; ७०-७२; हि.। इस में ले. ने स्वाहा, १.१ में प्रकाशित फतहसिंह के लेख "सिन्धुघाटी की लिपि में ब्राह्मणों और उपनिषदों के प्रतीक" की आलोचना की है और लिखा है कि फतहसिंह ने वर्णमाला का जो ढांचा प्रस्तुत किया है, उस में एक ही वर्ण के अनेक रूप बतलाए हैं। इस अनेक-रूपता का फतहसिंह ने कोई सन्तोषजनक समाधान नहीं दिया है। अन्त-साक्ष्य से वेदों से पूर्व भी लिपि का अस्तित्व सिद्ध है। उस युग में जब लिपि वर्तमान ही थी, तो वर्णमाला के अक्षर आत्मा आदि के विभिन्न रूपों के प्रतीक इत्यादि कैसे होंगे। फतहसिंह के अनुसार यदि लिपि का उदय ब्राह्मणों और उपनिषदों के उत्कर्ष से बाद हुआ, तो यह मानना असम्भव और भ्रान्त है। फतहसिंह का भौगोलिक वर्णन भी समस्त साहित्यिक परम्परा के विरुद्ध है। उन का यह मत भी अग्राह्य है कि ये मुद्रायें दर्शन के विद्यार्थियों के लिए शिक्षण उपकरण के रूप में दार्शनिक भावों को स्पष्ट करने के लिये बनाई गई थीं, क्यों कि शिक्षण-प्रक्रिया में मूर्त उपकरणों की आवश्यकता अधिकतर अल्पवयस्क छात्रों को सिखाने के लिये होती है। दर्शन को पढ़ने वाले अमूर्त चिन्तन में अभ्यस्त होते हैं, अतः उन के लिये ऐसी चीजों की आवश्यकता नहीं होती। दूसरी बात, प्राचीन साहित्य के अध्ययन से हम उस युग की शिक्षापद्धति का पर्याप्त विवरण पाते हैं, परन्तु इस तरह के उपकरणों के व्यवहार की बात नहीं मिलती। यह असम्भव है कि इस पूर्व-प्रचलित उपयोगी रीति को बाद में दर्शन के शिक्षण के लिये एक दम काम में ही न लाया जाता। अत एव सिन्धु मुद्राओं का पाठ अब भी छान-बीन का विषय है।

नाथूलाल पाठक

**६२७. सिंधुघाटी की लिपि का क्या अर्थ है?** आई. सेरेब्रियाकोव, प्राच्य अध्ययन इन्स्टीट्यूट के व. ०५ शोधकर्मी नृवंश शास्त्रीय इन्स्टीट्यूट लेनिनग्राद; सोवियत भूमि, ७; ४. १९७०; २९-३०; हि.। रूसी विद्वानों द्वारा कम्प्यूटर की सहायता से सिन्धुघाटी के पाठों के आवृत्ति के आधार पर वर्गीकरण, भायो., हुर्रा और मुंडा भाषाओं से तुलना से सिन्धुघाटी भाषा की उपसर्गहीनता के निष्कर्ष तथा सप्तर्षि तारे और रक्षार्थक चिह्नों के विवरण से इस भाषा के द्रविड़ भाषा होने की मान्यता का संक्षिप्त विवरण है।

सुधीर कुमार गुप्त

**६२८. सिन्धुघाटी-लिपि का त्रैमासिक 'स्वाहा' में रहस्योद्घाटन;** पद्मधर पाठक, वरिष्ठ शोध सहायक, राजस्थान प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान, जोधपुर; राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर का वार्षिक प्रतिवेदन १९६७-६८ तथा १९६८-६९; २८-३१; हि.। इस में स्वाहा में फतहसिंह के सिन्धुघाटी लिपि विषयक लेख (ऊपर सारसंख्या ९४) की उपलब्धियों का परिचय दिया गया है। सिन्धुघाटी मुद्राएं दर्शन की पुस्तकें छापने के काम आती थीं। इन के चित्र और लेख रहस्य- और

क्षेत्र में घाणेराव नामक ग्राम में इस लेख में उद्धृत एक शिलालेख मिला है, जो चाहमान इतिहास के लिए सामग्री प्रस्तुत करता है। अभी तक नाडोल के चाहमान नरेश रायपाल के सात शिलालेख ज्ञात थे, जिन के अनुसार चाहमान नरेश रायपालदेव का राज्यकाल संवत् ११८९ से १२०२ तक होना बताया गया है। घाणेराव के अम्बिका मन्दिर मे खुदे हुए संवत् १२०३ के प्रकृत लघु शिलालेख की दृष्टि में अब रायपाल देव का राज्यकाल एक साल बाद अर्थात् १२०३ तक माना जाना चाहिये।

नाथूलाल पाठक

६३६. **चित्तौड़ दुर्ग के अप्रकाशित जैन लेख**; रामवल्लभ सोमानी, जयपुर; शोप., २१.३; ७-९.१९७०; ५६-५८; हि.। इस लेख में सतबीस देवरी की मूर्ति का लेख और शृंगार चंवरी के शिलालेख उद्धृत किये गये हैं। प्रथम में सतबीस-देवरी मन्दिर के सभामण्डप में उत्तराभिमुख प्रतिमा की चरण चौकी पर जयकीर्ति सूरि के उपदेश से शीतलनाथ की प्रतिमा बनाने का उल्लेख हुआ है। इस का काल संवत् १४८४ दिया गया है। दूसरे लेख के अनुसार शृंगार चंवरी का निर्माण १३५८ मे हुआ था। महाराणा कुम्भ के शासन काल में इस का केवल जीर्णोद्धार कराया गया था जो वि. स.१५०५ में भण्डारी वेला के द्वारा पूर्ण हुआ था।

नाथूलाल पाठक

६३७, **जेन्तक महत्तर**; बलवन्तसिंह मेहता, भूतपूर्व उद्योग एवं खान मन्त्री, राजस्थान, उदयपुर; सस्मा.; १९७०; ९-१५; हि०। प्रस्तुत लेख बसन्तगढ़ (वटनगर) के पास प्राप्त वि. सं. ७०३ के १२ पंक्तियों के शिलालेख के आधार पर लिखा गया है। यह शिलालेख इस के पूर्व भी दो स्थानों पर प्रकाशित हो चुका है। अब तक भ्रमवश इसे मेवाड़ के प्राचीनतम गुहिल वंश से सम्बद्ध माना जाता रहा है। ओझा ने इसे आत्मदाह का विशिष्ट लेख माना। ये दोनों ही मत ठीक नहीं हैं। ले. ने उक्त भ्रांतियों का निवारण करते हुए स्पष्ट किया है कि वस्तुतः यह बसन्तगढ़ के निवासी महाजन संघ के प्रमुख जेंतक की प्रशस्ति का लेख है जो उस की मृत्यु पर उस के दाहसंस्कार के स्थान पर उस की स्मृति में लगाया गया था। इस के पठन से तत्कालीन लोकजीवन, उद्योग, साहित्य, व्यापार, निगमसंगठन आदि पर अच्छा प्रकाश पड़ता है। ले. ने चण्डिका, आगरम्, आरण्य, कूपगिरि, महत्तर, वटनगर आदि पर टिप्पणियां भी दी हैं और मूल पाठ भी।

नरेन्द्र भानावत

638. **Two Gujarati Documents Bearing on 'Amāri' or Non-slaughter of Animals**; *M. R. Majumdar*, Baroda; **JOI.**,XIX 3;3.1970;286-288;E. The paper presents relevant portions about non-killing from two Gujarati documents—one dated Samvat 1507 and the other dated Hijri 1221 (Samvat 1848, i. e., 1792 A. D ). The first declares that slaughter of every kind was prohibited on the 5th, 8th, 11th and 14th days of both the halves of the month and also on the 30th or the New-Moon day—i. e. 9 days in all in a month in place of three days in a month. The other was a mutual agreement between the Butcher community of Baroda and the Mahājanas, the former agreeing not to slaughter any animal on the enumerated days - 116 in a year. If Id fell on one of these enumerated days exemption from non-slaughter was sought from the Government for two days. The paper contains two photos of both the sides of the document dated Samvat year 1848.

लेख एक सं. १५०७ और दूसरे हिज्री १२२१ (संवत् १८४८, अर्थात्, १७९२ ई०) की तिथि के दो गुजराती लेखों से वधनिषेध से सम्बन्धित विषयानुकूल सन्दर्भ प्रस्तुत करता है। पहला घोषित करता है कि मास के दोनों पक्षों की पंचमी, अष्टमी, एकादशी और चतुर्दशी को और ३० वें अथवा नए चन्द्र दिवस को भी—मास में तीन दिनों के स्थान में सारे मास में नौ दिन हर प्रकार का वध

निषिद्ध था। दूसरा बड़ौदा के कसाइयों और महाजनों का पारस्परिक समझौता है। पहले ने परिगणित दिनों – वर्ष में ११६ में किसी भी पशु का वध न करना स्वीकार किया है। यदि ईद इन निषिद्ध दिनों में से किसी दिन पड़ती थी, तो सरकार से दो दिन के लिए वधनिषेध से छूट मांगी जाती थी। लेख में संवत् वर्ष १८४८ की तिथि के लेख के दोनों ओर की प्रतिकृतियां (=फोटो) भी दी गई हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

639. **Notes on Aśoka's Seventh and Ninth Rock Edicts;** M. A Mahendale, Deccan College Poona; **UMCV.,** 1970; 581–585; E. The author presents some changes in Hultzsch's construction and translation of Aśoka's seventh and nineth Rock-Edicts. He suggests that (i) in Rock Edict VII Section E nathi should be construed with all the three, dāne, sayame and bhāvasudhi. (ii) It is better to take iminā in Rock Edict IX Section L to refer to practice of morality. (iii) In this edict again in Section L, akālika should be read as alokika. (iv) In Section M pavasati is used in place of pasavati, which needs emandation. He also traces the cause of this event. (v) In section N it is better to explain ubhayesam as 'both the worlds.'

लगाया है। (५) खण्ड एन (=१४) में उभयेसं का व्याख्यान 'दोनों लोक' करना अधिक अच्छा है।

640. **New Light on Rāṇā Kumbha's Praśastis;** S. Anand Sastry, Baroda; **JOI.,** XIX.4; 6.1970; 428–432; E. Some fragments of inscriptions were discovered at Kumbhalgarh Fort. An examination disclosed that they formed part of a praśasti of Rāṇā Kumbha. The author has placed these fragments under two groups A and B and has studied them. This study makes it clear that this discovered slab starts with or about the 35th śloka and hence appears to be the part of a praśasti whose major portions are in the Udaipur Museum (No. 5). The second slab for the inscription (No. 6) of the museum could not be identified from the available fragments as the serial numbers do not tally. A look at the table (given in the paper indicating the number of verses *in each slab of the praśasti*) lends the evidence that possibly there existed not only a fifth slab (as surmised by G. H. Ojha) but a *sixth one* as well for the above praśasti.

कुम्भलगढ़ दुर्ग में अभिलेखों के कुछ अंश मिले थे। उन की परीक्षा से पता चला कि वे राणा कुंभा की प्रशस्ति के अंग थे। ले.ने इन अंशों को दो वर्गों ए और बी में रक्खा है और उन का अध्ययन किया

६४१. **महाराणा जयसिंह के दो अप्रकाशित आज्ञापत्र**; जगदीश भाटी, प्राध्यापक, इतिहास वि०, श्रमजीवी कालिज, उदयपुर (राज०); **जराइहिरि.**, ६.४; १०-१२.१९७०; ४०-४३; हि० । यहां मेवाड़ के महाराणा जयसिंह के दो आज्ञापत्रों का प्रकाशन किया गया है । ये सम्भवत. फाड़े गये पत्रों के कागज़ों को जोड़ कर चित्र बनाने के काम में लाने के कारण बच गए हैं और पूरे पढ़े जा सके हैं । कुछ अन्य पत्र भी हैं, जो पूरे नहीं पढ़े जा सके हैं । इन में से एक पत्र के अंश एकाविक चित्रों में मिलते है । आज्ञापत्रों के सम्पादन में पादटिप्पणियां भी हैं जिन से मूल लेख का भाव समझने में सफलता मिलती है ।

६४२. **श्रीमाल नगर का ताम्रशासन**; अगर चन्द नाहटा; जराइहिरि., ६.४; १०-१२.१९७०; ४४-४७; हि० । इस में मध्यकाल में गुर्जर प्रदेश की राजधानी, श्रीमाली ब्राह्मण एवं वैश्यों के मूल स्थान श्रीमाल (=भीनमाल) में सेठ तेजमल के पास प्राप्त ८-९" × ४॥-५" आकार के ताम्रशासन की उपलब्धि तथा उस के पढ़ने के प्रयासों के विवरण और ताम्रशासन का लेख दिए गए हैं । इस का समय सम्भवत: ११ वी शती है । ऐसे अन्य शासनो की खोज से राजस्थान के प्राचीन इतिहास पर महत्त्वपूर्ण प्रकाश प्राप्त होगा ।

643. **Some observations on the Hisse Borala Inscription of Vākāṭaka Devasena**; Ajay Mitra shastri, Reader in Ancient Indian History, Nagpur Univ., Nagpur; **UMCV**, 1970; **617-627**; E. The importance of the Hisse-Borala Inscription is immense since it is the only dated Vākāṭaka inscription, the only one complete inscription of Devasena. The date recorded in the inscription is the sheet-anchor of Vākāṭaka chronology. It enables us to ascertain the dates of other members of the dynasty more precisely The initial portion containing the date has been damaged. Several conjectures have been presented. The author discusses all the three bases given by Gai and Śaṅkaran for fixing the date of the inscriptions : 1. use of Yudhiṣṭira era 2. ṣaḍ-dvika-pañca-dvi-yutaḥ (=2512) 3. Śaka kāla identified with Vikrama kāla 4. Yudhiṣṭhira year (302) 5. reference to the position of the saptarṣis according to the Purāṇas and rejects the theory of Gai and Śaṅkaran. The author is inclined to accept the reading and interpretation given by Kolte. The use of Śaka era is probably due to the fact that the constructor was probably from Gujarata. The paper contains one plate.

हिस्से-बोराला अभिलेख का भारी महत्त्व है क्यों कि वाकाटकों का यही एक मात्र तिथि से अंकित और देवसेन का एक मात्र पूर्ण अभिलेख है। अभिलेख में अंकित तिथि वाकाटक तिथिक्रम के लिये मुख्य आधार है । यह हमें इस वंश के अन्य सदस्यों की तिथियों को अधिक ठीक-ठीक स्थिर करने में समर्थ बना देता है । तिथि वाला प्रारंभिक अंश क्षतिग्रस्त है । बहुत सी कल्पनाएं प्रस्तुत की गई हैं । ले. गई और शंकरन् द्वारा अभिलेख की तिथि के निश्चय के लिए दिए गए तीनों आधारों की समीक्षा करता है : १. युधिष्ठिर संवत् का प्रयोग २. षड्द्विकपञ्चद्वियुत: (=२५१२) ३. विक्रम काल से अभिज्ञात शक काल ४. युधिष्ठिर संवत् (३०२) ५. पुराणों के अनुसार सप्तर्षियों की स्थिति का निर्देश; और गई और शंकरन् के मत का निराकरण करता है । ले. का झुकाव कोल्टा द्वारा प्रस्तुत पाठ और अर्थ को स्वीकार करने की ओर है । शक संवत् के प्रयोग का कारण सम्भवत: यह है कि निर्माता सम्भवत: गुजरात का था । लेख में एक पत्रक भी है ।

## मूर्तिकला (Sculpture)

644. **Unpublished Jaina Bronzes in the National Museum New Delhi**; B N. Sharma, New Delhi; **JOI., XIX.3**; 3.1970; **275-278**; E. The paper describes 5 Jaina bronzes acquired during the last few years by the National Museum

at New Delhi. Two of these are dated and bear dedicatory inscription on their back. Stylistically they appear to have been fashioned in Western India. These images are of 1. Pārśvanātha (Acc. No. 68.69; size 14.2×9.4 cms.) 2. Cakreśvarī (Acc. No. 67.152; size 17.6×8.1 cms.) 3. Tri-Tīrthikā of Pārśvanātha (Acc. No. 66.37; size 36×25.5 cms.) 4. Parikara (Acc. No. 67.103; size 77×86 cms.) 5. Pañca-Tīrthikā of Pārśvanātha (Acc. No. 67.73; size 25.8×21.5 cms.). The author concludes these bronzes are impotant specimens of Jaina art from Western India. These are important not only for their iconographical study, but also for the study of the various phases of Jaina art, that developed and flourished for several centuries in that part of the country. "The author has also given plates of the photos of these images in this paper.

लेख में ५ जैन कांसे की मूर्तियों का वर्णन है। ये पिछले कुछ वर्षों में नई दिल्ली में राष्ट्रिय संग्रहालय द्वारा अवाप्त किये गये थे। इन में से दो पर तिथि है और उन की पृष्ठ पर समर्पण अभिलेख वर्तमान हैं। शैली की दृष्टि से वे पश्चिम भारत में ढ़ाले गये प्रतीत होते हैं। ये मूर्तियां १. पार्श्वनाथ (अंकन संख्या ६८.६९; आकार १४.२ × ९.४ सैमी.) २. चक्रेश्वरी (अंकन संख्या ६७. १५२; आकार १७.६ × ८.१. सैमी.) ३. पार्श्वनाथ की त्रितीर्थिका (अंकन संख्या ६६.३७; आकार ३६ × २५.५ सैमी.) ४. परिकर (अंकन संख्या ६७.१०३; आकार ७७ × ८६ सैमी.) ५. पार्श्वनाथ की पञ्चतीर्थिका (अंकन संख्या ६७.७३; आकार २५.८ × २१.५ सैमी.)। ले. का निष्कर्ष है कि "ये कांसे की मूर्तियां पश्चिम भारत से जैन कला के महत्त्वपूर्ण आदर्श हैं। ये केवल अपनी मूर्तिकला के अध्ययन के लिए ही महत्त्वपूर्ण नहीं हैं, बल्कि जैन कला के उन विभिन्न पक्षों के अध्ययन के लिए भी महत्त्वपूर्ण हैं जो देश के उस भाग में बहुत सी शताब्दियों तक विकसित और पल्लवित होते रहे।" ले. ने लेख में इन मूर्तियों की प्रतिकृतियों के पत्रक भी दिए हैं।

**645. The Iconography of a Sarnath Sculpture; B. N. Mukherjee; Calcutta; JOI., XIX.3; 3.1970; 273–274; E.** "A stone sculpture (No. 535/5 3/1955-56) in the Archaeological Museum at Sarnath U. P. displays a male figure standing to front with flames rising in the background. The face and the two arms of the figure are mutilated." Remains of two attendants on both the left and right sides are noticeable. There is a cock on the left and a peacock on the right. On the basis of the descriptions of Skanda in the epics and Purāṇic descriptions and representations of Mahāsena identified with Kumāra Kārtikeya on several Kuṣāṇa coins, of cock and peacock by the side of a male on some Yaudheya coins and a Nagarjunkonda inscription of the Ikṣvāku period the author identifies the sculpture concerned as a representation of Skanda Kārtikeya. It may be stylistically assigned to the early medieval age. A plate containing a photo of the image is appended to the paper.

'सरनाथ उ. प्र. के पुरात्वसंग्रहालय में एक पाषाण की मूर्ति (संख्या ५३५/५६३/१९५५-५६) पृष्ठभूमि में उठती हुई ज्वालाओं के साथ सामने की ओर खड़ी नर आकृति को व्यक्त करती है। मूर्ति का चेहरा और दो भुजायें खण्डित हैं।" बांए और दांए दोनों ही ओर दो सेवकों के अवशेष प्रतीत होते हैं। बाईं ओर एक मुर्गा है और दाईं ओर एक मोर। ले. ने वीरकाव्यों में स्कन्द के वर्णनों और पौराणिक वर्णनों और बहुत से कुषाण सिक्कों पर कुमार कार्तिकेय के रूप में अभिज्ञात महासेन की प्रतिकृतियों, कुछ यौधेय सिक्कों पर एक पुरुष के पास मुर्गे और मोर के और इक्ष्वाकु काल के नागार्जुन कोण्डा के अभिलेख के आधार पर प्रस्तुत मूर्ति को स्कन्द कार्तिकेय की प्रतिकृति माना है। शैली के आधार पर इसे पूर्व मध्य युग में रखा जा सकता है। मूर्ति की प्रतिकृति का एक पत्रक भी लेख में जोड़ा गया है।

६४६. मध्य वोल्गा में बुद्ध की प्रतिमाएं; मारगारिता कार्नेयेवा, कोश्विवेव, प्रादेशिक अध्ययन संग्राहलय के प्राचीन इतिहास विभाग की प्रधान; सोवियत भूमि, १४; ७.१९७०; ४०-४१; हि.। वोल्गा रूस और प्राच्य देशों के बीच व्यापार का मार्ग था। यहां बौद्ध भिक्षुओं ने भी अपने मठ (खुरुल) स्थापित किए, जो अभी तक सुरक्षित हैं। वोल्गा के काल्मिक खानाबदोशों से बहुत सी प्राचीन मूर्तियां मिली हैं। चार मूर्तियों के चित्र यहां दिए गए हैं। २० सेण्टी मीटर की मूर्ति निर्वाणस्थ बुद्ध की है। एक बड़ी मूर्ति के 'चार हाथ (मुख ?) और बारह भुजाएं हैं'।

**647. A Marvel of Karnataka Sculpture**; P. Gururaja Bhat; JHSM., 6. 1970; 51-53; E. Karakala has four monuments of all-Karnataka importance. One of them the temple of Ananta-padma-nābha of Anantaśayana, a vyūha type of temple, the like of which is rarely found elsewhere in Southern India assignable to the 12th-13th c. A D. (Hoysala Period) has been described. Its architectural merit is remarkable, 'worthy of unquestioned recognition in the excellence of sculpture, a unique type by its own intrinsic merit.···········Ananta Padmanabha is Vasudeva and he is surrounded by Sankarshana, Pradyumna and Aniruddha." The paper describes the garbha-gṛha, the images of deities and their accompaniments like the conch, outer sides of walls, pillers roof and the pradhāna balipīṭha.

कारकल में अखिल कर्नाटकीय महत्त्व के चार स्मारक भवन हैं। उन में से एक अनन्तशयन के अनन्तपद्मनाभ का व्यूह शैली का मन्दिर है जिस के सदृश दक्षिण भारत में अन्यत्र विरला ही मिलता है। इस को १३ वीं शती (होयसल युग) में रक्खा जा सकता है। लेख में इस मन्दिर का विवरण है। इस का स्थापत्य गुण असाधारण है। "यह मूर्तिकला के उत्कर्ष में निर्विवाद प्रतिपत्ति का अधिकारी है। ·······अनन्तपद्मनाभ वसुदेव हैं। उस को संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध घेरे हुए हैं।" लेख में गर्भगृह, देवताओं की मूर्तियों और उन के शंख आदि उपकरणों, भित्तियों के बाह्य भागों, स्तम्भों, छत और प्रधान बलिपीठ का विवरण दिया गया है।

**648. Metal Sculptures in the Kumaun Hills and The Tradition About Poṇa Raja**; M. C. Joshi, New Delhi; JOI., XIX.4; 6 1970; 433-439; E. The five extent metal sculptures of archaeological importance in the Kumaun regions are described in this paper. Four of these are at Jāgeśvara. Of these four, three are placed within the main Jāgeśvara shrine itself and the fourth one inside the garbha gṛha of the Daṇḍeśvara temple there. The fifth one is now lost. These images depict a male figure in standing position, and with the exception of one in silver at Jāgeśvara, all are made of some kind of metal alloy having bronze-like appearance. Only one of these five figures bears a dated inscription of Śaka era 1562 (i. e., A. D. 1640) stating that it is the image of Trimalla. The image was installed in connection with a great ritualistic worship in honour of Lord Yāgeśvara. Traditionally the silver image made of several tin plates is believed to be the portrait of Rājā Dip Chand (A. D. 1747-77). His head-dress is of typical Mughal type which indirectly supports the traditional identification. The other three images are regarded as the representation of a certain Poṇa Rājā. These three images do not seem to portray one and the same person. They belong to different dates on stylistic grounds. One of these (9th or 10th c. A. D.) is one of the best known examples of the medieval bronzes in India. It appears to be an ascetic. The third image is of Poṇa Rājā and belonges to an age of artistic decline. The figure either depicts some ascetic, Bhakta or a Vānaprastha. It can be ascribed to 12th or 13th c. A. D. After this description the paper discusses the problem of Poṇa Rājā of whom local history records nothing Poṇa seems to be a term of aboriginal derivation. The Kumauṇi tradition displays some kind of association with Śīlavarman and

his family. Use of the word Poṇa-ṣaṣṭha in an inscription of Śīlavarman discovered in Jagat grama supports this tradition. "How these sculptures, which are certainly the representations of later personages, came to be known as of Poṇa Rājā is still a matter of research. But surely they carry with them a tradition suggesting the survival of historicity in this form of popular memory."

इस लेख में कुमायूं प्रदेश में पुरातत्त्व के महत्त्व की पांच उपलब्ध मूर्तियों का वर्णन किया गया है। इन में से चार जागेश्वर में हैं। इन चार में से तीन मुख्य जागेश्वर मन्दिर के भीतर स्थापित हैं और चौथी वहीं दण्डेश्वर मन्दिर के गर्भगृह के अन्दर है। पांचवीं मूर्ति अब नष्ट हो चुकी है। ये मूर्तियां खड़े रूप में एक नर आकृति को चित्रित करती हैं और जागेश्वर में चांदी की एक मूर्ति को छोड़ कर सब कांसी के से रूप वाली एक प्रकार की मिश्र धातु की बनी हुई हैं। इन पांचों आकृतियों में से केवल एक पर शक संवत् १५६२ (अर्थात् १६४० ई.) की तिथि से अंकित एक अभिलेख है। जो इसे त्रिमल्ल की मूर्ति बताता है। मूर्ति का स्थापना भगवान् योगेश्वर के सम्मान में एक विशाल कर्मकांडीय पूजा के सम्बन्ध में की गई थी। टीन की कई चादरों से बनी हुई चांदी की मूर्ति परम्परा से राजा दीपचंद (१७४७-७७ ई०) की मानी जाती है। इस का शिरोवस्त्र प्रतिनिधि मुगल शैली का है और अप्रत्यक्ष रूप से परम्परागत अभिज्ञान की पुष्टि करता है। अन्य तीन मूर्तियां किसी पोण राजा की प्रतिकृतियां मानी जाती हैं। ये तोनों मूर्तियां एक ही व्यक्ति का चित्रण करती मालूम नहीं पड़तीं। शैली के आधार पर ये विभिन्न कालों से सम्बन्धित हैं। इन में से एक (९ वीं या १० वीं शती ई०) भारत में मध्ययुगीन कांसी की मूर्तियों का उत्तम उदाहरण है। यह कोई मुनि मालूम होता है। तीसरी मूर्ति कोई पोणराजा है और कला के पतन के युग की है। आकृति किसी मुनि, भक्त वानप्रस्थ को चित्रित करती है। यह १२ वीं या १३ शती में रक्खी जा सकती है। इस के बाद लेख पोण राजा की समस्या पर विचार करता है जिस के विषय में स्थानीय इतिहास में कोई भी लेखा नहीं है। पोण आदिमजातीय उत्पत्ति का शब्द मालूम होता है। कुमाऊं की परम्परा शीलवर्मन् और उस के वंश से किसी प्रकार के सम्बन्ध को अभिव्यक्त करती है। जगत् ग्राम में मिले शीलवर्मन् के एक अभिलेख में पोणषष्ठ का प्रयोग इस परम्परा का समर्थन करता है। "ये मूर्तियां, जो निश्चय ही पीछे के व्यक्तियों के चित्रण हैं, पोणराजा की कैसे मानी जाने लगीं यह अभी भी खोज का विषय है। परन्तु निःसन्देह ये अपने साथ एक परम्परा को ला रही हैं जो लोकस्मृति के इस रूप में ऐतिहासिक अवस्थिति को सूचित करती है।

सुधीर कुमार गुप्त

६४९. **राष्ट्रीय संग्रहालय की कतिपय जैन धातु मूर्तियों के लेख;** अगर चन्द नाहटा, अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर; सस्मा., १९७०; २३-२६; हि.। राष्ट्रीय संग्रहालय, नई दिल्ली में संगृहीत धातु मूर्तियों पर उत्कीर्ण लेखों के आधार पर यह लेख लिखा गया है। इस में इन मूर्तियों पर उत्कीर्ण ३८ लेखों की मूल प्रतिलिपियां भी दी गई हैं। ये लेख १४ वीं से १९ वीं शताब्दी तक के हैं। इन से अनेक ग्राम, नगरों, वंशों, गोत्रों, गच्छों, श्रावक-श्राविकाओं और आचार्यों सम्बन्धी जानकारी प्राप्त होती है।

शान्ता भानावत

650. **Religious Tolerance And Intolerance As Reflcted in Indian Sculptures;** B. N. Sharma, National Museum, New Delhi-11; **UMCV**, 1970; 657-668; E. Although there were no religious wars as such, it is true that in the history of Indian religion one can find instances which clearly indicate that the people of different sects did have a certain amount of bitterness at one time or the other. At times such a bitterness

aroused the enthusiasm of a particular sect so high as to regard their god superior to those of others. There are also definite evidences, both literary and sculptural, which suggest that there were periods when a perfect religious harmony among all the sects existed. Those who emphasised the tolerance went to the extent of propounding the concepts which led to the formation of images in which the different gods were given more or less equal status." Gods of different pantheons were synthesised and blended into two. The paper illustrates the existence o both these currents of thought by referring to and describing several sculptural representations.

"यद्यपि धार्मिक युद्ध नहीं हुए हैं, तो भी यह सच है कि भारत के धार्मिक इतिहास में ऐसी घटनाएं मिल जाएंगी जो स्पष्ट बताती हैं कि विभिन्न सम्प्रदायों के जनों में एक न एक समय कटुता की कुछ मात्रा रही है। समय-समय पर इस प्रकार की कटुता ने सम्प्रदाय-विशेष के उत्साह को इतना बढ़ावा दिया कि उन्हों ने अपने देवता को अन्यों के देवताओं से श्रेष्ठतर माना। साहित्यिक और मूर्तिकला — दोनों ही प्रकार की ऐसी निश्चित साक्षियां भी हैं जो इंगित करती हैं कि ऐसे भी काल थे जब सब सम्प्रदायों में पूर्ण धार्मिक संज्ञान विद्यमान था। जो सहिष्णुता पर बल देते थे वे इस प्रकार के भावों के प्रतिपादन की सीमा तक गए जिन से ऐसी मूर्तियां बनीं जिन में विभिन्न देवों को न्यूनाधिक समान पद दिया गया।" विभिन्न देवकुलों के देवता संश्लिष्ट कर दो में मिला दिए गए। लेख इन दोनों विचारधाराओं की सत्ता को कई मूर्तियों के चित्रणों का उल्लेख और वर्णन कर के दिखाता है।

सुधीर कुमार गुप्त

## आर्यसमस्या (The Aryan Problem)

**651. Identification of the Ancient Land of Uttarakuru;** Shyam Narain Pande, Prof. & Hd. of the Deptt. of Geography, K. B. Degree College, Mirzapur (U. P.); **UMCV.**, 1970; 725-735; E. "The scientific treatment of the evidence (presented by various authors in ancient works) leads us towards the identification of Uttara-kuru around "Tarim Basin," a region near the present-day Chinese and Russian provinces of Sinkiang." Descriptions of the Ṛgveda and the Mbh. place Uttara Kuru in Southern Siberia. Jaina literature places it on the banks of river Stodā (→sitodā→sito—modern name). Viṇṣu Purāṇa calls this river Sita. The uttara samudra related to Uttara Kuru is indentified 'Aral Sea' which appears to have been much bigger in the past but has shrunk by now.

"(प्राचीन ग्रन्थों में विभिन्न लेखकों द्वारा प्रस्तुत) साक्षियों का वैज्ञानिक विवेचन आधुनिक चीनी और रूसी सिक्यांग प्रान्तों के पास 'तारिम थाला' के समीप उत्तर कुरु के अभिज्ञान की ओर ले जाता है।" ऋग्वेद और महा. के वर्णन उत्तर कुरु को दक्षिणी साइबेरिया में रखते हैं। जैन साहित्य इसे स्तोदा (→सितोदा→सितो—आधुनिक नाम) नदी के किनारों पर रखता है। विष्णुपुराण में इस नदी को सित कहा गया है। उत्तर कुरु से सम्बद्ध उत्तर समुद्र का अराल समुद्र से अभिज्ञान किया गया है जो प्राचीन काल में बहुत विशाल रहा प्रतीत होता है पर अब सिकुड़ चुका है।

**97. The Aryan Problem;** S. K. Gupta, Reader in Skt., R-2, Univ. Colony, Jaipur-4; **UMCV.**, 1970; 737-742; E.

३०. क्या वेद में आर्यों और आदिवासियों के युद्धों का वर्णन है? रामगोपाल शास्त्री वैद्य; प्र० संस्कृत विभाग, हंस राज कालिज, नई दिल्ली; २-५०; हि०। समीक्षक भवानी लाल भारतीय, राजकीय कालिज, अजमेर; आ. मा., ५०.१६; १.१२.१९७०; १६; हि०।

**652. Where Indo-Aryans Came From!;** Yelena Kuzmina, Institute of Archaeology, Academy of Sciences of the USSR.; **Soviat Land,** 20; 10.1970; 16; E.

The burial modes and customs etc. of Bishkent culture gathered from the various burial grounds in Tajikistan belonging to the Bronze Age in the latter half of the 2nd millennium B. C. closely resemble the burial modes and customs concluded from a study of the burial grounds in Swat and Kandahar necropolises (which are unlike the earlier ones found in the north west of the Indian sub-continent) and answer well the description of burials in the Ṛgveda and other ancient Indian texts. The Indo-Aryans, therefore, came in the later half of the 2nd millenium B. C. from Central Asia.

ई० पू. दूसरी सहस्राब्दी के उत्तरार्द्ध में कांस्य युग के ताजिकिस्तान की विभिन्न कब्रों से ज्ञात बिश्केन्त संस्कृति के शवों को गाड़ने के प्रकारों और विधानों आदि का स्वात और कन्धार के श्मशानों (कब्रिस्तानों) की कब्रों के अध्ययन से प्राप्त शवों को गाड़ने के प्रकारों और विधानों से (जो उत्तर-पश्चिमी भारत में प्राप्त हुए पूर्वतर प्रकारों और विधानों से भिन्न हैं) घनिष्ट साम्य है तथा वे ऋग्वेद और अन्य प्राचीन भारतीय ग्रन्थों के शव गाड़ने की क्रियाओं के वर्णन के अनुरूप हैं। अतः भारतीय आर्य दूसरी सहस्राब्दी के उत्तरार्द्ध में मध्य एशिया से आए थे।

## वैदिक युग का इतिहास
## (History of the Vedic Age)

९५. ऋग्वेद का परिचय; सुधीर कुमार गुप्त; प्र० भामग्रशा; ७३; १-५०; हि० ।

२६. ऋग्वेदाचे द्रष्टे; ब. ग. राहूरकर; ज्ञानेश्वर, ३.१; २.१९७१; १-१३; म. ।

131. **Rsis of the Ṛgveda; (Typed);** Laxmi Narain Sharma; **Thesis approved** by the Rajasthan Univ. **for the Ph D. Degree** (Skt.); 1962-63; **6+9+393+5;** हि.

132. **Kausheetaki Brahmana ka Sanskritik Evam Aitihasika Adhyayana;** (Typed); Sudarshan Kumar Sood; **Ph. D. (Skt.)** Thesis **approved by the Kurukshetra Univ.,** 1969; E.

९६. जलप्लावन—एक ऐतिहासिक घटना; द्वारका प्रसाद सक्सेना, रीडर, मेरठ वि. वि., मेरठ; उमकव., १९७०; ७४७-७५५; हि० ।

31. **Fresh Light on the Battle of Ten Kings;** P. L. Bhargava, Univ. of Rajasthan, Jaipur; **URSHS.,** 2; 7.1967; 25-28; E.

९८. भारतीय इतिहास का मूल स्रोत वेद; रामगोपाल अय्यर; गुरुकुल कांगड़ी वि. वि., गुप., २२.१-२; ९-१०.१९७०; ९३-९६; हि० ।

## वेदोत्तरकालीन प्राचीन भारत का इतिहास
## (History of Ancient India-Post-Vedic)

653. **Economic Self-Sufficiency of Ancient Indian Villages;** Lallanji Gopal. Reader in Ancient Indian History, Culture and Archaeology, Banaras Hindu Univ., Varanasi 5; **UMCV**, 1970; 763-768; E. Megasthenes testifies to the self-sufficiency of Indian Villages which was, in the view of the author, *mainly* due of the baṭai system evidenced by Pāṇini and treated at length by the Arthaśāstra. *Villages were connected with* cities and towns by roads and were provided with transport facilities. Men belonging to different walks of life journeyed from one villages to another and took part in trade and commerce. The Indian villages "in fact, include a nearly complete establishment of occupations and trades for enabling them to continue their collective life without assistance from any person or body external to them."

मेगास्थनीज भारतीय गांव की आत्मनिर्भरता की साक्षी देता है। ले. के मत में यह प्रमुख रूप से पाणिनि द्वारा निर्दिष्ट और अर्थशास्त्र द्वारा सविस्तार वर्णित बटाई प्रणाली के कारण था। गांव सड़कों द्वारा शहरों और कस्बों से जुड़े हुये थे और उन को परिवहन की सुविधाएं प्राप्त थीं। विभिन्न व्यवसायों के व्यक्ति एक गांव से दूसरे

**661. Intelligence : Crucial mistakes;** D.K. Palit, H.T. Military Corrospondant; **H.T.**, (W. R.), 11.4.1971; **i**; E. The author reviews the events leading to the 1962 debacle in the light of B. N. Mullik's recent book and concludes that it was the confusion of the intelligence with opinion by an amateurish system that resulted in the formation of unrealistic policies. The author describes the role of intelligence of Prime Minister Nehru and his trusted military officers Mulik and Kaul and other members of the war council, policy on Chinese moves and the Thagla episode.

ले. बी. एन. मलिक की हाल की पुस्तक के प्रकाश में १६६२ के व्यसन तक की घटनाओं की समीक्षा करता है और निष्कर्ष निकालता है कि यह अनिपुण व्यवस्था के मत के साथ आसूचना की गड़बड़ थी जो अव्यावहारिक नीतियों के निर्धारण का कारण बनी। ले. आसूचना के योग, प्रधान मन्त्री नेहरू और उस के विश्वस्त सैनिक अधिकारी मलिक और कौल तथा युद्धसमिति के अन्य सदस्यों की चीनी गतिविधियों पर नीति और थागला घटना का विवरण देता है।

३६२. **डी. ए. वी. संस्थाओं का स्वतन्त्रता आन्दोलन में योगदान;** राजेन्द्र जिज्ञासु, दयानन्द कॉलेज, अबोहर; दकास्मा., १६७१; ४५-४८ हि.।

६६२. **नवलगढ़ के निर्माता—श्री नवलसिंह जी;** मूलसिंह शेखावत, प्रवक्ता, वाणिज्य वि०, सेठ जी. बी. पोद्दार कॉलेज, नवलगढ़; **कादम्बरी**, १६६६-६०; ३१-३४; हि.। इस लेख में नवलसिंह के जन्म, वंश, परिवार, युद्धों, जागीरविस्तार और नवलगढ़ की स्थापना का वर्णन है। इस का काल १८ वीं शती का उत्तरार्द्ध है।

**663. From Sepoy to Subedar;** Ed. James Lunt; Vikas Publications; 1970; 38-50; Rev. R. P. Gupta; H. T, 11.4.1971; **WR**, **ii** : 3-4: E. The book deals with the life and experiences of Sita Ram of Indian Army of the first half of the 19th C. and his views about his British officers—their virtues and their foibles, their craziness and their plain inscrutability. The review also describes the history and writing and publication of this book. Editor's introduction and annotations are very helpful. The book contains a fictional portrait of Sita Ram.

पुस्तक १६ वीं शती के पूर्वार्द्ध की भारतीय सेना के सीताराम के जीवन और अनुभवों, अपने अंग्रेज अधिकारियों—उन के गुणों और उन के दोषों, उन के उन्माद और उन की सरल दुर्बोधता पर उस के विचारों को प्रस्तुत करती है। समीक्षक ने इस पुस्तक के इतिहास, लेखन और प्रकाशन का विवरण भी दिया है। सम्पादक की भूमिका और टिप्पणियां बहुत सहायक हैं। पुस्तक में सीताराम की आख्यानिक प्रतिकृति भी है।

सुधीर कुमार गुप्त

**401. Role of the Arya Samaj in the Social and Cultural Reform in India;** (Miss) Jyotsna Velankar, Maharshi Dayananda College, Bombay; **DCS.**, 1971; **11-13**; E.

**664. Hissar Through the Ages;** *Harphul Singh, Deputy Commissioner, Hissar;* **Haryana Review**, IV.5; 10-12. 1970; 27-29; E. The city was originally known as Hissar-Feroza, the fort of Feroz (Tughlak). It was built in 1354 A. D. with the hard stone from the ruins of Agroha. *It had a strategic*, commercial and religious importance. Having witnessed the rules of Moghuls and others it came into the hands of the English in 1803. It played its part in the struggle for independence in 1857 and in the 20th c. It has some notable monuments also.

यह नगर मूलतः हिस्सारफीरोजा, फीरोज (तुगलक) का दुर्ग कहलाता था। यह १३५४ ई. में अग्रोहा के खण्डहरों के दृढ़ पत्थरों से बनाया गया था, इस का युद्धनीतिक, व्यापारिक और धार्मिक महत्त्व था। मुगलों और अन्यों के शासन को अनुभव कर यह १८०३ में अंग्रेजों के हाथ में आया। इस ने

१८५७ और बीसवीं शती में स्वतन्त्रता के लिए संघर्ष में अपना योगदान किया था। यहाँ कुछ प्रसिद्ध स्मारक भवनादि भी हैं।

सुधीर कुमार गुप्त

**665. History of the Northern Frontier: The Northern Frontier of India;** S.C Bajpai; Pub. Allied Publishers, Bombay; Rev. Devendra Kaushik; **H. T. W.R.,** Sunday, 7 3.1971; **ii:4;** E. In the present volume the author surveys the history of India's Northern Frontier from the 6th c. B.C. and describes the carrying of the imperialist banner upto the inner regions of the Himalayas. He examines the attitude and policy of the British rulers towards the northern frontier and holds that it was not motivated by a desire to safeguard Indian interests. The British practised appeasement of China and gave away Indian territory to her. The reviewer disagrees with the author about the motives behind the British appeasement of China. He feels that this appeasement was meant to consolidate their position on the Chinese sea coast and the mainland.

इस कृति में ले. ई. पू. ६ठी शती से भारत की उत्तरी सीमा के इतिहास का सर्वेक्षण करता है और हिमालय के आभ्यन्तर क्षेत्रों तक साम्राज्यवादी पताका को ले जाने का वर्णन करता है। वह उत्तरी सीमा के प्रति अंग्रेज शासकों की वृत्ति और नीति की परीक्षा करता है और मानता है कि ये भारत के हितों की रक्षा की इच्छा से प्रेरित नहीं थे। अंग्रेजों ने चीन के प्रसादन की नीति को अपनाया हुआ था और उस को भारतीय क्षेत्र दे दिये थे। समीक्षक चीन के अंग्रेजों द्वारा प्रसादन के मूल में कारणों के विषय में ले. से मतभेद रखता है। वह समझता है कि इस प्रसादन का उद्देश्य चीनी समुद्री तट पर और मुख्य प्रदेशों में अपनी (=अंग्रेजों की) स्थिति को दृढ़ बनाना था।

अनिल कुमार गुप्त

## राजस्थान का इतिहास-राजनैतिक
## (History of Rajasthan-Political)

६६६. **अजमेर के कछवाहा-शासकों की परम्परा में व्युत्क्रम;** प्रभाकर शास्त्री; **विभ.,** ६.३; १९७० (२०२६ वि.); ९-१८; हि.। औरस ज्येष्ठ पुत्र अथवा उस की ज्येष्ठ सन्तान को राज्य न मिल कर अन्य को राज्य प्राप्त हो जाना व्युत्क्रम है। लेख में आमेर से कछवाहाशासकों में चार वार नृसिंह, पूर्णमल्ल, भारमल्ल, भावसिंह और प्रतापसिंह की राज्यप्राप्ति पर ऐसे व्युत्क्रम हुए। लेख में व्युत्क्रम के अपवादों का भी विवेचन किया गया है।

सुधीर कुमार गुप्त

**667. Amir Khan and Krishna Kumari Episode;** B.D.Sharma, Dungar College, Bikaner; **JRIHR.,** VI.4; 10-12. 1970; 34-39; E. The author describes the above episode and concludes that the sacrifice of princess Krishna Kumari paved the way for the future cordial relations between Maharaja Jagat Singh of Jaipur and Maharaja Man Singh of Jodhpur. In the light of the available facts it is not justified to lay the sole responsibility of princess Krishna Kumari's death entirely on Amir Khan, "the best representative of the age of treachery, diplomacy and faithlessness."

ले. शीर्षक की घटना का वर्णन करता है और निष्कर्ष निकालता है कि राजकन्या कृष्णा कुमारी के बलिदान ने जयपुर के महाराजा जगत् सिंह और जोधपुर के महाराजा मानसिंह के बीच भावी सौहार्दपूर्ण सम्बन्धों के लिए मार्ग पाट दिया। उपलब्ध वृत्तों के प्रकाश में राजकन्या कृष्णा कुमारी की मृत्यु का सब दोष पूर्णतः "धोखे, कूटनीति और विश्वासहीनता के युग के उत्तम प्रतिनिधि" अमीर खां पर ही डालना न्याय्य नहीं है।

सुधीर कुमार गुप्त

६६८. **वागड़ के प्रारम्भिक गुहिल वंशी शासक;** रामवल्लभ सोमानी, जयपुर; **शोप.,** २१.३;

७–६.१६७०; ६–१६; हि.। वागड़ के वर्तमान गुहिलवंशी शासकों का पूर्वज सीहड़ था। इस के परिवार के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। ले. इसे जैत्रसिंह का वंशज मानता है। सीहड़ के उत्तराधिकारी का नाम जैसल या जयसिंह था। इसे शिलालेखों से प्रमाण दे कर सिद्ध किया गया है।

नाथूलाल पाठक

**669. Marwar Ra Pargana Ri Vigat**—Pt. I; Ed. Narain Singh Bhati, Director, Rajasthan Shodh Sansthan, Chowpasni, Jodhpur; pp. IV+XXXX+602; Rev Kalika Ranjan Qanungo, formerly Prof. & Hd. of the Deptt. of Hist. Univ.'s of Dacca & Lucknow; राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान,जोधपुर का वार्षिक प्रतिवेदन १६६७–६८ तथा १६६८–६६; ११–१२; E. The book has been edited with introduction, explanatory foot notes etc. It is a narrative of the Paragana of Jodhpur, Sojat and Jeejawar. It opens many a vista of original researches in the history of Rajputana such as Revenue administration of Marwar, distribution of races in Marwar and above all, a social History of Medieval Marwar. The reviewer briefly discusses the identification of Jeejawar.

पुस्तक भूमिका और व्याख्यात्मक पादटिप्पणियों आदि के साथ सम्पादित की गई है। इस में जोधपुर के सोजत और जीजावर परगनाओं का वर्णन है। यह राजपूताना के इतिहास में मौलिक खोजों के लिए बहुत सी वीथियां खोलता है, यथा मारवाड़ का राजस्व प्रशासन, मारवाड़ में जनजातियों का वितरण और सर्वोपरि, मध्ययुगीन मारवाड़ का सामाजिक इतिहास। समीक्षक ने संक्षेप में जीजावर के अभिज्ञान का विवेचन किया है।

सुधीर कुमार गुप्त

६७०, राजस्थान के इतिहास के प्राचीन स्रोत; मूलसिंह शेखावत, प्रवक्ता, वाणिज्य वि., सेठ जी. बी. पोद्दार कालेज, नवलगढ़; कादम्बरी (हि. वि.), १६६६–७०; १०–१३; हि.। प्राचीन काल में घर बीती और पर बीती के रूप में इतिहास वार्ताएं कही व सुनी जाती थीं। कालान्तर में अकबर के काल में इतिहास की लिखित विधाएं—ख्यात, रासो, नामा, वचनिका, दवावैत, वेली, वंशावलियां या पीढ़ियां, पवाड़ा, सिलोकी, वर्णक, विगत झूलणां और यात्रावर्णन आदि प्रचलित हुईं। लेख में इन विधाओं का अति संक्षिप्त परिचय और ऐतिहासिक स्वरूप का कथन कर कहा गया है कि सास बहू के मन्दिर, रैवासा के आदिनाथ का मन्दिर, सामोली, लीली आदि शिलालेख और यात्रावर्णन राजस्थान के इतिहास के लिए प्रमुख स्रोत हैं।

**671. Succession in Mewar (1861-1864) and British Policy**; D.L Paliwal; **JRIHR.**, VI. 4; 10-12 1970; 18-24; E. After the transfer of power from the East India Company to the Crown in 1858 the British policy towards Indian states underwent a change. The ruling princess were permitted to adopt successors on failure of natural heirs. The Crown assumed feudal rights and powers, made the princes its feudatories and interfered in their internal affairs at the slightest opportunity in order to keep them under perfect control and reduce them to the state of its agents. Instance of such interferences in internal affairs of the Indian states have been given by a study of the succession cases in Mewar during 1861 and 1884.

१८५८ में ईस्ट इण्डिया कम्पनी से ताज को शक्ति के संक्रान्त हो जाने पर भारतीय राज्यों के प्रति अंग्रेजी नीति में परिवर्तन आया। सगे उत्तराधिकारियों के न होने पर राजाओं को उत्तराधिकारी गोद लेने की अनुमति दे दी गई। ताज ने सामन्ती अधिकार और शक्तियां धारण कर लीं, राजाओं को अपना सामन्त बना लिया और उन को अपने पूर्ण नियन्त्रण में रखने तथा उन्हें अपने अभिकर्त्ता की स्थिति में सीमित कर देने के लिए तनिक से भी अवसर पर वह उन के आंतरिक

वृत्तों में हस्तक्षेप करने लगा। ले. ने १८६१ से १८८४ के बीच मेवाड़ में उत्तराधिकार के वृत्तों के अध्ययन से भारतीय राज्यों के आन्तरिक वृत्तों में ऐसे हस्तक्षेपों के उदाहरण दिये हैं।

### राजस्थान का इतिहास - सांस्कृतिक (History of Rajasthan Cultural)

४५६, चित्तौड़ के द्वितीय साके की वीर नारी पेमां; अगरचन्द नाहटा, बीकानेर; **शोप.**, २१.३; ७-९.१९६०; ४३-४६; हि.।

६११. जूना : विशृंखल पाषाणों की ऐतिहासिक नगरी; भूरचन्द जैन; **राप**, १७ १.१९७१; ३:७-८; हि.।

672. **Feudalism in Rajasthan**; R. P. Kathuria, Lecturer in Education, Regional College of Education, Bhopal; **JRIHR.**, V1.4; 10-12. 1970; **10-17**; E. Feudalism is a method of government in which the essential relation is between lord and vassal. Rajput feudalism is different from medieval European feudalism. Indian feudalism has developed in the land as a child of the politico-socio-economic necessities. Its growth was a marked feature between 900 A. D. to 1200 A D But its real character developed into a crystalised reality under the Rajputs after the advent of the Muslims. The senior-most member of a Rajput clan was the chief and younger members of the family were his vassals. The relation between the two was of kinship. The vassals discharged military and other obligations including relief, fines of alienation, escheats, aids, wardship and marriage. The system degenerated to a very great extent in the latter half of the 18th century. But on account of this system, Rajasthan never felt the dearth of soldiers. This institution of feudalism, in fact, was very useful and potent in shaping the destiny of Rajasthan.

सामन्तशाही शासन की वह प्रणाली है जिस में मूल सम्बन्ध अधिपति और सामन्त के बीच होता है। राजपूत सामन्ती मध्ययुगीन योरोपीय सामन्ती से भिन्न है। भारतीय सामन्ती इस भूमि में राजनीतिक-सामाजिक आर्थिक आवश्यकताओं की सन्तान के रूप में विकसित हुई है। इस का विकास ९०० ई. से १२०० ई. में लक्षणीय विशेषता थी। परन्तु इस का असली रूप मुसलमानों के आने के बाद राजपूतों के शासन में मणीभीकृत (=घनीभूत) सत्य रूप में विकसित हुआ। राजपूत वंश का सर्ववृद्ध जन अधिपति होता था और परिवार के छोटे सदस्य उस के सामन्त होते थे। दोनों में रक्त (या नातेदारी) का सम्बन्ध था। सामन्त सैनिक और अन्य दायित्व निभाते थे। इन में दुःखापनोदन, परकीकरण के दण्डशुल्क, राजगामित्व, साहाय्य, संरक्षकत्व और विवाह भी थे। १८ वीं शती के उत्तरार्द्ध में यह प्रणाली बहुत सीमा तक अधःपतित हो गई। परन्तु इस व्यवस्था के कारण, राजस्थान ने सिपाहियों की कमी कभी अनुभव नहीं की। वस्तुतः सामन्ती की यह संस्था राजस्थान के भाग्य के निर्माण में बहुत उपयोगी और शक्तिशाली रही है।

सुधीर कुमार गुप्त

668. **Marwar Ra Paragana Ri Vigat, Part I;** Ed. Narain Singh Bhati, Director, Rajasthan Shodh Sansthan, Chowpasni, Jodhpur; IV-XXXX+602; Rev. Kalika Ranjan Qanungo, formerly Prof. & Hd. of the Deptt. of History, Univ.'s of Dacca & Lucknow; **राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर का वार्षिक प्रतिवेदन, 1967-68 तथा 1968-69; 11-12;E.**

६७३. राजस्थान की धर्म भावना; मनोहर शर्मा, रानी बाजार, बीकानेर; सप., १०.१-२; १-२.१९७१; ७-१०; हि.। राजस्थान वीर भूमि होने के साथ-साथ विविध धर्मों की रंगस्थली भी है। यहां के लोकोत्सव, तीज-त्योहार, पर्व आदि धर्म भावना से अनुप्रेरित हैं। यहां शैव, वैष्णव और जैन आदि धर्मों और जसनाथी, विश्नोई, रामस्नेही आदि संत-सम्प्रदायों का प्राधान्य रहा है। यक्षपूजा, नागपूजा, सूर्यपूजा आदि में यहां के

लोगों का विश्वास चला आ रहा है। पौराणिक देवताओं में ब्रह्मा, विष्णु, महेश और अवतारों में राम-कृष्ण के प्रति यहां के लोगों की अगाध भक्ति है। वीर भूमि होने के कारण यहां शक्ति की प्रतीक माता—करणी माता, जीण माता, सिलादेवी आदि की उपासना भी की जाती है। लोक देवताओं में रामदेव जी, पाबू जी, गोगा जी, तेजाजी आदि की हिन्दू और मुसलमान दोनों समान रूप से पूजा करते हैं। राजस्थान में व्याप्त यह विविध रूपी धार्मिक भावना यहां के जनमानस की सरलता एवं प्रबल विश्वास भाव की परिचायक है।

नरेन्द्र भानावत

६७४. राजस्थान में दासप्रथा का स्वरूप; गिरिजा शंकर शर्मा, बीकानेर; शोप, २१.२: ७-६.१९७०; ३०-३३; हि.। स्वतन्त्रता प्राप्ति से पूर्व राजस्थान में प्रचलित दास-प्रथा का अध्ययन इस लेख का मुख्य उद्देश्य है। दास युद्ध में बन्दी लोग या क्रीत होते थे। दास दो प्रकार के होते थे-राजा से सम्बन्धित और जागीरदारों से सम्बन्धित। स्वामी के लड़के व लड़की के विवाह पर दास लड़के और लड़कियां दहेज में भी दिए जाते थे। दासों पर कुछ प्रतिबन्ध भी लगाए गए थे। यथा—१ दास अपनी इच्छा से एक जागीर या रियासत से दूसरी में नहीं जा सकता था, न मालिक की इच्छा के विरुद्ध कुछ कर सकता था। २. कई रियासतों में कुछ समय के लिए दासों के लिए सरकारी नौकरी में प्रवेश भी निषिद्ध था। ३. रियासतों में बेगारी प्रथा के कारण अन्य जाति के लोगों के साथ दासों को भी बेगार निकालनी पड़ती थी।

नाथूलाल पाठक

६२२. लाडनूं: तीन हजार वर्ष प्राचीन, जोधपुर रियासतों में लखपतियों की बस्ती; मुन्नालाल पुरोहित; राप., ३१.१.१९७१; ३-४; हि.।

६७५. हाड़ौती प्रदेश एक विहंगम दृष्टि; समर सिंह सिसोदिया, एडवोकेट, कोटा; हाड़ौतिविदस्मा., १९७०; ४-५; हि.। इस में हाड़ौती के नामकरण तथा इस प्रदेश के साहित्यिक, राजनैतिक, ऐतिहासिक, कला और आर्थिक महत्त्व का दिग्दर्शन है। अन्त में हाड़ौती में वनवासी जनसंख्या दी गई है।

सुधीर कुमार गुप्त

**676. Jodhpur Session of The Institute of Historical Studies**; M. L. Sharma; **JRIHR**, VI.4; 10-12.1970; 1-9; E. This account of the session contains summaries of the extempore addresses by Tarashanker Banerjee of the Vishva Bharati Univ dealing with the contemporary history of the 18th century in Bengali literature and by M. Mani P. Kamerker and a brief account of the papers by G N. Sharma and Dasharath Sharma on the sources of medieval history of Rajasthan and the sources of the ancient period of Rajasthan respectively. The two scholars referred to several useful works relating to the history of their periods. M L. Sharma holds that history is also a philosophy. Jodhpur has played a great role in the history of India It is difficult to define history, but its Skt. synonym 'itihāsa' is self explanatory—"thus it actually happened". Historian's task is very difficult since it is difficult to write true and objective account of events. T. S. Banerjee refers as sources of history to Mangala Kavyas, the Vaishnava literature, Panchali, Chhara and folk literature and Aitihāsika Gāthās or historical ballads and describes the Maratha invasion of Bengal in the light of these sources. M. P. Kamerker refers to the influence of Tukaram and Ramdas on the political unification of the Marathas. They were followed by more patriotic and national literature in two forms—Bakhars and Powadas. The paper describes the information gathered from some of the works of both these types and refers to biographies, particularly the autobiography of Nana Phadnavis. The main purpose of these three types of works was to arouse the national consciousness and patriotism of the Marathas and to unite them in face of great

dangers. Historically they serve the very important purpose of enabling the historian to understand the spirit of the age.

सम्मेलन के इस विवरण में १८ वीं शती में बंगाली साहित्य में तत्कालीन इतिहास के विवेचक विश्वभारती वि. वि. के ताराशंकर बैनर्जी के, एम. मणि पी. कमेरकर के तात्कालिक मौखिक भापणों के तथा राजस्थान के मध्ययुगीन इतिहास के स्रोतों और राजस्थान के प्राचीन युग के स्रोतों पर क्रमशः जी. एन. शर्मा और दशरथ शर्मा के लेखों के सार दिए गए हैं। इन दो विद्वानों ने अपने काल के इतिहास से सम्बद्ध बहुत से उपयोगी ग्रन्थों का निर्देश किया है। एम. एल. शर्मा मानते हैं कि इतिहास भी एक दर्शन है। भारत के इतिहास में जोधपुर की महान् भूमिका है। इतिहास की परिभापा देनी कठिन है, परन्तु इस का संस्कृत पर्याय 'इतिहास' स्वतः प्रकाशी है............"यह वस्तुतः ऐसा हुआ।" ऐतिहासिक का कार्य बहुत कठिन है क्यों कि घटनाओं का सच्चा और वस्तुनिष्ठ वृत्त लिखना कठिन है। टी. एस. बैनर्जी इतिहास के स्रोत के रूप में मंगल काव्यों, वैष्णव साहित्य पञ्चलि, छन्द, लोक साहित्य और ऐतिहासिक गाथाओं या ऐतिहासिक गीतों का निर्देश करते हैं और इन स्रोतों के सन्दर्भ में बंगाल पर मराठों के आक्रमण का वर्णन करते हैं। एम. पी. कमेरकर ने मराठों की राजनीतिक एकता पर तुकाराम और रामदास के प्रभाव का निर्देश किया है। उन का अनुगमन अधिक देशभक्त और राष्ट्रिय साहित्य के दो रूपों—बखर और पोवाड़ा द्वारा किया गया। लेख दोनों ही प्रकारों की कुछ कृतियों से संगृहीत सामग्री का वर्णन करता है, और जीवन कथाओं, विशेपतः नाना फड़नवीस की आत्मकथा का निर्देश करता है। इन तीनों प्रकार की रचनाओं का मुख्य प्रयोजन मराठों में राष्ट्रिय चेतना और देशप्रेम को उभारना और उन्हें महान् विपत्तियों के विरोध में एक कर देना था। ऐतिहासिक दृष्टि से वे ऐतिहासिक को उस युग की भावना को समझने के योग्य बनाने के महान् महत्त्वपूर्ण प्रयोजन को पूरा करते हैं।

६७७. **राजस्थान इतिहास कांग्रेस का बीकानेर अधिवेशन**; निदेशक, हिन्दी विश्वभारती शोध संस्थान; विभ., ६.३; १९७० (२०२७ वि.); २; हि.। ले. ने राजस्थान के इतिहास की विशेपताएं बताते हुए माना है कि बीकानेर मण्डल ऐतिहासिक शोध सामग्री का अपूर्व भण्डार है।

६७८. **राजस्थान में स्वाधीनता संग्राम का इतिहास**; (समाचार); विधानसभाई संवाददाता; राप., २१.५.१९७१; ५:२; हि०। जयपुर में २० मई, १९७१ को मुख्य मन्त्री मोहन लाल सुखाड़िया ने राज्य विधानसभा में बताया है कि बलवन्त राय महता, मुनि जिनविजय, हरिभाऊ उपाध्याय, मथुरालाल शर्मा, दशरथ शर्मा, सत्यप्रकाश श्रीवास्तव, नाथुराम खड़गावत के सहयोग से राज्य की सभी भूतपूर्व रियासतों के राजकीय और राजनैतिक रिकार्डों से राज्य में स्वाधीनता संग्राम के इतिहास लिखने का प्रबन्ध किया गया है। यह "राजस्थान थ्रू दी एजेज़" का दूसरा भाग होगा। यह छपने वाला है। पहला भाग छप चुका है।

679. **National Bibliographical Dictionary**; (News); S. P. Sen, Director of the Institute of Historical Studies; **JRIHR.**, VI.4; 10-12.1970; 1; E. Sen said in the institute's Jodhpur session that "the institute is preparing a dictionary of national bibliography in which the area covered is the whole of pre-partition India".

संस्थान के जोधपुर सम्मेलन में सेन ने कहा कि "संस्था राष्ट्रिय कोप रूप पुस्तक तालिका तय्यार कर रही है जिस का क्षेत्र विभाजन से पूर्व का समस्त भारत है।"

## दक्षिण भारत का इतिहास
## (History of South India)

680. **The Karnataka Compaigns**

of Ranadulla Khan (1637–1639); B. Muddachari; JHSM., 6; 1970; 21–26; E. The paper contains an account of the compaigns of Ranadulla Khan between 1637 and 1639 against Ikkeri(now Sagar), Sira, Moraser kingdom and Mysore, their events and treaties. The immediate cause of the compaigns was a misunderstanding between Hanumappa Nayaka of Basavapatna and Virabhadra Nayaka of Ikkeri. The real cause was that the Sultan of Bijapur wished to annex as much as he could out of what was available in south India consequent upon the break up of the Vijayanagar Empire after the battle of Talikota in 1565. The paper also lists five consequences of the treaty between the Ruler of Mysore, Kanthirava Narasaraja who was much disappointed and the Bijapur general. This also reflects that Shahji did not relish the separate existence of Mysore.

लेख में इक्केरी (आजकल सागर), सिरा, मोरासेर राज्य और मैसूर के विरुद्ध १६३७-१६३६के बीच रणदुल्ला खां की युद्धयात्राओं, इन की घटनाओं और सन्धियों का विवरण है। इन यात्राओं का तात्कालिक कारण बसवपत्न के हनुमप्पा नायक और इक्केरी के वीरभद्र नायक के बीच बोधभ्रान्ति थी। वास्तविक कारण यह था कि बीजापुर का सुल्तान १५६५ में तालिकोटा के युद्ध के बाद विजयनगर साम्राज्य के छिन्न-भिन्न हो जाने के कारण दक्षिण भारत में जो कुछ उपलब्ध था, उस में से जितना वह ले सकता था, उतना अपने राज्य में मिलाना चाहता था। लेख में मैसूर के राजा कण्ठीरव नरसराज, जो बहुत निराश था, और बीजापुर के सेनापति के बीच की सन्धि का भी निर्देश है। इस में यह भी बताया गया है कि शाहजी को मैसूर की स्वतन्त्र सत्ता नहीं भाती थी।

681. **Chronology of The Gaṅgas of Śvetaka;** S. C. Behera, Sambalpur (Orissa); **JOI.**, XIX. 4; 6.1970; 361–368; E. The Gaṅgas of Śvetaka rose to eminence with the rise of the Bhaumas and probably fell with the fall of the Bhaumas. The tentative chronology given on PP. 368 has been arrived at by a discussion of the position and statement of the various ( i.e. 15 ) copper plates tabulated on PP. 361. The capital of the Gaṅgas was called Śvetaka, modern Chikati. The earliest Śvetaka king was Jaya Varmā. Sāmanta Varmā was the last king. There are no records to trace the history of the Gaṅgas of Śvetaka. The paper discusses various chronological discrepancies.

श्वेतक के गंग भौमों के उत्थान के साथ उत्कर्ष को प्राप्त हुए और सम्भवत भौमों के पतन के साथ पतन को प्राप्त हुए। पृ. ३६८ पर दी गई कामचलाऊ तिथितालिका पृ ३६१ पर सारणीबद्ध विभिन्न (अर्थात् १५) ताम्रपत्रों की स्थिति और कथनों के विवेचन से स्थिर की गई है। गंगों की राजधानी श्वेतक कहलाती थी। यह आधुनिक चिकति है। सब से पहला श्वेतक राजा जयवर्मा था। सामन्त वर्मा अन्तिम राजा था। श्वेतक के गंगों के इतिहास के निर्माण के लिए कोई लेख उपलब्ध नहीं हैं। लेख तिथिक्रम की बहुत सी विषमताओं का विवेचन करता है।

682. **Khajuraho : A Study in the Cultural Conditions of Chandella Society;** Vidya Prakash; Pub. D. B. Taraporewala Sons, Bombay; 1967; Demy 4; xxviii+217; 110 photographs and 350 line Drawings; 6 -00; Rev. A. D. P.; **ABORI.**, L.I-IV; 1969; 118–120; E. The author has reconstructed the social, economic and moral life of the Chandella society on the basis of sculptural representations supplemented by other contemporary evidences. He also gives a brief description of 21 out of over 30 temples. The temples of different sects are strikingly similar in architectural design. Erotic sculpture are the logical outcome of a number of factors, as, e.g., sexuality and religion were closely interlinked in India. The reviewer feels that some attention should have been given to socio-economic life.

ले. ने अन्य तत्कालीन साक्षियों से पूरित मूर्तिकला के चित्रणों के आधार पर चन्देल समाज के

सामाजिक, आर्थिक और नैतिक जीवन का पुनर्निर्माण किया है। वह ३० से भी अधिक मन्दिरों में से २१ का संक्षिप्त वर्णन करता है। विभिन्न सम्प्रदायों के मन्दिरों के स्थापत्य अभिकल्प में लक्षणीय समानता है। कामशास्त्रीय मूर्तियां अनेकों तत्त्वों के न्याय्य परिणाम हैं, उदाहरणार्थ, भारत में काम और धर्म का परस्पर में घनिष्ट अन्तर्मिश्रण है। समीक्षक का कहना है कि कुछ ध्यान सामाजिक-आर्थिक जीवन पर भी देना चाहिए था।

683. **Caṭṭāṇam Maḍham—Its Identification**; K.G. Krishnam, Mysore; **JOI**, XIX. 4; 6. 1970; **346-350**; E. Uddyotana-Sūri's Prākṛta Campū Kuvalayamālā describes a caṭṭāṇam maḍham—a national institute teaching several subjects including Veda and warfare. Its description has been compared with the account of a copper plate charter in Tamil dated 8.7.866 A D. After examining the various places as the possible site of this institution the author concludes that Uddyotana's reference appears to be to the Kāndaḷūr-śālai, identified with Valiya-śālai, a locality in Trivandrum. It is corroborated by a reference in Anantapur-varṇanam to the existence of a college of advanced Vedic studies at Kāndaḷūr. Such institutions were functioning in Tamil Nadu also.

उद्योतन सूरि का प्राकृत चम्पू कुवलयमाला एक चट्टाणम् मढ़म् नामक वेद और युद्धविद्या सहित विभिन्न विषयों का अध्यापन करने वाली एक राष्ट्रिय संस्था का वर्णन करता है। इस के वर्णनों की तुलना दिनांक ८.७.८६६ ई. के तमिल के एक ताम्रशासन पत्र के विवरण से की गई है। इस संस्था के लिए संभव विभिन्न स्थानों की परीक्षा के बाद ले. ने निष्कर्ष निकाला है कि उद्योतन का निर्देश त्रिवेन्द्रम के एक क्षेत्र वलियशालइ से अभिज्ञात कान्दळूर-शालइ की ओर मालूम पड़ता है। इस की पुष्टि अनन्तपुरवर्णन में कान्दळूर में उन्नत वैदिक अध्ययन के महाविद्यालय की अवस्थिति के निर्देश से होती है। ऐसी संस्थाएं तमिल नाडु में भी काम कर रहीं थीं।

684. **The Tamil Society of the Sangam Age**; V. Perumal, K.G.F. First Grade College, Oorgaum, K. G. F. - 2 (Mysore State); **UMCV., 1970**; **381-395**; E. The literature prior to the Sangam Age (500 B.C. to 200 A.D.) has now been lost. The Sangama literature consists of Tolkāppiyam, Pattupāṭṭu, Eṭṭutogai, Tirukkural, Silappadikāram and Manimekalai. Free from Skt. words, hybrid style, pedantic phrase and fantastic imagination Sangama literature is a mirror which reflects all the aspects of the ancient Tamil society. In education there were two faculties of Arts and Science. It had social, moral, philosophical, spiritual, cultural and living aims. The society was classified on the principle of division of labour. There was perfect social equality between men and women. Friendship implied help. Marriage led to a sacred union of two hearts. Its purpose was sensual enjoyment and charity. Wife was the ruler of home. Monogamy was the only moral code. Prostitution was looked with contempt. Marriage rites had no Aryan influence. Stress was laid on morality consisting of purity of thought, word and deed. Religion was monotheistic. God was prayed for His divine grace. Tamilians believed in the cycle of births and deaths as a result of karma. Culture had four stages touching four aspects—virtue—ethical, wealth—material, pleasure—emotional, and salvation—spiritual. Conception of manhood comprised physical strength and bravery. In the six state agencies army was given the first place. Physical strength, courage and patriotism were the basic qualifications of a soldier. Women also had martial spirit. The warfare had its ethical code. The Sangama age witnessed a benevolent and welfare monarchy. There were three political entities with many chieftains. The king was called 'kavalan' (able protector). He consulted council of ministers, poets and elderly statesmen on important matters. Man had to earn wealth for his family's living.

The state promoted agriculture and other sources of revenue. Labour was respected. Tamil Nad had commercial intercourse with different countries of the world. Various commodities were exported and imported. Exchange of articles was its special feature. Trade and commerce were based on perfect virtue and were completely free from black-marketing, food adulteration and other mal-practices. Various industries determined the economic standard. These included metal works, carpentry, weaving, leather works and so on. Weaving was next to agriculture only. Music served a harmonious link between literature and drama. Tamilian four main metrical forms are perfectly musical. There were three types of musical instruments – wind, string and percussion ones represented by flute, lyre and drum. Painting, sculpture, embriodery and various types of workmanship were in vogue. The fine arts proclaim the emotional development and aesthetic advancement of the Tamils of yore. The author throws much light on these and allied matters relating to Tamil culture in the Sangam Age and often refers to the source of his information.

संगम युग (५०० ई. पू. से २०० ई.) से पूर्व का साहित्य अब नष्ट हो चुका है। तोलकाप्पियम्, पत्तुपाट्टु, एट्टुतोगइ, तिरुक्कुरल, सिलप्पदिकारम् और मनिमेकलइ संगम साहित्य हैं। संस्कृत शब्दों, मिश्र शैली, पण्डिताऊ शब्दावली और विषम कल्पनाओं से मुक्त संगम साहित्य एक दर्पण है जो प्राचीन तमिल समाज के सब पक्षों को प्रतिबिम्बित करता है। शिक्षा में कला और विज्ञान के दो संकाय थे। इस के लक्ष्य सामाजिक, नैतिक, दार्शनिक, आध्यात्मिक, सांस्कृतिक और सप्राण थे। समाज श्रमविभाजन के सिद्धान्त पर वर्गीकृत थी। पुरुष और स्त्री में पूर्ण सामाजिक समता थी। मैत्री सहृदयता की द्योतक थी। विवाह दो हृदयों का पवित्र एकीकरण था। इस का लक्ष्य इन्द्रिय सुखों का उपभोग और दान था। पत्नी घर की शासक थी। एकपत्नीव्रत ही एकमात्र आचारसंहिता थी। वेश्यावृत्ति की अवज्ञा की जाती थी। विवाह-क्रियाओं पर कोई आर्यप्रभाव नहीं था। मन, वचन और कर्म की शुद्धि रूप नैतिकता पर बल दिया जाता था। धर्म एकेश्वरवादी था। ईश्वर की प्रार्थना उस की दिव्य कृपा के लिए की जाती थी। तमिलवासी कर्मजन्य जन्म और मरण के चक्र में विश्वास रखते थे। संस्कृत में नैतिक गुण, भौतिक धन, भाविक सुख और आध्यात्मिक मोक्ष—इन चार पक्षों के व्यञ्जक चार स्तर थे। पौरुष की परिकल्पना में शारीरिक शक्ति और वीरता का समावेश था। राष्ट्र के छै गुणों में सेना को प्रथम स्थान दिया गया था। एक सैनिक के लिए शारीरिक शक्ति, साहस और स्वदेशप्रेम आधारभूत अर्हताएं थीं। स्त्रियों में भी सामरिक-वीरभाव था। युद्धकर्म की अपनी आचारसंहिता थी। संगम युग में राजतन्त्र हितैषी और कल्याणकारी था। वहां बहुत से सामन्तों वाली तीन राजनैतिक सत्ताएं थीं। राजा 'कवलन'—समर्थ रक्षक कहलाता था। वह महत्त्वपूर्ण विषयों पर मन्त्रि-परिषद्, कवियों और वृद्ध राजनीतिज्ञों से परामर्श लिया करता था। पुरुष को अपने परिवार के निर्वाह के लिए धन कमाना पड़ता था। राज्य कृषि और राजस्व के अन्य स्रोतों की वृद्धि और विकास करता था। श्रम का आदर था। तमिल नाडु का जगत् के विभिन्न देशों से व्यापारिक सम्पर्क था। अनेकों पदार्थों का निर्यात और आयात होता था। वस्तुओं का विनिमय इस की विशेषता थी। वाणिज्य और व्यापार शुद्ध धर्म पर आश्रित था और काला-बाजार खाद्यमिश्रण और अन्य दुराचरणों से पूर्णतः मुक्त था। विभिन्न उद्योग आर्थिक स्तर को निर्धारित करते थे। इन में धातुकर्म, तक्षण, कपड़ा बुनना, चमड़े का काम आदि थे। कपड़ा बुनना केवल कृषि से ही अगला था। संगीत नाटक और साहित्य के बीच माधुर्यसूचक कड़ी का काम करता था। तमिल के चार मुख्य छन्दोरूप पूर्णतः संगीतात्मक हैं। वाद्य यन्त्र तीन प्रकार के थे—वायु,

तार और आघात वाले जिन के प्रतिनिधि क्रमशः वेणु, वीणा और ढ़ोलक थे। चित्रकारी, मूर्ति-निर्माण, कशीदा काढ़ना और विभिन्न प्रकार के हस्त-शिल्प प्रचलित थे। ललित कलाएं प्राचीन युग के तमिलों के भावात्मक विकास और सौन्दर्यबोधप्रगति की घोषणा करती हैं। ले. संगम काल में तमिल संस्कृति से सम्बद्ध इन और सम्बद्ध विषयों पर बहुत प्रकाश डालता है और बहुधा अपनी जानकारी के स्रोतों का निर्देश करता है।

**685. Deccan Riots of 1875; JRIHR.,** VI.4; 10-12.1970; 25-33; E. The growth of peasant indebtedness in India in the 19th c. stimulated by the fraudulent practices and exhorbitant demands of the money-lenders resulted in the development of various grievances by the peasants against the money-lenders. Consequently besides isolated crimes culminating in murders of money-lenders there was an out-break of organised riots known as the Deccan Riots by the Kunbi peasants against the money-lenders (mainly Marwaris) in Poona and Ahmednagar in 1875. Usurious rates of interest, (generally ex-part) court decrees, sale of land under pressure or fear of civil process, the Limitation Law, 1859 and several other circumstances accompanied by the circulation of a story about the surrender of bonds to government by the money-lenders and official enquiry into money lending fanned the riots started at Supa which soon spread to various places in Maharashtra. These riots were marked by the general absence of violence to persons since the object was to make the money-lenders harmless by depriving them of bonds and account books. The Kunbis were law abiding and were led by village heads—Patels and others. The desired aim was fulfilled by the Deccan Agriculturists' Relief Act, 1879 which reduced agricultural indebtedness.

१९ वीं शती में भारत में कृषकों की ऋण-ग्रस्तता को साहूकारों के वञ्चक व्यवहार और भारी मांगों से उद्दीप्त वृद्धि ने साहूकारों के विरुद्ध किसानों की विभिन्न शिकायतों को जन्म दिया। परिणामतः साहूकारों की हत्या में चरम सीमा को छूने वाले इधर-उधर अपराधों के अतिरिक्त १८७५ में पूना और अहमदनगर में साहूकारों (विशेष रूप से मारवाड़ियों) के विरुद्ध कुन्बीकिसानों द्वारा दक्कन विप्लव के नाम से ज्ञात व्यवस्थित विप्लव भड़क उठा। वर्धनशील ब्याज की दरें, (बहुधा एक-पक्षीय) न्यायालय की डिग्रियां, दबाव या अदालती कार्यवाही के डर से भूमि का विक्रय, १८५९ का सीमानिर्धारिक नियम और साहूकारों द्वारा सरकार को ऋणपत्रों के समर्पण से सम्बन्धित एक कहानी के प्रसार के साथ अन्य अनेकों स्थितियों और रुपया उधार देने की सरकारी जांच ने सूपा में चालू हुए विप्लवों को प्रचण्ड कर दिया जो शीघ्र ही महा-राष्ट्र में विभिन्न स्थानों में फैल गए। इन विप्लवों में व्यक्तियों के प्रति हिंसा का सामान्यतः अभाव लक्षित होता है क्यों कि इन का लक्ष्य साहूकारों को ऋणपत्रों और बही-खातों से वञ्चित कर निर्दोष बनाना था। कुन्बी नियम पालक थे और गांव के मुखिया—पटेल और अन्य उन के नेता थे। अभिलषित लक्ष्य दक्कन कृषक अधिनियम १८७९ के द्वारा पूरा किया गया जिस (अधिनियम) ने कृषकों की ऋणग्रस्तता को कम कर दिया।

**686. The Five Hundred of Ayyavole;** C. R. Rangaswamiah; **JHSM.,** 6.1970; 55-58; E. This guild organisation figures prominently in the several grants of the 12th and 13th centuries. It was the biggest trade organisation in Karnataka established either by 500 Chaturvedis or 500 Jain merchants. The guild was also styled as Nana desis as it comparised members from various places. It carried trade with far off places like Persia, Nepal and Malaya besides Indian cities. They traded in various types of articles including costly and precious stones, cardmoms, sandle, saffron and drugs. Sea-borne trade flourished during this period. The members of this organisation were a prosperous class in the

society. They were charitable and filled the treasury by paying all and full taxes.

यह श्रेणी संस्था १२ वीं और १३ वीं शती के अनेकों दानपत्रों में निर्दिष्ट हुई है। यह कर्नाटक में सब से बड़ी व्यापारिक संस्था थी जो ५०० चतुर्वेदियों या ५०० जैन व्यापारियों द्वारा स्थापित की गई थी। यह श्रेणी नाना देसी भी कहलाती थी क्यों कि इस में विभिन्न स्थानों के सदस्य थे। यह भारतीय नगरों के अतिरिक्त फारिस, नेपाल और मलाया जैसे दूरस्थ स्थानों से व्यापार करती थी। ये अनेक प्रकार की वस्तुओं का व्यापार करते थे जिन में बहुमूल्य रत्न, इलायची, चन्दन, केसर और ओषधियां थीं। इस काल में समुद्री व्यापार फला-फूला। इस संस्था के सदस्य समाज में समृद्ध वर्ग थे। वे दानशील थे और कोष को समस्त और पूरे कर दे कर भरा करते थे।

**687. Balance of Forces in the Nāyaka Polity of Madurai;** K. Rajayyan, Sri Venkateswara Univ., Tirupati; **UMCV., 1970;** 677-683; E.
The paper aims at examining the forces in Nāyaka polity and the manner in which they had balanced against each other in safeguarding popular rights and interests within an autocratic set up. The working of this "polity centred upon a system of balance provided by the princely order, poligari system and village community. In their relations with the people the first was autocratic, the second responsive and the third representative. "Princely order – the ruler occupied the highest order with all the powers. "Poligars were rajahs, the auxiliary chieftains occupied a key position in the political structure between the prince and his subjects". Poligars in fact rendered an inestimable service to the community. As intermediaries they did what the rulers normally neglected to do in promoting public welfare. The working of the village communities ensured to the inhabitants the basic requirements, primarily local. These village communities combined in themselves social welfare policy with republican and representative principles. The kaval performed the duties of the village police. The mutual restrictions imposed upon each other by these three orders of princes, poligars and the village communities served as a corrective to the evils of autocracy and the anomalies of princely administration. The paper describes the civil administration at these three levels and explains defence arrangements and opines that the 'system lacked defined jurisdictions, peaceful settlements of conflicts and universal applicability'. In the absence of anything better it went a long way in safeguarding the rights and promoting the interests of the individuals.

लेख का लक्ष्य नायक राज्यतन्त्र में शक्तियों और उस पद्धति को जिस के द्वारा ये शक्तियां एकतन्त्रीय व्यवस्था में लोक के अधिकारों और हितों की रक्षा में एक दूसरे के विरुद्ध संतुलित हो जाती थीं–की परीक्षा है। "इस राज्यतन्त्र का कार्यव्यापार राजकीय जनों, पोलीगारी व्यवस्था और ग्रामसमुदाय द्वारा प्रस्तुत सन्तुलन पद्धति पर केन्द्रित था। जनता से सम्बन्धों में पहला एकतन्त्रीय, दूसरा उत्तरदायी और तीसरा प्रतिनिधि था।" राजकीय वर्ग—शासक सब शक्तियों से युक्त सर्वोच्च स्थान को धारण करते थे। "पोलीगार राजा था। सहायक सामन्त का राजाओं और प्रजा के बीच राजनीतिक ढांचे में प्रधान स्थान था। वस्तुतः पोलीगारों ने समाज की अननुमेय सेवा की। मध्यवर्ती के रूप में उन्हों ने वह किया जिस की सामान्यतः लोककल्याण के सम्पादन में राजा उपेक्षा कर देते थे। ग्रामसमुदायों के कार्यसंचलन ने निवासियों के लिए आधारभूत आवश्यकताओं—मुख्यतः स्थानीय की पूर्ति निश्चित कर दी। इन ग्रामसमुदायों ने प्रजातान्त्रिक और प्रतिनिधि सिद्धान्तों को अपनाया हुआ था। 'कवल' ग्राम पुलिस का काम करता था। राजाओं, पोलीगार और ग्रामसमुदायों के इन तीन वर्गों द्वारा आपस में एक दूसरे पर लगाए गए प्रतिबन्धों ने एकतन्त्र शासन की बुराइयों और राजाओं के

# वेदभाष्य-पद्धति को दयानन्द सरस्वती की देन*

डा० सुधीर कुमार गुप्त, एम. ए., पी-एच. डी., शास्त्री,
प्रवाचक, संस्कृत विभाग, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर–४

## विषय प्रवेश

१. इस कृति का लक्ष्य दयानन्द सरस्वती के वेदभाष्य का आलोचनात्मक अध्ययन कर उस की विशेषता और आधुनिक अध्ययन में उपयोग का प्रतिपादन है।

२. दयानन्द सरस्वती ने ऋग्वेद के अधिकांश भाग (ऋ० ७।६१।२ तक) और सम्पूर्ण माध्यन्दिन शुक्ल यजुर्वेद पर भाष्य लिखे। इन से पूर्व कुछ विज्ञापनों में कुछ मन्त्रों और वैदिक आख्यानों के स्वरूप का व्याख्यान किया। ऋग्वेदादिभाष्य-भूमिका में वेदविषयक समस्त सिद्धांतों का युक्ति और प्रमाण के साथ प्रतिपादन किया। आर्याभिविनय में कुछ ऋग्वेद के और कुछ यजुर्वेद के मन्त्रों का शब्दानुवाद और व्याख्या की। पंचमहायज्ञविधि में संध्या और हवन आदि पांच महायज्ञों में प्रयुक्त अधिकांश मन्त्रों का अर्थ आदि दिया। संस्कारविधि में कर्मकाण्ड विषयक कुछ मन्त्रों का जहां-तहां अर्थ किया है। अपनी अन्तिम कृति सत्यार्थ-प्रकाश के द्वितीय संस्करण में अनेकों विषयों और विभिन्न मतों, सम्प्रदायों और धर्मों की आलोचना के साथ-साथ कुछ वेद के मन्त्रों और वैदिक सिद्धांतों का व्याख्यान भी किया है। इस शोध कृति में इन सब ग्रंथों को अध्ययन का आधार बनाया गया है।

## महत्त्व और आवश्यकता

४. अनेकों निष्पक्ष विद्वानों ने भी दयानन्द सरस्वती के विचारों से अनुभूति ली है। कुछ ने उन के ऋण को स्वीकार भी किया है। योगी अरविन्द घोष ने दयानन्दभाष्य की मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की और उस के एकेश्वरवाद को अपनी कृतियों में अपनाया। डा० वासुदेव शरण अग्रवाल ने उरुज्योति आदि में दयानन्दभाष्य की अध्यात्म शैली और ब्राह्मणों की परिभाषाओं का आश्रय लिया है। डा० फतह सिंह ने उस से अनुभूति लेकर अपनी दार्शनिक कृतियां—वैदिक दर्शन और वैदिक क्वेस्ट इन टू दी मिस्ट्रीज ऑफ वाक्, सामाजिक कृतियां-भारतीय समाज शास्त्र मूलाधार और कन्सेप्ट ऑफ यज्ञ इन वैदिक सोश्योलोजी, शास्त्रीय कृति-दी वैदिक एटिमोलोजी और आलोचनात्मक कृतियां—कामायनी सौंदर्य और साहित्य और सौंदर्य का प्रणयन किया है। स्वामी भगवदाचार्य, श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, दामोदर शर्मा झा, सम्पूर्णानन्द, टी० कपाली शास्त्री, मधुसूदन ओझा, मोतीचन्द, दादाचन, डा० राबर्ट अर्नेस्ट ह्यूम आदि बहुत से विद्वानों के भाष्यों और लेखों आदि पर दयानन्दीय विचारधारा का अनुकूल प्रभाव स्पष्ट लक्षित होता है।

५. उपर्युक्त दोनों प्रकार के विद्वानों की कृतियों के अध्ययन से एक आकुल जिज्ञासा उत्पन्न होती है—दयानन्द सरस्वती के भाष्य में वे कौन से गुण हैं जिन का इतना व्यापक प्रभाव पड़ा है ? क्या वस्तुतः आधुनिक वेदाध्ययन में उन की उपेक्षा की जा सकती है ? इस जिज्ञासा की निवृत्ति ही इस कृति का एक मात्र लक्ष्य या उद्देश्य है।

६. इस अध्ययन का महत्त्व इस लिए भी विशेष है कि यद्यपि सायणाचार्य के उपरान्त भट्टोजिदीक्षित का सार और याद्विवेद की नीतिमंजरी आदि लिखे गये, परन्तु दयानन्द सरस्वती ने ही सर्वप्रथम संस्कृत और हिन्दी में वेदभाष्य की इतनी विशाल योजना बनाई और उस के एक बड़े भाग को क्रियात्मक रूप दिया। इस योजना का प्रारूप चारों वेदों की संक्षिप्त विषयसूची में मिलता है, जो अभी अप्रकाशित है।

७. आधुनिक विद्वानों की वैज्ञानिक शैली बहुत प्रचलित हो रही है, परन्तु अभी तक इन आधुनिक विद्वानों में से किसी विद्वान् ने दयानन्दभाष्य की सर्वांगपूर्ण आलोचना नहीं की है। फिर भी इस भाष्य को अस्वीकार्य घोषित किया जाता है। जब तक दयानन्दभाष्य की समीक्षा कर के गुणदोषों का विवेचन न किया जाए तब तक दयानन्दभाष्य को एक दम अस्वीकार्य घोषित करना उचित नहीं जान पड़ता।

८. एक ओर तो आधुनिक विद्वान् बिना किसी सर्वांगपूर्ण आलोचना के इस भाष्य को अध्ययन के अयोग्य मानते हैं और दूसरी ओर, जैसा कि ऊपर लिखा जा चुका है, दयानन्दभाष्य का प्रभाव अनेक विद्वानों के वैदिक अनुसन्धानों को अनुप्राणित कर रहा है। अतएव यह

परम आवश्यक हो जाता है कि दयानन्दभाष्य की वैज्ञानिक ढंग से समीक्षा की जाए तथा आधुनिक अध्ययन के लिए उस की उपयोगिता और महत्ता को आंका जाए।

९. यही नहीं। आर्यसमाज के क्षेत्र में भी अभी तक दयानन्दभाष्य की कोई संतोषजनक विस्तृत आलोचना प्रकाशित नहीं हुई है। इस भाष्य की समीक्षा में अब तक एक ही छोटी सी कृति—'महर्षि दयानन्दजी कृत वेदभाष्यानुशीलन' देखने में आई है। इस में पं. शिवपूजन सिंह कुशवाहा ने मुख्यतः अन्यों की सम्मतियों का ही संग्रह किया है। इस में दयानन्दभाष्य की कुछ विशेषतायें तो बताई गई हैं, परन्तु उन के उदाहरण भाष्य से बहुत कम दिए हैं। इस में ऐतिहासिक अनुशीलन का अभाव है। अतः अनुसन्धान की दृष्टि से यह कृति कुछ सीमा तक ही उपयुक्त है तथा दयानन्दभाष्य की विशेषताओं को एक आधुनिक आलोचक को हृदयंगम कराने में बहुत सफल नहीं है। कुछ दो एक छोटे-बड़े निबन्ध भी इसी प्रकार की शैली में मिलते हैं।

१०. कुछ वर्ष पूर्व आल इण्डिया ओरियण्टल कान्फ्रेंस के दरभंगा अधिवेशन में 'ऋषि दयानन्द एज़ ए वैदिक कमेण्टेटर' नामक लेख पढ़ कर सर्वप्रथम लेखक ने ही इस दिशा में उपक्रम किया। कुछ छोटे-बड़े लेख भी तदुपरान्त पत्रिकाओं में प्रकाशित कराए। परन्तु इस सूत्र को और किसी ने नहीं पकड़ा। परिणामतः एक ऐसी कृति की परम आवश्यकता थी जो दयानन्दीय वेदभाष्यपद्धति की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि का भी अध्ययन करे और दयानन्दभाष्य की विशेषताओं का अध्ययन करते हुए उस की देन या उपयोगिता का निर्धारण करे। प्रस्तुत कृति इस उद्देश्य को पूरा करती है।

इस कृति की मौलिकता और आधुनिक वेदाध्ययन को देन

(४) इस ग्रन्थ में सर्वप्रथम बतलाया गया है कि निघण्टु के जो विषय आधुनिक विद्वानों के लिए एक पहेली बने हुए हैं, वे भी दयानन्दभाष्य से भली प्रकार स्पष्ट हो जाते हैं। उदाहरण के लिये यहां पर निघण्टु के ऐकपदिक का उल्लेख किया जा सकता है।

(५) इसी ग्रन्थ में सर्वप्रथम वेदार्थ को समझने में छन्द और ऋषि की परम्परा से मानी गई उपयोगिता के यथार्थ रूप का प्रतिपादन किया गया है। यहां यह कहना असंगत न होगा कि दयानन्द सरस्वती के अतिरिक्त अन्य सभी भाष्यकार इस बात को मानते हुए भी इस का क्रियात्मक रूप प्रस्तुत करने में असमर्थ रहे हैं।

(६) वेदार्थव्याख्यान में ऋषियों की उक्त उपयोगिता का मूल्यांकन करते हुए इस बात को बड़े आश्चर्य के साथ लक्षित किया गया है कि इस दयानन्दीय दृष्टिकोण से न केवल वेदार्थ समझने में ऋषियों का स्पष्ट उपयोग समझ में आ जाता है, अपितु उस के प्रकाश में सर्वानुक्रमणी के ऋषि सम्बन्धी वे सब कथन भी प्रामाणिक सिद्ध हो जाते हैं जिन को आधुनिक विद्वान् कल्पनाप्रसूत और अप्रामाणिक मानते हैं।

१२. इस प्रकार इस ग्रन्थ में सर्वप्रथम यह बतलाया गया है कि आधुनिक विद्वानों के लिये भी दयानन्दभाष्य अनेक रूपों में अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हो सकता है। अतः दयानन्दभाष्य आधुनिक वैदिक गवेषणा के लिये उपेक्षणीय या तिरस्करणीय न हो कर पठनीय और मननीय होना चाहिए। यद्यपि उस में आधुनिक वेदव्याख्यानशैली के समान तुलानात्मक भाषाविज्ञान का पुट नहीं है और इस लिये सम्भवतः आधुनिक विद्वद्वर्ग के लिये उस में उतनी रोचकता न मिले, तथापि इस में सन्देह नहीं कि वेदभाष्य की प्राचीनतम परम्परा को समझने की दिशा में दयानन्द सरस्वती का बहुत बड़ा प्रयत्न है।

१३. उपर्युक्त मौलिकता और देन को भली प्रकार समझने के लिये प्रस्तुत ग्रन्थ के विभिन्न भागों का सारांश देना उपयोगी होगा।

### ग्रन्थ का सारांश

१४. यह कृति छः खण्डों में बांटी गई है। प्रथम खण्ड में उपोद्घात, सरांश और ग्रन्थ की विस्तृत रूपरेखा है। दूसरे खण्ड में पुस्तकतालिका और संकेतविवरण दिए गए हैं।

१५. तीसरे खण्ड में पहले तीन अध्याय हैं। प्रथम अध्याय में दिखाया गया है कि वेदों में ऐसे बहुत से स्थल मिलते हैं जहां उन्हों ने अपने विषय में विचार प्रकाशित किए हैं। इन्हीं भावों का विस्तार ब्राह्मणों, आरण्यकों और पिछले साहित्य में उपलब्ध वेद की महिमा में पाया जाता है। इस समस्त साहित्य की महिमा के अनुसार वेद सर्वहुत यज्ञ पुरुष से उत्पन्न, कल्याण-

कारी, ईश्वर के कथन, कर्म के स्रोत, वीर्य, तप, आयु और प्राण आदि को देने वाले, मृत्यु-तारक, विश्वरूप, देवों के निवास-स्थान में स्थित, आकाश में व्याप्त, वर्धनशील, परमात्मा के प्रकाशक, पापादि से छुड़ाने वाले हैं। वे समस्त ज्ञान के भण्डार हैं। वे अनन्त, हिंसारहित, प्रीतिजनक और सत्यस्वरूप हैं। उन का जगत् के समस्त यज्ञमय भाव, स्थिति और पदार्थों से तादात्म्य वर्णित किया गया है।

१६. दूसरे अध्याय में बताया गया है कि भारतीयों ने प्राचीन काल से ही वेद को अपने जीवन में प्रमुख स्थान दिया है और उस से अनुभूति ली है। इस कारण वेदमन्त्रों का संकलन आवश्यक हुआ। उस काल में अध्यापन की दृष्टि से आजकल के समान सम्पादकों ने अपनी रुचि के अनुकूल कहीं मूल रूप में, कहीं परिवर्तित रूप में और कहीं टिप्पणियों आदि सहित विभिन्न मन्त्रों के संकलन किए होंगे। ये शाखासंहिता कहलाए। इन में वेदार्थ का प्रारम्भिक रूप मिलता है। यह कुछ पदों के पर्याय रख देने, कुछ व्याकरण के प्रयोगों को बदल देने, वाक्यों को सरल करने और क्रम को परिवर्तित करने आदि तक ही सीमित रहा। कालान्तर में विस्तृत व्याख्या की आवश्यकता होने पर ब्राह्मणों, आरण्यकों, उपनिषदों, वेदांगों, पदपाठ, उपवेद, दर्शन, स्मृति आदि की रचना हुई। इन सब के विषयों आदि का संक्षिप्त परिचय दिया गया है। तदुपरान्त संक्रमण काल का संक्षिप्त परिचय दे कर गुप्तकाल में पुनः वेद के पुनरुत्थान का विवेचन करते हुए माधवभट्ट, वेंकट माधव, स्कन्द स्वामी आदि, सायण, भट्टोजिदीक्षित और शाद्विवेद पर्यन्त ऋग्वेद, यजुर्वेद, अथर्ववेद, ब्राह्मण, निघण्टु और निरुक्त आदि के समस्त वेद-भाष्यकारों का संक्षिप्त विवरण दिया गया है। अब आधुनिक काल का आगमन होता है। इस में ब्रिटिश राज्य की स्थापना से संस्कृताध्ययन के पुनरुत्थान, एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल की स्थापना, जोन्स, विल्सन और कोलब्रुक आदि के कार्य का परिचय दिया गया है। रॉथ के क्रान्तिदर्शी विचारों, वेद के विभिन्न दृष्टियों से अध्ययन, पाश्चात्यों की बहुविध देन और भारतीयों के कार्य का उल्लेख किया गया है। दयानन्द सरस्वती और उन के अनुयायियों का कार्य यहां प्रस्तुत नहीं किया गया है।

और अर्वाचीन भाष्यों से उत्पन्न भ्रमों को दूर करने वाला, सुखप्रापक, मन्त्रों के पारमार्थिक और व्यावहारिक अर्थों का प्रकाशक है। यहां सब मन्त्रों में एक ईश्वर का प्रतिपादन किया गया है। ऐसी उद्घोषणा की दृष्टि में वेदों से षड्दर्शनों आदि तक दयानन्द सरस्वती को मान्य आधार ग्रन्थों की वेदभाष्यशैली की परीक्षा की परम आवश्यकता हो जाती है।

१८. यहां चौथा खण्ड प्रारम्भ होता है। इस में चौथे से उन्नीसवें तक कुल सोलह अध्याय हैं। इस में उपर्युक्त दयानन्दभाष्य के आधारग्रन्थों की वेदभाष्यशैली की परीक्षा की गई है।

१९. चौथे अध्याय में ऋग्वेद, माध्यन्दिन शुक्ल यजुर्वेद, कौथुम शाखीय सामवेद और शौनकीय अथर्ववेद संहिताओं में प्राप्त वेदभाष्यपद्धति का प्रतिपादन किया गया है। इन संहिताओं में इस अध्ययन के लिए पुष्कल उपयोगी सामग्री मिलती है। यह अधिकतर पुनरुक्त अंशों में पाई जाती है। इस सामग्री का अध्ययन बताता है कि वैदिक काल में अर्थ और काम आदि की दृष्टि से एक-एक पद के कई-कई निर्वचन भी किए जाते थे। वहां वेदार्थ का मुख्य आधार निर्वचन थे। मन्त्रों में पदों का प्रयोग पारिभाषिक है। मन्त्रों में पुनरुक्तियां अनेकविध हैं और उन की योजना सविमर्श है। यहां उपसर्ग और निपात सार्थक और निर्वचनीय हैं। उन के विशेष अर्थ मिलते हैं। क्रियाओं में समस्त पुरुषों का पर्यवसान प्रथम पुरुष में और लकारों का लट् या वर्तमान काल में अभीष्ट है। धातुएं अनेक नए अर्थों में प्रयुक्त हुई हैं। इन अर्थों को जानने के सिद्धांत भी ज्ञात हो जाते हैं।

२०. वैदिक पदों के प्रचलित या रूढ़ि अर्थ वेद के भाव को जानने में सहायक नहीं हैं। वहां उन पदों के विशेष अर्थ अभीष्ट है। यहां सर्वनाम पद भी स्वतन्त्र हैं और संज्ञावत् निर्वचनीय और विभिन्न अर्थों के द्योतक हैं। निघण्टु के ऐकपदिक में संकलित सर्वनामों का भी यही उद्देश्य हो सकता है। पुनरुक्त अंशों में भाव की पुनरावृत्ति में शब्दों में उचित परिवर्तन से अर्थ का प्रकाशन किया गया है। 'इष:' आदि पदों के 'अयं लोक:' आदि अर्थ प्रकरण से ज्ञात होते हैं। प्रसिद्ध वस्तुस्थिति के विरुद्ध कथन कर के भी अर्थ का प्रकाश किया गया है। यहां पर विशेषणों के भी विशेष अर्थ हैं। अग्नि, अंगिरस् आदि पदों के प्रयोग भी विशेष अर्थों में किए गए हैं। पुनरुक्त अंशों में अनेकों पदों के प्रचलित और उन से मिलते-जुलते अर्थ तो मिलते ही हैं, साथ ही अनेक पदों के एकदम नए अर्थ भी पाए जाते हैं। वैदिक उपमाओं में पदों के प्रचलित अर्थ उपमाओं के भाव और सौंदर्य के प्रकाशन में समर्थ नहीं है। अत: यहां उन के विशेष अर्थ अभिप्रेत हैं।

२१. यहां पर ऐतिहासिक व्यक्तियों के नाम माने जाने वाले पदों पर भी अभूतपूर्व प्रकाश डलता है। यहां पर इन पदों को ऐतिहासिक नाम मानने पर अनेकों विषमताएं और विरोध

उत्पन्न होते हैं और असम्भव स्थितियां बन जाती हैं। साथ ही अंगिरसों को विशेष गुणों से युक्त पुरुषों की संज्ञा माना गया है। पुरूरवस्, आयु और उर्वशी एक ही वस्तु के कई नामों में से तीन नाम हैं। उशना सामान्य विशेषण पद है। यज्ञ और बृहस्पति ऋषि के पर्याय हैं। कण्व, त्रसदस्यु, पक्थ, गोशर्य, ऋजिश्वन् और दशव्रज का प्रयोग उन के व्यक्तिवाचक होने का निषेध करता है। पुनरुक्त अंशों में विभिन्न ऋषियों का तादात्म्य पाया जाता है। वे देवतावाचक भी हैं। यजुर्वेद में कुछ ऋषिनामों के पारिभाषिक अर्थ भी दिए गए हैं।

२२. यहां पर देवतावाचक पद देवताविशेषों के द्योतक नहीं हैं। मित्र और वरुण भाव-द्योतक पद हैं। चन्द्रमा एक ओषधि है। सोम, वामदेव और विश्वे देवाः आदि पारिभाषिक हैं। देव-पद गुणबोधक और विषयबोधक है। पुनरुक्त अंशों में देवतावाची पदों के सामान्य और अन्य देवताओं से तादात्म्य-प्रतिपादक अर्थ मिलते हैं। पर्जन्य, मित्र, वरुण, चन्द्र और सूर्य पर्याय हैं। देवता नाम गुणबोधक पद हैं। पुनरुक्त अंशों में देवों के कर्मों की समानता बताने वाले वाक्य पर्याप्त संख्या में मिलते हैं। समस्त देवों में एक ही सत्ता या शक्ति ओतप्रोत मानी गई है। गुणबोधक पदों में देवता पदों के पारिभाषिक और सामान्य अर्थों और देवताओं की एकता का निर्देश मिलता है। वेदमन्त्रों में देवतावाची पदों का प्रयोग विशेष गुण होने पर सत्तामात्र के लिए अभीष्ट है।

और अर्वाचीन भाष्यों से उत्पन्न भ्रमों को दूर करने वाला, सुखप्रापक, मन्त्रों के पारमार्थिक और व्यावहारिक अर्थों का प्रकाशक है। यहां सब मन्त्रों में एक ईश्वर का प्रतिपादन किया गया है। ऐसी उद्घोषणा की दृष्टि में वेदों से षड्दर्शनों आदि तक दयानन्द सरस्वती को मान्य आधार ग्रन्थों की वेदभाष्यशैली की परीक्षा की परम आवश्यकता हो जाती है।

१८. यहां चौथा खण्ड प्रारम्भ होता है। इस में चौथे से उन्नीसवें तक कुल सोलह अध्याय हैं। इस में उपर्युक्त दयानन्दभाष्य के आधारग्रन्थों की वेदभाष्यशैली की परीक्षा की गई है।

१९. चौथे अध्याय में ऋग्वेद, माध्यन्दिन शुक्ल यजुर्वेद, कौथुम शाखीय सामवेद और शौनकीय अथर्ववेद संहिताओं में प्राप्त वेदभाष्यपद्धति का प्रतिपादन किया गया है। इन संहिताओं में इस अध्ययन के लिए पुष्कल उपयोगी सामग्री मिलती है। यह अधिकतर पुनरुक्त अंशों में पाई जाती है। इस सामग्री का अध्ययन बताता है कि वैदिक काल में अर्थ और काम आदि की दृष्टि से एक-एक पद के कई-कई निर्वचन भी किए जाते थे। वहां वेदार्थ का मुख्य आधार निर्वचन थे। मन्त्रों में पदों का प्रयोग पारिभाषिक है। मन्त्रों में पुनरुक्तियां अनेकविध हैं और उन की योजना सविमर्श है। यहां उपसर्ग और निपात सार्थक और निर्वचनीय हैं। उन के विशेष अर्थ मिलते हैं। क्रियाओं में समस्त पुरुषों का पर्यवसान प्रथम पुरुष में और लकारों का लट् या वर्तमान काल में अभीष्ट है। धातुएं अनेक नए अर्थों में प्रयुक्त हुई हैं। इन अर्थों को जानने के सिद्धांत भी ज्ञात हो जाते हैं।

२०. वैदिक पदों के प्रचलित या रूढ़ि अर्थ वेद के भाव को जानने में सहायक नहीं हैं। वहां उन पदों के विशेष अर्थ अभीष्ट हैं। यहां सर्वनाम पद भी स्वतन्त्र हैं और संज्ञावत् निर्वचनीय और विभिन्न अर्थों के द्योतक हैं। निघण्टु के ऐकपदिक में संकलित सर्वनामों का भी यही उद्देश्य हो सकता है। पुनरुक्त अंशों में भाव की पुनरावृत्ति में शब्दों में उचित परिवर्तन से अर्थ का प्रकाशन किया गया है। 'इषः' आदि पदों के 'अयं लोकः' आदि अर्थ प्रकरण से ज्ञात होते हैं। प्रसिद्ध वस्तुस्थिति के विरुद्ध कथन कर के भी अर्थ का प्रकाश किया गया है। यहां पर विशेषणों के भी विशेष अर्थ हैं। अग्नि, अंगिरस् आदि पदों के प्रयोग भी विशेष अर्थों में किए गए हैं। पुनरुक्त अंशों में अनेकों पदों के प्रचलित और उन से मिलते-जुलते अर्थ तो मिलते ही हैं, साथ ही अनेक पदों के एकदम नए अर्थ भी पाए जाते हैं। वैदिक उपमाओं में पदों के प्रचलित अर्थ उपमाओं के भाव और सौंदर्य के प्रकाशन में समर्थ नहीं है। अतः यहां उन के विशेष अर्थ अभिप्रेत हैं।

२१. यहां पर ऐतिहासिक व्यक्तियों के नाम माने जाने वाले पदों पर भी अभूतपूर्व प्रकाश मिलता है। यहां पर इन पदों को ऐतिहासिक नाम मानने पर अनेकों विषमताएं और विरोध

उत्पन्न होते हैं और असम्भव स्थितियां बन जाती हैं। साथ ही अंगिरसों को विशेष गुणों से युक्त पुरुषों की संज्ञा माना गया है। पुरुरवस्, आयु और उर्वशी एक ही वस्तु के कई नामों में से तीन नाम हैं। उशना सामान्य विशेषण पद है। यज्ञ और बृहस्पति ऋषि के पर्याय हैं। कण्व, त्रसदस्यु, पक्थ, गोशर्य, ऋजिश्वन् और दशव्रज का प्रयोग उन के व्यक्तिवाचक होने का निषेध करता है। पुनरुक्त अंशों में विभिन्न ऋषियों का तादात्म्य पाया जाता है। वे देवतावाचक भी हैं। यजुर्वेद में कुछ ऋषिनामों के पारिभाषिक अर्थ भी दिए गए हैं।

२२. यहां पर देवतावाचक पद देवताविशेषों के द्योतक नहीं हैं। मित्र और वरुण भाव-द्योतक पद हैं। चन्द्रमा एक ओषधि है। सोम, वामदेव और विश्वे देवाः आदि पारिभाषिक हैं। देव-पद गुणबोधक और विषयबोधक है। पुनरुक्त अंशों में देवतावाची पदों के सामान्य और अन्य देवताओं से तादात्म्य-प्रतिपादक अर्थ मिलते हैं। पर्जन्य, मित्र, वरुण, चन्द्र और सूर्य पर्याय हैं। देवता नाम गुणबोधक पद हैं। पुनरुक्त अंशों में देवों के कर्मों की समानता बताने वाले वाक्य पर्याप्त संख्या में मिलते हैं। समस्त देवों में एक ही सत्ता या शक्ति ओतप्रोत मानी गई है। गुणबोधक पदों में देवता पदों के पारिभाषिक और सामान्य अर्थों और देवताओं की एकता का निर्देश मिलता है। वेदमन्त्रों में देवतावाची पदों का प्रयोग विशेष गुण होने पर सत्तामात्र के लिए अभीष्ट है।

२६. छठे अध्याय में बताया गया है कि ब्राह्मण ग्रन्थों में ही सर्वप्रथम वेद का सीधा और साक्षात् व्याख्यान मिलता है। इन में वेदार्थ की महान् सामग्री और लम्बी परम्परा पाई जाती हैं। इन के वेदार्थ का आधार निर्वचन हैं। इन निर्वचनों की समीचीनता के प्रतिपादक डा० फतह सिंह के मत को उद्धृत कर के उसे यथावत् स्वीकार किया गया है। इन निर्वचनों के आधार वैदिक निर्वचन हैं।

२७. आगे यह दिखाया गया है कि वेदसंहिताओं के समान ब्राह्मणों ने भी देव, देवता और देवतावाचक नामों को उसी प्रकार सामान्य और विशेष अर्थों में लिया है। यहां पर वेदमंत्रों के विषय, ब्रह्माण्डस्थ पदार्थ, भाव और स्थिति आदि को देवता माना गया है। तेंतीस देवताओं की गुत्थी भी खोली गई है। देवतानामों के अर्थ में जो-जो मूलधाराएं काम करती हैं, उन की भी उद्भावना की गई है। साथ ही ब्राह्मणों और संहिताओं के वेदविषयक विचारों में सामंजस्य भी दिखाया गया है। यहां यह भी दिखाया गया है कि ऋषियों और छन्दों के विषय में ब्राह्मणों में वे ही भाव पाए जाते हैं जो संहिताओं में मिलते हैं।

२८. ब्राह्मणों में वैदिक पदों–संज्ञा, सर्वनाम, निपात और उपसर्ग को यौगिक और योग-रूढ़ि अर्थों में लिया गया है। इन अर्थों को जानने के लिए उन की दार्शनिक पृष्ठभूमि को जानने की आवश्यकता है। 'दधि' के प्रतीकत्व के विस्तृत विवेचन से इस भाव को हृदयंगम कराया गया है। यहां पर वैदिक पदों के अर्थों के विकास के कुछ नियम भी दर्शाए गए हैं।

२९. इसी अध्याय में यह भी दिखाया गया है कि ब्राह्मण ग्रन्थों में भी यज्ञप्रक्रिया प्रतीकात्मक है। जो-जो मन्त्र यज्ञ में विनियुक्त हैं उन में यज्ञों के मूलाधारों या उद्देश्यों और लाभों का वर्णन मिलता है।

३०. ब्राह्मणों में विभिन्न प्रकार के आख्यानों के सूक्ष्म अर्थ ही अभिप्रेत हैं, उन के बाह्य या स्थूल अर्थ नहीं। इन में ऐतिहासिकता नहीं है। मन्त्रों में ऐतिहासिक नामों की मान्यता का विकास शनैः शनैः कालान्तर में हुआ है।

३१. सातवें अध्याय में दिखाया गया है कि आरण्यक पद का अर्थ ब्रह्मज्ञान का व्याख्यान-ग्रन्थ है। इन के कतिपय व्याख्यानों से ज्ञात होता है कि ये यह मान कर चलते हैं कि पाठक ब्राह्मणों के व्याख्यानों से परिचित हैं। यहां पर दृष्टिभेद से एक ही मन्त्र के कई-कई अर्थ दिए गए हैं। प्रकरण के अनुसार मन्त्रों के पाठक्रम में परिवर्तन किया जा सकता है। मन्त्रों के व्याख्यान उन की दार्शनिक पृष्ठभूमि पर भी किए गए हैं। छन्दों से वेदार्थ का प्रकार और ऋषिनाम का निर्वचन कर के वेदार्थ दर्शाया गया है। यहां ऋषि, देवता और छन्दों आदि की स्थिति वेद और ब्राह्मणों के अनुसार है। यहां भी वेदार्थ का प्रमुख आधार निर्वचन हैं।

३६. बारहवें अध्याय के अनुसार ज्योतिष में देवताओं और प्रजापति के ज्योतिष रूप को चित्रित किया गया है ? यहां सृष्टिक्रम का वर्णन वेदानुसार है। वैदिक पदों, ऋषि और देवता नामों को ज्योतिष की परिभाषाएँ माना है। वि और प्र के भी विशेष अर्थ हैं। ज्योतिष में भी सर्वत्र एक सत्ता की व्यापकता मानी गयी है। इस प्रकार ज्योतिष शास्त्र के मत में वेदमन्त्रों में अधिभूत, अधिदेव और अध्यात्म-सर्वत्र एक परमेश्वर का ही प्रतिपादन किया गया है।

३७. तेरहवें अध्याय में निघण्टु की वेदभाष्य शैली का अध्ययन किया गया है। इस के अनुसार निघण्टु में पदों का संकलन अर्थ के अनुसार किया गया है। निघण्टु के पदों का वेद में विशेषणवत् प्रयोग मिलता है। यहां पर पदों के यौगिक और योगरूढ़ि अर्थों को प्रकाशित किया गया है। प्रसंगवश प्रतीकों की उत्पत्ति और उन के अर्थों के विकास के नियमों को दर्शाया गया है। निघण्टुसंकलन में भी ये नियम लागू होते हैं। अतः एक पद के अनेक अर्थ पाए जाते हैं, जिन्हें निर्वचन द्वारा जाना जा सकता है। निघण्टु के समस्यास्थलों—'सर्वपदसमाम्नाय' आदि से भी ये ही निष्कर्ष निकलते हैं। निघण्टु में आख्यातों और निपातों के भी अनेकविध अर्थ माने गये हैं। निघण्टु के संकलन का आधार ब्राह्मण ग्रन्थ हैं।

३८. चौदहवें अध्याय में दिखाया गया है कि यास्क ने अपने निरुक्त में जिन-जिन वेदार्थ-सम्प्रदायों के मतों का उल्लेख किया है, उन सब के मौलिक सिद्धांत एक समान हैं। सब ही निर्वचन के आधार पर अर्थ करते हैं। केवल विस्तार में कहीं-कहीं दृष्टि में भेद है। ऐतिहासिक या आख्यानसमय का उद्देश्य भी निर्वचन द्वारा वैदिक आख्यानों के भावों को व्यक्त करना है।

३९. पंद्रहवें अध्याय में नैरुक्त सम्प्रदाय की प्रमुखता और निरुक्त में वर्णित पदों, ऋषियों, देवताओं और छन्दों आदि के निर्वचन द्वारा अर्थ-प्रणाली, देवता-विचार, ऋचाओं के तीन प्रकार, तर्क से वेदार्थ और यज्ञ के अर्थों की व्यापकता आदि का सार दिया गया है। यास्क के मन्त्रों के व्याख्यानों के प्रकार से वहां पदों के यौगिक और योगरूढ़ि अर्थों की मान्यता और मन्त्रार्थ की त्रिविध अर्थ प्रणाली का वर्णन किया गया है।

४०. सोलहवें अध्याय में प्रतिपादित किया गया है कि पाणिनि व्याकरण में भी नाम धातुज हैं। निपातन से सिद्ध पद भी आख्यातज ही अभीष्ट हैं। धातुपाठ में समस्त धातु और उन के समस्त अर्थ नहीं हैं। धातुओं के अर्थविकास के प्रकार का भी वर्णन किया गया है। उणादिपाठ में निर्वचन द्वारा वैदिक पदों का अर्थ किया गया है। यहां व्यक्तिवाचक पदों की भी व्युत्पत्ति दी गई है। यहां देवतापद पारिभाषिक हैं और ऋषि पद धातुज। आत्रेय और भरद्वाज

एक ही हैं। बृहस्पति आदि में दो उदात्त स्वर होने से वे व्यक्ति वाचक नहीं हैं। औशिज, औष्णिह और दैवत में अपत्यप्रत्यय नहीं है। सोम अग्नि आदि मन्त्रों में प्रतिपादित विषयों के नाम हैं। उपसर्गों की स्वतन्त्र सत्ता है। लकार सार्वकालिक हैं। व्याकरण में मन्त्रों के अनेकविध अर्थ अभिप्रेत हैं। व्यत्यय के बहुल से अर्थानुसार योजना सम्भव हो जाती है।

४१. सत्रहवें अध्याय में अनुक्रमणियों का स्वरूप बता कर माधव भट्ट द्वारा प्रदत्त वेदार्थ के नियमों का सार दिया गया है। यहां वैदिक नामों को पारिभाषिक और धातुज माना गया है। वेद में नामों और धातुओं के अर्थ पर्युदास हैं। आख्यात भी उपमान बन जाते हैं। ऋषि, देवता और छन्द से अर्थप्रतिपादन के सिद्धांत का विवेचन किया गया है। इस में सर्वानुक्रमणियों के ऋषि के लक्षण, वेदमन्त्रों से उन ऋषियों के सम्बन्ध और अविशेषित ऋषियों आदि समस्याओं पर विचार किया गया है। इस विवेचन में मन्त्रों के प्रयोगों से ऋषिनामों की कल्पना का प्रकार भी दिखाया गया है। ऋषि नाम सूक्त के भाव के द्योतक हैं। अतः मन्त्रों में वर्णित विषय भी ऋषि कहे गए हैं। कई बार विशेषणों को ही ऋषि बना दिया गया है। ऋषि और छन्द पद समानार्थक हैं। प्रकरणानुसार ऋषियों में भी परिवर्तन हो जाता है। सर्वानुक्रमणियों में वर्णित विषयों—असुर, पश्चात्ताप, अग्नि के विभिन्न रूप, गुल्गुलु, भौतिक कामनाएं, दानस्तुतियां और व्यक्तिवाचक नाम आदि को भी देवता माना गया है। इस विवेचन में देवताओं सम्बन्धी अन्य लगभग सभी समस्याओं पर विचार किया गया है और अन्त में बताया गया है कि मन्त्रार्थ ही देवता है।

४४. इस समस्त विवेचन द्वारा यह दिखाया गया है कि वेदार्थपद्धति की एक परम्परा वेदसंहिताओं से प्रादुर्भूत हो कर स्मृतियों और दर्शनों तक अविच्छिन्न रूप में बह रही है। यहां किसी स्थल पर भी नवीन शैली का प्रतिपादन नहीं किया गया है। प्रत्येक आचार्य ने अपनी अपनी दृष्टि से उसी शैली का व्याख्यान प्रस्तुत किया है।

४५. पांचवें खण्ड में शेष समस्त—२० से ४०, अर्थात् २१ अध्याय हैं। इस में दयानन्द-भाष्य का मूल्यांकन किया गया है। बीसवें अध्याय में वेद की उत्पत्ति, रचना, काल, स्वरूप, ऋषि, देवता, छन्द, स्वर, ब्राह्मण, शाखा और वेदों के चार भाग आदि समस्त महत्त्वपूर्ण वैदिक विषयों पर दयानन्द सरस्वती के सिद्धांतों का सार दिया गया है।

४६. इक्कीसवें अध्याय में बताया गया है कि दयानन्दभाष्य के सिद्धांतों का आधार वेदादि कृतियों के पूर्व वर्णित वर्णन है। यहां पादटिप्पणियों में पहले अध्यायों के उन स्थलों का निर्देश किया गया है, जिन में दयानन्दभाष्य के सिद्धांतों के अनुरूप विषय प्रतिपादित किया जा चुका है। इस अध्याय में वेद के शब्दार्थ सम्बन्ध के नियत होने की भावना का मूल अर्थानुसारी पदच्छेद की वेदार्थप्रणाली को बताया गया है। वेद के रचनाकाल पर विभिन्न मतों का उल्लेख किया गया है। साथ ही मन्वंतर गणनाक्रम का मूल वेदमंत्रों में दिखाया गया है, परंतु काल-निर्णय की चेष्टा नहीं की गई है क्यों कि वह इस कृति की परिधि से बाहर है।

४७. बाईसवें अध्याय में दयानन्दभाष्य की दृष्टि में वैदिक धर्म का मूल आधार एकेश्वर-वाद बताया गया है। इस के विरोधी मतों की समीक्षा भी की गई है। मानव की ज्ञानप्राप्ति के प्रकार का वर्णन करते हुए मूल एकेश्वरवाद को ही धर्म का स्रोत या आधार माना गया है। इस अध्याय में तेंतीस, तीन और एक देवता के वादों का विवेचन कर के तीनों में एक-वाक्यता दर्शाई गई है। यहां यह भी बताया गया है कि दयानन्दभाष्य की देवताविषयक धारणाओं में अभिमानी देवताओं या पदार्थों की सजीवता के वाद आदि के लिए कोई स्थान नहीं है। वेदों में संकलित मन्त्र वैदिक काल में घटित ग्रहणों के अवसर पर असुरों से ग्रहणग्रस्त देवताओं के मोक्ष के लिए की गई प्रार्थनाएं हैं—डा० शाम शास्त्री के इस वाद के लिए भी दयानन्दभाष्य में कोई स्थान नहीं है। दयानन्दभाष्य में इन सब स्थलों पर आध्यात्मिक, वैज्ञानिक, राजनैतिक, धार्मिक और आचार सम्बन्धी विभिन्न विषयों का वर्णन पाया जाता है।

४८. तेईसवें अध्याय में दिखाया गया है कि दयानन्दभाष्य में ऐतिहासिक व्यक्तियों के नामों के सामान्य अर्थ किए गए हैं। दयानन्दभाष्य ने दानस्तुतियों में भी व्यक्ति-विशेष राजाओं का सम्बन्ध नहीं माना है। वे इन में सामान्य रूप से दान की महिमा का प्रतिपादन मानते हैं।

कात्यायनसर्वानुक्रमणी के दानस्तुतियों के वर्णन के विश्लेषण और यास्क की साक्षी से दयानन्द-भाष्य के सिद्धांत की समीचीनता प्रकाशित की गई है।

४९. चौबीसवें अध्याय में दिखाया गया है कि दयानन्द वैदिक आख्यानों को आलंकारिक मानते हैं और उन का व्याख्यान ब्राह्मणों आदि के अर्थों और निर्वचनों के आधार पर करते हैं। इस सम्बन्ध में उन के प्रजापति और उस की दुहिता, इन्द्र अहल्या और गौतम, इन्द्र और वृत्र, देवासुर संग्राम, कश्यप प्रजापति से सृष्टि की उत्पत्ति और गया तीर्थ के व्याख्यान दिखाए गए हैं। यहां यह भी दिखाया गया है कि दयानन्द सरस्वती के वेदभाष्य में आख्यानों की कोई सत्ता नहीं है। इस तथ्य को शुनःशेप के आख्यान तथा इन्द्र और दधीच की कथा के दयानन्दभाष्य के व्याख्यानों को दे कर हृदयंगम कराया गया है। अन्त में यह बताया गया है कि दयानन्दभाष्य की यह शैली पौराणिक आख्यानों के व्याख्यान की कुंजी है।

५०. यहां दयानन्द सरस्वती के वेद सम्बन्धी मूलभूत सिद्धांतों का वर्णन और विवेचन पूरा हो जाता है। अगले नौ अध्यायों—२५ से ३३ तक में दयानन्द सरस्वती की वेदभाष्यशैली का विवेचन किया गया है।

५१. इस विवेचन में पचीसवें अध्याय में दिखाया गया है कि दयानन्दभाष्य ने सर्वनामों निपातों, क्रियाप्रयोगों और संज्ञाओं के व्याख्यान में वेदों की शैली को अपनाया है। सर्वनामों का संज्ञापदों से व्याख्यान किया है। निपातों के भी विशेष अर्थ दिए हैं। लकारों के व्याख्यान वर्तमानकाल में किए हैं। कुछ स्थलों पर पुरुषों का प्रथम पुरुष में पर्यवसान भी किया है। धातुओं के नए अर्थ भी दिए हैं, परन्तु इन का सम्बन्ध उन के मूल अर्थ से अवश्य पाया जाता है। इस भाष्य ने यज्ञ सम्बन्धी पदों को भी पारिभाषिक माना है। उन के अर्थ कर्मकाण्ड से भिन्न दिए हैं। प्रकरण, अध्याहार और अनुवृत्ति का भी प्रयोग किया है।

५४. अट्ठाईसवें अध्याय में दिखाया गया है कि दयानन्दभाष्य ने शतपथ ब्राह्मण का प्रचुर प्रयोग किया है। इस ब्राह्मण की परिभाषाओं और मन्त्रों के व्याख्यानों के व्याख्यान भी किए हैं। दयानन्दभाष्य और शतपथ ब्राह्मण के व्याख्यानों में एकता का प्रतिपादन भी किया गया है।

५५. उनत्तीसवें अध्याय में दिखाया गया है कि अनेक स्थलों पर दयानन्द सरस्वती ने शाकल्य के पदपाठ में समुचित संशोधन किया है। इस संशोधन में दयानन्दभाष्य के मूलभूत सिद्धांतों की छाप लक्षित होती है।

५६. तीसवाँ अध्याय बड़ा महत्त्वपूर्ण है। इस में दयानन्दभाष्य के इस मत की समीक्षा की गई है कि निघण्टु के ऐकपदिक में पठित समस्त शब्द 'पद' शब्द के पर्याय हैं और गति, *प्राप्ति और ज्ञान अर्थों को प्रकाशित करते हैं। साथ ही अपने धातुज अर्थों को भी। इस का* प्रतिफलन अन्य अर्थ-खण्डों पर भी हुआ है। वहाँ प्रत्येक पद के अपने धातुज अर्थ भी हैं और अर्थ-खण्ड के नाम के धातुज और रूढ़ि अर्थ भी। इस समीक्षा में निरुक्त के लेखों का विश्लेषण, निघण्टुपदों के निर्वचन और ब्राह्मणों के मत की परीक्षा की गई है। अध्याय के अन्तिम भाग में दयानन्दभाष्य के निघण्टु पदों के व्याख्यान को दिखा कर, दयानन्द सरस्वती के निघण्टु के संस्करण की कुछ विशेषताएँ दिखाई हैं। यहाँ यह भी दिखाया है कि दयानन्दभाष्य में कुछ ऐसे पदों को भी निघण्टु में पठित बताया गया है जो मुद्रित संस्करणों में उपलब्ध नहीं होते।

५७. इकत्तीसवें अध्याय में दयानन्दभाष्य में उपलब्ध निरुक्त के प्रयोगों और व्याख्यानों की समीक्षा की गई है। दयानन्दभाष्य ने निरुक्त को प्रमाण माना है। अतः उस के निर्वचनों आदि में वे सब गुणदोष मिलते हैं, जो निरुक्त के निर्वचनों में। दयानन्दभाष्य ने अनेक बार निरुक्त के अस्पष्ट व्याख्यानों को स्पष्ट किया है। अनेक बार अपने व्याख्यान की पुष्टि में निरुक्त के व्याख्यानों को उद्धृत किया है।

५८. बत्तीसवें अध्याय में दिखाया गया है कि दयानन्द सरस्वती को अनिवार्य रूप से अपने व्याख्यानों की व्याकरण की प्रक्रिया दर्शानी पड़ी है। परन्तु यह प्रक्रिया सायण की अपेक्षा बहुत संक्षिप्त है। स्वर का विवेचन तो विरला ही किया गया है। दयानन्दभाष्य में व्याकरण का प्रयोग बहुत संयत है। यहाँ व्यत्यय और छान्दस नियमों का अल्प प्रयोग किया गया है। धातुओं के बहुधा पठित अर्थ लिए गए हैं, अथवा उन से सम्बन्धित अर्थ। कल्पना को कहीं आश्रय नहीं दिया गया है।

५९. तैंतीसवें अध्याय में दिखाया गया है कि दयानन्द सरस्वती ने अनेकशः उपमा श्लेष और रूपक अलंकारों का प्रयोग मान कर वेदमन्त्रों का व्याख्यान किया है। यहां कुछ उदाहरण भी दिए गए हैं।

९०. चौंतीसवें अध्याय में दयानन्द सरस्वती की वेदभाष्यशैली का क्रियात्मक रूप दिखाया गया है। इस में कुछ ऐसे मन्त्रों के दयानन्दभाष्य (का हिन्दी रूपान्तर) दिया गया है जिन्हें ग्रिफिथ आदि विद्वानों ने अश्लील, अस्पष्ट और अज्ञेय बताया है। दयानन्दभाष्य में इन मन्त्रों में न कोई अश्लीलता रह पाई है, न अज्ञेयता और अस्पष्टता। यहाँ विविध विषयों का उदात्त वर्णन पाया जाता है।

९१. अगले तीन अध्यायों—३५ से ३७ में वेदभाष्यकारों में दयानन्द सरस्वती का स्थान प्रतिपादित किया गया है। पैंतीसवें अध्याय में मध्यकालीन भाष्यकारों की शैलियों का वर्णन किया गया है और दिखाया गया है कि वहां प्राचीन वेदभाष्यपद्धति की निर्वचन-प्रधानता और लचक रूढ़िवाद में परिणत हो गई है। ऋषि और छन्द का वेदार्थ में क्रियात्मक प्रयोग नहीं रहा है। ऋषि व्यक्तिविशेष हो गए हैं और देवता शक्तिविशेष। आख्यान ऐतिहासिक और पौराणिक बन गए हैं।

९२. छत्तीसवें अध्याय में बताया गया है कि सामान्यतः पश्चिमी विद्वानों द्वारा प्रतिपादित वेदार्थशैली में मध्यकालीन शैली का ही प्रतिबिम्ब है। यहां पर कुछ नयी धाराएँ भी आई हैं। इन में भारतीय परम्परा की उपेक्षा और तुलनात्मक अध्ययन और भाषाविज्ञान आदि के प्रयोग हैं। भाषाविज्ञान की अपनी सीमाएँ हैं। इस के प्रयोग काल में भाषाओं के संश्लेषण और विश्लेषण तत्त्वों की उपेक्षा कर देने से यह वेदार्थ में अनुपयुक्त हो जाता है। इस के प्रयोग से ही वैदिक पाठों में विकार की कल्पना का जन्म हुआ है। अवेस्ता और वेद में समता की अपेक्षा विषमता अधिक और महत्त्वपूर्ण है। अतः उसे पोषक प्रमाण तो माना जा सकता है, वेदार्थ में आधार नहीं। धर्मविज्ञान आदि का उद्देश्य वेदार्थ नहीं है। ये तो विभिन्न धर्मों में एकता स्थापित करते हैं। अतः वेदार्थ में इन का प्रयोग सतर्क हो कर ही किया जा सकता है।

कार्य हैं। उस काल में वेदज्ञान ह्रसित हो चुका था। अनेकों सम्प्रदाय जन्म ले चुके थे। ईसाई और मुसलमान अपना प्रचार कर रहे थे। राजनैतिक शासन अंग्रेजों के हाथ में था। समाज में अनेकों कुरीतियां थीं। दयानन्द सरस्वती ने कुरीतियों का उन्मूलन और विभिन्न सम्प्रदायों की कटु आलोचना की। स्वदेशी का सन्देश दिया। परिणामतः सब ही ने इन का विरोध किया और दयानन्द सरस्वती के प्रभाव से बचने के लिये दयानन्दीय विचारधारा की पूर्णतः उपेक्षा कर दी। दयानन्दभाष्य की बाह्य शैली की जटिलता, उस के बौद्धिक और आत्मिक स्तर तथा वेद-विषयक धारणाएँ और अध्येताओं का रूढ़िवाद भी इस भाष्य के मार्ग में बाधा रहे हैं।

६५. उन्तालीसवें अध्याय में दयानन्दभाष्य के व्यापक प्रभाव का चित्रण किया गया है। इस का सार पहले 'महत्त्व और आवश्यकता' के अन्तर्गत प्रथम पृष्ठ पर सन्दर्भ ३–४ में दिया जा चुका है।

६६. चालीसवें अध्याय में ग्रन्थ का उपसंहार है। इस में ऊपर के समस्त अध्ययन का सार है जिस में दयानन्दभाष्य की प्रमुख विशेषताओं और आधुनिक वेदाध्ययन में उपयोगिता का चित्रण किया गया है। इस के अनुसार दयानन्दभाष्य अपनी मान्यताओं के अनुरूप, नैरुक्त प्रक्रिया का अनुगामी, यज्ञ के विशेष भावों का प्रतिपादक, मंत्रगत भाव को स्पष्ट करने वाला, प्राचीन शैली और परम्परा का उद्धारक, वेदार्थ की लुप्त कड़ी का परिचायक, ऐकपदिक की समस्या को सुलझाने वाला, यास्क के भावों का व्याख्याता, ऋषि, छन्द और देवता के यथार्थ स्वरूप का निर्देशक, एकेश्वरवाद और त्रैतवाद का प्रतिपादक और आख्यानों के वास्तविक स्वरूप का प्रकाशक आदि विशेष गुणों वाला है।

६७. आधुनिक वेदाध्ययन को दयानन्दभाष्य की देन और उपयोगिता अनेकविध है। इस के अध्ययन से अनेकों आधुनिक वादों में परिवर्तन की आवश्यकता अनुभव होगी। इस से भारतीय परम्परा के वेदार्थ में उपयोग, भाषाविज्ञान आदि के यथार्थ स्थान और सर्वानुक्रमणियों के ऋषिसंबंधी लेखों की प्रामाणिकता और वेदार्थ में प्रयोग की रीति का ज्ञान होता है। देवता-विषय में अनुभूति और ब्राह्मणों की परिभाषाओं को समझने में सहायता मिलती है। ऐकपदिक के व्याख्यान में सौकर्य हो जाता है। वेदार्थ में अलंकारों के क्रियात्मक प्रयोग की रीति का पता चलता है। भाषाविज्ञान आदि के अध्ययन में नई दृष्टि और अवेस्ता के अध्ययन और व्याख्यान में अभूतपूर्व प्रकाश प्राप्त होते हैं।

६८. ग्रंथ यहां समाप्त हो जाता है।

भाषाविज्ञान के अनुसार मानव ने भाषा का क्रमपूर्वक शनैः शनैः अनुकरण आदि अनेकों उपायों की सहायता से विकास किया। प्रारम्भिक भाषा सम्भवतः एकाक्षरा थी। इस तथ्य ने जहां भारोपीय काल्पनिक भाषा का स्वतः ही निराकरण कर दिया, वहां वैदिक भाषा के एकाक्षरात्व को भी इंगित किया। वैदिक साहित्य ने वाणी को एकाक्षरा, अक्षरसम्मान, योग और व्यतिहार के उपायों से विद्वानों द्वारा विचारपूर्वक शोध कर बनाई हुई कह कर उपर्युक्त इंगित को मूर्त रूप दे दिया। ब्राह्मणों और यास्क ने पदों के विभिन्न अक्षरों को पृथक्-पृथक् पद मान कर व्याख्यान किए। उपनिषदों और पुराणों तक में यह परम्परा आई है। तन्त्रों में तो यह प्रचुरता से लक्षित होती है। अतः ऋग्वेद की भाषा का निर्माण या विकास एकाक्षरा वाणी से हुआ। उस का व्याख्यान समस्या बना होगा। इस लिए ऋषियों ने पदगत प्रत्येक अक्षर के भाव को दृष्टि में रख कर उस पद को इन सब अर्थों के प्रकाशक किसी धातु से सम्बद्ध या निरुक्त किया। कई बार एक धातु देना सम्भव नहीं होता, वहां एकाधिक, मिलते-जुलते धातु या समानार्थक धातु या संज्ञा आदि से व्याख्यान दिया जाता है। यही निर्वचन है। एकाक्षरा वाणी से विकसित और उस एकाक्षरात्व स्वभाव को अपने अन्दर धारण करने वाली भाषा के व्याख्यान का यह पद्धति ही एक मात्र उपाय था और है। विभिन्न भारोपीय भाषाओं की तुलना से वैदिक पदों का मूल अर्थ प्राप्त करना सम्भव नहीं। यह तुलना भ्रामक है।

७५. दयानन्द सरस्वती के युग में न भाषाविज्ञान बहुत विकसित हो पाया था, न दयानन्द का उस से कोई परिचय था। तथापि दयानन्द ने संहिता, ब्राह्मण, उपनिषद् और सूत्र आदि के गहन अध्ययन से और निरुक्त की सहायता से वैदिक भाषा को यौगिक घोषित कर निर्वचन से वेदार्थ करने का सिद्धान्त प्रतिपादित किया और अपनी घोषणाओं के अनुरूप जगत् को एक श्रेय और प्रेय का समन्वय करने वाला लोकोपकारक भाष्य दिया।

स्मृतिकारों द्वारा स्वयंवर का उल्लेख न किए जाने के विभिन्न कारण प्रस्तुत किये जा सकते हैं। संस्कृत साहित्य में स्वयंवर केवल क्षत्रिय राजाओं में ही पाया जाता है, सामान्य समाज में नहीं। द्रौपदीस्वयंवर में ब्राह्मणवेशधारी अर्जुन द्वारा लक्ष्यवेध और द्रौपदी द्वारा जयमाल डाल दिये जाने के पश्चात् क्षुब्ध राजाओं ने यही कहा कि स्वयंवर केवल क्षत्रियों का होता है, ब्राह्मणों को यह अधिकार नहीं है।[४] स्वयंवर के लिए एकत्रित हुए राजसी जमाव में ब्राह्मण केवल साक्षी के रूप में और दान लेने आया करते थे।[५] धृष्टद्युम्न ने द्रौपदी के स्वयंवर की उद्घोषणा करते हुए केवल राजाओं और राजकुमारों को ही सम्बोधित किया था।[६] सारे राजाओं और राजकुमारों के असफल हो जाने पर ही ब्राह्मण वेशधारी अर्जुन ने अपना पराक्रम दिखाने का साहस किया था।[७] अर्जुन के जीत जाने के बाद भी राजा एवं कुमारगण बिना युद्ध के पराजय मानने को तैयार नहीं थे।[८]

स्वयंवर को प्राजापत्य विवाह का ही एक रूप भी माना जा सकता है, क्यों कि स्वयंवर में भी प्राजापत्य की ही भांति पुरुष ही अर्थी बन कर आया करते थे। हो सकता है कि स्मृतिकारों ने इसी कारण स्वयंवर का अलग से उल्लेख न किया हो।

स्वयंवर के उल्लेख न किये जाने का एक कारण यह भी सम्भव है कि स्वयंवर तो वरचयन का एक ढंग मात्र था। आजकल जैसे समाचार पत्रों में विज्ञापन निकलते हैं, वैसे ही स्वयंवर में उपयुक्त वर का चयन मात्र किया जाता था, वास्तविक विवाह तो बाद में सम्पन्न होता था।

स्मृतिकारों द्वारा अवर्णित किन्तु लौकिक संस्कृत साहित्य में वर्णित स्वयंवर के सम्बन्ध में विवेचन यहां अप्रासंगिक न होगा। समग्त काव्यों के स्वयंवर उदाहरणों को देखने से ज्ञात होता है कि स्वयंवर प्रथा भी प्रारम्भ में काव्यों में भिन्न रूप में वर्णित है और धीरे-धीरे उसका स्वरूप परिवर्तित हो गया है।

रामायण और महाभारत में सीता और द्रौपदी के विवाहप्रसंगों को छोड़कर भी अनेकों स्वयंवर प्रसंग हैं। इन में कुछ प्रसंग ऐसे हैं, जहां अभिभावक या पिता ने स्वयं ही पुत्री को कहीं भी वरचयन करने की पूर्ण स्वतंत्रता दे दी थी। सावित्री और कैकसी के नैपुण्य और गुणोत्कर्ष के कारण जब उन के पिता उपयुक्त वर को ढूंढने में असमर्थ रहे, तो उन्होंने अपनी कन्याओं को वरचयन की अनुमति दे दी। सावित्री के पिता ने सम्भावित सार्वजनिक कलंक से डर कर पुत्री

---

४. महाभारत १।१८०।६। न च विप्रेष्वधिकारो विद्यते वरणं प्रति।
स्वयंवरः क्षत्रियाणामितीयं प्रथिता श्रुतिः॥

५. महाभारत १।१७५।११-१५।

६. महाभारत १।१७६।३४-३६।

७. महाभारत १।१७६।१।

८. महाभारत १।१८०।१-१०।

स्वयंवर एवं द्रौपदी स्वयंवर में एक सूक्ष्म सा अन्तर दिखाई देता है। सीता के धनुर्यज्ञ में पृथिवी के सभी वर्णों और जातियों के मनुष्यों ने ही नहीं, वरन् नागों और राक्षसों तक ने आकर धनुष को चढ़ाने का प्रयत्न किया था। यदि उन में से कोई सफल हो जाता तो सीता उसी की भार्या बन जाती। किन्तु द्रौपदी के स्वयंवर में स्थिति थोड़ी भिन्न रही। द्रुपद के द्वारा रक्खी गई शर्त को पूरा करने के लिए जब कर्ण तत्पर हुआ तो द्रौपदी ने उच्च स्वर में कहा—"मैं सूत पुत्र का वरण नहीं करूंगी।[१५]" इस से यह ध्वनित होता है कि यद्यपि पुत्री पर पिता का पूर्ण अधिकार था एवं स्वयं वरचयन कर लेना शिष्ट आर्य परिवार में सम्भवतः अनुचित माना जाता था, फिर भी कन्या अपनी अरुचि को प्रदर्शित कर ही सकती थी। इस प्रकार के स्वयंवर क्षत्रियों के ही वर्णित हुए हैं। इन में जीत की शर्त का आधार शौर्य और रणकौशल है। स्वयंवर के पश्चात् उपस्थित प्रार्थियों और विजेता में कई बार युद्ध भी दिखाया गया है, जिस में विजेता उसी प्रकार सफल निकलता है, जिस प्रकार याज्ञवल्क्य ने जनक की सभा में अपने आपको ब्रह्मिष्ठ प्रमाणित किया था। संभव है, शर्त रखते समय व्यक्तिविशेष को ध्यान में रखा जाता हो। कम से कम द्रौपदीस्वयंवर की शर्त के मूल में अर्जुन का अस्त्रकौशल प्रतिबिम्बित हो रहा है।

स्वयंवर विवाह के इस प्रकार में पिता अपनी पुत्री एवं वर को सामर्थ्यानुसार पर्याप्त यौतुक दिया करता था। राजा जनक ने सीता के विवाह पर प्रभूत कन्याधन दिया था।[१६] द्रौपदी का विवाह हो जाने पर द्रुपद ने भी बहुत धन-सम्पत्ति अपनी कन्या एवं वर को दी थी।[१७]

स्वयंवर प्रथा का दूसरा रूप वह है जो संस्कृत साहित्य के रघुवंश और नैषध आदि काव्यों में प्राप्त होता है। पिता विवाह योग्य कन्या के लिए स्वयंवर सभा का आयोजन कर देता था और कन्या आगत व्यक्तियों में से प्रत्येक का कुल-शील वर्णन जानकर अपने उपयुक्त व्यक्ति को वरमाला पहना देती थी। कालिदास ने रघुवंश में इन्दुमती स्वयंवर का बड़ा सुन्दर वर्णन किया है।[१८] इन्दुमती स्वयंवर के पश्चात् विदर्भराज ने अपनी छोटी बहन इन्दुमती और वर अज को सामर्थ्यानुसार धन दिया।[१९] नैषध में दमयंती ने यद्यपि स्वयंवर से पूर्व ही राजा नल को अपना वर मनोनीत कर लिया था, तथापि उस के लिए स्वयंवर का आयोजन किया गया। उस में भी दमयन्ती ने अपने प्रिय व्यक्ति को ही वर रूप में चुना।[२०] बिल्हण ने विक्रमांकदेवचरित के

---

१५. महाभारत १।१७८।१७ के नीचे पादटिप्पणी में अन्य संस्करणों से उद्धृत—"दृष्ट्वा तु तं द्रौपदी वाक्यमुच्चैर्जगाद नाहं वरयामि सूतम् ॥"

१६. वा० रा० १।७४।३-६।

१७. महाभारत १।१६०।१५-१८।

१८. रघुवंश ५।३६;६४;७६;६।१०;६७;८०।

१९. रघुवंश ७।३२।

२०. नैषध चरित, ६।३०;६४;१५।२४।

नवें सर्ग में करहाट के शिलाहार राजा की पुत्री चन्द्रलेखा (चन्दल देवी) के ऐतिहासिक स्वयंवर का चित्रण किया है, जिस में कन्या ने चालुक्य राजा विक्रमांक या आहवमल्ल को चुना।

साहित्य में प्राप्त स्वयंवरों के इन वर्णनों के अतिरिक्त स्मृतिकारों ने भी पिता या अभिभावक द्वारा बड़ी आयु तक विवाह न किए जाने की अवस्था में कन्या द्वारा स्वयंवरण का विधान किया है। ऋग्वेद के दशम मण्डल के एक सूक्त में भी ऐसा वर्णन है कि रूपवती और अलंकृता वधू मनुष्यों के बीच स्वयं अपने मित्र को ढूंढ लेती है।[२१]

धर्म सूत्रकारों एवं स्मृतिकारों ने भी ऐसी कन्या को स्वयं ही पति वरण करने का आदेश दिया है जिस का विवाह बड़ी आयु तक पिता ने न किया हो। गौतम कहते हैं कि कुमारी कन्या तीन मासिक धर्मों को बिताने के पश्चात् स्वयं अपनी रुचि के अनिन्दित-चरित्र व्यक्ति से विवाह कर ले और पिता या परिवार से प्राप्त आभूषणों को त्याग दे।[२२] वसिष्ठ ने व्यवस्था दी कि ऋतुमती हो जाने के पश्चात् कुमारी तीन वर्ष तक प्रतीक्षा कर के फिर स्वयं सवर्ण पति को ग्रहण कर ले।[२३] महाभारत में बिल्कुल वसिष्ठ के समान ही व्यवस्था प्राप्त होती है।[२४] बौधायन ने इस व्यवस्था में इतना संशोधन और कर दिया कि उपयुक्त वर प्राप्त न होने पर कन्या गुणहीन व्यक्ति को ही वर रूप में ग्रहण कर ले।[२५] याज्ञवल्क्य और मनु ने निश्चित विधान किया कि यदि विवाह कराने वाला कोई नहीं है तो कन्या तीन वर्ष तक प्रतीक्षा कर के समान गुण वाले वर को स्वयं ग्रहण कर ले। न दी गई कन्या यदि स्वयं पति के पास जाती है (ढूंढती है), तो वह कन्या और वर-दोनों ही पाप के भागी नहीं होते हैं।[२६]

कन्या के द्वारा स्वयंवरण के इस विधान में पिता द्वारा यौतुक दिए जाने का कोई अवसर था ही नहीं, सूत्रकारों ने यह विधान किया कि स्वयं वरण करने वाली कन्या पिता के द्वारा दिए गए अलंकारों को त्याग दे। यदि ऐसी कन्या अपने साथ पिता, माता या भाई द्वारा दिए गये अलंकारों को या धन को ले जाती थी तो वह चौर कर्म की भागी होती थी।[२७]

स्मृतिकारों द्वारा दी गई स्वयंवरण की इस व्यवस्था के विवेचन से ज्ञात होता है कि इस के नियामक दो तत्त्व थे—(१) पिता का कन्या पर से अधिकार हट जाता था, (२) कन्या को आभूषणादि त्याग कर ही जाना होता था। इस प्रकार पिता और कन्या-दोनों को ही जो यह दण्ड मिलता था, यह स्पष्टतया सूचित करता है कि इस प्रकार का स्वयंवरण लोकप्रिय नहीं था और स्मृतिकार ऐसे विवाह को प्रोत्साहन नहीं देना चाहते थे।[२८]

---

२७. मनुस्मृति ९।९०–९१—त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत कुमार्यृतुमती सती। ऊर्ध्वं तु कालादेतस्माद् विन्देत सदृशं पतिम्॥ अदीयमाना भर्तारमधिगच्छेद्यदि स्वयम्। नैनः किंचिदवाप्नोति न च यं साधिगच्छति॥
२८. मनुस्मृति ९।९२—अलंकारं नाददीत पित्र्यं कन्या स्वयंवरा। मातृकं भ्रातृदत्तं वा स्तेना स्याद् यदि तं हरेत्॥

# काठक संहिता में
# राजसूय

श्रीमती कृष्णा बोस, शोध छात्रा, संस्कृत विभाग,
राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर

राजसूय यज्ञ पूर्णतया सोमयज्ञ नहीं है। यह एक जटिल यज्ञ है। इस में बहुत सी पृथक् पृथक् इष्टियां सम्पादित होती हैं। यह यज्ञ केवल क्षत्रिय द्वारा ही सम्पादित होता है। राजसूय यज्ञ से सम्बन्धित मंत्र और विधिब्राह्मण पन्द्रहवें स्थानक के दस अनुवाकों में हैं।[1] यहां इस यज्ञ से सम्बन्धित केवल विधिब्राह्मण का ही वर्णन किया जायेगा। मंत्रभाग की क्रियाओं से सम्बन्धित ब्राह्मण के न होने से उन का उल्लेख मात्र किया जायेगा।

**निर्ऋति तथा अनुमति के लिए इष्टि :**—सोमयाग के बाद प्रथम दिन अनुमति के लिए पुरोड़ाश को पीसते समय जो अन्न पीछे गिर जाये उस से निर्ऋति के लिए हवि बनाते हैं। निर्ऋति के लिए एककपाल पुरोड़ाश तथा अनुमति के लिये अष्टकपाल पुरोड़ाश एक साथ पकाया जाता है। पहले निर्ऋति के लिए किसी बंजर भूमि पर अङ्गार रख कर विस्रंसिका के काण्डों से 'जुषाणा निर्ऋतिर्वेतु स्वाहा' से आहुति देता है। इस की दक्षिणा धेनु है। अनुमति के अष्टकपाल पुरोड़ाश की आहुति देता है। इस की दक्षिणा भिन्न किनारी वाला वस्त्र है। अनुमति के लिए पुरोड़ाश पीसते समय शम्या के उत्तर की ओर गिरे हुए धान्य को ले कर उत्तरी दिशा में वल्मीकवपा को खोद कर आहुति दे। उस छिद्र को पत्थर से ढक देता है।[2]

**पांच विशिष्ट हवियोंग :**—अगले पांच दिनों तक निम्न आहुतियां देता है।

**प्रथम दिन :**—सुवद्वत् आदित्यों के लिए घी से बना हुआ चरु दे। दक्षिणा वर है।

**द्वितीय दिन :**—अग्नि-विष्णु के लिए एकादशकपाल की आहुति दे। दक्षिणा नाटा बैल है।

**तृतीय दिन :**—अग्नि-सोम के लिए एकादश कपाल पुरोड़ाश दे। दक्षिणा हिरण्य है।

**चतुर्थ दिन :**—इन्द्राग्नी के लिए एकादशकपाल पुरोड़ाश दे। दक्षिणा सेचनसमर्थ बैल है।

**पंचम दिन :**—अग्नि के लिए अष्टकपाल पुरोड़ाश दे। दक्षिणा रेशमी वस्त्र है।[3]

---

१. का० सं० १५।१–१०   २. का० सं० १५।१।१   ३. वही

**आग्रयणेष्टि :**—अगले दिन अर्थात् सातवें दिन आग्रयणेष्टि के लिए सोम के लिए श्यामाक चरु और इन्द्र और अग्नि के लिए द्वादशकपाल, विश्वदेव के लिए चरु, द्यावापृथिवी के लिए एककपाल पुरोड़ाश की आहुति दे। दक्षिणा बभ्रू तथा पिङ्गल वत्स और प्रथमज वत्स है।[४]

**चातुर्मास्ययाग :**—आठवें दिन चार मास पश्चात् किये जाने वाले चातुर्मास्य यज्ञों का प्रारम्भ होता है।

**इन्द्रतुरीयाग :**—इस याग में अग्नि के लिये अष्टकपाल, वरुण के लिए यवमय दस-कपाल चरु, रुद्र के लिए गावीधुक चरु तथा इन्द्र के लिए सान्नाय्य की आहुति दे। दक्षिणा नवप्रसूतिका गाय है।[५]

**अपामार्ग होम :**—स्थिर जलों में से अपामार्ग (पौधाविशेष) को ला कर उस का सक्तू बना कर दक्षिण की ओर बंजर भूमि में एक-एक अङ्गार रख कर पलाश की स्रुव द्वारा अपामार्ग की समंत्र आहुति देता है। इस की दक्षिणा वर है।[६]

**पञ्चेध्मीय होम :**—मंत्रों[७] से आहुतियां दी जाती है। इस की दक्षिणा पांच अश्वों से युक्त रथ है।[८]

**देविका हविर्याग :**—अगले दिन अनुमति, राका, सिनीवाली तथा कुहू के लिए चरु की आहुतियां तथा धातृ के द्वादशकपाल पुरोड़ाश की आहुति देता है। दक्षिणा अप्रसूत चार साल की गाय है।[९]

**त्रिपंयुक्त हविर्याग :**—तीन-तीन हवियों वाला यह यज्ञकर्म क्रमशः तीन दिनों में किया जाता है।

**प्रथम दिन :**—अग्नि-विष्णु के लिए एकादशकपाल पुरोड़ाश, इन्द्रविष्णु के लिए चरु और विष्णु के लिए त्रिकपाल पुरोड़ाश दे। दक्षिणा बौना बैल है।

**द्वितीय दिन :**—सोमपूषा के लिए एकादशकपाल पुरोड़ाश, इन्द्रपूषा के लिए चरु तथा पूषा के लिए चरु की आहुति दे। दक्षिणा श्याम बैल है।

---

४. वही
५. का० सं० १५।२।२।
६. का० सं० १५।२।२।
७. का० सं० १५।२।३-४
८. का० सं० १५।२।४।
९. का० सं० १५।३।५

**तृतिय दिन :**—अग्नि-वैश्वानर के लिए द्वादशकपाल पुरोड़ाश तथा वरुण के लिए यवमय चरु दे। दक्षिणायें क्रमशः हिरण्य और बभ्रू अश्व हैं।[10]

**रत्नियों की हवियां :**—अगले दिन से बारह दिन तक बारह रत्नियों अर्थात् सदस्यों के घर जा कर निम्न बारह हवियों की आहुतियां देता है।

१. **पुरोहित के घर :**—बृहस्पति के लिए चरु दे। दक्षिणा शितिपृष्ठ बैल है।

२. **राजा के घर :**—इन्द्र के लिए एकादशकपाल पुरोड़ाश दे। दक्षिणा ऋषभ है।

३. **महिषी के घर :**—अदिति के लिए चरु दे। दक्षिणा धेनु है।

४. **परिवृक्ति के घर :**—निर्ऋति के लिये नाखूनों से वितूपीकृत कृष्ण धान से निर्मित दक्षिणा श्येनी (सफेद) कूटा (सींग वाली) वण्डापस्फुरा गाय है।

५. **सेनानी के घर :**—अग्नि के लिए अष्टकपाल पुरोड़ाश दें। दक्षिणा हिरण्य है।

६. **संगृहीता के घर :**—अश्विनौ के लिए द्विकपाल पुरोड़ाश दे। दक्षिणा जुड़वां बैल है।

७. **अन्तःपुराध्यक्ष के घर :**—सवितृ के लिए अष्टकपाल पुरोड़ाश दे। दक्षिणा सफेद बैल है।

८. **सूत के घर :**—वरुण के लिए यवमय दशकपाल पुरोड़ाश दे। आठ दिन का भूरा बैल दक्षिणा है।

९. **वैश्यग्रामणी के घर :**—मरुत् के लिए सप्तकपाल पुरोड़ाश दे। दक्षिणा चितकबरी बालगर्भिणी चार साल की गाय है।

१०. **करसंग्राहक के घर :**—पूषादेवताक चरु दे। दक्षिणा श्याम बैल है।

**अक्षावाप और आखेटक के घर :**—ग्यारहवें और बारहवें दिन रुद्र के लिए गावीधुक चरु की आहुति दे। दक्षिणा म्यानयुक्त तलवार और छेद को ढ़कने वाला बालों का प्रतिग्रथित पवित्र कपड़े का टुकड़ा, दामभूषा वत्सतर या शबल (धब्बेदार) बैल है।

रत्नियों की आहुति के बाद राजा अपने घर में सुत्रामन् तथा अंहोमुच् इन्द्र के लिए एकादशकपाल पुरोड़ाश की आहुतियां दे। दक्षिणा ऋषभ है।[11]

---

१०. वही

११. का० सं० १५।४।६।

इस के उपरान्त दीक्षणीयेष्टि का अनुष्ठान होता है।

मैत्रबार्हस्पत्य चरु :—मित्र और बृहस्पति के लिए चरु बनाया जाता है।

निर्माण विधि इस प्रकार है :—स्वयं टूटी हुई अश्वत्थ वृक्ष की शाखा से पात्र बना कर उस में श्वेतवत्सा श्वेतगाय का दूध दूह कर, उस दूध को स्वयं जमने, मथने तथा मन्थित मक्खन को स्वयं पिघलने दिया जाता है। आज्य में मित्र के लिए मोटे चावल और बृहस्पति के लिए दो टुकड़े हुए चावलों को पकाते हैं। इन आहुतियों के लिए वेदियां आधी बनाई जाती हैं, आधी स्वयं-कृत होती हैं। बर्हियां और इध्म आधे कटे हुए और आधे स्वयं कटे हुए होते हैं। मित्र और बृहस्पति के लिए चरु की आहुति देते हैं। इन की दक्षिणा क्रमशः अश्व और श्वेतपृष्ठ बैल हैं।[१२]

इस के उपरान्त दीक्षा बारह दिन तक होती है। सोमक्रयण सामान्य नियमों के अनुसार होता है।[१३]

**देवसुव हवियां :**—गृहपति अग्नि के लिए आशूधान्यों का अष्टकपाल प्रसवितृ सविता के लिए सतीन धान्यों का अष्टकपाल, वनस्पति सोम के लिए श्यामाक चरु, वाचस्पति बृहस्पति के लिए नैवार चरु, ज्येष्ठ इन्द्र के लिए वर्ष में बढ़ने वाले धान्यों का एकादशकपाल, सत्यपति मित्र के लिए आम्बों का चरु, धर्मपति वरुण के लिए यवमय दशकपाल, पशुपति रुद्र के लिये गावीधुक् चरु-ये आहुतियां देवसुव की हैं। समंत्र इन देवताओं की प्रार्थना की जाती है।[१४]

*अभिषेचनीय दिवस*

छठे अनुवाक में विविध प्रकार के जलों का ग्रहण, संस्कार, जलों को काष्ठ पात्रों में भरना, धिष्ण्याग्नि में स्थापन तथा आग्नीध्रीय अग्नि में आहुति और यजमान द्वारा पाठ किये जाने वाले मंत्र हैं।[१५]

सप्तम अनुवाक में यजमान द्वारा वस्त्र पहिनना, पगड़ी बांधना, नवनीत द्वारा अञ्जन लगाना, मंत्र का जप, धनुर्ग्रहण तथा मानसिक रूप से सभी दिशाओं में गमन सम्बन्धी मंत्र हैं।[१६]

**अभिषेक :**—सप्तम अनुवाक में ही अभिषेक सम्बन्धी मंत्र हैं जिन में यजमान द्वारा व्याघ्र चर्म बिछे चौकी पर आरोहण, सीसे और चांदी के टुकड़ों को क्रमशः नपुंसक और नाई को देने तथा पार्थनामक छः आहुतियों से विनियुक्त मंत्र और विषाण से यजमान के अभिषेक सम्बन्धी मंत्र हैं।[१७]

---

१२. का० सं० १५।५।७।
१३. मा० श्रौ० सू० ६।१।२।१५-१६।
१४. का० सं० १५।५।७।
१५. का० सं० १५।६।८-१३
१६. का० सं० १५।७।१४-१६।
१७. का० सं० १५ ७।१७-१८।

**विजय अभियान :**—अष्टम अनुवाक का उन्नीसवां मंत्र यजमान द्वारा रथारोहण, निर्धारित दूरी तक गमन, यजमान के हाथ में आमिक्षा देना तथा लौट कर यजमान का जूते उतार कर रथ से उतर जाने में विनियुक्त है।[१८] शेष मंत्र यजमान द्वारा जप, आहवनीय के उत्तर की ओर आसन्दी रखने, उस पर आरुढ़ होने तथा रथविमोचनीय आहुति देने और सारथि सहित रथ को रथवाह में रखने से सम्बन्धित हैं।[१९] राजसभा और द्यूत क्रीडा से सम्बन्धित मंत्र उपलब्ध हैं।[२०]

*अभिषेकोत्तरकर्म*

**संसृप हवियां :**—दस देवताओं के लिए दस हवियां ये हैं—सवितृ के लिए अष्टकपाल, सरस्वती के लिए चरु, पूषन् के लिए चरु, बृहस्पति के लिए चरु, इन्द्र के लिए एकादशकपाल, वरुण के लिए यवमय दसकपाल, त्वष्टृ के लिए अष्टकपाल, अग्नि के लिए अष्टकपाल, सोम के लिए चरु, तथा विष्णु के लिए त्रिकपाल पुरोडाश। इन आहुतियों की दक्षिणायें क्रमशः श्येत बैल, अप्रसूत चार वर्ष की गाय, श्याम बैल, शितिपृष्ठ बैल, ऋषभ, बभ्रु महानिरष्ट, शुण्ठ ( सफेद अथवा नाटे कद का बैल) हैं।[२१]

*दशपेय याग*

**दिशा सम्बन्धी हवि पंचक :**—विभिन्न दिशाओं में अग्नि के लिए अष्टकपाल, इन्द्र के लिए एकादशकपाल, विश्वेदेव के लिये चरु, मित्र–वरुण के लिए आमिक्षा तथा बृहस्पति के लिए चरु दे। इन की दक्षिणायें क्रमशः हिरण्य, ऋषभ, पिशङ्गी लाल मिश्रित भूरा ) धेनु, वशा (विनम्र गाय) और शितिपृष्ठ बैल हैं।[२२]

**प्रयुज हवियाग :**—इस भाग में छः छः हवियों के दो वर्ग हैं। प्रथम वर्ग में आग्नेय कष्टकपाल, सौम्य चरु, सावित्र अष्टकपाल, बार्हस्पत्य चरु, अग्नि-वैश्वानर के लिये द्वादश-कपाल, त्वष्टृ के लिये अष्टकपाल हैं। दक्षिणा दक्षिण की ओर जोता हुआ रथवाहनवाह है। द्वितीय वर्ग में सरस्वती, पूषन्, मित्र, वरुण, अदिति और क्षेत्रपति के लिये विभिन्न चरुओं की आहुतियां दी जाती हैं। दक्षिणा बांया रथवाहनवाह है।[२३]

**पशुबन्धयाग :**—इस के उपरान्त सामान्य नियमों से पशुयज्ञ होते हैं।

**सत्यदूत हवियाग :**—सवितृ के लिये द्वादशकपाल, अश्विनौ और पूषन् के लिये एकादशकपाल और सत्यवाक् सरस्वती के लिये चरु की हवियां दी जाती हैं। दक्षिणा दण्ड, जूते

---

१८. का० सं० १५।८।१९।
१९. का० सं० १५।८।२५।
२०. का० सं० १५।८।२६–२९
२१. का० सं० १५।९।३०।
२२. का० सं० १५।९।३०–३१
२३. वही

की जोड़ी और पानी में न भीगने वाला थैला है। इन आहुतियों के बाद दूतों को अन्य राजाओं के पास भेजा जाता है।[२४] इस तरह राजसूय की विधि समाप्त होती है।

राजसूययज्ञ में त्रिवृत् बहिष्पवमान, पञ्चदश याज्य, पञ्चदश माध्यन्दिन पवमान, सप्तदश पृष्ठ, सप्तदश आर्भव पवमान, इक्कीस अग्निष्टोम, चौंतीस अभिषेचनीय के पवमान, पञ्चदश याज्य, सप्तदश पृष्ठ, इक्कीस अग्निष्टोम और उक्थ, सप्तदश दशपेय, इक्कीस केशवपनीय के बहिष्पवमान, सप्तदश याज्य, सप्तदश माध्यन्दिन पवमान, पञ्चदश पृष्ठ, पंचदश आर्भव पवमान, त्रिवृत् अग्निष्टोम और उक्थ, एकविंश षोडशी होते हैं। जितनी संवत्सर की अहोरात्रियां होती हैं उतने ही स्तोत्र होते हैं।[२५]

## गृह

मोनियर विलियम्स ने गृह का भी प्रारम्भिक अर्थ अनुदास और सेवक[८] बताया है।[९] फिर इस का अर्थ क्रमशः घर, घर के लोग और पत्नी में विकसित हो गया। यास्क मुनि[१०] का निर्वचन है गृह्णन्तीति सताम् अर्थात् जो वस्तुओं को पकड़ता या प्राप्त करता है। यही मत कोशकारों[११] का है, अतः 'घर' और 'कलत्र' दो अर्थ किए गए हैं। इसी लिए कोशकारों ने 'गृहस्थ' का अर्थ गृहे (गृहेषु) दारेषु तिष्ठति अभिरमते है, अर्थात् जो गृह में रहता है और स्त्रियों में अभिरमण करता है।[१२] परन्तु गृह शब्द प्राचीन है, क्यों कि इस से मिलते जुलते शब्द भारोपीय भाषा में मिलते हैं। ghridh=to plait और gərəda=a cave, a residence of Daevas.[१३]

## गृहपति

गृहस्वामी के लिए वैदिक साहित्य में गृहपति[१४] और गृहप[१५] शब्द प्रयुक्त हुए हैं। पाणिनि काल[१६] में भी ये शब्द प्रचलित थे। पुराणों में उस के पञ्चमहायज्ञ,[१७] यज्ञादि, व्रत, अग्निहोत्र, श्राद्ध आदि[१८] कर्तव्यों का चित्रण किया गया है। आर्यों का मुख्य देवता अग्नि है जिस का सर्वाधिक वर्णन वेदों में हुआ है। उसे भी गृहपति[१९] और विश्पति[२०] कहा गया है। अतः आगे चल कर समृद्ध वैश्य को भी गृहपति कहा जाने लगा। कभी-कभी यह कुलपति के लिए भी प्रयुक्त होता था।[२१]

## अन्वय-अन्ववाय

प्रत्येक परिवार में एक कुलविशेष की सत्ता होती है। कुल के लिए अन्वय (अन्ववाय) वंश और कुल शब्द प्रयोग में आते हैं। 'परस्परनिरपेक्षायामेकस्मिन्नन्वयः'[२२] अर्थात् परस्पर निरपेक्ष पदों का सम्बन्ध अन्वय है और पदानां परस्पराकांक्षा योग्यता च'[२३] के आधार पर अन्वय (अनु+) इ (इण्)+अच् का मूलार्थ है 'क्रम' सङ्गति (Prose order)। इस प्रकार श्लोकार्थ या

---

८. (क) तुलनीय ऋ० १०।११९।१३॥

९. ऐ० ब्रा० ने द्वार युक्त होने से गृहों को दुर्या, स्थिति हेतु होने से प्रतिष्ठा, निरन्तर वस्तुओं का संग्रहस्थल होने से ओक कहा है।

१०. नि० ३।१३॥

११. गृह्णातीति—अमर-सुधा २।२।४; गृह्णातीति धान्यादिकं जीवनार्थे यस्मिन्निति—शब्दक०॥

१२. तु० न गृहं गृहमित्याहुः गृहिणी गृहमुच्यते।

१३. इटी० या० डा० सि० वर्मा पृ० ७६॥

१४. ऋ० ६।५३।२; अथर्व १४।१।५१॥ श० ४.६।८।५ आदि।

१५. वा० सं० ३०।११॥

१६. पा. अष्टा.४।४.९०॥

१७. मा० पु० ७।१४; म० पु० ४०।१,२॥

१८. म० पु० ५२ अ०॥

१९. ऋ० १।१२।६; ३६।५; ६०।४; वा०सं० २।२७॥

२०. ऋ० १०।४।४॥

२१. शौनको गृहपतिर्वै नैमिषीयैस्तु दीक्षितैः। दीक्षासु चोदितः प्राह सत्रे तु द्वादशाह्निके॥

२२. सिद्धांत कौमुदी

२३. शब्द क०

वाक्यार्थ के इस सादृश्य पर इस का अर्थविकास 'कुल' हुआ प्रतीत होता है। अन्ववाय [अनु+अव+अय्+घञ् (अच्)] का लगभग यही अर्थ है। यद्यपि बाद में इस का विग्रह यह भी किया गया—'अन्वेति जन्म प्राप्नोति जनपरम्परया ऽस्मिन्' अर्थात् जिस में लोग जन्म ग्रहण करते हैं।

## वंश

वंश का अर्थविकास 'कुल' भी बांस की गांठों के अविच्छिन्न क्रम से हुआ। महर्षि यास्क[२४] ने 'वन+√शी' और 'वन+√श्रु' से निष्पन्न कर यह मन्तव्य प्रकट किया है कि यह वन में होता है और इस में से शब्द सुनाई पड़ता है परन्तु इस से 'कुल अर्थ पर कोई प्रकाश नहीं पड़ता। अमर-कोश सुधाव्याख्या और शब्दकल्पद्रुम में √वश कान्तौ, √वन सम्भक्तौ, √टुवम उद्गिरणे और √वन शब्दे आदि धातुओं[२५] से इसे निष्पन्न किया गया है जो यह स्पष्ट करता है कि उस समय तक इस का 'कुल' अर्थ विकसित हो चुका था।[२६]

## कुल

वंशवाची कुल शब्द का प्रचलन वैदिक साहित्य में ब्राह्मण ग्रन्थों से पूर्व नहीं मिलता। पहले यह गृहवाची रहा होगा और फिर गोत्र या परिवार का भी अर्थ देने लगा। कोशकारों और वैयाकरणों ने √कुल संस्त्याने (संस्थाने) बन्धुपु च (to accumulate, to be a kin) और √कुङ् शब्दे से निष्पन्न किया है। प्रथम से सम्मिलित परिवार प्रथा का और द्वितीय से 'जहां बरतन होते हैं, खनकते ही हैं' के अनुसार परिवार में कलह का संकेत मिलता है, परन्तु उन से संगीतात्मक ध्वनि भी निकल सकती है जो परस्पर सौमनस्य से ही सम्भव है।[२७] जिस के लिए वेद का ऋषि कहता है—"संगच्छध्वं संवदध्वं सं वो मनांसि जानताम्"[२८] कुल का विग्रह 'कुं भूमिं लाति' अर्थात् जो पृथ्वी पर स्थित है और 'कौ लीयते' अर्थात् जो अन्त में पृथ्वी में विलीन हो जाता है—भी किया गया है। तन्त्रशास्त्र में यह शरीर और आचारवाची भी है। वहां शिव और शक्ति दोनों को 'कुल' कहकर नव विशिष्ट कुलों का वर्णन है। देवी का नाम कुलाङ्गना और कुलेश्वरी भी है।[२९]

---

२४. नि० ५।४।६॥

२५. क्रमशः इन के अर्थ हैं—√वश-to desire √वन to honour, to help √टुवम to vomit √वन to sound. सभी से किसी न किसी प्रकार कुल अर्थ लाया जा सकता है जैसे वमति उद्गिरति पुरुषान् आदि।

२६. मोनियर विलियम्स ने Derivation doubtful कहकर छोड़ दिया है।

२७. यही अर्थ वन शब्दे से निर्मित वंश का भी किया जा सकता है।

२८. ऋ० १०।१९१।२॥

२९. ललितासहस्रनाम १।९१–९६॥

## कुलपति

कुल के स्वामी के लिए कुलपा,[३०] कुलवृद्ध,[३१] वृद्ध[३२] और कुलपति उत्तरोत्तर संज्ञाएं पड़ती गईं। 'कुलानि पाति' या 'कुलस्य पतिः' अर्थात् जो कुलों की रक्षा करता है या जो कुल का स्वामी है—विग्रह के कारण कुलपति का अर्थविकास भावसादृश्य वश शैक्षणिक संस्थान, गुरुकुल या छात्रवर्ग के पालक के रूप में हुआ—

> मुनीनां दशसाहस्रं यो ऽन्नदानादिपोषणात्।
> अध्यापयति विप्रर्षिरसौ कुलपतिः स्मृतः ॥[३३]

अर्थात् भोजन तथा पालनपोषण की व्यवस्था करते हुए दस हजार ब्रह्मचारियों को पढ़ाने वाला कुलपति कहलाता है। इस परिभाषा से मिलता जुलता शब्द अंग्रेजी में 'डीन' ( Dean ) है जो विश्वविद्यालय के विभिन्न सङ्कायों में अध्यक्ष होता है। यह लैटिन शब्द 'दशन्' ( decen ) या 'डेसेनस' (decanus अर्थात् दश डिवीजन का सेनापति या दश पादरियों के ऊपर मुख्य पादरी) से बना है। अब इस में से दश का भाव लुप्त हो गया है और अधीनस्थ विभागों की संख्या कुछ भी हो सकती है। इसी प्रकार कुलपति में 'दश-सहस्र' का भाव लुप्त हो गया है और अब विश्वविद्यालय के सर्वोच्च अधिकारी को कुलपति कहा जाता है। रामायण[३४] में इस का आर्षी निर्वचन 'कुलानि पातयति' किया गया है और एक लघुकथा के द्वारा यह बताया है कि कुलपति (मठाधीश) जैसे उच्च एवं समर्थ पदों पर धनापहरण उत्कोच, धन का दुरुपयोग और परपीडन आदि से व्यक्ति बच नहीं पाता है अतः उसे सचेत हो कर समाजहित में ध्यान रखना चाहिए। इस अंश को भले ही प्रक्षिप्त मान लिया जाय परन्तु इस से आर्षी निर्वचन पर प्रकाश पड़ता है जैसे कुत्सित या अप्रिय बोलने पर कुलपति का विग्रह 'कुत्सिता लपतिः यस्य' कर दिया जाए। आजकल कुलपति राज्यपाल (गवर्नर) होता है जो नाम मात्र का है क्यों कि उस का छात्रों के शरीर व मन से कोई सम्बन्ध नहीं होता। प्रबन्धकार्य उपकुलपति करता है पर व्यवहारतः छात्रों के मन व शरीर से उस का भी कोई सम्बन्ध नहीं है।

---

३०. ऋ० १०।१७९।१।। श०ब्रा० १।२।२२।। बृह०उप० १।५।३२।।
३१. महा० शांति० १०८।२७।। ३२. पा० अष्टा० १।२।६५।। ३३. शब्द क० से उद्धृत
३४. वा० रा० उत्तर २।४५।।

# वैज्ञानिक परिदृष्टि और 'जीवन' की धारणा

डा० वीरेंद्र सिंह, व्याख्याता, हिन्दी विभाग, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर–४

१. वैज्ञानिक-चिंतन का एक विशिष्ट आयाम विकासवादी ( इवोल्यूशन ) अन्तर्दृष्टि है जिस ने मानवीय मूल्यों तथा 'जीवन' की धारणा को समझने का प्रयत्न किया है और जो 'जीवन' के रहस्य तथा उस की समस्या को एक तार्किक–परिदृष्टि प्रदान करता है।

२. जब भी जीवन के उद्‌भव तथा उस के संगठन का प्रश्न आता है तब वैज्ञानिक-चिंतन में जैविक-अंगीय धारणा ( कौन्सेप्ट ऑफ ऑरगैनिज्म ) का एक विशिष्ट योगदान माना गया है। यह धारणा, जीवशास्त्रीय दृष्टि से एक तार्किक नियम का रूप भी है। विकासवाद के अन्तर्गत प्राण-शक्ति का एक विकसित रूप हमें एककोषीय प्राणी से अनेककोषीय प्राणियों तक प्राप्त होता है। एककोषीय प्राणी (यूनीसेलूलर) 'अमीबा' में जीवन का संगठन अपने आदितम रूप में प्राप्त होता है और यह संगठन उतना ही जटिल होता जाता है जैसे-जैसे अनेककोषीय (मल्टीसेलूलर) प्राणियों का विकास होता जाता है। यह विकास की अनेककोषीय परिणति केवल जीवधारियों की विशेषता नहीं है, पर जल में तथा धरती पर प्राप्त वनस्पतियों में यह परिणति दर्शनीय है। इसी तथ्य पर जैविक–अंगीय सिद्धांत आधारित है कि भौतिक-मानव का विकास 'जैविक-अंगों' का क्रमागत विकास है जो मूलतः अपने आदिम रूप में आदिम-जीवन-प्रकार से सम्बन्धित है।[१] भ्रूण (एम्ब्रीयो) का शुरू से अंत तक का विकास, इन सभी जीवन–प्रकारों से हो कर गुजरता है जो उस के विकास–इतिहास में पूर्व घटित हो चुके हैं। यही कारण है कि शिशु जन्म की नौ महीने की अवधि उन सभी पूर्व स्थितियों की 'स्मृति' है जिस से उस का विकास क्रम घटित हो चुका है। 'अमीबा' से लेकर मानव तक की विकास-यात्रा, जैविक-अंगीय-धारणा के अनुसार, एक क्रमिक विकास यात्रा है—वह अनायास कोई घटित होने वाली घटना नहीं है। अतः जीवन की गति एक प्रक्रिया (प्रोसेस) है और यह प्रक्रिया 'संगठन' पर आधारित है। यहां 'जीवन' का ऐतिहासिक पक्ष उभरता है और इसी तथ्य पर जीवशास्त्रीय-विचारकों ने 'जैविक-अंग' ( ऑरगेनिज्म ) को 'ऐतिहासिक–व्यक्ति' के रूप में स्वीकार किया है।[२]

३. जीवन के स्वरूप को समझने के लिए वैज्ञानिक शब्दावली में 'संगठन (ऑरगेनाइजेशन) शब्द के अर्थ को समझना आवश्यक है। इस शब्द के स्वरूप का अर्थ अनेक तत्वों की

---

१. ह्यूमन डेस्टनी, लीकॉम्ट द्यू नूं, पृ० ५५
२. प्रोब्लेम्स ऑफ लाइफ, लुडविग वान बर्टालैनफी, पृ० १०८

जटिलता का अन्योन्य क्रिया-प्रतिक्रियात्मक रूप है। ये सभी 'तत्त्व' सापेक्ष अवस्था में, एक 'जैविक-अंग' की धारणा एवं संरचना में सहायक होते हैं। जिस प्रकार परमाणुओं के संगठन से 'अणु' की संगठना होती है, उसी प्रकार अनेक तत्त्वों के पारस्परिक सम्बन्ध से 'अंग' की संगठना होती है। अतः इन तत्त्वों तथा प्रक्रियाओं के परिवर्तन से 'सम्पूर्ण' में परिवर्तन होता है और जब इन तत्त्वों तथा प्रक्रियाओं का विलयन हो जाता है, तब वह संगठन भी नष्ट हो जाता है। इस नियम का जीवन की व्यवस्था तथा संगठन से घनिष्ठ सम्बन्ध है। ऐसे अनेक नियम हैं, पर उन में एक महत्त्वपूर्ण नियम कोषीय विभाजन का अनुक्रम है। यह चतुरायामिक कोषों का विभाजन एक कोष और उस से उत्पन्न कोषों का एक संगठित रूप है। दूसरा महत्त्वपूर्ण नियम पैतृक-संस्कारों के वाहक तत्त्व 'जीन' का अनुक्रमिक रूप है जिस के द्वारा संगठन का आंतरिक पक्ष पुष्ट होता है। आंतरिक पक्ष से मेरा तात्पर्य उन गुणों से है जो संस्कार के रूप में किसी जीवधारी के शिशु को प्राप्त होते हैं। मेंडिल का यह जीन सिद्धांत संगठन के एक विशेष पक्ष का उद्‌घाटन करता है जो जीवधारियों के मानसिक एवं बौद्धिक विकास का मूलतत्त्व है। मेंडिल ने लिखा है कि विज्ञान केवल तथ्यों का आकलन एवं संगठन नहीं है; तथ्य उसी समय ज्ञान का रूप धारण करते हैं जब वे धारणात्मक-पद्धति के अन्तर्गत आते हैं।[3] मेंडिल ने जीन-सिद्धांत के अन्तर्गत तथ्यों का यही धारणात्मक रूप रखा है। इस से यह भी स्पष्ट होता है कि विज्ञान केवल तथ्य-परक प्रक्रिया नहीं है, पर वह धारणात्मक-चिंतन का भी क्षेत्र है। विज्ञान का यह पक्ष मानवीय ज्ञान का वह रूप है जो विश्व, प्रकृति और मानव के रहस्यों तथा सत्यों को उद्‌घाटित करता है। यही विज्ञान का ज्ञान-मूल्य है।[4]

४. तीसरा नियम शारीरिक आकृति और शरीर के अन्दर होने वाली भौतिक प्रक्रियाओं से सम्बन्धित है। एक जैविक-अंग केवल शारीरिक आकृति सम्बन्धी अनुक्रम को ही प्रदर्शित नहीं करता है, पर इस के अतिरिक्त वह आंतरिक प्रक्रियाओं के क्रम को भी प्रदर्शित करता है।

५. इन तीन महत्त्वपूर्ण नियमों के प्रकाश में संगठन और जैविक-अंग का एक सापेक्ष सम्बन्ध प्राप्त होता है। इसे ही जीवशास्त्रीय शब्दावली में 'जीवन की व्यवस्थित-धारणा' कहा गया है। इस धारणा के अन्तर्गत जैविक आकृतियों का रूप स्थिर नहीं होता है, पर मूलतः गत्यात्मक होता है। यही गत्यात्मकता ही 'जीवन' को गतिवान् बनाती है और वृद्धि (ग्रोथ) को जीवन का अंतरंग तत्त्व स्वीकारती है। जीवन की यह गत्यात्मकता एक अन्य तत्त्व की ओर संकेत करती है। वह यह कि जीवन का प्रमुत्व सब स्थानों पर है, चाहे वह पृथ्वी हो या कोई अन्य ग्रह

---

३. मैन इन द माडर्न वर्ल्ड, जे० हक्सले, पृ० २००

४. वैज्ञानिक परिदृष्टि, बर्टरेन्ड रसेल, पृ० १५०

या नक्षत्र। यह दूसरी बात है कि जीवन का रूप आवश्यकतानुसार परिवर्तित हो गया हो, पर मूल रूप से जीवन की विश्वजनीन 'शक्ति' का वह एक अनेकपक्षीय रूप है। इसे ही श्री अरविंद ने 'ब्रह्मांडीय जीवन-शक्ति' की संज्ञा दी है जो जैविक और अजैविक विश्व में समान रूप से व्याप्त है।[५] यह जीवन-शक्ति समस्त विश्व में व्याप्त है जो केवल मात्र कल्पना नहीं है, पर आधुनिक विज्ञान की एक आदर्श-धारणा है।

६. उपर्युक्त विवेचन के प्रकाश से यह स्पष्ट होता है कि जीवन में जहां एक ओर विभिन्नता है, वहीं दूसरी ओर उस विभिन्नता में एकता भी विद्यमान है। जीवधारियों में जीवन की एकता का रूप अनेक दृष्टियों से देखा जा सकता है, यदि हम उसे मानवीय मानदण्ड से देखें और परखें। इस दृष्टि से समस्त जीवधारियों में शुभ और अशुभ ( पाप और पुण्य ) की कोई न कोई भावना समान रूप से प्राप्त होती है। अच्छे और बुरे का यह विस्तार समस्त प्राणीजगत की एक विशेषता है जो उस की एकता का रूप माना जाता है। इस के अतिरिक्त जीन-प्रक्रिया, विभिन्न जातियों में सहयोग-भावना, परिस्थतिजन्य आचरण तथा प्रजनन--प्रक्रिया—ये कुछ अन्य क्षेत्र हैं जहां जीवन की एकता दर्शनीय है।[६] आकृति, शारीरिक रचना, मनश्चेतना आदि के क्षेत्र में हमें विभिन्नता के दर्शन होते हैं। विभिन्नता का महत्त्व उसी सीमा तक स्वीकार किया जा सकता है जहां तक प्रत्येक वनस्पति तथा जीवधारी अपने 'स्वधर्म' का पालन कर सकने में समर्थ हो। प्रसिद्ध प्राणिशास्त्री हाल्डेन ने इसी कारण से 'स्वधर्मपालन' को जीवन की एकता के लिए एक अत्यन्त आवश्यक तत्त्व माना है।

७. जीवन की एकता तथा अनेकता के इस आयाम को दृष्टि में रख कर, जीवन के एक अभिन्न अंग 'व्यक्ति' (इण्डीवीज्वल) के स्वरूप को समझना भी आवश्यक है। जीवशास्त्र में 'व्यक्ति' का अर्थ सामान्य अर्थ ही है जो केवल एक जैविक अंग है जब कि मनोविज्ञान में व्यक्ति का अर्थ सामान्य न हो कर विशिष्ट होता है। विकासवादी-दृष्टि से 'व्यक्ति' एक ऐसा जीवधारी है जो दिक्, काल और क्रिया के परिप्रेक्ष्य में जीवित रहता है और एक विशिष्ट जीवन-चक्र (लाइफ-साइकिल) का पालन करता है। विकास के निम्न स्तर में अमीबा और हाइड्रा को यदि दो भागों में विभाजित किया जाता है तो प्रत्येक भाग एक 'व्यक्ति' की तरह आचरण करता है। कुछ इसी प्रकार की विकसित दशा मानव नामधारी प्राणी में यदा कदा देखी जाती है, जब डिम्ब (ओवा) के सिंचन के पश्चात्, वह दो या अधिक में विभक्त हो जाता है और इस प्रकार दो या दो से अधिक शिशु एक साथ जन्म लेते हैं। यहां पर व्यक्ति की धारणा एक भौतिक रूप में है जब कि

---

५. साइंस एण्ड कल्चर, महर्षि अरविन्द, पृ० ३९

६. दि यूनिटी एण्ड डाइवर्सिटी ऑफ लाइफ, जे. बी. एस. हाल्डेन, पृ. ४०–४१

'व्यक्तित्व' की भावना व्यक्ति के समस्त आंतरिक एवं वाह्य गुणों या अवगुणों का एक समष्टि रूप है। इस दृष्टि से 'व्यक्ति' की भावना एक प्रगतिशील एकीकरण की भावना है जिस में पैतृक संस्कार, शारीरिक संरचना, नाड़ी-संस्थान और जीवन-चक्र का एक सानुपातिक एकीकरण प्राप्त होता है। इस प्रकार 'व्यक्ति' एक सीमा है जिस का सम्पूर्ण साक्षात्कार असंभव है, पर जिस तक पहुंचा जा सकता है।[७] यह तथ्य एक अन्य दिशा की ओर भी संकेत करता है कि व्यक्ति की धारणा कोई पूर्ण-धारणा नहीं है। यही कारण है कि 'पूर्ण-व्यक्ति' की भावना एक कल्पना है। जीव-विज्ञान की दृष्टि से पूर्ण-व्यक्ति का तात्पर्य केंद्रीकरण है जिस का सम्बन्ध नाड़ी-संस्थान (सुषुम्ना नाड़ी=स्पाइनल कौर्ड) से है और इस केंद्रीकरण के विरोध में विकेंद्रीकरण या बिखराव की प्रवृत्ति लक्षित होती है। इसी से जीवधारियों में केंद्रीकरण की प्रवृत्ति प्रजनन क्रिया में व्यवधान भी दे सकती है और यही कारण है कि विकेंद्रीकरण की प्रवृत्ति जीवधारियों के लिए कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण है। वस्तुतः जीवन के स्थायित्व एवं विकास के लिए ये दोनों प्रवृत्तियां न्यूनाधिक रूप से आवश्यक हैं।

८. अस्तु। जीवन के विकास में केंद्रीकरण एवं बिखराव की प्रवृत्तियां निरपेक्ष न हो कर सापेक्ष हैं क्यों कि जीवन के विकास में इन दोनों तत्त्वों का कार्य-कारण-सम्बन्ध है। विकास-क्रम में किसी भी अंग का (व्यक्ति) विकास संयोगाश्रित नहीं है, पर यह विकास सीमित है। यह विकास सीमित इस लिए है कि प्रकृति के नियम के अन्तर्गत प्रत्येक वस्तु या घटना का एक परिवेश होता है और यह परिवेश उस घटना या वस्तु को एक अर्थ देता है। इस के अतिरिक्त विकास का यह सीमित पक्ष तीन तत्त्वों के प्रकाश में कार्यान्वित होता है। प्रथम तत्त्व जीन में अवश्यंभावी परिवर्त्तन की प्रक्रिया है जिस का संकेत ऊपर किया जा चुका है। दूसरा तत्त्व वे आन्तरिक गुण हैं जो विकासक्रम के दौरान किसी जाति या जीवधारी में अनेकानेक परिवर्तन लाते हैं। यह प्रक्रिया सामूहिक भी है और व्यक्तिगत भी। तीसरा तत्त्व संगठना का है जिस पर विचार किया जा चुका है। इस प्रकार विकास की अपनी सीमाएं लक्षित होती हैं और घटित होते हुए विकास-क्रम के आधार पर हम भावी विकास की सम्भावनाओं से भी अवगत हो सकते हैं। इस पक्ष पर विकासवादी-चिंतकों ने विचार किया है[८] और वे इस निष्कर्ष पर पहुंचे हैं कि मानव जीवन का भावी विकास भौतिक एवं शारीरिक स्तर पर न हो कर अब मानसिक एवं आत्मिक स्तर पर ही संभव है। जीवन की गति सदैव उच्चतर क्षितिजों की ओर ही होती है जैसा कि विकास-परम्परा से लक्षित होता है। ●

---

७. प्रोब्लेम्स ओफ लाइफ, बरटालैनफी, पृ० ५०

८. ऐसे कुछ चिंतक ली कॉम्ट ड्यू नूं, डब्लू० एच० हाइटहेड, जे. हक्सले और अरविंद हैं।

# भारतेन्दु युगीन चेतना और उसके प्रतिनिधि पं. बालकृष्ण भट्ट

डॉ० राजेन्द्र प्रसाद शर्मा, रीडर, हिन्दी विभाग, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर

भारतेन्दु युग आधुनिक हिन्दी साहित्य का विहान है। यह युग हिन्दी साहित्य की प्रायः सभी आधुनिक विधाओं का जनक है। अतः इस की महत्ता अनेक दृष्टियों से समूचे हिन्दी साहित्य में अद्वितीय और अतुलनीय है।

किसी भी साहित्य की समृद्ध आलोचना उस साहित्य के सर्जनात्मक पक्ष को भी प्रतिबिम्बित करती है। इस दृष्टि से भारतेन्दु युगीन आलोचना अपने युग का वास्तविक प्रतिनिधित्व करती है।

यह विश्वास के साथ कहा जा सकता है कि समूचे भारतेन्दु युग का गहन एवं वैज्ञानिक अध्ययन अद्यावधि नहीं हुआ है। अतः इस युग का साहित्यिक मूल्यांकन भी अभी अपूर्ण है।

भारतेन्दु युग का यदि मनोयोग पूर्वक अध्ययन किया जाये तो यह देख कर आश्चर्य होगा कि उस युग की रचनाओं में आज भी बड़ी ताजगी एवं जीवंतता है। इस युग का समूचा साहित्य यदि प्रकाश में लाया जा सके तो अनेक प्रचलित परवर्ती मान्यताओं में आमूलचूल अंतर उपस्थित हो जायगा। उदाहरणार्थ, यह धारणा सर्व प्रचलित है कि हिन्दी आलोचना को भौतिकतावादी यथार्थ का निकष मार्क्सवाद ने दिया है किन्तु तथ्य यह है कि आलोचना का यह भौतिक एवं यथार्थवादी निकष भारतेन्दु युग में ही परीक्षित एवं पुष्ट हो चुका था। यह निर्भ्रान्त भाषा में कहा जा सकता है कि इस के समीक्षकों की दृष्टि यथार्थ परक होने के साथ-साथ वैज्ञानिक भी थी।

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र, पं. बालकृष्ण भट्ट, पं. प्रताप नारायण मिश्र, पं. बदरी नारायण चौधरी 'प्रेमघन' तथा लाला श्री निवासदास भारतेन्दु युगीन आलोचना के प्रमुख स्तम्भ हैं। इन में भी सैद्धान्तिक निष्ठा वैचारिक विशदता, स्पष्ट एवं प्रखर चिन्तन, निर्भीकता तथा अभिव्यक्तिगत वैशिष्ट्य की दृष्टि से पं. बालकृष्ण भट्ट ही इस युग के निर्विवाद प्रतिनिधि आलोचक हैं।

## भौतिकतावादी दृष्टिकोण :-

संसार को नश्वर और जीवन को क्षणभंगुर मानने की चिरपरिचित वेदान्ती विचारधारा से भट्ट जी की विचारधारा मूलतः भिन्न है। 'हिन्दी प्रदीप' में एक स्थान पर वे अत्यन्त स्पष्ट भाषा में पूरी निर्भीकता के साथ लिखते हैं :—

"संसार सुख का सार और स्वार्थ तथा परमार्थ साधन का पवित्र मन्दिर है। पर हम इसे अपने कुलक्षणों से दुःख के प्रवाह का स्रोत, यावत् संताप और क्लेश का अपवित्र आलय कर रहे हैं। पौरुषेय गुण शून्य हम अपने अकर्मण्य वेदान्तिओं को क्या कहें जो संसार को दुःख रूप मिथ्या और नश्वर मानते हैं। यह प्रत्यक्ष है कि हमारे ही अविचार, अविवेक अशान्ति, असंतोष मोहान्ध बुद्धि आदि दुर्गुणों का कारण है कि स्वर्णमंदिर संसार को हम ढहाके उजाड़ खंडहर कर रहे हैं। जहां अमृत का कुंड भरा है उसे हम हलाहल विष से भरे देते हैं वड़े विद्वान हुए यावज्जीवन शास्त्र और फिलासफी को रट-रट पच मरे जितना रट डाला उस के एक वाक्य पर भी जो विवेक और विचार को काम में लाते तो अपने अस्तव्यस्त कामों से जो अनेक दुःख सहते हैं और अपनी समझ और काम का दोष न दे संसार को दुःख का आगार मान बैठे हैं, यह भ्रम मिट जाता। यदि विवेक और विचार को मन में जगह देते तो जो दुःखमय बोध होता है वही अनन्त सुख का हेतु होता।"[1]

आलोचना में इतिहास, और ऐतिहासिक दृष्टिकोण को प्रमुखता देते हुए भट्ट जी एक स्थान पर लिखते हैं:—

"जब हमारा प्रश्न ही मनुष्य जाति का अनूठापन नितांत ऐतिहासिक है तो इस लिए जहां इतिहास हम को सहारा न देगा वहाँ निश्चय हम को ठहर जाना पड़ेगा।"[2]

धर्म और राजनीति की तुलना में राजनीति को वरेण्य बताते हुए भट्टजी लिखते हैं:—

"चाहे धर्म सम्बन्धी एकता से आप और-और तरह का लाभ मानें पर देश की उन्नति और वास्तविक भलाई करने का द्वार हम राजनीतिक एकता को ही मानेंगे। जब तक कोई जाति एक राजनीतिक समूह न होगी जिस का एक ही राजनीतिक उद्देश्य है और जिस जाति के लोग एक ही राजनीतिक ख्याल से प्रोत्साहित नहीं हैं, तब तक आप उस जाति की सम्पत्ति और बुद्धि की बुनियाद किस चीज पर कायम रखेंगे ? हम देखते हैं कि अंगरेजों के इतिहास में बहुत जल्दी राजनीतिक एक जातित्व आ गया जिस के कारण उन की जाति की उन्नति चरम सीमा को पहुंचने लगी और उसी के विपरीत हम देखते हैं कि राजनीतिक बंधन न होने से बहुत जल्द हमारी जाति तीन तेरह हो गई। अंगरेजों में राजनीतिक एकता के कारण उन के देश की वास्तविक उन्नति हुई उसी के विपरीत राजनीतिक एकता न होने से हमारा ह्रास हुआ और आगे चल कर इस का यह परिणाम हुआ कि अंगरेज जाति ने अपना इतिहास अपने अनुकूल कर लिया। वही

१. 'हिन्दी प्रदीप' सितम्बर, १८९५, पृ० ४
२. वही, जनवरी, १८८७, पृ० ३

हमारी जाति का इतिहास झख मार के हमारे प्रतिकूल हो गया। और आपस की फूट से जो कुछ बची खुची ताकत रह भी गई थी उसे विदेशीय नेताओं ने आकर चूर-चूर कर डाला।"[३]

किसी भी पराधीन जाति के साहित्य में राजभक्ति और देशभक्ति में से राजभक्ति ही वरेण्य रूप में चित्रित मिलेगी। भारतेन्दु युग के प्रायः सभी समर्थ लेखक पराधीनता की मानसिक कायरता से नितांत मुक्त हैं। उन सब में भी भट्टजी की देश भक्ति का स्वर सब से अधिक प्रखर-मुखर है। राजभक्ति और देशभक्ति की वरेण्यता के संदर्भ में भट्टजी अपनी निर्भ्रान्त और द्विधा-हीन भाषा लिखते हैं:—

"हमारा कथन है कि राजभक्ति और प्रजाहित दोनों का साथ कैसे निभ सकता है? जैसे हंसना और गाल का फुलाना बहुरी चबाना और शहनाई का बजाना एक संग नहीं हो सकता ऐसा ही यह भी असंभव और दुर्घट है। राजभक्ति का फल निस्संदेह पहले देखने में बड़ा मीठा है पर परिणाम में महामंदकारी और रूखा है। इसे बहुत खाते-खाते मनुष्य क्षीणवीर्य क्षीणस्वत्व और क्षीणतेज हो जाता है और रग-रग और रोम-रोम में दास्य भाव अलर्क अर्थात् कुत्ते के विष के समान ऐसा असर कर जाता है कि जिस के दूर करने की कितनी ही तदबीर हो कुछ कारगर नहीं होती।"[४]

भारतीय समाज में—विशेष रूपेण हिन्दुओं में—यह धारणा युग-युगों से बद्धमूल है कि वेद अपौरुषेय हैं। अपौरुषेय शब्द की प्रायः अलौकिक के अर्थ में व्याख्या की जाती है। इधर पश्चिम के विज्ञानवादी तथा मार्क्सवादी दृष्टिकोण ने सभी परम्परा मुक्त मान्यताओं की जड़ हिला दी है। पश्चिमी दृष्टि से जीवन-जगत् को देखने वाले अनेक महानुभाव यह समझते हैं कि यह भौतिकतावादी दृष्टिकोण हमारे देश के लिए बड़ा अद्भुत और अश्रुतपूर्व है। परन्तु तथ्य यह है कि इस देश में आरंभ से ही अध्यात्मवादी विचारधारा के साथ-साथ ही भौतिकतावादी विचारधारा भी प्रवाहित होती रही। भारतेन्दु युगीन अनेक प्रमुख लेखकों में यही विचारधारा बड़े प्रखर रूप में मिलती है। यह भी युगों से प्रचलित भारतीय विचारधारा के एक पक्ष की विकसित एवं आधुनिक परिणति है। संस्कृत के निष्णात् विद्वान एवं प्राध्यापक होने पर भी भट्टजी इस आधुनिक विचारधारा के सब से बड़े प्रवक्ताओं पोषकों एवं समर्थकों में से एक थे। वेदों के सम्बन्ध में व्यक्त भट्टजी के विचारों से उपर्युक्त कथन का सहज ही समर्थन हो जायगा। भट्टजी वेदों के सम्बन्ध में अत्यन्त स्पष्ट शब्दों में लिखते हैं:—

---

३. वही, जनवरी, १८८८, पृ० ६

४. वही, सितम्बर, १८८२. पृ० १–३

"मनुष्य मात्र का यह सामान्य धर्म है कि जब वह किसी वस्तु को जानना चाहता है या किसी वस्तु की खोज करता है तो पहले उन्हीं वस्तुओं में उस की खोज करता है जो सामने देख पड़ती हैं, तब दूर की चीजों में खोजता है। इस लिए लोगों ने पहले जब कोई आश्चर्यजनक वस्तु अर्थात् जिस का कारण वे नहीं समझ सके देखा तो उसे ईश्वर मान लिया। वेदों में इन्द्र, वरुण, सूर्य आदि जो देवता माने गए हैं उस का यही कारण है कि वे सब मनुष्यों के प्रथम अनुमान तथा कल्पना के फल हैं। वेद में सब से परम उपास्यदेव सविता लिखे हैं जो सूर्य का एक नाम है। इस का कारण भी यही है कि पृथ्वी पर सब से बढ़ कर आश्चर्य की वस्तु सूर्य है जो नित्य-नित्य हमारे दृष्टिगोचर होता है और प्रकाश में भी उस के समान दूसरी कोई वस्तु नहीं है। इस लिए पहले सोचने वालों ने इसी को ईश्वर और जगत् का कारण मान लिया। इसी तरह जल, वायु, अग्नि औषध और विद्युत आदि को भी ईश्वर कल्पना कर लिया। इसी लिये वेद के अनेक भागों में इन सबों के नाम का उल्लेख बार-बार आया है। क्रमशः ज्यों-ज्यों लोगों की बुद्धि सोचते सोचते मंजती गई तब वे सूर्य आदि को भी जड़ और भौतिक पदार्थ समझने लगे।"[५]

भट्टजी वेदों को अन्धविश्वास के आधार पर अंतिम बात नहीं मानते। वे इस सम्बन्ध में विकासवादी दृष्टिकोण अपनाते हुए लिखते हैं :—

"उपरान्त और सोचने वाले ऋषियों ने उपनिषद् और ब्राह्मण बनाए वे सब यद्यपि वेद नहीं हैं पर वेद से बढ़ कर पदार्थों का वर्णन उन में है।"[६]

भट्टजी ने हिन्दी में तुलनात्मक समीक्षा की नींव डाली। इस के अंकुर उन की आरंभिक समीक्षाओं में ही मिलते हैं भवभूति तथा कालिदास की तुलनात्मक समीक्षा का एक उदाहरण अप्रासंगिक न होगा :—

"कालिदास से भवभूति इस बात में अलबत्ता विशिष्ट माने जा सकते हैं कि कालिदास चेष्टा करने पर भी दूसरा रस वैसा न लिख सके जैसा शृंगार रस लिखा पर भवभूति ने वीर चरित्र में वीरता को पूरी तरह पर दिखला दिया है। इस में संदेह नहीं कि कालिदास की प्रतिभा भवभूति से बहुत अधिक बढ़ी चढ़ी थी। मालूम होता है कि कालिदास को कुछ भी नहीं सोचना पड़ा। कलम उठा लिखते गए हैं पर भवभूति की 'लेबर्ड स्टाइल' प्रकट कर रही है कि बीच बीच बहुत ठहर ठहर आगे बढ़े हैं।"[७]

भटट्जी की दृष्टि मूलतः लोकमंगलवादी है अतः जहां भी उन्हें कुछ भी लोक मंगल विरोधी दिखाई देता है वहीं उन की लेखनी उस पर सीधा प्रहार करती है। भटट्जी की यही

५. वही, मार्च, १८८०, पृ० १८
६. वही, जून-जुलाई, १८६६, पृ० ३०
७. वही, जुन-जुलाई, १८६६, पृ० ६१–६२

लोकमंगलवादी विचारधारा कालान्तर में आचार्य महावीर प्रसाद द्विवेदी तथा आचार्य रामचन्द्र शुक्ल में अपने पूर्ण विस्तार के साथ प्रकट होती है। पं० बालकृष्ण भट्ट ने हिन्दी के रीतिकालीन साहित्य की बड़ी कड़ी भाषा में आलोचना की है क्योंकि वह साहित्य उन की लोकमंगलवादी विचारधारा से मेल नहीं खाता। भट्टजी के एतद्विषयक विचार अपने परवर्ती समर्थ लेखकों आचार्य महावीर प्रसाद द्विवेदी तथा आचार्य रामचन्द्र शुक्ल के लिए भी प्रेरणा-स्रोत बने। रीतिकालीन साहित्य के सम्बन्ध में भट्टजी अपनी तीखी प्रतिक्रिया व्यक्त करते हैं:—

"हिन्दी कवि भी उन्हीं पुराने कवियों की शैली का अनुसरण कर आज तक चले आए हैं और उस ढंग को छोड़ कोई दूसरे प्रकार की भी कविता हो सकती है यह बात उन के मन में धंसती ही नहीं। जिसकी उपमा हम एक छोटे से तालाब की देंगे जिस में न कहीं से पानी का निकास है न नया ताजा पानी उस में आने की आशा है। तब इस के अतिरिक्त और क्या हो सकता है कि उस का पानी दिन दिन सड़ता ही जाय और गन्दगी बढ़ती जाय क्योंकि नियम बद्ध हो जाने से गिनी गिनी बातें उन के लिए बच रहीं उन्हीं का बार-बार पिष्टपेषण किया करें। प्रायः तो नायक–नायिका के एक एक अंग का नखशिख वर्णन उन की सम्पूर्ण कवित्व शक्ति का ओर छोर आ लगा है। बहुत बढ़े षट्ऋतु के वर्णन में जा फंसे। वसन्त हुआ तो वही सहकार मधुकर कामदेव की सेना को अपने अपने ढंग पर गा जाने के अतिरिक्त एक ही विषय पर और नई बात लावें कहां से ? पावस को कहने लगे तो मोर-दादुर की टर टर, वियोगिनी नायिका की स्मर दशा आदि इनी गिनी दस पांच बातें हैं जिन पर कविता की अधिष्ठातृ देवी को सैंकड़ों वर्षों से घसीट जीर्ण कलेवर कर डाला।"[८]

आधुनिक हिन्दी साहित्य में लोकसाहित्य की महत्ता घोषित करने वाले भट्टजी संभवतः सर्वप्रथम आलोचक हैं। आज तो लोकसाहित्य को कौन अधिक महत्ता दे इसे लेकर आलोचकों में परस्पर बड़ी स्पर्द्धा है। आज लोक-साहित्य मंडन, लोकतंत्रीय तथा समाजवादी व्यवस्था के अत्यन्त अनुकूल पड़ता है। मतदान के आधार पर निर्वाचित लोकप्रिय सरकारें जन-साधारण के साहित्य-संगीत एवं संस्कृति पर ध्यान देने के लिए विवश भी हैं। परन्तु इतने पहले इस संदर्भ में इतनी ओजस्वी और प्रगतिशील वाणी बोलने वाले 'भट्टजी' संभवतः प्रथम और अकेले आलोचक थे। आज के अनेक आलोचक अनजान में उन के कितने ऋणी हैं भट्टजी के इन शब्दों को पढ़ कर वे स्वयमेव ठीक ठीक समझ सकेंगे:—

"अब ग्राम्य कविता पर ध्यान दीजिये, मल्लाहों के गीत, कहारों का कहरवा अथवा आल्हा आदि सब महाभद्दी केवल गंवारों की रोचक कवितायें, उन की प्रशंसा में यदि हम कुछ कहें तो नागरिक

८. वही, अक्टूबर, १८८६, पृ० १४

जन जो भाषा की उत्तम कविता के रसपान के घमंड में फूले नहीं समाते अवश्य हम पर आक्षेप करेंगे और हमें निपट गंवार समझेंगे। निस्संदेह वे ग्राम्य कवितायें हैं और मलार, ठुमरी का स्वाद लेने वालों की दृष्टि में महाभद्दी और घृणित हैं। पर इस से यह तो सिद्ध नहीं होता कि कविता के बंधे कायदे पर न होने से उन में कोई गुण है ही नहीं और सर्वथा दूषित ही हैं। अब हमारे पाठक जन पूछ सकते हैं आपने उस में ऐसा कौन सा गुण पाया जो उस पर इतना लट्टू हो रहे हैं। माना वे सर्वथा दूषित और कविता के गुणों से वंचित हैं पर उन में सच्ची कविता का लसरा पाया जाता है अर्थात् उन में चित्त की एक सच्ची और वास्तविक भावना की तस्वीर खिंची हुई पाई जाती है और आप की क्लासिक उत्तम श्रेणी की भाषा-कविता का जहर इस में कहीं नहीं पाया जाता जो यहां तक कृत्रिमता पूर्ण रहती है कि उस के जोड़ की एक निराली दुनिया केवल कविजी के मस्तिष्क में ही स्थान पाए हुए है।"[९]

साहित्य और उस के कथ्य के सम्बन्ध में भट्टजी के विचार जितने प्रगतिशील और क्रान्तिकारी हैं भाषा के सम्बन्ध में भी उस से कुछ कम नहीं हैं। भट्टजी प्राथमिक रूप से संस्कृत के ही विद्वान थे-संस्कृत-अध्यापन ही उन की कुछ दिन आजीविका था किन्तु वे यह मान कर चलते हैं कि साहित्य में पाण्डित्य का प्रदर्शन अभीष्ट नहीं होना चाहिए। वे चाहते हैं कि जो कुछ लिखा जाय उसे समाज का बहुतांश समझ सके। संस्कृत पण्डितों के हिन्दी भाषा ज्ञान पर व्यंग्य करते हुए एक स्थान पर उन्होंने लिखा है :—

"संस्कृत में कहो खर्रा का खर्रा रंग डालें पर मुहावरेदार हिन्दी उन्हें चार पंक्ति लिखना पड़े तो उस में वे दस गलतियां अक्षर तथा व्याकरण की करेंगे।"[१०]

भट्टजी कट्टर शुद्धतावादी लेखक नहीं थे प्रगतिशील एवं वैज्ञानिक दृष्टिकोण के कारण वे इस तथ्य को समझते थे कि जीवंत भाषा में सतत परिवर्तन की प्रक्रिया अक्षुण्ण रहती है। वे इस का स्वागत करते थे :—

"भाषाओं के इतिहास में आप हिन्दी की दशा देख यह मत समझ लीजिये कि भाषा की सूरत बदलने के लिए विदेशी के साथ टक्कर खाना जरूरी बात है। ऐसा ख्याल करना भूल है कि अगर विदेशियों की भाषा के साथ यह भाषा टक्कर न खाए होती तो शुद्ध रीति पर बनी रहती क्यों कि वेद की संस्कृत को नाटक और काव्यों की संस्कृत में किसने उतार दिया। या संस्कृत को प्राकृत के रूप में किस विदेशी भाषा के साथ टक्कर खाने ने बदल दिया और फिर भाषा की बाहरी आकृति पर विदेशियों का कुछ असर पहुंच सकता है पर उस के भीतरी नियमों को तिल भर भी खिसकाना किसी की सामर्थ्य नहीं। हम ने ऊपर कहा कि भाषा भी संसार की इतर चैतन्य

९. वही, अक्टूबर, १८८६, पृ० १५          १०. वही, सितम्बर, १९११, पृ० २४

सृष्टि का नियम मानती है। इस कारण जैसा पीटने से गदहा घोड़ा नहीं हो सकता उसी तरह बाहर वालों का सम्पर्क भी कुछ बहुत हानिकारक नहीं हो सकता और फिर भाषा के सम्बन्ध में हानि शब्द का पूरा-पूरा तात्पर्य ले करना बड़ा कठिन है क्योंकि परिवर्तन के बीज तो भाषा में आप ही भरे हैं। क्यों कि संस्कृत से प्राकृत हुई और प्राकृत से वर्तमान हिन्दी। हम लोगों का केवल इतना ही कर्तव्य है कि देखते जायं कि क्या क्या अदल बदल हुए।"[११]

आज जब समाजवादी जीवनपद्धति ने लोगों को एक नई दिशा में सोचने के लिए विवश और प्रवृत्त किया है वहां इतने वर्षों पहले ही इस प्रगतिशाली चिंतन के अंकुर भट्टजी में मिलते हैं। हिन्दी में सम्भवतः भट्टजी पहले मनीषी हैं जिन्होंने सुन्दर भविष्य को अपने कल्पना-चक्षुओं से स्पष्ट देख लिया था। जनवादी संस्कृति आज उन वर्गों की ओर उन्मुख है जो युग-युगों से शोषित और उपेक्षित थे। भट्टजी पहले आलोचक हैं जिन्होंने ग्रामीण भाषा के मधुर वैशिष्ट्य की ओर सुसंस्कृतों का ध्यान प्रथमतः आकृष्ट किया था :—

"भाषा का पूरा जोर देखने के लिए उन लोगों पर ध्यान दीजिये जो एक ढंग से शून्य भीति है अर्थात् जिन पर किसी प्रकार की शिक्षा मात्र ने अपना रंग नहीं जमाया है। और जो घर में तथा घर के बाहर छोटे बड़े सब से एकतार की अपनी सहज भाषा बोलते हैं। सच पूछिए तो ऐसी भाषा से बढ़ कर संसार में कोई दूसरी मीठी भाषा नहीं हो सकती। इस कारण अगर ठेठ हिन्दी शब्दों की आप को खोज है तो गत काल के या वर्तमान समय के नपी–तुली प्रायः एक ही ढर्रे पर चलने वाली कवियों की वाणी से लेकर सहस्रों धारा से चलती सजीव ग्रामीण भाषा को देखिए। यदि आप यह कहें कि शिक्षा के अभाव से ऐसे लोग असभ्य या अश्लील शब्द अपनी बोलचाल में बहुत भरते हैं तो साथ ही इस के यह भी सोचना चाहिये कितने हजारों लाखों शब्द ऐसे भी मिलते हैं कि जिन के पुष्ट भाव और अर्थ गौरव को देख चकित रह जाना पड़ता है। सच पूछिए तो इस थोड़े समय में हिन्दी की कुछ कम विजय नहीं हुई। वे ही सब शब्द जो किसी समय गंवारों की भाषा समझे गए थे, अब कालचक्र के हेर फेर से अधिकारशाली पढ़े–लिखे लोगों के बर्ताव में फिर आने लगे, वरन ठेठ से ठेठ हिन्दी शब्दों की खोज लोगों को है और वह ठेठ हिन्दी हमारे ग्रामीण जनों के ही कण्ठ का आभरण है। सच है जिस पत्थर को स्थामार ने बेकाम जान फेंक दिया पीछे वही कोने का सिरा हुआ।"[१२]

भट्टजी को पूरा विश्वास था कि अन्ततः इसी जन भाषा की विजय होगी और उसे एक दिन आदर मिलेगा। लक्षण इस तथ्य को अत्यन्त स्पष्ट रूप से पुष्ट कर रहे हैं।

---

११. वही, जनवरी, १८८५, पृ० ५–६

१२. वही, जुलाई, १८८५, पृ० १–५

संस्कृत भाषा के निष्णात विद्वान होने पर भी भट्टजी हिन्दी का स्वतंत्र अस्तित्व मान कर चलते थे और वे इसे उन खतरों से बचाना चाहते थे जिन का शिकार संस्कृत भाषा हो गई थी। भट्टजी की धारणा थी कि अत्यन्त जटिल व्याकरण किसी भी भाषा के लिए वरदान नहीं है अपितु अभिशाप ही है। संस्कृत के सहज विकास में उस का व्याकरण ही बाधक हुआ। हिन्दी भाषा को ऐसे ही जटिल व्याकरण के बंधन में बंधे वे नहीं देखना चाहते थे। उन्होंने एक स्थान पर लिखा है :—

"अभेद्य दुर्गसदृश पाणिनि के व्याकरण के आगे हिन्दी का व्याकरण छोटी सी फूंस की झोंपड़ी है। यह तो प्रकट है कि अब हमें उतने बड़े व्याकरण की आवश्यकता न रह गई। एक वह समय था कि अनेक जंजालों से भरे हुए पाणिनि, कात्यायन, पतंजलि के सूत्र, वार्तिक, भाष्य में एक मात्रा का ही हेर फेर हो जाने पर एक बड़ी भारी इमारत को ढाह कर फिर से खड़ी करना था। और इसी का परिणाम यह हुआ कि हमारे यहां का व्याकरण ऐसा झंझट से भरा हुआ शास्त्र हो गया जैसा पृथ्वी के किसी कोने में न हुआ होगा। सच पूछिए तो दो गाड़ी के बोझ की पुस्तकें 'शेखर मंजूषा' 'कैयट' आदि बड़े बड़े जगड्वाल जो रचे गए उन में और है क्या? सिवा इस के कि कीचड़ में पांव बोर फिर धोओ। इन्हीं विफल चेष्टाओं में व्याकरण इतना बड़ा शास्त्र हो गया जिस में नवीन और प्राचीन का झगड़ा पढ़ते-पढ़ते उमर की उमर बीत जाती है, कोरे के कोरे मूर्ख रह जाते हैं। ऐसी सरल भाषा हिन्दी में इस सब खटपट का अब कुछ काम ही न रह गया।"[१३]

ये ही वे मूलभूत तत्त्व हैं जिन पर भारतेन्दु युगीन समालोचना दृढ़ता पूर्वक खड़ी है। उद्धरणों की बहुलता इस लिए क्षम्य है क्यों कि उस युग की बात पर बिना उन के विश्वास करना आज के किसी भी व्यक्ति के लिए कठिन होता है।

भारतेन्दु युग में आधुनिक हिन्दी भाषा और साहित्य को उस काल के तपस्वी साधक लेखकों ने बड़ी ही दृढ़ भित्तियों पर खड़ा किया था यही कारण है कि उस काल का साहित्य हमें आज भी रोचक, नवीन, प्रगतिशील तथा वैज्ञानिक प्रतीत होता है। इस समूची चेतना को यदि एक शब्द में ही व्यक्त करना हो तो वह शब्द है 'पं० बालकृष्ण भट्ट'।

---

१३. वही, जून, १८८५, पृ० ६–७

# Validity of Historical and Legendary Interpretation of Vedic Stanzas*

**Dr. S. K. Gupta**, Reader in Sanskrit,
Rajasthan University, Jaipur.

The problem of Vedic interpretation has been a very difficult one. It has engaged the attention of Vedists since the days of at least the Brāhmaṇas. In this age regular studies in vedic exegesis came into existence. The Brāhmaṇa literature appears to have originated a little after or even contemporaneous with the Vedic texts. The repeated texts in the Saṃhitās and their Śākhā texts afford ample exegetical material. This material has created some new problems. It is proposed to give a brief treatment to one of them, viz., the historical and legendary interpretations of Vedic stanzas and hymns.

2. The repeated texts have at several places substituted one word by another word. In many cases such interchanged words can be safely taken as synonyms leading to a high probability for such an understanding where the interchanged words are not known to be synonyms. This method of study has been followed by modern scholars like A. A. Macdonell. Some of the proper names have been substituted by other proper names in the repeated texts. Following the above method they can be regarded as synonyms. Some proper names so replaced by other proper names or by common nouns in the repeated texts are given below.

१. यन्नासत्या परावति यद्वा स्थो अधि तुर्वशे ।
अतो रथेन सुवृता न आ गतं साकं सूर्यस्य रश्मिभिः ॥ Rv. I. 47.7
यन्नासत्या परावति यद्वा स्थो अध्यम्बरे ।
अतः सहस्रनिर्णिजा रथेना यातमश्विना ॥ Rv. VIII. 8.14
Also cp. Ng. II. 16. 3–4—अम्बरम् । तुर्वशे । [अन्तिकनामनी] ।

२. मक्षू कनायाः सख्यं नवग्वा ऋतं वदन्त ऋतयुक्तिमग्मन् ।
द्विबर्हसो य उप गोपमागुरदक्षिणासो अच्युता दुदुक्षन् ॥ Rv. X. 61.10
मक्षू कनायाः सख्यं नवीयो राधो न रेत ऋतमित् तुरण्यन् ।
शुचि यत् ते रेक्ण आयजन्त सबर्दुघायाः पय उस्रियायाः ॥ ibid, Verse 11

३. एवा नपातो मम तस्य धीभिर्भरद्वाजा अभ्यर्चन्त्यर्कैः ।
ग्ना हुतासो वसवोऽधृष्टा विश्वे स्तुतासो भूता यजत्राः ॥ Rv. VI. 50.15

---

*This paper was read and discussed in the Vedic Section of the Aligarh Sess (XXIII) of the A. I. O. C. (in 1966).

इम उ त्वा पुरुशाक प्रयज्यो जरितारो अभ्यर्चन्त्यर्कम् ।
श्रुधी हवमा हुवानो न त्वावाँ अन्यो अमृत त्वदस्ति ॥ Rv. VI. 21.10

४. अनस्वन्ता सत्पतिर्मामहे मे गावा चेतिष्ठो असुरो मघोनः ।
त्रैवृष्णो अग्ने दशभिः सहस्रैर्वैश्वानर त्र्यरुणश्चिकेत ॥ Rv. V. 27.1
अध प्लायोगिरति दासदन्यानासंगो अग्ने दशभिः सहस्रैः ।
अधोक्षणो दश मह्यं रुशन्तो नळा इव सरसो निरतिष्ठन् ॥ Rv. VIII. 1.33

3. In the same way identification of the following names can be easily examined and inferred from the repeated texts.

| Name | in Rv. | identified with | in Rv. |
|---|---|---|---|
| Daśagvāsaḥ | V.29.12 | Bharadvājāḥ | VI.50.15 |
| Navagvāsaḥ | ibid | Daśagvāsaḥ | V 29 12. |

Both these words have been used here as adjective and the qualified noun.

| | | | |
|---|---|---|---|
| Pajriyāya | I.116.7 | Kṛṣṇiyāya | I 117.7 |
| Bharadvājāḥ | VI.25.9. | Viśvāmitrāḥ | X 99.17 |
| | VI.50.15 | Vasiṣṭhāsaḥ | VII.23.6 |
| Bhujyum | I.112.20 | Paktham | VIII.22.10 |
| Bhṛgavaḥ | X.39.14 | Ṛbhavaḥ | X.39.14 |
| | | (See Sāyaṇa's Commentary) | |
| Manuḥ Sāṃvaraṇaḥ | VIII.51.1 | Manur Vaivasvataḥ | VIII.52.1 |
| Medhyātithim | VIII.49 9 | Etaśam | VIII 50.9 |
| Vimadāya | VIII.9.15 | Vatsāya | VIII.9.15. |

These two words appear to have been used as adjective and the qualified noun. Supply of 'ca', as conjectured by Griffith, is, therefore, unnecessary.

4. Besides other descriptions also point out that the Vedic seers did not consider the socalled names of seers and other personages as proper names, e. g., the Ṛg-Veda says that 'the father made Ṛjrāśva blind'.[1] Aṇgiras' have been called 'sons of fire'[2] and 'sons of heaven'[3]. They praise ṛta 'law and order'. They bear easily and are warriors of asura, renowned scholars[4] and members of the clan of go 'speech'.[5] Atri alone could discover the sun after the same had been attacked by Svarbhānu [5A] The Yajurveda verse[6] 'agner janitramasi vṛṣaṇau stha urvaśyāyurasi purūravā asi' declares urvaśī, āyu and purūravas as the names of one and the same object. Indra[7] and Maruts[8] have been called Uśanā Bṛhaspati, yajña and ṛṣi are synonyms—'bṛhaspatim yajñamakṛṇvata ṛṣim'[9]. The seer names Aṃhomuk[10] and Agastya[11] are adjectives to Indra.

1. Rv. I.116.16 2. Rv. X 62.5 3. Rv. IV.2.15 4. Rv. VI.65.5
5A. Rv. V.40.6;9 6. Yv. V.2 7. Rv. I.130.9 8. Rv. VIII.7.26
9. Rv. X.13.4 10. Rv. X 63.9 11. Rv. I.170.3

Uṣṇik (metre) and life breath. Air is Uśan. Evayā Marut is Pratiṣṭhā (—firm position). This earth is Kadrū. Kapiñjala was born from the soma-drinking mouth of Viśvarūpa, resembles, as it were, the brown colour (babhru) and is Soma Rājan. Kumāra is one of the forms of fire or Rudra. Kūrma is Prajāpati, the sun, the vital breath, the original essence of all the worlds reduced to the state of primeval waters. Gayaḥ is soma, moon and life breath. Gātu is sacrifice. Gṛhapati is the sun, this world, the fire, penance or heat and the wind. Gharma is the name of fire and of the sun. Jamadagni is this eye and the lord of creatures. The sacrificer is Jaritā. Juhū is identified with the heaven, the warrior and the right hand. This air is Tārkṣya. Tvaṣṭā is speech, lord of creatures and the giver of form to all. Dakṣiṇā is the purogavī, śubha and śleṣman of sacrifice; it is food and is related to Savitṛ. This speech is Dadhyaṅ Ātharvaṇa. Devaratha is this earth, the Rathantara, the sacrifice and the fires. Devarāta is so called because he was bestowed by the gods. Dyutāna Māruta is this wind. Dharuṇa is fire and the sun. Dhiṣṇyā are fires called Svānaḥ, Bhrājaḥ, Aṅghāriḥ, Bambhāriḥ, Hastaḥ, Suhastaḥ and Kṛśānuḥ. Nabhas is one of the two months of the rainy season, the fire and the mid-region. The semon is Nābhānediṣṭha. Nārāyaṇa is the Primeval Puruṣa. Pataṅga is the life breath. Parameṣṭhī is waters, odana, ṛta and self-rule. Fire and year are Parikṣit. Indra himself is Parucchepa. The darbha grass, waters, fire, wind and the airs in the body are called Pavitra. Babhru is soma.

11. Such senses of a large number of other proper names can be culled from the Brāhmaṇa works.

12. The Nighaṇṭu lists contain many words which have been identified with names of some persons. The author of the Nighaṇṭu takes these names as common nouns or adjectives, As, e. g., Aditi is a synonym of earth, cow, speech and pada; Iḷā of Earth, cow and speech; Pṛṣṇi is a sādhāraṇa nāma; Ghṛtācī is night; Śambara is water and cloud; Rauhiṇa, Vṛtra and Asura are cloud; Ahi is a synonym of both cloud and water; Sūryā, Śacī and Suparṇī are names of speech; Śacī denotes intellect and action as well. Abhvam is a synonym of great and waters. Dadhikrāḥ, Etagva, Etaśa, Paidva, Daurgahaḥ, Auccaiḥśravasaḥ and Tārkṣyaḥ are synonyms of horse; Gayaḥ of offspring, wealth and house. Nahuṣaḥ, Turvaśaḥ, Druhyuvaḥ, Āyavaḥ, Yadavaḥ, Anavaḥ and Pūravaḥ are names of man; Cyavānā denotes an arm, Śakvarī an arm and a cow. Āyuḥ is food, Manyuḥ is anger, Turvaśe is near, Kutsaḥ is thunderbolt and Ṛbhukṣāḥ and Yahvaḥ signify great. Venaḥ is a name of intelligent and of sacrifice. Kaṇvaḥ, Kaviḥ, Māndhātā and Uśijaḥ mean intelligent; Bharatāḥ and Kauravaḥ signify priests. The following are synonyms of pada; Kauryāṇaḥ, Tauryāṇaḥ, Parāśaraḥ, Śaṃyoḥ, Gātuḥ, Pavitram, Śipiviṣṭaḥ, Urvaśī, Atharvāṇaḥ, Bhṛgavaḥ, Āptyaḥ, Saramā, Yamī, Indrāṇī, Saraṇyū, Vṛṣākapiḥ, Atharvā, Manuḥ, Dadhyaṅ.

15. Yāska gives the etymologies of names of rivers like Gaṅgā, Yamunā and others.[42] He explains Bṛhaspati as the protector or nourisher of the great.[43] Yama is a controller or giver. He is also fire.[44] Hiraṇyastūpa is a golden pile or is one who has a golden pile (stūpa).[45] Āyu is a moving active man.[46] Parucchepa is a seer since he has penis with joints or penis in every limb.[47] Pururavas is he who often weeps bitterly.[48] Saramā is so called because she moves.[49]

16. Dadhyaṅ is one who concentrates his thoughts or who is the object of concentration. A thoughtful person is called Manu.[50]

17. It appears, therefore, from these evidences that in the age of the Mantras and the immediately following epochs the so called proper names of seers, kings, persons, demons, rivers and the like were probably not regarded as such. They were treated as common nouns or even as adjectives.

18. A study of the various elements and versions of legends associated with the Mantras indicates that they probably were not intended as such by the authors of the hymns. As, e. g., the legend of Śunaḥśepa centres round the names Śunaḥśepa, the victim and hero of the story and the seer of Rv. I, 24-30, his two brothers named Śunaḥpuccha and Śunolāṅgūla, their father Ajīgarta, king Hariścandra, his son Rohita and Viśvāmitra. The present text of the Ṛg-Veda does not contain any verse seen by any of the persons of the story except the first and the last.

19. References to this story are seen in Rv. I. 24. 12-13 and V. 2. 7. All commentators contributing to the legendary and historical school agree in translating Rv. I. 24. 12 as 'may that king Varuṇa protect us who was invoked by fettered Śunaḥśepa'. Likewise they agree in translating Rv. I. 24.13 so as to convey that Varuṇa is invoked to release Śunaḥśepa who is bound to three pillers. In Rv. V. 2.7 Śunaḥśepa is described as bound for a thousand and released by Agni from the stake.

20. An analysis of these translations shows that the story of Rv. I. 24. is different from the story of Rv. V. 2. In Rv. I. 24, too, the accounts in the two verses under reference are contradictory to each other. Whereas in verse 13 the event is being described as happening, it is described as an event of past in Verse 12. In both the verses the description is in the third person and the seer in each case appears to be different from Śunaḥśepa as well as from the seer of the other verse. But the Aitareya Brāhmaṇa, the main source of the legend clearly ascribes these verses to Śunaḥśepa.

---

42. N. IX. 26
43. N. X. 12
44. N. X. 19-20
45. N. X. 33
46. N. X. 41
47. N. X. 42
48. N. X. 46
49. N. XI. 24
50. N. XII. 33

21. This legend is found in the Aitareya Brāhmaṇa, the Vasiṣṭha Dharma Sūtra, the Vālmīki Rāmāyaṇa and the Vāraruca-nirukta-samuccaya. All these four accounts differ from each other. According to the Vasiṣṭha Dharma Sūtra Hariścandra buys the son of Ajīgarta Sauyavasi. His fetters are removed by gods (and not by Varuṇa). He refuses to become a son of the priests but takes refuge into Viśvāmitra, the Hotṛ.[51]

22. Vararuci holds that Ajīgarta, a great seer having high power of penances was oppressed by famine. He along with his family praised Prajāpati.[52] Vararuci gives a different version in his commentary on Rv. I. 24.3.[53] The Rāmāyaṇa version also differs. According to this legend Ambarīṣa, king of Ayodhyā was busy in his sacrifice. His sacrificial victim was stolen. He compensated by purchasing Śunaḥśepa from his father Ṛcīka. Viśvāmitra was a maternal uncle of Śunaḥśepa. He helped the poor boy who was released by Indra.[54]

23. No forms of the words Śunaḥpuccha, Śunolāṅgūla, Hariścandra, Ajīgarta, Ajīgarti and Ṛcīka have been used in the Ṛg-Veda. Forms of Rohit and Rohita have been used in the singular as well as in the plural and have been explained as adjectives by all commentators. Neither these words nor Viśvāmitra occur in Śunaḥśepa hymns, particularly in verses connected with the story. Viśvāmitra hymns, too, do not contain the word Śunaḥśepa nor do they have any reference to this legend. Ambarīṣa has been used only once in Rv. I. 100. 17.

24. It is needless to examine more legends from this point of view. This study is a sufficient evidence to doubt the existence of legends and histories in the view of the authors of the hymns. Such legends appear to have been framed by later theologians and teachers to explain abstract ideas in a concrete form. This conclusion receives further support from Yāska's remark 'ṛṣer dṛṣṭārthasya prītirbhavatyākhyāna-saṃyuktā'[55]—seers who have deep insight into a subject explain it through the medium of legends. Teachers resort to this device even these days. It is also corroborated by the esoteric and symbolic explanations of vedic legends offered by the Brāhmaṇa works, by Yāska and others and by the total absence of all traces of legends and history in the vedic commentaries of Svāmī Dayānanda Sarasvatī and his followers.

25. Gradually some common nouns usually adopted as proper names in common life created a doubt in the minds of later generations--'are words like Kaṇva. Āyu and Nahuṣa common nouns or they refer to certain persons of those names?'

---

51. Va. Dh. S. XVII. 31-35   52. VNS. IV. 27. PP. 79   53. VNS. I. 18.
54. Vālmīki Rāmāyaṇa, Bālakāṇḍa, Chapters 61-62.   55. N. X. 10; 46

This created a confusion in the minds of early vedic commentators of the post--Yāska period. Yāska has also betrayed his confusion by offering etymologies of the socalled proper names preceded by introductory sentences which, sometimes, appear to regard these words as proper nouns. This confusion is well reflected in the following alternative explanations of vedic proper nouns and legends offered by Skanda Svāmin in his commentary on the Ṛg--Veda. Some interpretations of Mādhava Bhaṭṭa also reflect the same spirit as will be clear from what follows now.

| Reference in the Rv. | Word or legend | | explained as proper noun | Alternative Explanations |
|---|---|---|---|---|
| I. 1. 6 | Aṅgiras | | Aṅgiras was born from fire. Here it denotes its source. | Abdominal fire which reduces to juice all that is eaten and drunk for the mainternance of the body. |
| I. 6. 1 | Yuñjanti bradhnam aruṣam (L) | | Mātali and others yoke Indra's chariot which is great and shining. | The singers or sacrificers offer praises or oblations to Indra, the great and shining or goer towards his enemies or sacrifices.<br>MB. The worlds yoke the great and shining sun. |
| I. 6. 2 | Nṛvāhasā | | carrlers of Indra in human form. | carriers towards men.<br>MB. carriers of men. |
| I. 8. 8 | asya sūnṛtā gomatī | | Indra's own milk-yielding and desire fulfilling cow. | Thunder sound accompanied by aerial waters.<br>MB. His gentle or impelling speech, bestower of cows (?) |
| I. 10. 11 | Kauśika | SK. | Son of Kuśika, i.e., Indra, who became Kuśika's son on account of the latter's penances for a son like Indra. | Seer or milker of Pṛśni bound by Kuśīs. |
| | | MB. | 1. Indra, disciple of Viśvāmitra.<br>2. Bound by golden and silver Kuśīs. | |
| I. 13. 6 | dvāraḥ | SK. | doors of the sacrificial place. | Flames of fire since they are his doors, as it were. |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | MB. | Goddesses Doors since they prevent one from entering. | |
| I. 13. 10 | Tvaṣṭā | SK. | Carpenter of the gods. | Fire |
| | | MB. | Offers Yāska's etymologies. | |
| | Viśvarūpa | MB. | 'Father of Viśvarūpa' | One who creates or brings changes in all forms. |
| | | SK. | —— | Omniform |
| I. 14. 2 | Kaṇvāḥ | SK. | Sons of Kaṇva | Intelligent wise priests. |
| | | MB. | | Sons of Kaṇva. Kaṇva is not a sage. He is one who speaks (fr. √kaṇ to make sound). |
| I. 14. 12 | arusīḥ rohitaḥ | SK. | Mares of fire, named Rohit. | Cars green and glistening with power. |
| | | MB. | —— | Shining green horses. |
| I. 16 3 | Indra | SK. | Indra | The Supreme Lord. |
| I. 22. 17 | | SK. | Refers to the Paurāṇika legend of Vāmana, Viṣṇu and Bali. | Viṣṇu is Āditya here. His movements to Udayagiri, Sky and the Astagiri are described. |
| | | MB. | refers to the three strides of Viṣṇu assuming the form of Vāmana as related in the Brāhmaṇas. | Quotes from the Nirukta. |
| I. 22. 20 | Viṣṇu | | Viṣṇu | The Sun. |
| I. 23. 3 | Sahasrākṣau | SK. | Indra alone has a thousand eyes. Nāsatyā and Dasrā have been called so in company with Indra. | |
| | | MB. | | Majestic (tejasvinsu). |
| I. 33. 4 | Upaśākebhiḥ | | Aṅgirasas. | Power, strength. |

| | | | |
|---|---|---|---|
| I. 33. 12 | Śuṣṇam | The demon Śuṣṇa | Powerful (adjective to cloud). |
| | Ilīviśaḥ | The demon Iliviśa | A cloud |
| I 36. 10 | Manave | Manu-a person of this name | Man. |
| 18 | Turvītim | A demon of this name | Killed (taken as a verb). |
| I. 45. 4 | Priyamedāḥ SK. | —— | SK. MB. Lovers of sacrifice. |
| | MB. | A seer of this name. | |
| I. 46. 9 | Kaṇvāsaḥ | Descendants of Kaṇva | Intelligent priests. |
| I. 51. 4 | Dānumad | Which is accompanied by Dānu, the mother of demons. | Sound of the mid region |
| I. 52. 5 | Trita | A person of this name | 1. In three places—in the fore-front, in the middle and in the end; or,<br>2. An adjective to Indra. |
| I. 52. 8 | Manuṣe | 1. King Manu, or | — |
| | | 2. Seer Manu | Man |
| | MB. | —— | Man |
| I. 62. 4 | Saraṇyubhiḥ | —— | Desirous of moving |
| I. 62. 7 | Ayāsyaḥ | Āṅgirasa | Indra, whom it is difficult to bring. |
| | | VM. | Experts in movements. |
| I. 80. 7 | Mṛgam | A demon of this name | A cloud which has to be sought for. |
| I. 80. 9 | Sahasram | One thousand Vasurociṣ seers. | One thousand priests or my sons. |
| I. 100. 16 | Nāhuṣīṣu | Subjects of king Nahuṣa. | Men. |
| I. 101. 1 | Ṛjiśvanā | Ṛjiśvā, son of Vidathin. | A thunderbolt since it goes direct (on its aim). |
| 2 | Manyunā SK. | Son of Prajāpati named Manyu. | Anger (Both SK. and MB.) |
| I. 114. 5 | Varāhaḥ | A demon | 1. A cloud 2. A hog. |
| I. 116. 7 | Pajriya | An Āṅgirasa of this name. | A priest who possesses food in the form of oblations, who praises and who sacrifices. |

